माननीय

श्री आचार्य युगल किशोर जी

शिक्षा मंत्री

उत्तर प्रदेश

को

सादर और सस्नेह

समर्पित

—माताप्रसाद गुप्त

# प्रस्तावना

कई वर्षों से इच्छा थी कि मंझन की 'मधुमालती' का एक संपादित संस्करण तैयार करूँ। किन्तु मैं चन्द कृत 'पृथ्वीराज रासउ' के संपादन तथा कुछ अन्य कार्यों में लग गया था, इसलिए इस कार्य को मैं न कर सका था। इसी बीच डॉ. शिवगोपाल मिश्र ने रचना की एकडला (जिला फतेहपुर) में प्राप्त एक प्रति के पाठ को परिश्रमपूर्वक संपादित कर प्रकाशित किया। एक ही प्रति का होने तथा अन्य कुछ कारणों से भी रचना का यह पाठ संतोषजनक नहीं ज्ञात हुआ, इसलिए मैंने फिर भी इस सुन्दर कृति के एक संपादित संस्करण की आवश्यकता समझी और समस्त प्राप्त प्रतियों की सहायता से यह कार्य इधर अवकाश मिलने पर किया। कार्य को अधिक से अधिक पूर्ण बनाने के लिए कृति की आवश्यक ऐतिहासिक और पाठ-विषयक भूमिका देने के अतिरिक्त मैंने अर्थ, मुख्य शब्दों की भाषा-परक टिप्पणियाँ और अन्त में उनकी अनुक्रमणी भी दी है। आशा है कि यह प्रयास हिन्दी के मध्ययुग की एक सुन्दर कृति के अनुशीलन में अपना यत्किंचित योग प्रदान कर सकेगा।

आभार-निवेदन शेष है। रामपुर की प्रति के पाठ का उपयोग करने के लिए वहाँ के नवाब साहब के पुस्तकालय के अधिकारियों का और शेष प्रतियों के उपयोग के लिए भारत कला भवन, वाराणसी के संस्थापक पद्मश्री राय कृष्णदास जी का हृदय से कृतज्ञ हूँ। एकडला की प्रति का पाठ डॉ. शिवगोपाल मिश्र के संपादन द्वारा सुलभ होने के कारण उसी का उपयोग मैंने इस कार्य में किया है, अतः मैं उनका भी कृतज्ञ हूँ। थोड़े ही समय में इस सुन्दर रूप में रचना को प्रकाशित करने के लिए मित्र प्रकाशन प्राइवेट लि., इलाहाबाद और विशेष रूप से उसकी गौरव ग्रन्थमाला के संयोजक तथा उसके पुस्तक विभाग के अध्यक्ष श्री श्रीकृष्णदास जी का आभारी हूँ। मंझन की जीवनी प्रस्तुत करने तथा प्रेस के लिए इस रचना की पाण्डुलिपि तैयार करने में मेरे शिष्य और 'मध्ययुगीन प्रेमाख्यान' के लेखक डॉ. श्याम मनोहर पाण्डेय ने मेरी सहायता की है, इसके लिए मैं उन्हें हृदय से आशीर्वाद देता हूँ।

प्रयाग
१.७.६१

—माताप्रसाद गुप्त

# प्रकाशकीय

मित्र प्रकाशन की 'गौरव ग्रंथमाला' प्रकाशित करने की नवीन योजना के अन्तर्गत प्रथम पुष्प के रूप में मंझन कृत 'मधुमालती' पाठकों की सेवा में प्रस्तुत है। डाक्टर माताप्रसाद जी गुप्त ने 'मधुमालती' के इस संस्करण में संपादित पाठ के साथ पाठान्तर, अर्थ, शब्दानुक्रमणी आदि का समावेश करके ग्रंथ को अत्यन्त उपयोगी बना दिया है और उसे प्रामाणिकता प्रदान कर दी है। विस्तृत वैचारिक एवं पाठ-विषयक भूमिका के कारण ग्रंथ का समझना तथा उसका मूल्यांकन करने के सम्यक साधन भी प्राप्त हो गये हैं।

मलिक मुहम्मद जायसी कृत 'पदमावत' की ही भाँति मंझन कृत 'मधुमालती' का भी सर्वत्र आदर होगा और सूफी साहित्य के अध्ययन-अनुशीलन में इस महान् ग्रंथ से पूरी सहायता मिलेगी—इसमें कोई सन्देह नहीं।

'मधुमालती' का यह राज संस्करण प्रकाशित कर हम अपने को गौरवान्वित अनुभव करते हैं। आशा है कि विज्ञ हिन्दी समाज द्वारा 'मधुमालती' का स्वागत होगा।

श्रीकृष्ण दास
अध्यक्ष
पुस्तक विभाग

# विषय-सूची

सापुनु साह बुलाए सेख। महा पीर पीरनि मत लेख।
हिरदै साहि पीर करि गमै। पुत्र दिखाए चारि आपनै।
बाबर साहि बूझियौ सोइ। इनम पातस्याह को होइ।

बटनि के नाम

हिमाऊँ मिरजा। कामयार मिरजा। आसुरी मिरजा। हिन्दाल मिरजा।
सेख इसारति कीनी ईस। मिरजा छत्र हिमाऊँ सीस।
सुनि कै बात भरी चित माहि। अति सुख पायौ बाबा साहि।
कुछ दिन बीते आगरे गए। राज बहुत छह बरसन भये।
दीनी छत्र हिमाऊँ सीस। छह बरसन की लई असीस।

(छछ्रराय कृत गोपाचल आख्यान)[1]

मझन ने उपर्युक्त उद्धरण में सम्भवतः इसी घटना की ओर संकेत किया है। हुमायूँ पर उनका प्रभाव होना भत स्वाभाविक था। इसी कारण वे शेरशाह सूर के कोप भाजन भी थे।

वे काफी दिनों तक दुर्गम स्थानों म भ्रमण करते रहे थे। मझन ने कहा है कि बारह वर्षों तक वे म धवरी नाम के ऐसे स्थान पर छिपे रहे जहाँ सूर्य और चन्द्रमा भी नहीं दिखाई पड़ते थे

बारह बरिस तहां गै दुरे। जहाँ सूर ससि दिस्टि न परे।
बिकट बिखम और भयावन ठाऊँ। कलिजुग बू धवरी ओहि नाऊँ।
चहु दिसि परबत बिखम अगमा। तहा न केहू मानुस गमा।
तहा जाइ के जपउ बिधाता। कै अहार बन जामुनि पाता।
मन मतम मारि बस किया। ग्यान महारस अंब्रित पिया।
साहस उदित अपान साधि कै कीन्हि सिद्धि अवराधि।
बारह बरिस रहे बन परबत आए जो बहा समाधि।। (२१)

यह अज्ञातवास सम्भवतः उन्हें शेरशाह का कोपभाजन बनने के कारण करना पड़ा था और शेरशाह की मृत्यु के बाद ही ९५२ हिजरी में उन्होंने कदाचित् इस अज्ञातवास का त्याग किया था इसकी ओर मंझन ने आगे संकेत किया है

सन नौ सौ बावन जब भए। सती पुरुष कलि परिहरि गए।
तब हम जिय उपजी अभिलाखा। कथा एक बाधउ रस भाखा। (१९ १२)

इस उद्धरण म आई हुई पक्तियों सती पुरुष कलि परिहरि गए' स्पष्ट नहीं है। सापुरुस' (<सत्पुरिस <सत्पुरुष) शब्द का प्रयोग कवि ने एक तो सलीम शाह के लिए किया है

त्रिभिमी पति पुनगाहक दस औ चारि निधान।
परमुम गंजन सापुरुस करन करिस्न सुजान।। (१ ६—७)

और दूसरे गरु मुहम्मद गौस के लिए किया है

दाता भी पुनगाहक गौस मुहम्मद पीर।
गुरु कुल निरमल सापुरुस सकल गरिस्ट गंभीर।। (१५ १—७)

विवेच्य स्थल पर सती पुरुष शब्द मुहम्मद गौस के लिए ही प्रयुक्त ज्ञात होता है। कलि' सम्भवतः उनके उस अज्ञात-वास की यातनाओं की ओर सकेत करता है जिसका उल्लेख ऊपर किया जा चुका

[1] देखिए डॉ श्याम मनोहर पाण्डेय 'मंझन के गुरु शाह मुहम्मद गौस' हिन्दुस्तानी जुलाई-सितंबर १९५९, पृ ९।

है। संभवतः ९५२ हिजरी में शेरशाह के देहान्त के अनंतर ही शेख मुहम्मद ग़ौस को उक्त अज्ञात-वास से मुक्ति मिल सकी थी।

तत्कालीन इतिहास में शेख मुहम्मद ग़ौस को हुमायूँ और उसके बाद अकबर का असाधारण हितैषी बताया गया है और कहा गया है कि अकबर के सेना-नायक को चुनारगढ़ पर अधिकार दिलाने में इन्होंने बड़ी भारी सहायता की थी किन्तु अकबर के शासन-काल में पीछे इनकी उतनी आवभगत न हुई जितनी पहले होती थी इसलिए ये अकबर के दरबार में कुछ दिनों तक रहकर भी ग्वालियर चले गए थे। ९७० हिजरी में आगरे में इनका देहावसान हुआ था।[1]

मंझन ने लिखा है कि उन्होंने शेख मुहम्मद का दर्शन करके अनायास ही सिद्धि प्राप्त की थी

जस पारस के परसत सीस हेम होइ जाइ।
तिमि मैं सेख मुहम्मद देख बिनु साहस सिधि पाइ॥ (११ ६—७)

मंझन ने अपने इन गुरु ग़ौस मुहम्मद की सिद्धियों की प्रशंसा बहुत विस्तार से और बड़ी निष्ठा के साथ की है, जो कि उनके लिए स्वाभाविक था।

## (३) ख़िज़्र ख़ाँ

ख़िज़्र ख़ाँ भी उस युग का एक ऐतिहासिक व्यक्तित्व है। मंझन ने लिखा है कि वह शाह (सलीमशाह अथवा सलीमसाह सूर) की दाहिनी भुजा के सदृश था और अन्य समस्त शूर बाईं भुजा के सदृश थे

दाहिनि भुजा साहि कै भारी। जेहि निसि लहा साह बिधि सारी। (२२ १)
अउ सबै सब सूर सराहीं। बाएँ भुजा रूप सब आही। (२१ ४)

इस ख़िज़्र ख़ाँ को सोना भी कहते थे

महाबीर जग ऊपर सौंना। बारह बानि सुबासिक सोना। (२१ ५)

ऐसा ज्ञात होता है कि मंझन इन ख़िज़्र ख़ाँ के कृपापात्र थे। असम्भव नहीं कि अपनी रचना को मंझन ने उसे समर्पित भी किया हो

दान करत कलि नाहिं मिल गुन गाहक संसार।
सुनत सबु खिज़्र खाँ जग कर गहे करतार॥ (२१ ६—७)

## (४) चुनारगढ़

रचना की भूमिका में मंझन ने एक 'अनूप गढ़' में बसने वाली चनार्गी नगरी का वर्णन किया है जो कि अपनी सुरक्षित स्थिति में लंका के समान थी जो पूर्व में जरगी नदी तथा उत्तर और पश्चिम में गंगा से खाई के समान घिरी हुई है इतना ही नहीं कवि ने बताया है कि गंगा गढ़ के भीतर तक चली गई है

गढ़ अनूप बसि नगरि चनारी। कलिजुग महँ लंका सौं धारी।
पुरुब दिसा जरगी फिरि आई। उत्तर पछिम गंग गढ़ खाई।
देस बनी जाइ नहिं कही। गढ़ भीतर गंगा चलि बही।
साहि सहस जौ लावहिं धाई। जाहि हारि सिर ऊँचा नाई।
ऊपर छाजा अगवन भोती। देख बही सुरसरि सरसाती।
नगरि अनूप सोहावनि औ गढ़ बिसम अगम।
बरबस हाथ न आवै बिनु जस पुन्य करम॥ (१४)

---

१ वही पृ ९२—९३।

यह ध्यान देने योग्य है कि अपनी इन विशेषताओं में वह अपने समकालीन और सहधर्मी जायसी से बहुत भिन्न हैं जायसी के लिए विषयान्तर भी प्रायः उतना ही महत्त्वपूर्ण है जितना प्रस्तुत विषय। उनकी रचना 'पदमावत' ऐसे विषयान्तरों से भरी हुई है। ऐसे प्रसंगों में कभी-कभी तो वे श्लेष का सूत्र पकड़ कर एक सर्वथा भिन्न और असंबद्ध विषय भी पर चले जाते हैं उदाहरणार्थ 'दिया = दिया हुआ प्रदत्त का गुणगान करते हुए वे उसी साँस में दिया = दीपक की भी बात कह जाते हैं, और तदनंतर दोनों को किसी प्रकार जोड़ देते हैं

> मनि जीवन औ ताकर जिया। ऊँच जगत महँ आकर दिया।
> दिया सो सब जप तप उपराही। दिया बराबर जग किछु नाही।
> एक दिया तेइँ दस गुन लाहा। दिया देखि सब भर मुख चाहा।
> दिया सो काज दुहुँ जग आवा। इहाँ जो दिया उहाँ सो पावा।
> दिया करै आगें उजियारा। जहाँ न दिया तहाँ अँधियारा।
> दिया मँदिर निसि करै अँजोरा। दिया नाहिं घर मूसहिं चोरा।
> हातिम करन दिया जो सिखा। दिया रहा धरमन्हि महँ लिखा।
> निरमल पंथ कीन्ह तिन्ह जिन्ह रे दिया कछु हाथ।
> किछु न कोइ लै जाइहि दिया जाइ पै साथ॥ (१५५)

जायसी पुनरावृत्तियों से भी घबराते नहीं हैं। नायिका नखशिख दो बार वर्णित करते हैं एक बार रत्नसेन के समक्ष दूसरी बार अलाउद्दीन के समक्ष उनकी रचना में फूलों फलों पक्षियों हाथियों घोड़ों पकवान आदि के वर्णन बार-बार आते हैं। नायिका के अंगों का वर्णन करने में मंझन ने गुरुजन की लाज का जैसा संकोच किया है जायसी ने वैसा संकोच नहीं किया है। जायसी और मंझन अतः स्वभावतः एक दूसरे से बहुत भिन्न लगते हैं।

मंझन सच पूछिए तो उत्कृष्ट कथा-कार भर हैं महाकाव्य-कार बनने का उन्हें तनिक भी मोह नहीं है। उनकी रचना केवल प्रेम-रसिक के लिए है। जो प्रेम के तत्त्वों के सरस निरूपण मात्र में रुचि रखता है उसके लिए मंझन की रचना एक परम उत्कृष्ट कृति है किन्तु जो निरे काव्य रसिक हैं उन्हें यह नहीं संतुष्ट कर सकती है। मंझन की कला विषय के उत्तरदायित्व पूर्ण निर्वाह सतर्कता सफलता और सुरुचि का परिचय देती है। उनका लक्ष्य है प्रेम रस काव्य रस नहीं और उसी की दृष्टि से हम मंझन की इस कृति को देखना चाहिए, और यह कहना असमीचीन होगा कि इस दृष्टि से देखने पर उनकी सफलता स्पष्ट दिखाई पड़ती है।

## मंझन का जीवन-दर्शन

कुछ दिनों पूर्व जब कि मंझन का अध्ययन अपनी प्रारंभिक अवस्था में था और उनकी 'मधुमालती' की खंडित प्रतियाँ ही आलोचकों को देखने को मिली थीं यह विवाद काफी समय तक चलता रहा कि मंझन हिन्दू थे या मुसलमान। रचना के प्रारंभ के अंश को यदि छोड़ दिया जाए तो सचमुच यह निश्चय करना कठिन हो जाएगा कि मंझन का धर्म क्या था। रचना के कथा-भाग में केवल एक पंक्ति ऐसी आती है—जिस पर किसी आलोचक का ध्यान भी जाने की संभावना कम ही हो सकती थी यद्यपि वह पत्र-व्यवहार के एक सामान्य प्रसंग में आती है—जिसमें रचयिता के मुसलमान होने का स्पष्ट संकेत मिलता है क्योंकि इसमें एक हिन्दू पात्र से पत्र-लेखन में ईश्वर के नबी का स्मरण कराया गया है

प्रथमहिं सबरी नाउं गोसाईं। जो भरिपूरि रहा सब ठाईं।
दूजें लेउ नाउं तेहि केरा। उतरब पार लागि जेहि बेरा। (४२९ १—२)

स्पष्ट ही उद्धृत दूसरी पंक्ति की विचार-धारा इस्लाम की है। किन्तु अन्यथा रचना के पूरे कथा भाग में ऐसे कोई संकेत नहीं मिलते हैं जिनसे लेखक मुसलमान ज्ञात होता हो। पूरी कथा में हिंदू वातावरण का निर्वाह किया गया है, यथा : सर्वत्र हिन्दू त्रिदेवों की दिखाई गई है

तुम तुम्ह* साथ बजा बहु कीन्हें। रुद्र ब्रह्मा हरि अंतर दीन्हें। (१२८ ५)
बजा कीन्ह विधि अंतर राखी। रुद्र ब्रह्मा हरि कहुं दै साखी। (११ ५)
आदिहि सपत जो हम तुम्ह किएउ। रुद्र ब्रह्मा हरि अंतर दिएउ। (१११ २)

सृष्टि की रचना करने वाले ब्रह्मा की उत्पत्ति कमल से कही गई है

कुल मानुस कर आदि गरासा। ब्रह्म कंवल महं कुल कर वासा। (११५ १)

और प्रबंधकार के लिए यही उचित भी था क्योंकि उसकी कथा के समस्त पात्र हिन्दू थे। यही नहीं कवि स्वयं परमात्मा को 'ब्रह्म' कहता है :

पंडित मुनिजन ब्रह्म बिचारी। ( १ ४ )

वचन की उत्पत्ति वह हरि मुख से बताता है :

प्रथमहि आदि सिस्टि के पारा। हरि मुख बचन लीन्ह ओतारा। (२५ २)

उस आदि शब्द को वह ओंकार कहता है :

एकै बचन आदि उकारा। भल भव होइ व्यापा सर्व सारा। (२५ १)

वह विधाता के द्वारा चार वेदों का निर्माण कहता है :

चारि बेद बिधनै निरमएउ। (२९ २)

ईश्वर-वन्दना में उसे वह 'एकोंकार' कहता है

प्रेम प्रीति सुख निधि के दाता। दुइ जग* एकोंकार* बिधाता। (१ १)
जासु ठाउं बेरसै* सभ ठाईं। निरगुन एक ओंकार गोसाईं। (२ ४)

और कथा भाग में वह हरि-स्मरण करता है :

हरि हरि कहां गएउं कहं रहेउं। का किछु कहौं सिहेउ* का कहेउ।
कुंवर बात गहिम पैं सईं। बीच नीर मोहि हरि लै गईं। (६८ १—२)

इसलिए मंझन अवश्य ही एक उदार मुसलमान कवि था।

*ऊपर प्रथम उद्धृत अपवाद अतः किस प्रकार मुख्य कथा में आ गया यह विचारणीय है।* आगे हम देखेंगे कि मंझन एक सतर्क और समर्थ लेखक थे। मुख्य कथा भाग में वे जानबूझ कर इस प्रकार का स्पष्ट इस्लामी कथन नहीं ला सकते थे। अपने धार्मिक संस्कारों के कारण अनचीते ही वह इस प्रकार का कथन कर गए, ऐसा प्रतीत होता है।

किसी भी अन्य मुसलमान लेखक में इतनी उदारता कदाचित् नहीं मिलती है। किन्तु वे थे मुसलमान इसमें कोई सन्देह नहीं है उन्होंने रचना के आदि में ही ईश्वर-वन्दना के बाद मुहम्मद साहब की वन्दना की है (छंद ७—८) और चार खलीफाओं को स्मरण किया है (छंद ९) और तदनंतर शाह वक्त का गुणगान (छंद १ —११) करके अपने गुरु शेख मुहम्मद ग़ौस का अत्यंत श्रद्धापूर्ण उल्लेख किया है (छंद १४—२१)। हिन्दू प्रतीकों का प्रयोग उनकी उदार धार्मिक वृत्ति का ही परिचायक है।

एक निमिख दुख कहुं नाहिं पूजै आदिहु जुग क मयाद।
कौन कौन सुख बरमब तेहि दुख के परसाद।। (११४)

उसके अनुसार इस विरह-दुख ने मनुष्य का सृष्टि के आदि ही में अपना धाम बनाया था जीव ने उसी समय से अपने को जीव करके जाना जिस दिन वह दुख सृष्टि में समाया इसलिए प्रेम दुख पर प्रेमी दोनो जगत्—इहलोक और परलोक—के समस्त सुखों को न्यौछावर करने को तैयार रहता है, क्योंकि यही दुख वह अमृत है जिसने उसे अमरत्व प्रदान किया है प्रेमिका के इसी विरह-दुख के कारण प्रेमी का संसार में जन्म ग्रहण करना सफल होता है

दुख मानुस कर आदि गरासा। बहु कवन मह दुख कर बासा।
जहि दिन तेहि दुख सिस्टि समाना। तेहि दिन तें जिउ कै जिउ जाना।
माहि न आवु उपजउ दुख तोरा। तोर दुख आदि सभागी मोरा।
अब सौ बड़ौं दुक्ख क कांवरि। दुइ जग देउ सुक्ख मउछावरि।
मैं अपान कै तोर दुख लिया। मरि कै अब सो अमृत पिया।

तोर दुक्ख मधुमाकति सुखदाएक संसार।
जहि जिय माहि तोर दुख उपजा बनि सो जग औतार।। (११५)

मंझन के अनुसार प्रेम इसी दुख पर मस्त होकर उसका साथी बना वह मनुष्य के घर में इसीलिए आया कि उसमें दुख का निवास था

सुनिउ जाहि दिन सिस्टि उपाई। प्रीति परेवा बिहेउं उड़ाई।
तीनिउ लोक ढूंढि कै आवा। आपु जाम कहु ठाउं न पावा।
तब फिरि मोहि घट पैसेउ आई। रहेउ लोभाइ न भएउ उड़ाई।
तीनि भुवन सब पूछी बाता। कहु तुई कस मानुष घट राता।
कहेसि दुक्ख मानुस कर बासा। जहां दुक्ख तहं मोर नेवासा।

जेहि ठां दुख होइ बस भीतर प्रीति होइ बस ताहि।
प्रीति बात का जानै बपुरा जहि सरीर दुख नाहि।। (११६)

मंझन कहते हैं कि इस प्रेम का रहस्य यह है कि प्रेमी और प्रेमिका आदि में एक साथ ही होते हैं इतना ही नहीं वे वस्तुतः एक होते हैं और तदनंतर द्विधा हो जाते हैं जैसे एक ही जल में दो मिट्टियाँ सानी गई हों अथवा एक ही जल दो प्यालियों में बहने लगा हो अथवा एक ही दीपक दो घरों में प्रकाश देने लगा हो अथवा एक ही जीव दो शरीरों में संचरित हुआ हो अथवा एक हो अग्नि दो स्थानों पर जला दी गई हो अथवा एक ही भवन के दो द्वार निर्मित किए गए हों

तैं मैं दुवौ सदा सब थामी। औ मंझन एक वह सवामी।
औ मैं तुइं दुइ एक सरीरा। दुइ माटी सानी एक नीरा।
एक बारी दुइ बहे पनारी। एक दिया दुइ घर उजियारी।
एक जीउ दुइ घट संचारा। एक अगिनि दुइ ठाएं बारा।
एकै हम दुइ कै औतारे। एक मदिल दुइ किए दुवारे।

एकै जोति रूप पुनि एकै एक पराम एक देह।
आपुहि आपु जा देइ बाइ चाहै तहि कर कौन संदेह।। (११७)

मैं न जानु तोर दुक्ख दुलारी। तोरे दुख सेउ मोहि आदि पिन्हारी। (१११ १)

मोहि न जानु उपजउ दुख तोरा। तोर दुख आदि सयानी मोरा। (११५ ३)

वस्तुतः उसके प्राणों का जिस दिन विधाता ने निर्माण किया था उसी दिन उस उस प्रमिका के विछोह का दुख भी दिखाई पड़ा था

जेहि दिन सिरेउ प्रान विधि मोरा। तेहि दिन मोहि दरसेउ दुख तोरा। (१११ ४)

प्रान आदि घट होत न आवा। विधि तोर दुख मोहि तब दरसावा। (११४ २)

सब कुछ त्याग कर उसने प्रमिका के इस विरह-दुख का संकलन किया अपने जीव को उसे दे डाला तथा उसी के जीव को अपना समझने लगा

मैं मन तजि संकरेउ दुख तोरा। मोर जिउ तोर तोर जिउ मोरा। (११४ १)

उसने इसी दुःख को जीवन का परम पुरुषार्थ मान लिया और इस पर उसने अपने समस्त सुखों को वार दिया

मैं एहि दुख केर बलिहारी। सहस सुक्ख एहि दुख पर वारी। (११४ ४)

इस दुख में ही वह समस्त संभव सुखों का आस्वादन करने लगा

एक निमिख दुख वह नहिं पूजै चारिहु जुग के सवाद। (११४ ६)

वह अब दुःख की सही कांवरी वहन करने लगा और दोनों जगत् के सुखों को उस पर न्यौछावर कर दिया

अब मैं वही दुक्ख के कावरि। दुइ जग देउ सुक्ख नेउछावरि। (११५ ४)

और यह सब कह चुकने के बाद भी नायक कहता है कि उसने अपने-आप को देकर प्रमिका का दुःख उसके विनिमय में लिया है पहले वह मरा है तब उसे अमृत-पान करने को मिला है

मैं अपान दै तोर दुख लिया। मरि कै बहुरि सो अमृत पिया। (११५ ५)

यह प्रमामृत सचमुच मंझन के अनुसार मरने के बिना नहीं प्राप्त होता है यही इस प्रम-साधना की सबसे बड़ी दुरूहता है।

कथा को समाप्त करते हुए भी लेखक ने एक मात्र यही सन्देश दुहराया है। वह कहता है कि इस जगत में अमरत्व लाभ करने का एकमात्र उपाय है प्रम में मरना। मरे हुए को मृत्यु नहीं मारती है इसलिए प्रम में जो मरण का अनुभव कर लेता है उसे काल भी नहीं मार सकता है एक बार प्रेम का यह साधक मर कर जीवन प्राप्त करता है तो काल उसके निकट भी नहीं आता है इसलिए यदि कोई लोग जगत् में काल के भय से उबरना चाहता है तो उसे प्रम की शरण में आना चाहिए

अमर न होत कोइ जग हारें। मरि जो मरै तेहि मारु न मारै।
प्रम कै आगि सही जेइं आंचा। सो जग जनमि काल सउं बांचा।
प्रम मरनि जइ आपु उबारा। सो न मरै काहू कर मारा।
एक बार जो मरि जिउ पावै। काल बहुरि [तेहि] नियर न आवै।
मिरितु क [फंद] जबहि होइ जया। मिहुवै अमर ताहि कै कया।
जौ जिउ जानहि काल सौं प्रम मरग करि नेम।
कोई दुइ जग काल सौं मरन लाभ जग प्रम॥ (५१८)

मधुमालती की सारी कहानी इसी प्रकार मर कर अमर होने की कहानी है। अप्सराओं की कृपा से प्रथम साक्षात्कार होने के बाद ही सुप्तावस्था में नायक नायिका से अलग कर दिया जाता है और वह मरण के कष्ट का अनुभव करता है। प्रमा के प्रयत्नों से उस नायिका से पुनर्मिलन का सौभाग्य प्राप्त

होता है किन्तु नायिका की माता दोनों को सुप्तावस्था में पुनः अलग कर देती है और वह पुनः मरण के कष्टों का अनुभव करता है। उसका तीसरी बार का ही नायिका से मिलन उसकी जन्म-जन्मान्तर की आकांक्षा को पूर्ण करता है और उनका स्थायी मिलन प्रमाणित होता है। ठीक यही दशा नायिका की भी हुई है। दूसरे साक्षात्कार अथवा पुनर्मिलन के अनन्तर तो न केवल उसे मरण की वह यातना भोगनी पड़ी है जो नायक को भी भोगनी पड़ी है उसको पक्षि-योनि में भी अवतरित होना पड़ा है जिससे मुक्ति लाभ करने के अनंतर ही वह इस योग्य हो सकी है कि अपने प्रेमी से मिलन का लाभ उठा सके। निस्सन्देह नायिका की स्थिति कवि ने अधिक दयनीय चित्रित की है और उसने अपने काव्य में बारहमासे की भी जो कल्पना की है, वह उसके इसी पक्षि-रूप में अवतरित होने पर की है।

यह है प्रेम की साधना का मरण-मार्ग। जायसी भी इसी मरण-मार्ग का उपदेश अपने प्रेम-काव्य 'पदमावत' में करते हैं। ये दोनों कवि दो भिन्न सूफी सम्प्रदायों के थे। और मंझन कहने को जायसी के परवर्ती थे किन्तु उस युग में दो कृतियों के बीच पाँच वर्षों का अन्तर एक प्रकार से कुछ नहीं था जब कि यातायात तथा कृतियों के प्रकाशन के साधन नितान्त अविकसित थे। इसलिए दोनों की प्रेम-साधनाओं में मरण-मार्ग की यह समान अनिवार्यता एक प्रकार से तत्कालीन समस्त सूफी प्रेम-साधना में उसकी अनिवार्य स्थिति की ओर संकेत करती है। अभी तक यह जायसी की ही प्रेम-साधना की विशिष्टता ज्ञात होती थी किन्तु मंझन की रचना ने तत्कालीन सूफी धर्म में उसकी व्यापक प्रतिष्ठा को प्रमाणित कर दिया।

इस प्रेम-साधना में एक ही बात ऐसी है जो प्रायः पाठकों को चक्कर में डाल देती है। वह है इस प्रेम की शारीरिकता। यह प्रेम जहाँ एक ओर आध्यात्मिक है, वहाँ दूसरी ओर मांसल भी है। जायसी ने इस शारीरिकता को केवल नायक और नायिका के विवाह के अनन्तर सुखशाला में दिखाया है मंझन उसे इसके पूर्व भी दोनों के दोनों बार के मिलन में चित्रित करते हैं। 'मधुमालती' के सपन बस में अप्सराएँ जब मनोहर को पहुँचाती हैं तो वे दोनों आलिंगन चुम्बनादि का सुख-लाभ करते हैं और जब पेमा उन्हें अपनी चित्रसारी में मिलाती है तो भी आलिंगन चुम्बनादि की समस्त कलाएँ प्रयोग में आती हैं। विवाह के अनन्तर जब वे मिलते हैं तब तो इन सब की अनिवार्यता स्वयं सिद्ध-सी है। अन्तर यही है कि विवाह के पूर्व के दोनों बार के मिलन में सुरत रस का आस्वादन वे शपथपूर्वक नहीं करते हैं और उसे वे विवाह के अनन्तर ही भोगते हैं। जायसी में विवाह के पूर्व नायक-नायिका का मिलन केवल शिव-मंदिर में होता है और वह भी क्षणिक ही है। उसमें इस शारीरिक अभिसार के लिए अवसर नहीं है। विवाह के अनन्तर सुरत रस का पूर्ण परिपाक उनमें भी हुआ है। प्रश्न यह है कि इस शारीरिकता का उपर्युक्त अध्यात्मवाद से क्या संबंध है। मेरी समझ में इसका उत्तर यही है कि सन्तों ने जीवन को एक समग्र रूप में देखा है। उनका जीवन-दर्शन शारीरिक आवश्यकताओं की उपेक्षा नहीं करता है। यह अवश्य है कि वह शारीरिक आवश्यकताओं को मर्यादित रखने का उपदेश करता है। इस शारीरिकता के अभाव में पुरुष और नारी की प्रेम-कल्पना मिथ्या होगी। इसलिए सूफी साधकों की यह मर्यादित शारीरिकता उनकी आध्यात्मिक प्रेम-साधना का एक ऐसा अंग है जो उनकी दृष्टि में उनके लक्ष्य में बाधक नहीं होता है। भारतीय साधनाओं में प्रायः शारीरिकता का सम्पूर्ण निषेध मिलता है इसीलिए भारतीय पाठक प्रायः इन प्रेम-काव्यों में इस प्रकार की शारीरिकता को देखकर इन्हें लौकिक प्रेम काव्य मात्र समझ बैठता है अथवा वह इस उलझन में पड़ जाता है कि वह इन्हें अलौकिक प्रेम का काव्य माने या लौकिक प्रेम का। किन्तु इस प्रकार के पूर्वाग्रह से मुक्त होकर देखने पर ही हम वस्तुतः इन सूफी सन्तों की प्रेम-साधना का मर्म ठीक-ठीक ग्रहण कर पाएँगे।

# प्रतियाँ

मंझन की 'मधुमालती' की अब तक चार प्रतियाँ प्राप्त हैं और प्रस्तुत कार्य में उन चारों का उपयोग किया गया है। ये प्रतियाँ इस प्रकार हैं

(१) रा यह प्रति रामपुर में वहाँ के नवाब साहब के पुस्तकालय में है। इसमें अबतक आरम्भ का एक पत्र नहीं है जिसके कारण रचना का प्रथम छंद नहीं रह गया है। प्रति सुरक्षित है। जिन दिनों 'मधुमालती' की एकचक्रा की प्रति समाचार-पत्रों में विज्ञप्त हुई थी मेरे एक एम ए के छात्र श्री विद्याराम 'कमल' ने मुझसे कहा कि रामपुर में उसकी जो प्रति नवाब साहब के पुस्तकालय में है उसकी प्रतिलिपि यदि मैं उपयोगिता समझूँ वह कर ले सकते हैं। मैंने कहा यह अच्छा ही होगा और तदनुसार कुछ छुट्टियों में उन्होंने वहाँ जा-जाकर प्रतिलिपि कर डाली और वह मुझे लाकर दे दी। यह प्रतिलिपि उन्होंने फ़ारसी लिपि में ही की थी क्योंकि मूल प्रति भी फ़ारसी लिपि में है। दो वर्ष हुए जब मैंने रचना का सम्पादन प्रारम्भ किया उक्त पुस्तकालय के लाइब्रेरियन को प्रति को कुछ दिनों के लिए भेजने के लिए लिखा और उसके पाठ का प्रस्तुत संस्करण के लिए उपयोग करने की अनुमति चाही तो प्रति को भेजने में उन्होंने असमर्थता प्रकट की किंतु वहाँ आकर उसे मिलान और उसके पाठ का प्रस्तुत संस्करण के लिए उपयोग करने की अनुमति प्रदान की। इसके लिए मैं उक्त पुस्तकालय के अधिकारियों का आभारी हूँ। समयाभाव में मैं रामपुर जाकर प्रति का उपयोग नहीं कर सका और श्री विद्याराम 'कमल' की प्रतिलिपि का ही उपयोग इस संस्करण के लिए कर सका। अतः मैं इस प्रतिलिपि के लिए श्री विद्याराम 'कमल' एम ए० का आभारी हूँ।

इसकी पुष्पिका इस प्रकार है

तम्त मधुमालत तस्नीफ़ शेख मंझन कमारीख पंजम शहर बकरीद माह राज सेह शंबा दर मुक़ाम निजामत अकबराबाद दर हवेली वाकी पेश मरहूम इस्माईल नवाब हुसैन अली खाँ दर अहद बादशाह मुहम्मद शाह गाजी बखत फ़क़ीर आसी शाकिरुलमुल्क फ़क़ीर उल् अल्लाह बलमुहम्मद नकिरम मियाँ अब्दुल रहमान मस्लिमहू मुतवत्तिन कस्बा बड़ो सराय तमाम शुद ११६२ हिजरी।

इसकी एक अन्य प्रतिलिपि भारत कला भवन हिंदू विश्वविद्यालय वाराणसी में और एक माइक्रो-फ़िल्म कौंसिल ऑफ़ नेशनल आर्काइव्स नई दिल्ली में है।

भा यह प्रति भारत कलाभवन वाराणसी में है। यह प्रति भी फ़ारसी लिपि में लिखित है। यह आकार में ९ × ७" के लगभग होगी। यह प्रति आदि मध्य और अंत में त्रुटित है, जिसके कारण प्रस्तुत संस्करण के छंद १—३९ ४१—७८, १७—११ ५१८ तथा ५१ इसमें नहीं हैं। यह बहुत ही सावधानी से लिखी हुई है और फ़ारसी के लिपि-चिह्नों का प्रयोग इसमें बड़ी पूर्णता के साथ किया गया है।

भा यह प्रति भी उपर्युक्त भारत कला भवन में है। यह अत्यधिक त्रुटित है। यह नागरीदास की लिखी हुई है और अन्य प्रतियों में कदाचित् सबसे प्राचीन है। यह आदि में प्रस्तुत संस्करण के छंद ८९ तक और फिर उसके बाद प्रस्तुत संस्करण के छंद १४१ से ६७७ तक त्रुटित है। जिस समय मैं इस प्रति के पाठ का मिलान करने गया यह प्रति नहीं मिल सकी। इसका सं० १९९९ में सावधानी से

राखि > रास (१११ ७) छाडि > छाड (१५१ १) पंखि > पंख (१५१ ६) सिधि निधि > सिध निध (१७४ १) बिरहु > बरहु (११९ १) बसि > बस (१२९ ४) हुति > होत (१५६ २) काहि > काह (१६६ ५) चीन्हति > चीन्हत (१८४ १) राउरि > राउर (५१४ २)।

(३) 'पेम' का चिह्न न लगे होने से या उस पर ध्यान न जाने के कारण एकोंकारि > एककारी (१ १) हरिगुन > हरिगन (४३६ ५)।

(४) 'बे' को 'प' पढ़ने के कारण भएउ > पठौ (११ १) बस > पसु (२८८ २)

(५) 'टे' और 'वे' के एक से लिखे जाने से 'टे' को 'व' पढ़ने के कारण करवट > करवत (१८७ ४) ठहराना > पहराना (२६२ २)।

(६) 'इ' और 'रे' के एक समान लिखे होने से अथवा इ के ऊपर लगे हुए चिह्न पर ध्यान न जाने के कारण, बड़ > बर (२६ १)।

(७) 'काफ' को 'गाफ' समझने के कारण जाके > जाग (२८ ४) कुटिला > गुटिला (९२ २) कोल > गोले (१ १ १)।

(८) गाफ' को 'काफ' समझने के कारण अगनित > एकत (८१ ३) गाढ़ > काढ़ (४ २ २) ग > क (५ १ १)।

( ) 'उ' सूचक 'वाव' को 'ओ' सूचक समझने के कारण मह > मोहि (२४ ४) हुते > होते (८१ १) हुति > होत (१५६ २) हुत > होत (५३२ २ ५१२ १ ५१६ १)।

(१ ) ओ' सूचक 'वाव' को 'उ' सूचक समझने के कारण दौराए > दुराये (४ १)।

(११) 'नू' को 'यें' पढ़ने के कारण जनि > जे (२७ ६) जनि > ज (१५८ ५)।

(१२) बीच के 'हैं' को न पढ़ने के कारण गहबर हिय > गहबरी (२१८ २)।

(१३) 'हे' को पूर्ववर्ती वर्ण से मिलाकर पढ़ने के कारण पहिराएसि > फिराएसि (४५२ ३)।

(१४) अंत के 'हैं' को न पढ़ने के कारण महि > म (२९ ६ १४९ ३ २३७ ५ २४५ २)।

(१५) 'ये' को अलग पढ़ने के स्थान पर पूर्ववर्ती वर्ण से मिलाकर पढ़ने के कारण भोगइ > भोगी (१२ ६) मय > मई (८८ ४) जिय > जै (११८ २) करियै > करी (४१६ ४) हिय > है (४१४ १) मेरई > मरै (४९९ ६)।

(१६) 'ये' को 'ई' के स्थान पर 'ए' अथवा 'ऐ' के रूप में पढ़ने के कारण बिरही > बिरहे (७९ ४) गढ़ी > गढ़े (९१ १) बरिआरी > बरिआरे ( १ २) कही > कहै (१५२ ६) मरी > मरे (२२१ २) परिहरी > परिहरे (२२१ २) पीइ > पइ (२७२ ५) अरथानी > अरथाने (१६२ ७) हुती > हुते (४७२ १) कही > कहै (५७ ४)।

(१७) 'ये' को 'ए' के स्थान पर 'ए' समझने के कारण म > मै (८४ २)।

(१८) 'ये' या 'ए' या 'ऐ' के स्थान पर 'ई' पढ़ने के कारण बगाने > बगानी (८७ १) लागे > लागी (८७ १) चौपै > चौपी (८८ १) मेक > मीक (८८ २) परै > परी (१४५ १) चमकै > चमकी (२२९ ५) परिहरे > परिहरी (२३ ६) माए > माई (२७७ ५) मुहाए > मुहाई (२७७ ५) भाए > भाई (२८५ १)

भाए > भाई (२८५ १) साजे > साजी (२८९ २) बाजे > बाजी (२८९ २) तोरे > तारी (२९२ ४) मोरे > मारी (२९२ ४) रहे > रही (१५७ ५) भाए > भाइ (१५९ ३) मधुरै > मधुरी (४८९ ७)।

उपर्युक्त के अतिरिक्त कुछ उदाहरण यद्यपि कम ही ऐसे भी मिलते हैं जिनमें दोनों लिपियों से संबंधित विकृतियाँ एक साथ मिलती हैं और फ़ारसी के पूर्व भी नागरी लिपि से संबंधित विकृतियाँ हुई ज्ञात होती हैं यथा

अगवन > वनवन (ना ) > अगवन (फा ) > अनौन (१ ६) आलसि > आलसी (ना ) > आलमी (फा ) > आलसैं (१४९ ७) मरि > मरी (ना ) > मरी (फा ) > मरै (११ ६)।

इनमें से अंतिम स्थल की विकृति मा में भी है। आगे हम देखेंगे कि मा तथा ए में पाठ-विकृति संबंध भी है इसलिए इस प्रकार का विकृति-साम्य स्वाभाविक है।

एक बात और। प्रति की लिपि से भिन्न लिपि से संबंधित विकृतियाँ इस प्रकार ऊपर के विवेचन से प्रकट होगा सब से कम मा में हैं। मा में उसकी अपनी लिपि फ़ारसी से संबंधित विकृतियाँ भी समस्त प्रतियों की तुलना में कम हैं। इसलिए मा अत्यंत सतर्क पाठ-परंपरा की प्रति प्रमाणित होती है। मा के बाद मा का स्थान इस विषय में आता है। किंतु हम देख चुके हैं कि मा का केवल एक-तिहाई प्राप्त हुआ है जिससे उपर्युक्त प्रकार की विकृतियों की संख्या इतनी कम न समझनी चाहिए जितनी ऊपर है। फिर भी शेष दो प्रतियों की अपेक्षा कम ही होनी चाहिए। अतः मा प्रति की भी पाठ-परंपरा काफ़ी सतर्क ज्ञात होती है। यह प्रति भी बहुत प्राचीन है इसलिए असंभव नहीं कि मूल के निकट होने के कारण ही इस प्रकार की विकृतियाँ उसमें अधिक न हों। उपर्युक्त के बाद रा आती है। रा का कोई पूर्वज नागरी में था और काफ़ी असावधानी से लिखा हुआ था उपर्युक्त से यह प्रमाणित है। ए का स्थान उसके भी बाद आता है। उसका कोई पूर्वज फ़ारसी लिपि में था जो बहुत असावधानी से लिखा हुआ था। यह उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट ज्ञात होता है।

## प्रतियों का पाठ-संबंध

नीचे प्रतियों की उन निश्चित पाठ विकृतियों पर संक्षेप में विचार किया जा रहा है जो एक से अधिक प्रतियों में समान रूप से पाई जाती हैं और क्रमशः इस विकृति-साम्य के आधार पर उन प्रतियों के परस्पर विकृति-संबंध और मूल से उनके समस्त पाठ-संबंध को स्पष्ट करने का प्रयास किया जा रहा है।

### (१) मा० मा० ए०

(१) १ ३ ५ स्वीकृत पाठ है

मरम बात 'जैस कुई' पनारा।
चाँद कुई जैस पेम ब्यवहारा।

'जैस कुई पनारा' के स्थान पर मा में 'कमी मीन पनारा' मा में 'कम मीन पनारा' और ए में 'कम मनि पनारा' है। प्रेम व्यवहार पद और कुमुदिनी का ही लोक-प्रसिद्ध है चंद और मीन का नहीं।

(२) १ ५ ५ स्वीकृत पाठ है

आनहिं'* थात छदरि पँ जावै।
संभी सेउं चोरी महि फावै।

'आनहि' के स्थान पर मा ए म 'वानिहि' और मा म 'थान' है। किन्तु 'वानिहि' और 'थान' सर्वथा असगत हैं। प्रसग से 'आनहि' (अन्य ही से) ही सिद्ध होता है, यद्यपि यह पाठ शेष प्रति रा में भी नही आता है और इसके स्थान पर उसमें पाठ 'मू ठी' आता है जो स्पष्ट ही प्रक्षिप्त है।

(३) १२४ ४ स्वीकृत पाठ है

मोर दुख मोहि पूछसि कहा।
आपुहि पूछु फिरे बस कहा'।

'फिरे बस कहा' के स्थान पर मा मा मे फिये दहु काहा' और ए मे फिये जो काहा' है। पूर्ववर्ती चरण मे 'कहा' के स्थान पर इनमे भी 'काहा' है जिससे मा मा ए के पाठ में तुक की पुनरुक्ति है।

(४) ४५७ ४ स्वीकृत पाठ है

'सीस' भरौं मोहि पार्थ समाई।

'सीस' के स्थान पर प्रा में 'मैन' (मैन) तथा मा ए मे 'मैन' है। इन पाठों की निरर्थकता स्वतः प्रकट है।

(५) ४६ ५ स्वीकृत पाठ है

इहा दुखी तुम्ह नैनन्ह मोती।
'जहां मैन सीपनि महं मोती'।

द्वितीय चरण का पाठ इनमें है मा मा जहां मैन सीपन्ह गज मोती।
ए जहां मैन सीप गज मोती।

सीपों में 'गज मोती' नही होते वे गज-मस्तक में होते हैं। इसलिए मा मा ए का पाठ स्पष्ट ही विकृत है।

(६) ४८७ ६—७ स्वीकृत पाठ है

राजकुमारि तुम्हारी बचा बहिनि है मोरि।
कहिय तौ 'ताराचंद कहं देहुं गांठि जुई जोरि॥

मा मा में 'ताराचंद कहं के स्थान पर 'ताराचंद सेउं' तथा ए में 'ताराचद मों है। ताराचंद से गाँठ पमा की जोड़ी जाने को थी इसलिए 'जुई गांठि जोरि' और पमा ताराचद को दी जाने को थी इसलिए 'ताराचंद कह राजकुमारि तुम्हारी—[जो] बचा बहिनि है मोरि—देहु' की सार्थकता प्रमाणित है। 'ताराचद देहुं गाठि जुई जोरि' का आशय होगा 'ताराचंद से दोना की गांठ जोड़ दूं' जो कि प्रसंग मे अपेक्षित नही है।

(७) ४८९ ६—७ स्वीकृत पाठ है

'नगर जो' लोग राय औ रानै पंच मंदिर जेवनार।
एक एक जन आमैं सहस सहस परकार॥

(८)

(४) १८१ ६—७ स्वीकृत पाठ है

मुखवंती और नागरि मनमोहनि सर्मसार।
धनि सिरिस्टि जेइ सिरजी धनि धनि मूरतनि हारि॥

मा ए में 'मूरतनिहारि' के स्थान पर पाठ 'सिरजनहार' है। चरण ७ के पूर्वार्द्ध में 'धनि सिरिस्टि जेई सिरजी' आ ही चुका है, इसलिए 'सिरजनहार' पाठ में स्पष्ट पुनरुक्ति दोष है।

(५) १९९ ५ स्वीकृत पाठ है

'जोबन सों' किछु आनि न जाई।

मा में 'जोबन सो किछु' के स्थान पर 'जोबन सेउँ' और ए में 'अब सौतुख' है दोनों में 'किछु' या उसके स्थान पर अन्य कोई दो मात्राओं का शब्द नहीं आता है, जिससे छन्द-दोष है।

(६) २२७ ६—७ स्वीकृत पाठ है

सम पाछिन्ह सुख पेमहि कुंवर सुनावा रोइ।
किछु न 'जाई' जाना आगें बिधि का लिखा का होइ॥

मा ए में 'जाई' शब्द नहीं है। प्रथम म ज्ञात होता है कि सातवें चरण तक कुमार का कथन चलता है जिसमें वह भविष्य के बारे म कहता है कि 'आगे विधि का लेख क्या होगा यह कुछ भी नहीं जाना जाता है'। किन्तु चरण की मात्राएँ २५ से घटाकर २४ करने के विचार से 'जाई' निकाल दिया गया लगता है जिससे वाक्य का अर्थ पूरा नहीं निकलता है।

(७) २४८ १ स्वीकृत पाठ है

राकस कै माती ओहराचा।
उन पुनि निहुरि सीस भुइ लावा'।

'भुइ लावा' के स्थान पर मा ए में कर लावा' है। कर लावा' निरर्थक है, यह प्रकट है।

(८) २६१ ४ स्वीकृत पाठ है

'लाडे भले (?) औ कुंत कटारी।
कुंवर लीन्ह सब अब सभारी।

मा. ए में अर्धाली के प्रथम चरण के स्थान पर है

मा एहि अंतर लागै भै भारी।
ए एहि अंत जो भी मुइ भारी।

यहाँ भय लगने का कोई प्रसंग नहीं है कुमार राक्षस स युद्ध के लिए सन्नद्ध हो रहा है, और आगे ही कहा जाता है

५ निसंग्म जीउ बिरह कर भूसा।
तेहि पर गोरख भेम अवधूता।

'निसंग्म' का अर्थ रचना भर में प्राय 'निर्भय' है जो यहाँ पर भी है, यथा

१८४ ६ गौगम माजें आला निसंग्म सेज सुख सोव।
१ ३ ६ निसरम चित्त चकेसी बन मह रहसि निसंक।

इसलिए मा ए का पाठ संगत नहीं है। लगता है कि फ़ारसी में लिखे हुए उक्त चरण के पाठ को ठीक ठीक न पढ़ सकने और इसलिए निरर्थक समझने के कारण मा ए के किसी पूर्वज में यह पाठ-परिवर्तन किया गया।

कै गौतुक कै सपना अहा।
कहुँ सेउँ पै जाइ न कहा। ( १४८ १ )
यह कैसें कै सपन कहाई।
गौतुक भाउ सभै बहि पाई। ( १४८ २ )
सपन कहौ तौ सपन न होई।
गौतुक कहा जाइ नहिं सोई। ( २२५ ५ )
गौतुक सपन न जानौं यहुं का देखेउं सोइ।
सपन नहीं तौ गौतुक गौतुक कहौं न होइ॥ ( २२५ ६-७ )
गौतुक सपन न जा किछु कहा।
देखत चकित चकित होइ रहा। ( १४६ २ )

अत मा भा का पाठ विकृति-जनित है यह प्रकट है।

(२) ४११ १ स्वीकृत पाठ है

अपने निकट 'बर बिक्रम' राजहि दीन्ह नेवास।

'बर बिक्रम' के स्थान पर मा मा म 'पाट पर' है। 'निवास' 'पाट' (=सिंहासन) पर नहीं किया जा सकता है अत पाठ-विकृति प्रकट है।

(३) ५ १ ७ स्वीकृत पाठ है

मधुमालति सेउ* रानी कहँ बात समुझाइ।
कुंवरि चकितु तेहि देस कह कहा सेउ कोउ नहिं आइ॥

'कहँ बात समुझाइ' के स्थान पर मा मा मे है

मा चाँपि हिये महं लाइ,
मा : कहँ चाँपि हिय लाइ।

'हिये महं लाइ' और 'हिय लाइ' के साथ 'चाँपि' निरर्थक है।

(४) ५ १ ४ स्वीकृत पाठ है

जौ पिय कर मन रखि ना पाई।
चित अपनें सुख तुम्हं सेउं जाई।

मा मा का पाठ है

मा ओह राजा बहु लोभी अहही।
चित अपनें सुख तेहि सौं रहही।
मा वै राजा बहु बालम अहही।
चित अपनें सुख तुम्हं सेउं रहही।

पूर्व की अर्धाली है

सोइ सुहागिनि दुहुं जग माहां।
जेइ सेवा कै राखेउ नाहां।

बाद की अर्धाली है

नाहं सेव अगम सुख मारै।
नाह सेव परततर तारै।

अत यहाँ पर 'राजा' के 'लोभी या बालम' होने का कोई प्रसंग नहीं है, ... है
द्वारा पति की इच्छाओं की पूर्ति का।

(५) ५१० ५ स्वीकृत पाठ है

तुम्ह चरनन तर मोंम हमारा।
करेहु जैस मत मान तुम्हारा।

मा मा म द्वितीय चरण है मा परा अहै अब आनु तुम्हारा।
मा परा अहा अब आनु तुम्हारा।

मा मा का पाठ अबहीन है यह प्रकट है।

## (४) मा० ए०

(१) २९१ १ स्वीकृत पाठ है

सुमत कुवर मधुमालति माता।
हुरसित भएउ 'पीत राउ*' राता।

'पीत राउ' के स्थान पर मा मे 'पिता मुनि' और ए मे पिता गौ' हैं। प्रकट है कि मा ए के पाठ सर्वथा असंगत हैं क्योकि 'पिता' का कोई प्रसग नही है।

(२) ३१ २ स्वीकृत पाठ है

कत धमनी माहि दूध पियावा।
दूध ठाउ कस विस न 'सियावा*'।

मा ए मे 'सियावा' के स्थान पर क्रमशः पिआउ' (=पिआवा) तथा 'पिआए है 'पियावा प्रथम चरण में आ चुका है और 'विष' के लिए सियाना' अधिक आता भी है। इसलिए मा ए का पाठ दूषित है।

(३) १२२ २ स्वीकृत पाठ है

काज न पारौं कहि सखि आवें।
जिम न काज रहै यम के 'आवें'।

जावें' के स्थान पर भी मा ए मे क्रमश 'आवै तथा 'आवे हैं। मा ए पाठ म तुकविषयक पुनरुक्ति दोष प्रकट है। वह उतना संगत भी नही है जितना अन्य पाठ है।

(४) ४५४ ४ स्वीकृत पाठ है

नहीं भेद आपन तुम्ह काही।
पै ही नहीं भइ है काही।

दूसरे चरण के 'पै ही नही के स्थान पर मा मे 'पुनि हीं महल' तथा ए म 'कहि ही महल' है। किंतु 'महल' का कोई प्रसग नहीं है।

(५) ८५ ६ स्वीकृत पाठ है

ताराचद बात यह 'भाई' सप मिले दुवौ कुमार।

भाई के स्थान पर मा म मुनि भइ तथा ए म मुनि भई है। मुनि भई की निरर्थकता प्रसग म प्रकट है।

(६) ४६१ ४ स्वीकृत पाठ है

कबहू अहेरें मन बहरावहि।
कबहूं हार हिमुरे सावहि।

प्रथम चरण का पाठ मा मे है कबहू अहेरे हार जे लावहि और ए म है कबहूं पाट के हार लमावहि।

(३) मा  मा  के विकृति-साम्य के उपर्युक्त समस्त स्थल मा  मा  ए  के उपर्युक्त विकृति साम्य के स्थलों की भांति रचना के लगभग चौथाई मात्र में हैं क्योंकि मा  तथा मा  दोनों उपर्युक्त प्रकार से खंडित हैं। अन्यथा विकृति-साम्य के स्थलों की संख्या लगभग चौगुनी होती।

(४) मा  ए  के विकृति-साम्य के उपर्युक्त स्थल रचना के लगभग तिहाई मात्र में हैं क्योंकि जैसा ऊपर कहा गया है मा  का लगभग दो-तिहाई खंडित है। अन्यथा विकृति-साम्य के स्थलों की संख्या लगभग तिगुनी होती।

(५) रा  ए  दोनों ही लगभग पूर्ण प्रतियाँ हैं। इसलिए इनके ऊपर दिए गए निश्चित विकृति साम्य के स्थलों में उस प्रकार की वृद्धि की संभावना नहीं है जैसी ऊपर हमने अन्यों के संबंध में देखी है।

फलतः यह प्रकट है कि विभिन्न प्रतियों के उपर्युक्त प्रकार के संबंध निश्चित पाठ-विकृतियों की एक पर्याप्त रूप से बड़ी संख्या पर आधारित हैं और इसलिए सुनिश्चित हैं। इन संबंधों को यदि हम रेखा चित्र द्वारा व्यक्त करना चाहें तो इस प्रकार करेंगे—




इससे ज्ञात होगा कि मा  और मा  एक कुल की हैं, रा भिन्न कुल की है। तथा ए  दोनों कुलों के मिश्रण का परिणाम है।

## संपादन-सिद्धान्त

प्रतियों के उपर्युक्त पाठ-संबंधों के आधार पर निम्नलिखित प्रकार से रचना का संपादन किया गया है।

१ जो पाठ समस्त प्रतियों में समान है उसे स्वीकार किया गया है।

२ जो मा  और मा  में से किसी में और रा  में है उसे स्वीकार किया गया है।

३ जहाँ पर मा  मा  में एक पाठ और रा  में भिन्न पाठ है, वहाँ पर दोनों में से जो पाठ-विषयक समस्त अंतरंग और बहिरंग संभावनाओं की दृष्टियों से संगत ज्ञात हुआ है वह स्वीकार किया गया है।

४ ए  प्रति का पाठ दोनों शाखाओं के मिश्रण का परिणाम होने के कारण रचना के पाठ-निर्धारण के लिए उन्हीं स्थलों पर देखा गया है जहाँ पर मा  और मा  दोनों के समान रूप से खंडित होने के कारण दो में से किसी का भी पाठ प्राप्त नहीं है, और ए  का पाठ रा  के पाठ से भिन्न है।

५ रचना के प्रथम छंद में केवल ए  का पाठ प्राप्त होने के कारण आवश्यक सुधारों के साथ उसी को ग्रहण करना पड़ा है।

के उत्तर में कुमार ने कहा कि जिस दिन विधाता ने उसकी सृष्टि की उसी दिन से यह उसका प्रेमी था (११४ ११५) और उसके विरह में दुःख का भार वहन करता रहा है, (११६) क्योंकि प्रीति उसी घट में निवास करती है जिस घट में दुःख रहता है। (११७) वे दोनों एक-दूसरे से सर्वथा अभिन्न थे (११८) वह (कुमार) शरीर था और वह (कुमारी) उसका प्राण थी (११९) अब तक वह बिना अपने जीव के जीवन व्यतीत करता रहा था आज ही उसे देख कर उसके शरीर में वह जीव वापस आया था। (१२१) कुमारी ने उसके प्रेम की यह वार्ता सुनी तो पूर्व [जन्म] की प्रीति का उसे भी स्मरण हो आया और दोनों प्रेम के माध्यम से अभिन्न हो गए। (१२२) कुमारी ने यह तथ्य स्वीकार करते हुए कहा कि उन दोनों को (अब) कोई भी अलग नहीं कर सकता था। (१२४) कुमारी की इस प्रेम वार्ता को सुनकर कुमार के शरीर में काम जाग्रत हो उठा। (१२५) कामिनी के उरोजों के स्पर्श के लिए उसने हाथ बढ़ाया तो कुमारी ने उसे रोका (१२८) और कहा कि यह अधर्म न कर पहले उन्हें ब्रह्मा और हरि को साक्षी देकर यह शपथ करनी चाहिए कि जन्म-जन्मान्तर में वे प्रेम का निर्वाह करें। (१२९) कुमार ने कहा कि जब वे शरीर और प्राण की भाँति परस्पर अभिन्न थे तो उनमें शपथ की बात कैसी ? (१३१) किन्तु फिर दोनों ने परस्पर शपथ ली और दोनों ने अपनी-अपनी मुद्रिकाएँ परस्पर बदलीं। (१३२ १३४) दोनों प्रेम की समस्त तन्मयता के साथ एक दूसरे से मिलते रहे (१३५) और शय्या बदल कर सो गए। (१३८) तदनंतर अप्सराओं ने लौटकर कुमार को उस शय्या के साथ जिस पर वह सोया हुआ था उसके घर वापस पहुँचा दिया।

(१३९ १४१) सखियों ने राजकुमारी को जगाया और उसकी अस्त-व्यस्त अवस्था का कारण उससे पूछा तो उसने बताया कि स्वप्न में—जो सप्रत्यक्ष जैसा ही था—उसने एक राजकुमार को देखा था जिसने उसकी ऐसी अवस्था की (१४२) वह प्रीति लगाकर और उसे छोड़ कर चला गया उसके विरह की पीड़ा इतनी उग्र थी कि मरना उससे अच्छा था। (१४३ १४४) सखियों ने उसे धैर्य बँधाया।

(१४५) यहाँ कुमार जब जागा मधुमालती के विरह में विकल हो उठा। (१४६ १४८) उसकी यह दशा देखकर उसकी सहजा नामक धाय ने इसका कारण पूछा तो उसने सारी कथा सुनाई, (१४९ १५२) और उसे अपना यह निश्चय भी बताया कि अब वह मधुमालती को प्राप्त करने के लिए एक बार प्राणों की बाजी लगाए। (१५४ १५५) राजा और रानी (कुमार के माता पिता) ने कुमार की यह दशा सुनी तो उन्होंने वैद्यों को बुलाया किंतु वैद्यों को कोई व्याधि कुमार के शरीर में ज्ञात न हुई। (१५६) राजा के एक महता (महामात्य) ने जब कुमार की यह दशा देखी तो उसने भाँप लिया कि कुमार किसी के विरह में व्यथित था। (१६०-१६३) उसके पूछने पर कुमार ने जब रात्रि की सारी कथा सुनाई तो महता ने उसे किसी नारी के फेर में पड़ कर जीवन को बरबाद न करने के लिए अनेक प्रकार से उपदेश दिया (१६४ १६५) किंतु कुमार पर उन उपदेशों का कोई प्रभाव न हुआ। (१६७-१६९) जब महता ने अपनी असफलता की बात राजा रानी को बताई वे दौड़े हुए आए और कुमार के चरणों में गिर पड़े कुमार को उन पर दया आई और उसने उनसे महारस नगर जाकर मधुमालती को प्राप्त करने की अनुमति माँगी। (१७० १७१) कुमार के माता-पिता ने अपनी वृद्धावस्था की ओर संकेत करते हुए उससे बहुतेरा कहा कि वह उन्हें छोड़ कर न जाए, (१७२ १७४) किंतु कुमार ने उनकी एक न सुनी और उसने मधुमालती की खोज में निकलने के लिए योगी का वेष बनाया। (१७५) राजा रानी ने पुनः एक बार समझाया किंतु उसका भी कोई प्रभाव कुमार पर न हुआ।

(१७५) सवेरा होने पर कुमार दल तथा परिग्रह के साथ चल पड़ा। चलते चलते वे सब समुद्र तट पर पहुँच गए। कुमार सब को लेकर जलयान पर चढ़ा। (१७७) चार मास तक समुद्र में चलते रहने पर जलयान भँवर में आ पड़ा और जलयान के टूटने से वह समस्त दल-परिग्रह समुद्र के पेट में चला गया। (१७८ १७९) कुमार मात्र किसी प्रकार बच रहा और समुद्र की एक लहर ने ले जाकर उसे तट पर अचेत डाल दिया। (१८०) वहाँ पर एक घना वन था कुमार उसी वन में चल पड़ा।

(१८२) चलते चलते दूसरे दिन वह एक ऐसे स्थान पर पहुँचा जहाँ पर एक चौखंडी थी। (१८३) उस चौखंडी के भीतर जाने पर उसने सय्या पर एक कुमारी को सोती हुई पाया। (१८६) उसको इस निर्जन स्थान में देख कर कुमार को आश्चर्य हुआ। (१८८) राजकुमारी जब जागी उसने कुमार को देख कर उसका परिचय पूछा (१८९ १९१) और पूछा कि वह कैसे वहाँ आया था। (१९२ १९४) कुमार ने भी उससे इसी प्रकार का प्रश्न किया। (१९५) कुमारी ने बताया कि वह चितबिसराउ नगर के राजा चित्रसेन की कन्या थी और पेमा उसका नाम था। (२ ५) एक दिन वह अँबराई में खेल रही थी जब कि मधुकरा के उत्पात से उसकी सहेलियाँ भागने लगीं। (२ ९) इसी समय एक राक्षस वहाँ आ निकला और वह उसे इस वन खंड में उठा लाया। (२११) राक्षस का नाम सुनकर कुमार वहाँ से चलने को हुआ तब तक पेमा उसके पैरों में गिर पड़ी। (२१७) कुमार ने उसे उठाया और वह उसके दुःख से द्रवित हो उठा। (२२२) कुमारी ने बताया कि राक्षस के आने में अभी बहुत विलंब था और जब तक वह उसे अपनी वार्ता न सुनाए वह उसे जाने नहीं दे सकती थी। (२२३) कुमार ने यह सुनकर बताया कि वह अपनी प्रेमिका मधुमालती की खोज में निकला था। (२२४) तदनंतर उसने अपने देशादि का विवरण दिया और उस रात्रि की घटना सुनाई जिसके कारण वह मधुमालती पर अनुरक्त हुआ था। (२३२-२३९) पेमा ने प्रेम और विरह की सराहना की और उसे धैर्य बँधाया। (२४ ) तदनंतर उसने मधुमालती के संबंध में उसे बताना प्रारंभ किया।

(२४१) उसने बताया कि मधु तो उसकी बाल-सहेली थी केवल एक वर्ष से जब से वह राक्षस के द्वारा हर कर यहाँ लाई गई थी वह उसके बारे में नहीं जानती थी। (२४५) कुमार यह सुन कर उसके पैरों पर गिर पड़ा और मधु के बारे में बताने का अनुरोध उससे करने लगा (२४७-२५ ) तो उसने बताया कि किस प्रकार मधु जब अपनी माँ की गोद में थी तभी उसकी माता उसको लेकर एक अवसर पर उसके घर आई थी और दोनों की माताओं में परस्पर स्नेह-संबंध स्थिर हुआ था जिसके परिणाम-स्वरूप मधु की माता वचन-बद्ध होकर प्रत्येक मास की द्वितीया को उसे लेकर उसके घर आती रही थी। (२५१) अतः उसने कहा कि यदि कुमार उसके घर जाकर उसका हाल और अपना उद्देश्य उसके कुटुंबियों को बताता उसके घर के लोग उसे मधु से मिला देते (२५२) और तदनंतर उसका उद्देश्य सिद्ध हो जाता। (२५३) यह विवरण सुनते ही कुमार प्रफुल्लित हो उठा। (२५४) उसने पेमा से कहा कि जब उसने उसे बहिन मान लिया था और अब वह उसे छोड़ कर नहीं जा सकता था। (२५५ २५६) पेमा ने उसे बहुतेरा समझाया कि उसके लिए वह अपने प्राणों को संकट में न डाले (२५७-२५ ) किंतु कुमार ने कहा कि वह अब राक्षस को मार कर ही घर में जा सकता था। (२६०) इतने में पेमा ने कहा कि राक्षस के लौटने की बेला हो गई थी कुमार सोचने लगा कि अस्त्र उसके पास नहीं थे अब वह राक्षस को किस प्रकार से मार सकता था। पेमा ने कहा कि अस्त्र वह उसे दे सकती थी। (२६१) तदनंतर राक्षस के द्वारा मारे गए प्राणियों के जो अस्त्र वहाँ पर थे उन सब को लाकर पेमा ने कुमार के सामने रख दिया और कुमार ने उनमें से अपने काम के अस्त्र ले लिए।

(२६२) राक्षस आ पहुँचा। (२६३) उसने कुमार से प्रश्न किया कि वह कौन था और क्या अपने प्राण देने के लिए वहाँ आया था। (२६५) कुमार ने कहा कि वह उसे मार कर पेमा को ले

दोनों को एक-दूसरे से अलग कराकर मनुष्य मनोहर को कनैगिरि तथा मनुष्या मधु को अपने घर भिजवाया और मथुरा से विदा होकर वह स्वयं भी अपने घर आ गई।

(१४६) जब कुमार जागा वह सिर पीट-पीट कर रोने लगा और (१४७) मधुमालती की खोज में वह पुनः निकल पड़ा। (१४८) उधर मधु जब जागी वह भी विरह से व्यथित होकर रुदन करने लगी। (१४ ) रूपमंजरी ने घर आकर मधु को जब इस प्रकार रुदन करते और बिलखते देखा (१५ १५१) उसने उसे बहुत कुछ समझाया। (१५२) किंतु जब उसने देखा कि मधु किसी प्रकार भी उसकी शिक्षा पर ध्यान नहीं दे रही है और मधु और मनोहर के संयोग की बात से उसके कुल की निंदा होगी उसने मंत्र पढ़ कर मधु के ऊपर जल फेंका और मधु पक्षी हो गई। (१५३) पक्षी होकर जब वह उड़ गई, रानी बहुत पछताई और राजा भी अत्यधिक दुखी हुए। दोनों बहुत रोए।

(१५५) मधुमालती पक्षी होकर मनोहर की खोज में निकल पड़ी। (१५६) इसी बीच उसने मनोहर की आकृति का एक अन्य राजकुमार देखा वह पौनेरि गढ़ का ताराचंद था। (१५७) वह उसके धौराहर (प्रासाद) पर आ बैठी कुमार ताराचंद की दृष्टि भी उस पर आ पड़ी। (१६ ) कुमार ने जाल बिछवा दिया (१६१ १६२) जिसमें मधु पक्षी स्वतः आकर इस विचार से फँस गई कि संभव था कि ताराचंद की सहायता से उसे मनोहर का पता लग जाता।

(१६३) ताराचंद ने उसे सोने के पिंजड़े में डाल दिया और उसके सामने पक्षियों के समस्त प्रकार के खाद्य रखे (१६४) किंतु तीन दिनों के बीत जाने पर भी मधु पक्षी ने कुछ नहीं खाया और न इसी कारण कुमार ताराचंद ने कुछ खाया। (१६५ १७१) कारण पूछने पर मधु ने अपनी सारी कथा उसे सुनाई। (१७२) मधु की इस वार्ता को सुन कर ताराचंद ने सब कुछ छोड़ कर उसका उद्धार करने का उसे वचन दिया। (१७३) उसने कहा कि पहले वह महारस नगर जाकर उसे पक्षी से पुनः मनुष्य करावेगा और तदनंतर उसे मनोहर से मिलाने का यत्न करेगा। (१७९) अतः वह सुहृदों और कुमारों को साथ लेकर मधु का पिंजड़ा लिए हुए महारस नगर को जाने के लिए निकल पड़ा।

(१८ ) वे महारस नगर पहुँच गए। (१८७) जब राजा और रानी को मधु के आने का समाचार मिला वे दौड़ते हुए आए और (१९१) मधु तथा कुमार को घर लिवा लाए। (१९३) रानी ने मंत्र पढ़कर मधु पर जल छिड़का और वह पुनः अपने पूर्ववर्ती नारी रूप में आ गई। (१९४ १९५) रानी-राजा ने तदनंतर मधु को ताराचंद को देना चाहा किंतु (१९६ १९७) कुमार ने बताया कि दोनों में भाई-बहिन के संबंध की वचन-बद्धता हुई थी इसलिए यह संबंध संभव नहीं था कुमार ने कहा कि इसे तो मनोहर मिल जाता तभी उसे सुख होता।

(४ ) रानी-राजा ने यह सुनकर पेमा के यहाँ पत्रिका भेजी जिसमें उन्होंने समस्त घटनाएँ लिखीं और (४ १) मधु ने संदेश-वाहकों से कहलाया कि यदि मनोहर उसकी आमराई में कहीं हो तो वह उसे मिलाए। (४ २ ४११) इसके साथ ही उसने विषम बारह मास का अपना विरह दुःख भी उनके द्वारा कहलाया। (४१४ ४१७) साथ ही उसने मनोहर से कहने के लिए उसने अपना विरह-दुःख भी कहा। (४१८ ४२ ) जिस समय संदेश-वाहक पेमा को पत्रिका देकर मधु का संदेश सुना रहे थे और पेमा उनके संदेश का उत्तर दे रही थी उसी समय उसकी एक सखी ने आकर सूचना दी कि उसका धर्म-बंधु वह राजकुमार योगी के वेष में आया हुआ था। (४२१ ४२२) यह सुनते ही पेमा दौड़ कर उसे लिवा लाई और मधु के जो समाचार थे उसे सब सुनाए। (४२३ ४२५) पेमा ने तदनंतर राजा रानी को उनकी पत्रिका का उत्तर देते हुए लिखा कि यदि उन्हें मधु का विवाह मनोहर

के साथ करता था तो वे निकट आ जाते उसने मधु को भी उसके संदेश के उत्तर में एक पत्रिका लिख भेजी कुमार मनोहर ने भी मधु को एक गुप्त पत्रिका उस संदेश-वाहक के द्वारा भेजी (४२६ ४२९) जिसमे उसने अपना अनन्य प्रेम और विरह-निवेदन किया। (४३ ) संदेश-वाहकों ने ले जाकर उन पत्रिकाओं को राजा-रानी तथा मधु को दिया।

(४३१) मनोहर का कुशल-समाचार पाकर सब को बड़ी प्रसन्नता हुई और एक शुभ दिन निश्चित कर विक्रमराज ने प्रयाण कर दिया। (४३२) उनके साथ रानियाँ और मधुमालती भी थीं। (४३३) दस दिन चल कर वे डोरिया पर पानी आ पहुँचे। (४३३) वहीं पर उन्होंने चित्रसेन और पर्मा को बुलवा भेजा। (४३५) चित्रसेन और पर्मा वहाँ आ गए। (४३८) विवाह की तिथि निश्चित हुई। (४४६) उस तिथि पर मनोहर तथा मधुमालती का विवाह हुआ। (४४७) विवाह के अनंतर दोनों सुरत-शय्या पर सुख-शाला में मिले। (४४८) दोनों ने सुखपूर्वक परस्पर आलिंगन किया (४४९ ५१) तदनंतर दोनों ने सुख-सुरत का लाभ किया। (४५५ ५८) विक्रमराज ने विवाह के प्रसंग में बहुत सा दायज दिया।

(४५८) मनोहर ने दूसरे दिन ताराचंद के पास जाकर कृतज्ञता-ज्ञापन किया (४५९) और यह इच्छा प्रकट की कि कुछ दिनों तक वे दोनों साथ-साथ रहें। (४६ ) विक्रमराज से उन्होंने जब यह इच्छा प्रकट की तो उन्होंने भी इसका समर्थन किया। (४६३) दोनों मित्र साथ-साथ रहने लगे। (४६४ ६६) एक दिन उन्होंने आखेट की योजना की और उसके अनंतर सरिता में स्नान करके वे जल क्रीड़ा करने लग। (४६७) इसी समय पर्मा मधु को चित्रसारी में झूलने के लिए लिवा गई। (४६९) चौथे पहर जब वे वहाँ झूल रही थीं दोनों कुमार वापस लौटे और घर पर दोनों कुमारियों में से किसी को न पाकर वे भी चित्रसारी चले आए। (४७१) ताराचंद पीछे आ रहा था कि उसकी दृष्टि अचानक पर्मा पर पड़ी जो झूले पर पेंग भर रही थी। उसका अंचल उड़ रहा था फलतः उसके उरोज ताराचंद की दृष्टि में आ गए और वह वहीं मूर्च्छित होकर गिर पड़ा। (४७२) मधुमालती को यह सूचना दी गई कि ताराचंद मूर्च्छित पड़ा था। (४७३ ४७४) यह सुनकर वह और मनोहर वहाँ आ गए, और कुछ चेत होने पर ताराचंद को वे राजमंदिर में लिवा गए। (४७६) गुनियों ने उसे देखा तो बताया कि इसके शरीर में कोई वेदना नहीं था उन्होंने कहा कि इसका जी कहीं (किसी से) लगा हुआ था और जब उसको वह देखता तभी इसे चेत होगा। (४७७) मधुमालती ने उसके निकट जाकर एकांत में पूछा तो उसने बताया कि जिसने उसका जीव हर लिया था उसका नाम वह नहीं जानता था (४७८) वह खड़ी झूल रही थी। (४७९ ४८४) तदनंतर उसने उसके नख सिख का वर्णन किया। (४८५) मधु ने कहा हो न हो यह पर्मा ही हो सकती थी और जो कोई भी होती उसका पता लगा कर वह उसे बता सकती थी कि क्या संभव था।

(४८६) मधु ने आकर यह बात मनोहर से कही तो मनोहर ने कहा कि इस संबंध में कोई कठिनाई नहीं थी क्योंकि जब वह पेमा को राक्षस से उबार कर लाया था पर्मा को उसके माता-पिता ने उसे अर्पित किया था किंतु उसे तब पर्मा का स्वीकार करने की न कोई गरज नहीं थी इसलिए उसने वह स्वीकार नहीं किया था अब वह पुनः उसे लेकर ताराचंद को ब्याह सकता था। (४८७) यह कह कर मनोहर चित्रसेन के पास पहुँचा और उनसे अपना विचार व्यक्त किया ? । (४८८) राजा ने यह सुनते ही कहा कि वह तो पर्मा को उसे पहले ही दे चुका था और वह चाहे जिसके साथ पर्मा को ब्याह सकता था। यह सुनते ही दोनों कुलों में बधाइयाँ होने लगीं और (४९ ) शुभ लग्न में ताराचंद और पर्मा का भी विवाह हो गया। (४९१ ९२) रात्रि में दोनों सुख-शय्या में मिले और उन्होंने प्रथम समागम का सुख अनुभव किया।

(४९४) वर्षा भर दोनों राजकुमार वहाँ रहे। (४९५-४९७) तदनतर दोनों ने चित्रसेन से अपने-अपने देश को जाने का प्रस्ताव किया जिसे उन्होने स्वीकार किया। (४९८) चित्रसेन विक्रमराज के पास आए और उन्होने उन्हे कुमारो का प्रस्ताव सुनाया। विक्रमराज ने भी कन्या का गौना देना स्वीकार कर लिया। (५ १-५ ४) दोनों राजकुमारियों की माताओ ने उन्हें उपदेश दिए, (५१०-५१८) और दोनों राजकुमारियों ने माता-पिता तथा सखी-सहेलियो से विदा ली। (५१९-५२२) तदनतर दोनो राजकुमार उन्हें लेकर चल पड़े। चार पड़ावों तक वे साथ रहे फिर वे भी एक-दूसरे से विदा हुए। (५२३-५२५) मधुमालती ताराचंद से कृतज्ञतापूर्वक विदा हुई (५२६-५२८) और इसी प्रकार पेमा ने मनोहर से कृतज्ञतापूर्वक विदा ली। (५२९-५३ ) तदनतर राजकुमारियों ने एक-दूसरे से विदा ली।

(५३१) ताराचद ने मालगढ़ के लिए प्रस्थान किया और मनोहर ने कनैगिरि की ओर अपना टांडा हांका। दो बरसों में मनोहर कनैगिरि पहुँचा। (५३४-५३५) जब लोगो को कुमार के लौटने का सदेस मिला नगर भर मे बधावा बजने लगा। (५३७) दूसरे दिन प्रात काल कुमार मधु के साथ घर आ गया और वह माता-पिता के चरणो मे पड़ कर उनसे मिला।

(५३८) (मनोहर और मधुमालती की भाँति) प्रेम की शरण मे आकर ही कोई काल के चपट से बच सकता है। (५३९) प्रेम की शरण-शाला एसा स्थान है जहाँ अमृत शोभित होता है और जब तक काव्य-शरीर बना रहता है प्रमी का नाम भी इस ससार म बना रहता है।

---

प्रेम प्रीति सुखनिधि क दाता । दुइ जग*[1] एकोंकारि*[2] बिधाता ।
बुधि प्रगास नाही सुअ ताइ*[1] । तुम अस्तुति जे करों*[2] गोसाइ*[3] ।
तीनि भुअन महु*[1] जुग त*[2] राजा*[3] (?)। आदि अंत जग ताहि प छाजा ।
पंडित मुनिजन ब्रह्म बिचारी । तुम अस्तुति जग काहु*[1] न सारी ।
एक जीमि*[1] म*[2] कैस सारों*[3] । सहस जीमि*[4] महु*[5] जुग नहि*[6] पारों*[7] ।

तीनि भुअन घट घट महु*[1] अनवन*[2] रूप बेलास ।
एक जीमि*[1] कहु ताहि क*[2] कस अस्तुति कर हुलास ॥

पाठान्तर—यह छंद केवल ए म सुरक्षित है शेष समस्त प्रतियाँ यहाँ खंडित हैं। अतः ऊपर इसका पाठ शैली की ह्रस्व-दीर्घ विषयक सामान्य त्रुटियों का परिहार करके ए के अनुसार दिया जा रहा है और नीचे ए में प्राप्त पाठ के साथ प्रस्तावित संशोधनों का कारण-निर्देश किया जा रहा है।

(१) १ ए जुग 'जुग' असंगत है क्योंकि 'जुग' चार हैं दे इसी छंद की अर्धालियाँ ३ ५। २ ए एकंकारी 'एककारी' निरर्थक है आगे २४ में 'एककार' आया है जो 'एकोंकार' की फारसी लिपि जनित विकृति है। वही शब्द यहाँ भी प्रसंगतः सिद्ध है केवल रूप उसका इकारांत हो गया है।

(२) १ ए ताइ। २ ए करों। ३ ए गोसाइ। इन १ २ ३ में अनुनासिक का बिंदु छूट गया है, जो शैली के सर्वों में प्राय होता है।

(३) १ ए महु। २ ए तैं। इन १ २ में अनुनासिक का बिंदु छूट गया है। ३ ए दाता 'दाता' का तुक परवर्ती चरण के 'छाजा' से नहीं मिलता है अतः उसके स्थान पर 'राजा' का सुझाव दिया जा रहा है।

(४) १ ए काहु अनुनासिक का बिंदु छूट गया है। रा में यह शब्द यहाँ भी कर्ता के रूप में आया है अनुनासिक युक्त है।

(५) १ ए जीम। २ ए मैं। ३ ए सारो। ४ ए जीम। ५ ए महु। ६ ए न। ७ ए पारो। १ ४ म फारसी लिपि के कारण अवधी 'जीभि' का 'जीम' हो गया है। २ ३ ५ में अनुस्वार का बिंदु छूट गया है। ६ 'न' पाठ से छंद में मात्रा की कमी हो जाती है फारसी लिपि में 'नहि' और 'न' प्राय एक ही प्रकार से लिखे जाते हैं इसलिए यह भूल हुई है। ७ ए पारो अनुस्वार का बिंदु छूट गया है।

(६) १ ए म 'म' प्रयोग सिद्ध नहीं है यह फारसी लिपि मे लिखे हुए 'महु' का पाठ-प्रमाद से हुआ प्रतीत होता है। २ ए अनीन 'अनीन' अर्थहीन है यह संभवतः नागरी के अनबन<अनवन (क्योंकि 'ब' भी 'व' के समान लिखा जाता था) के फारसी लिपि में लिखे जाने पर पाठ प्रमाद के कारण हुआ है। जायसी के 'पद्मावत' म भी यह भूल हुई है और अनेक स्थानों पर हुई है (दे प्रस्तुत लेखक द्वारा संपादित जायसी-ग्रंथावली' की भूमिका पृ २४–२९)

(७) १ ए जीम फारसी लिपि के कारण अवधी 'जीभि' का 'जीम' हो गया है। २ ए के

'के' 'कै' का विकृत पाठ लगता है 'ताहि' ईश्वर के लिए आया हुआ है, अप्रधान कर्ता 'मनुष्य' के लिए नहीं अतः 'अस्तुति' स्त्री॰ कर्म के अनुसार 'के' के स्थान पर 'कै' स्त्री॰ प्रयम होना चाहिए, जो इसी प्रकार ग्रंथ में प्रायः सर्वत्र आता है।

अर्थ—(१) हे प्रेम-प्रीति और सुखनिधि के दाता जो दोनों जगत् [इहलोक और परलोक] में एकोंकार [कहे जाने वाले] विलसता हो, (२) मुझे तुम्हारे [सुखमाल के] अनुरूप बुद्धि का प्रकाश [प्राप्त] नहीं है कि मैं हे स्वामी तुम्हारी स्तुति करूँ। (३) तुम्हीं तीनों भुवनों (आकाश पाताल और मृत्युलोक) में और चारों युगों (सत त्रेता, द्वापर, और कलि) में राजा (?) रहे हो और आदि तथा अंत में अवश्य ही जगत् तुम्हीं को (तुम्हारा अंग बन कर) शोभा देता है। (४) पंडितों, मुनियों और ब्रह्म-विचारकों [में से] किसी ने तुम्हारी स्तुति जगत् में नहीं की है (कोई नहीं कर सका है)। (५) एक जिह्वा से [वह स्तुति] मैं कैसे करूँ? सहस्र जिह्वाओं से चारों युगों से भी नहीं कर सकता हूँ।

(६) जो तीनों भुवनों में घट-घट में अनवन (भिन्न-भिन्न प्रकार के) रूपों में विलसता हो (७) एक जिह्वा तुम्हीं बताओ हुलास (चेतना) [के साथ] उसकी स्तुति किस प्रकार करे?

टिप्पणी—(१) एकोंकार=एक+ओंकार। (२) प्रगास < प्रकाश। (३) छाज < छज्ज [दे]=शोभना चमकना। (६) अनवन < अन्य वर्ण=भिन्न-भिन्न प्रकार के।

[ २ ]

एक[१] अनग[२] भाउ परमेसा[३] । एक रूप काछे[४] बहु भेसा ।
तीनि लोक जहवाँ लहि[१] ठाइ[२] । भोग क[३] अनवन[४] रूप गोसाइ ।
करता करै जगत जत[१] चाहै । जमु घा जमु[२] रहै जमु[३] आह ।
आगु ठाउ[१] परसै*[२] सम[३] ठाइ । निरगुन एक ओंकार गोसाइ ।
गुपुत रूप परगट[१] सम[२] ठाइ । बासु[३] रूप बहुरूप[४] गोसाइ ।
त्रिभुवन पूरि अपूरि कै एक जोति सम[१] ठाउ[२] ।
जोतिहि अनवन मूरति मूरति अनवन भाउ ॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त ५ की अर्द्धाली छंद के प्रारम्भ में आती है और उपयुक्त अर्द्धाली ४ तथा ५ के दूसरे चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ग रूप। २ रा अनेक। ३ ए परवेसा। ४ ए काछे।
(२) १ ग भगि। २ ग ठाईं। ३ ए भोगी क। ४ रा अनूप।
(३) १ ग सो। २ ए जमु। ३ ए जा।
(४) १ ग भाउ। २ रा बसियहि (?) ए बेसमै। ३ ए सब। ४ ग एकतार।
(५) १ रा में यह शब्द नहीं है। २ ए सब। ३ रा ग भाउ। किंतु अन्यत्र प्राय वासु है। ४ रा में यह शब्द नहीं है।
(६) १ ए सब। २ ए ठाउ।
(७) १ ग भाउ।

अर्थ—(१) वह परमेश्वर एक होते हुए अनेक रूप धर कर [प्रकट हुआ] है और बहुत से वेश काछे (धारण किए) हुए भी वह एकरूप है। (२) तीनों लोकों (आकाश पाताल, मृत्युलोक) में

जहाँ तक भी स्थान है [वहाँ तक] वह गोसाईं (स्वामी) अनबन (भिन्न-भिन्न प्रकार के) रूप धारण करके भोग करता है। (३) वह कर्ता जगत् में जितना (जो कुछ) चाहता है करता है वह अम (काल) होकर [पहले] था [आगे] रहेगा और [अब भी] है। (४) वह बिना किसी [एक] स्थान पर रहे समस्त स्थानों पर विलसता है तथा वह स्वामी निगुण और एकोंकार है। (५) वह गुप्त रूप होते हुए भी समस्त स्थानों पर प्रकट है, और किसी रूप का न होते हुए भी अनेक रूपों वाला है।

(६) एक ही ज्योति तीनों भुवनों में समस्त स्थानों पर आपूर्ण रूप से पूरित हो रही है, (७) उस ज्योति की मूर्तियाँ भिन्न-भिन्न प्रकार की हैं और उन मूर्तियों के नाम भिन्न-भिन्न प्रकार के हैं।

टिप्पणी—(४) बाज < बज्ज < बर्ज्य = बिना। (६) अपूरि < आपूरित।

[ ३ ]

सुर नर नाग जहां लगि अहहीं[1]। कोटि बरिस जौ अस्तुति कहहीं[2]।
पाछें सभ पछिताइ कहाहीं। जस त तस हम जानहिं[3] नाहीं।
कोटि बरिस जौ मन फिरि आव। बुधि बपुरी कहु कहवाँ पाव।
जगत क अन[1] अहार कर दाता। करता हरता एक बिधाता।
त्रिभुवन चहु जुग एक अकेला। आपु अपान[1] रूप बहु[2] खेला।
अलख निरंजन करता एक रूप बहु भेस।
कतहू मान भिखारी कतहू आदि नरेस॥

पाठान्तर—(१) १ ए आहीं। २ ए साराहीं।
(२) १ ए पाछ सब पछताया कहहीं। २ ए जान।
(३) १ रा जन। २ रा नहि (?)।
(४) १ ए जग जीवन।
(५) १ रा अनूप। २ ए भी।
(७) १ ए बाज।

अर्थ—(१) देवता मनुष्य तथा नाग जहाँ तक (जितने) भी हैं वे [सब मिलकर] यदि करोड़ वर्षों तक उसकी स्तुति कहें (करें) (२) तो पीछे वे भी पछता कर (हार कर) कहेंगे "जैसा तू है वैसा हम किसी को नहीं जानते हैं।" (३) करोड़ वर्षों तक यदि मन भ्रमण कर आवे तो भी बेचारी बुद्धि [उसे] कहाँ पा सकेगी? (४) वही जगत् [भर] को अन्न तथा आहार देनेवाला, उसका कर्ता हर्ता और विधाता है। (५) तीनों भुवनों और चारों युगों में एक और अकेला होकर भी अपने-आप उस [परम] आत्मा ने अनेक रूपों में खेल रच रखा है।

(६) वह कर्ता अलख (अदृश्य) और निरंजन (निर्लिप्त) है और एक रूप का होते हुए भी अनेक वेषों का है; (७) कहीं पर उसका भिखारी का बाना है तो कहीं पर आदि (सर्वोच्च) नरेश का।

टिप्पणी—(३) बपुरी < बप्पुडी [दे]=बेचारी। (४) अन < अन्न। (५) अपान < अप्पाण आत्मन्। (७) बान < बन्न।

## [ ४ ]

जो बहु भेसन लोक समाना[1]। सो कैसें क जाइ बखाना।
त्रिभुवन भाउ जान सभ[1] कोई। जो किछु भाउ होइ सो होई[2]।
चारिहु[1] जुग परगट न छपाना। बिरला कोनहु जानि पिछाना[2]।
परगट दसहु[1] दिसा उजिआरा। सरब लीन[2] पै आपु निरारा[3]।
जइ अपुनां निसु[1] ओहि चित[2] लावा। बिधि ओहि पुनि बहु गुपुत[3] दखावा।
गुपुत रहै[1] परगट जग[2] बरस[3] सरब बियापक[4] सोइ।
दूजा कोइ न आहि और भवा[1] नहिं होइ[2]॥

पाठान्तर—(१) १ ए आ येहि तीनि लोक न समाना।
(२) १ ए सब। २ रा भावै होइहि साई।
(३) १ ए चारौ। २ ए बिरला जन काहू पहिचाना।
(४) १ ए दसौ। २ रा लीन्ह। ३ ए निनारा।
(५) १ ए जे आपुही। २ ए मन। ३ ए बिधि मोही पै आपु।
(६) १ रा में यह शब्द नहीं है। २ ए बेलसै। ४ ए सरबब्यापी।
(७) १ ए और भया। २ ए कोइ।

अर्थ—(१) जो अनेक वेषों में लोक में समाया हुआ (व्याप्त) है वह किस प्रकार बखाना जा सकता है (उसका वर्णन किस प्रकार किया जा सकता है)? (२) तीनो भुवनों में हुए भाव को सभी जानता है जो कुछ भाव होता है [उसमें] वही होता है। (३) वह चारो युगों में प्रकट रहा है छिपा नहीं रहा है, फिर भी बिरला ही कोई उसको जानकर पहिचान सका है। (४) वह दसो दिशाओं में उज्ज्वल (स्पष्ट) रूप से प्रकट है, और सबलीन (समस्त पदार्थों में व्याप्त) होते हुए भी उनसे निराला (अलग) है। (५) जिसने भी अपना चित्त निसु (ठीक-ठीक) उसी से लगाया फिर उसी को विधाता ने [अपना] वह गुप्त रूप दिखाया।

(६) वह गुप्त रहता है किन्तु प्रकट होकर जगत में विलसता है और वह सर्व-व्यापक है (७) न दूसरा कोई है न हुआ है और न होगा।

टिप्पणी—(१) बखान < बक्खाण < व्याख्यानम् = वर्णन करना। (४) उजियार < उज्ज्वल।

## [ ५ ]

जइ[1] जग जनमि न ताहि पहिचानां। आहर[2] जनम मुएं पछितानां।
जगत जनमि तइ लहा न लाहा[1]। जइ[2] तोहि बिनु ताहि गों किछ चाहा।
करता किछ मन इछा[1] मोही[2]। ताहि सनें प चाहौं छोही[3]।
जसें[4] जिउ निसु[5] तोहि[1] जाना। तसें[2] जीभि न जाइ[3] बखाना।
अस्तुति कौनि करौं न तोरी। जो मन गुनि आनौं मा[1] थोरी।
ग्यान पगि कर[1] गम जहवां[2] लगि[3] औ मति कर पठार।
तहवां लगि त गमनब आगें का प मसार[1]॥

पाठान्तर—ए में अर्द्धाली ५ व ६ परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ए आ। २ रा महार। ३ ए मुए।

(२) १ ए कीन्हा ते लाहा। २ ए आ। ३ ए तासे।

(३) १ ए इच्छा। २ ए मोहीं। ३ ए तेहि मेनी परि आवौं ताहो।

(४) १ रा का पाठ स्पष्ट नही है ए जैसे जिव निरखै ताहि। २ रा तैसा ए तैस। ३ ए जाने।

(५) १ ए जौ मन गुनिये तौ मब।

(६) १ ए कै। २ ए मसु जहाँ। ३ ए म यह स्पष्ट नही है। ४ ए कै।

(७) १ ए तहवाँ लै पै पक तनु तें तर भेटै पार।

अर्थ—(१) [हे स्वामी] जितने भी जगत् में जन्म लेकर तुझे नहीं पहिचाना, उसका जन्म अकल हुआ और मरने पर वह पछताया। (२) उसने जगत् में जन्म लेकर [जीवन का] लाभ नहीं प्राप्त किया जिसने तेरे अतिरिक्त तुझसे और कुछ चाहा। (३) हे कर्त्ता मेरे मन में [भी] कुछ इच्छा है, [और वह यह है कि] तुझसे मैं तुझी को चाहता हूँ। (४) मेरे जीव ने जिस प्रकार निश्चयपूर्वक तुझे जान लिया है उस प्रकार जिह्वा से उसका बखान (वर्णन) नहीं किया जा सकता है। (५) मैं तेरी कौन-सी स्तुति करूँ? जो भी [स्तुति] मैं मन में विचार कर लाता हूँ [तेरी महत्ता के आगे] वह थोड़ी लगती है।

(६) जहाँ तक भी ज्ञान-पक्षी की गति है और [जहाँ तक भी] मति का प्रवेश है (७) वहाँ तक वे चले जाएँगे किंतु उसके आगे उन्हें कौन सँभालेगा?

टिप्पणी—(१) आहर < अहल < अफल = निष्फल। (२) लाह < लाभ। (४) बखान < वखाण < व्याख्यानम् = वर्णन करना कहना।

# [ ६ ]

मारिहि आदि अंत हौं अंता । एकहि अरथ रूप जो अनंता[1] ।
एक अहै[1] दोसर कोइ[2] नाही । तहि सभ सिस्टि रूप मुख जाही[3] ।
ओहि सों जियहि जामि परवाना[1] । त्रिभुवन निकट एक प[2] आना[3] ।
दोसर ना कतहू[1] तुम ओरा । दरपन सिस्टि[2] रूप मुख तोरा ।
तोर खोज खोजत सो पाव । जो आपुन[1] सभ[2] खोज हेरावै ।
सभ भेदनि कर भेदिया[1] औ सभ[2] रसिक सुजान ।
एहि सभ सिस्टि पिछौडो[1] आपु एक गिरवान ॥

पाठान्तर—उपर्युक्त अर्द्धाली ३ ४ ५ का क्रम रा में है ५, ३ ४।

(१) १ ए एकइ अरथ जो रूप अनंता रा एक हि रूप अरथ अनवंता।

(२) १ ए अउ। २ ए कोउ। ३ ए आदि न भी अन्त न आही।

(३) १ ए निरचय जीउ जाना प्रवाना। २ ए कै रा ते। ३ ए जाता।

(४) १ ए दोसर नही कतहूँ जो। २ ए सिस्टि।

(५) १ ए आपन। २ ए सब।

(६) १ ए सब भेदी कर भेदि। २ ए सब।

(७) १ ए सो सब सिस्टि पेछौरी। २ ए प्रवान।

अर्थ—(१) वह आदि का भी आदि और अंत का भी अंत है, वह एक ही अर्थ (पदार्थ) है [यद्यपि] उसके जो रूप हैं वे अनंत हैं। (२) वही एक मात्र है दूसरा कोई नहीं है, और उसी के मुख में सृष्टि के समस्त रूप [अंत में] चले जाते हैं। (३) जी में उससे [उसकी कृपा से] प्रमाण [वस्तुस्थिति] को जानकर मैंने तीनों भुवनों के निकट [होते हुए] एकमात्र उसी को जाना है। (४) "[हे स्वामी] तेरा जोड़ा समतुल्य] कहीं भी दूसरा नहीं है; समस्त सृष्टि दर्पण [के समान] है, जिसमें तेरा ही मुख नाना रूपों में दिखाई पड़ता है। (५) तेरा पता खोजते-खोजते वही प्राप्त करता है जो अपना सब खोज (चिह्न) गँवा देता है।

(६) तू समस्त भेदों का भेदिया (जानकार) समस्त रसों का लेनेवाला और सुजान (ज्ञानी) है (७) तथा समस्त सृष्टि के पीछे तू आप ही एकमात्र गीर्वाण (देवता) है।"

टिप्पणी—(७) गिरवान < गीर्वाण = देवता।

[ ७ ]

सुनहु अब तही क[1] बाता । परगट भा जहि[2] बिरह बिधाता ।
सहहि[1] सरीर सिस्टि जो*[2] आवा । औरि सिस्टि सब[3] ओहि कर[4] भावा ।
उहई जोति प्रगट सब[1] ठाऊ । दीपक सिस्टि मुहम्मद[2] नाऊं ।
ओहि लगि दइय सिस्टि उपराजी । त्रिभुवन प्रेम[1] दुंदुभी बाजी ।
नाउ[1] मुहम्मद[2] त्रिभुवन राऊ । ओहि लागि भएउ[3] सिस्टि कर[4] चाऊ ।
जाकी अंगुरी कारिक*[1] अग्यां*[2] चांद भएउ[3] दुइ खंड ।
पाकी धूरि[1] जो पायम लागी[2] अचल भएउ[3] ब्रह्मंड ॥

पाठान्तर—(१) १ ए सुनहि अब ताकी। २ ए प्रगट भी जा।
(२) १ ए सीसु। २ ए जो। ३ ए जो रा सब। ४ ए के।
(३) १ ए ताकी। २ ए सब। ३ ए जी महमद।
(४) १ रा सबहि।
(५) १ ए नाम। २ ए महंमद। ३ ए भौ। ४ ए क।
(६) १ ए करके रा में यह शब्द नहीं है। २ रा ए अग्या। ३ ए भयो।
(७) १ रा में यह शब्द नहीं है। २ ए पाँव की। ३ ए भयो।

अर्थ—(१) अब उसकी वार्ता सुनो जिसके विरह में विधाता [स्वयं] प्रकट हुआ। (२) जब विधाता [उसके विरह में] स्वयं ही शरीर धारण कर सृष्टि में आया, तब और समस्त सृष्टि उसी का भाव [हुई]। (३) तब वही ज्योति [जगत् में] सब स्थानों पर प्रकट हुई जो कि सृष्टि का दीपक है और जिसका नाम मुहम्मद है। (४) दैव ने उसी के लिए सृष्टि उत्पन्न की और [उसी के कारण] तीनों भुवनों में प्रेम की दुंदुभी बजी। (५) त्रिभुवन के उस राजा का नाम मुहम्मद है और उसी के लिए [विधाता को] सृष्टि की रचना का चाव [उत्साह] हुआ।

(६) उसकी उँगली की आज्ञा से चंद्रमा दो खंड हो गया (७) और उसके पैरों की धूल लगते ही ब्रह्मांड अचल हो गया।

टिप्पणी—(२) सह < स्वयम्।

[८]

मूल मुहम्मद[1] सब[2] जग साखा । बिधि नौ लाख[3] मदुक सिर राखा ।
ओहि पटतर दोसर कोइ[1] नाहीं । वह सरीर[2] यह सब[3] परिछाहीं ।
करता गुपुत सबै पहिचाना[1] । प्रगट मुहम्मद[2] काहु[3] न जाना ।
अलख लखिय[1] जहि[2] पार न कोई । रूप मुहम्मद[3] काछें[4] सोई ।
रूप क नाउ[1] मुहम्मद[2] धरा । अरथ[3] न दोसर[4] एक[5] करा ।
ऊँच कहौं पुकारि कै जगत सुन[1] सब[2] कोइ ।
परगट नाउ[1] मुहम्मद[2] गुपुत जो जानिय[3] सोइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए महंमद। २ ए सब। ३ रा लाक।
(२) १ ए कोउ। २ ए ओह। ३ ए सब।
(३) १ ए सबै पछिआना। २ ए महंमद। ३ ए काहु।
(४) १ ए लखी। २ ए जे। ३ ए महंमद। ४ ए काछे।
(५) १ ए नाम। २ ए महंमद। ३ रा अरथ। ४ ए दूसर। ५ ए आकर।
(६) १ ए सुनी। २ ए सब।
(७) १ ए नाउ। २ ए महंमद। ३ ए गुपुत ते जानेहु।

अर्थ—(१) मुहम्मद मूल हुए और समस्त जग उनकी शाखा हुआ विधाता ने नौ लाख [मूल्य] का मुकुट उनके सिर पर रक्खा (उन्हें समस्त जगत् का राजा बनाया)। (२) जिसके सादृश्य का दूसरा कोई नहीं है, वह [मुहम्मद] शरीर है और यह सब [जगत्] उसी की प्रतिच्छाया है। (३) गुप्त (प्रच्छन्न) कर्ता (विधाता) को तो सबने पहिचान लिया, किन्तु प्रकट मुहम्मद को किसी ने नहीं जाना। (४) जो अलक्ष्य है, और जिसके परे कोई नहीं दिखाई पड़ता है, मुहम्मद का रूप धारण किए हुए वही विधाता है। (५) उस रूप का नाम [उसने] मुहम्मद रक्खा वह कोई दूसरा अर्थ (पदार्थ) नहीं है, वह [विधाता के साथ] एक ही (अभिन्न) कला है।

(६) मैं ऊँचे [स्वर से] पुकार कर कहता हूँ और जगत् के सब [प्राणी] इसे सुन लें; (७) [विधाता के उस] प्रकट [रूप] का नाम मुहम्मद है जिसका गुप्त (प्रच्छन्न) रूप वह स्वयं ज्ञात है।

टिप्पणी—(१) मदुक < मुकुट। (४) अलख < अलक्ष्य। (५) करा < कला।

[९]

अब[1] सुनु चहू मीत कै[2] बाता । सत नियाउ[3] सास्तर कै[4] दाता ।
प्रथमहि अबाबकर[1] परधाना । सत गुर[2] बचन मत सिय[3] जाना ।
दूजें उमर नियाउ क[1] राजा । जेइ सुत पितें[2] हना बिधि काजा ।
तीजें ठाउ राउ उसमाना[1] । जेइ र भेद बेद का[2] जाना ।
चौथें[1] अली सिंघ बहु[2] गुनी । दान खरग जेइ[3] साधी दुनी ।
सत आदि[1] सास्तर कर[2] अउर रहे सधारि[3] ।
परगट धरम पै साधे[1] गुपुत हियें[2] करतार ॥

(७) १ रा मुमि (?)। २ ए बल।

मर्म—(१) सलीम [शाह] जगत् में भारी बादशाह हुआ है जिसने [अपने] बल से समस्त मेदिनी (पृथ्वी) का भोग किया। (२) जब वह कुपित होकर पैरी (घोड़े के पायदान) में पैर चाँपता (दबाता) है तब इंद्र का इंद्रासन [भी] काँपने लगता है। (३) नौ खंड और सात द्वीपों में सर्वत्र उसका भ्रम (भय) हो गया है और उसका नाम उससे भी आगे चला गया है। (४) उसने (जब) अंतरिक्ष [के राज्य] के समान [पृथ्वी का] राज्य सँभाला जगत् में कोई [उससे] युद्ध करने वाला शेष न रहा। (५) बसी दिशाओं ने जगत् में उससे शंका मानी और उसके खड्ग की ज्वाला से लंका [तक] में खलबली मच गई।

(६) वह पृथ्वीपति गुणग्राहक और चतुर्दश [विद्याओं] का घर है (७) तथा दूसरों (शत्रुओं) की भुजाओं को नष्ट करने वाला सत्पुरुष गुरु, गरिष्ठ और ज्ञानी है।

टिप्पणी—(१) भू ज < भुज् = भोग करना। (५) झार < ज्वाला।। (७) भुम < भुज। सापुरस < सप्पुरिस < सत्पुरुष। सुजान < सुज्ञान।

## [ ११ ]

गरुआ तप गरुआ अवतारा[1]। काबिल हिंद भएउ[2] एक बारा।
उत्तर हेम गिरि लहि परवानों[1]। दक्खिन सेत बंध लहि आनों।
पच्छिउ[1] भएउ[1] रूम साम खाई[2]। पूरुब जलनिधि[3] तीर दोहाई।
नौ खंड प्रिथमीं भएउ[1] अनदू[2]। धरम दुदिस्टिल सत हरिचंदू।
दान करग सरगहि[1] ल[2] लावौं[?]। त्रिभुवन सिस्टि न पटतर पावौं[3]।
नौखंड दइ[1] असीसि[2] पिरथिमीं राज करहु[3] जग माँह।
जौ लहि ससिहर[1] सूर धव कायेम जग पर छाँह[2]।।

पाठान्तर—(१) १ ए गरुम तप गरुये औतारा। २ ए काबिल हिन्द भा।
(२) १ ए जा प्रवाना।
(३) १ ए पछिव पगी रा पछू भएउ। २ ए सबलाई। ३ रा पुरब जलानिधि।
(४) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए आनदू।
(५) १ ए सरग करग। २ ए लावा। ३ ए पावा।
(६) १ ए देहि। २ रा सीस। ३ ए करु।
(७) १ रा ससि औ। २ ए छाहु।

मर्म—(१) उसके गुरु तप और गुरु अवतार से काबुल तथा हिंद का हार एक हो गया। (२) उत्तर में हेम गिरि (सुमेर के पास का एक पर्वत) तक उसके राज्य का प्रमाण हो गया और दक्षिण में सेतुबंध (रामेश्वर) तक उसकी आन हो गई। (३) पश्चिम में रूम तथा शाम देश उसकी खाईं बन गए और पूर्व में जलनिधि के तट तक उसकी दुहाई हो गई। (४) नौ खंड पृथ्वी में आनंद हो गया [क्योंकि] धर्म में वह युधिष्ठिर तथा सत्य में वह हरिश्चंद्र हुआ। (५) खड्ग-दान में स्वर्ग तक का ध्यान करता हूँ तो भी तीनों भुवनों की सृष्टि में उसका समतुल्य नहीं पाता हूँ।

(६) नौ खंड पृथ्वी उसे आशीर्वाद देती है "तुम [तब तक] जगत् में राज्य करो (७) जब तक शशि सूर्य और ध्रुव की छाया जगत् पर बनी रहे।"

टिप्पणी—(१) गरुआ < गुरु। (४) प्रिथमी < पृथ्वी। (५) लै < लय = ध्यान। (७) ससिहर < शशधर = चंद्रमा। सूर < सूर्य। धुव < ध्रुव < ध्रुव।

सात दीप नौ खंड पिरिथिमीं चहुं दिसि हरख अनंद ।
एक विरह[1] दुख परिहरि दोसर औरु[2] न दंद ॥

पाठान्तर—(१) १ ए की। २ रा मुकुट।
(२) १ ए बबरे दान को। २ ए करन आये को तब।
(३) १ ए गै बाजै। २ रा हातिम। ३ ए लाजै।
(४) १ ए हरिचंद्र। २ ए दानी। ३ ए औ।
(५) १ ए ग्यान। २ ए नाम।
(६) १ रा हर।
(७) १ ए बीर। २ ए दूसर बीर।

अर्थ—(१) उसके दान की बात किस मुख से कहूं [जब कि] वह राजाओं को पाट (सिंहासन) और मुकुट देता है? (२) जब वह दान का द्वार खोलता है तब कर्ण भी वहां आकर [दान प्राप्त करने के लिए] हाथ फैलाता है। (३) [जब] उसके दान की दुंदुभी स्वर्ग तक बाजकर बजी हातिम कर्ण भोज और बलि लज्जित हो गए। (४) सत्य में हरिश्चंद्र दान में बलि की कला, और धर्म में युधिष्ठिर होकर वह कलि में अवतीर्ण हुआ है। (५) गुण और विद्या में उसकी समकक्षता भोज भी नहीं कर पाता है और साका (पौरुष) में विक्रम भी [उसके समकक्ष] नहीं लाया जा सकता है।

(६) सातों द्वीपों तथा नवो खंडों में पृथ्वी में चारों ओर आनंद हो रहा है (७) और एकमात्र विरह के दुख को छोड़कर [पृथ्वी में] दूसरा द्वन्द्व नहीं है।

टिप्पणी—(१) मदुक < मुकुट। (२) बार < द्वार। उघार < उघाड़ < उद्घाटम् = खोलना। (४) करा < कला। (७) दंद < द्वन्द्व।

[ १४ ]

मन[1] चढ़े जग बिधि पियारा[2] । ग्यान गरुअ[3] औ[4] रूप अपारा[5] ।
सबरि नाउ[1] परस जौ आव । ग्यान लाभ होइ[2] पाप गवावै ।
पावहि मया जीउ सेंउ[1] करहीं । सहज बोलाइ[2] ताज सिर धरहीं ।
जा कहं[1] दिस्टि[2] करहिं[3] प्रतिपारहिं । कया कलंक धोइ जग[4] डारहिं ।
बूझि गुरु सिस दिस्टि प्रतिपाला[1] । सो आपन[2] जम पोइ निकाला[3] ।
गुरु दरसन दुख मोचन धनि धनि दिस्टि जो भाउ[1] ।
जो[1] गुरु सिकम[2] दिस्टि प्रतिपाल*[3] सो चारिहु[4] जुग राउ ॥

पाठान्तर—(१) १ रा सेख। २ ए पीर अपारा [दुख अगले छंद का प्रथम चरण]। ३ रा समुद। ४ ए जे। ५ रा सवारा।
(२) १ ए सौरि पांव। २ ए हो।
(३) १ ए ते। २ ए बलाइ।
(४) १ ए जाके। २ रा दृष्टि। ३ ए करहि। ४ ए जे।
(५) १ ए जे मिन गुर मिस्टि न पावा। २ रा अपना। ३ ए पार्व पावा।
(६) १ ए धम जे मिस्टि सुभाउ।

(७) १ ए सो। २ ए सिख गुरु। ३ ए पालै रा प्रतिपालहिं। ४ ए चारी।

अर्थ—(१) जगत् में बड़े राजा (सेख ग़ौस मुहम्मद) विधाता के प्यारे थे; वे ज्ञान में गुरु और जप में अपार थे। (२) यदि कोई उनके नाम का स्मरण करके उनका स्पर्श करने आता, तो उसे ज्ञान-लाभ होता और वह अपने पाप नष्ट कर डालता। (३) जिसको वे जी से ममता (यथापूर्व प्रेम) करते उसको वे सहज ही बुलाकर उसके सिर पर ताज रख देते (राजा बना देते)। (४) जिसको वे अपनी दृष्टि में कर लेते उसका वे प्रतिपालन करते और इस जगत् में [ही] उसकी काया के कलंक को धो डालते। (५) जिसने उनके साथ गुरु-शिष्य वृत्ति का प्रतिपालन समझ-बूझ कर किया, उसने अपना यम (काल) खोकर निकाल डाला।

(६) गुरु का दर्शन दुःखों को धो डालने वाला होता है, और वह दृष्टि धन्य है धन्य है जो गुरु-दर्शन पर भाव (अनुराग) रखती है। (७) जो [साधक] गुरु-शिष्य वृत्ति का प्रतिपालन करता है वह चारो युगों में राजा होता है।

टिप्पणी—(१) पियार < प्रियालु। गरुअ < गुरु।

## [ १५ ]

सख[1] मुहम्मद[2] पीर[3] अपारा । सात समुद नाउ कड़हारा ।
सवरि पाउ जो आव[1] कोई । परथम[2] मुख देखत सुख[3] होई ।
फुनि*[1] दुहु[2] जग पूज मन आसा । परसत चरन पाप गा[3] नासा ।
ग्यान छाड़ि[1] मुख[2] और न बाता । दस औ चारि मत सिधि दाता ।
बिसमौ हरख न घट महिं लाहे[1] । सतत रहहिं लीन*[2] लौ माह ।
दाता औ[1] गुन गाहक गौस मुहम्मद[2] पीर ।
दुहु[1] कुल निरमल सापुरुस गरुअ गरिस्ट गभीर ॥

पाठान्तर—(१) १ रा षेख। २ ए महंमद। ३ ए पीर।
(२) १ रा देइ जो। २ रा प्रथमहिं ए प्रथम। ३ रा सिधि।
(३) १ रा ए पुनि। २ ए दुहु। ३ ए गो।
(४) १ ए छोडि। २ ए जे। ३ रा छठं अस्त नाहिं भा उजियारा [तुक आगे छठ का दूसरा चरण]।
(५) १ रा बिसमौ हरख न घट लाहैं ए बिस्मै हरख न जीव न लाहे। २ ए रहत। ३ ए लील रा लीन्ह। ४ ए माहे।
(६) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ रा गौस मुहम्मद ए गौस महंमद।
(७) १ ए दुइ।

अर्थ—(१) शेख़ मुहम्मद [गौस] अपार [शक्ति-संपन्न] पीर थे; वे सातों समुद्रों में नौका के कर्णधार [की भाँति सहायक होते] थे। (२) उनके चरणों का स्मरण कर जो कोई [उनकी सेवा में] आता था, प्रथम तो उनका मुख देखते ही उसको सुख [प्राप्त] होता था। (३) तदनंतर दोनो जगत्—इहलोक और परलोक—में उसके मन की आशाएँ पूरी होती थीं और उनके चरणों का स्पर्श करने से उसका पाप नष्ट हो जाता था। (४) ज्ञान के अतिरिक्त उनके मुख में कोई और बात न होती थी और वे चतुर्दश [विद्याओं] तथा मंत्र-सिद्धि के दाता थे। (५) वे अपने घट

(अंतःकरण) में विस्मय (विषाद) और हर्ष नहीं लाते थे और निरंतर लय (ध्यान) में लीन रहते थे।

(६) पीर मुहम्मद दीन दाता और गुण-ग्राहक थे। (७) वे दोनों कुलों—इहलोक परलोक—में निर्मल सत्पुरुष गुरु गरिष्ठ और गंभीर थे।

टिप्पणी—(१) कंडहार < कर्णधार। (४) मंत < मंत्र। (५) लौ < लय = तल्लीनता। (७) सापुरस < सप्पुरिस ~ सत्पुरुष।

[ १६० ]

सूर उद उदइल[1] ससारा । उद अस्त लहि[2] भा उजिआरा ।
जाके नैन सूर उजिआरे । परम गिआन[1] चेताए[2] तार ।
जाकर[1] जग गादुर औतारा । ता कहँ[2] सूर उदै[3] अंधियारा[4] ।
जौ र[1] साहस[2] करि ओटवै[3] कोई । साहस सँउ*[4] निस्चै[5] सिधि होई ।
सेख[1] मुहम्मद[2] सिद्ध[3] अपारा । साहस बाजु*[4] सिद्धि दनिहारा ।
जस पारस[1] क परसत भीन हेम होइ जाइ[3] ।
तिमि मै सेख[1] मुहम्मद[2] दरस[3] बिनु साहस सिधि पाइ[4] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए उदित। २ ए लगि।
(२) १ ए प्रमपद ग्यान। २ रा म यहाँ 'थे' और है।
(३) १ ए जाके। २ रा तिन्हकहं ए ताके। ३ ए उगत। ४ ए अंध्यारा।
(४) १ ए मे यह शब्द नहीं है। २ रा सहस। ३ ए उटवै। ४ रा सो ए ते। ५ ए निश्चै।
(५) १ रा सेख। २ ए महंमद। ३ ए पीर। ४ रा ए बाजु [अन्यत्र प्राय 'बाजु' आया है]।
(६) १ ए जैस पाहन। २ ए ताम। ३ ए जाहि।
(७) १ ग गत। २ ए जो। ३ ए परसत। ४ ए पाहि।

अर्थ—(१) [जिस प्रकार] सूर्योदय से संसार उदयवान् होता है उसी प्रकार उनका प्रकाश उदयाचल से अस्ताचल तक हुआ। (२) जिसके नैन सूर्य [के प्रकाश] से प्रकाशित हैं उसके तारे (नेत्र-तारक) परम ज्ञान से चेतित हो जाते हैं (३) किंतु जिसका अवतार (जन्म) ही जगत् में गादुर (चमगादुर) का हुआ हो, उसके लिए सूर्योदय से भी अंधकार ही रहता है। (४) यदि कोई कलि में साहस करे, तो साहस से निश्चय ही उसको सिद्धि [प्राप्त] होती है। (५) [किंतु] शेख मुहम्मद [दीन] ऐसे अपार सिद्ध थे कि [किसी के] बिना साहस किए भी [उसको] सिद्धि देने वाले थे।

(६) जैसे स्पर्शमणि के स्पर्श करते ही हीन [धातु] भी हेम (स्वर्ण) हो जाती है (७) उसी प्रकार मैंने शेख मुहम्मद (दीन) को देख कर बिना साहस के ही सिद्धि प्राप्त की।

टिप्पणी—(१) उदइल < उदइल्ल < उदयिन् = उदयवान् उन्नतिशील। (४) ओटव < ओउट्ट < आ + वृत् = करना। (५) बाजु < वज्ज < वर्ज्य = रहित बिना। (६) भीन < भिन्न = हीन न्यून कम विसदृश।

## [ १७ ]

परम तंत सौं लीन[1] जो[2] जान । सो मन के आखर[3] पहिचान[4] ।
मन के आखर[1] बिखम अपारा । गुरू होइ सो[2] लाव पारा ।
चहै[1] मन के आखर[2] लखि आवै । सहज सो[3] आपु अपान गवावै ।
गुरू पीर चाहहु*[1] परसादा । चीन्हहु मन हुतें छाँडि बिवादा[2] ।
प्रगट कला सब*[1] काहू[2] देखा । पै बिरला जन गुपुत सरेखा[3] ।
ए दोऊ बिधि निरमय[1] सिस्टि राउ[2] जग पीर ।
इन्ह दूनौ सिध ऊपर[1] गौस मुहम्मद[2] पीर ॥

पाठान्तर—(१) १ रा लीन्ह। २ ए जे। ३ ए पर। ४ ए पहिचानै।
(२) १ ए पर। २ ए गरुआ हो सो।
(३) १ ए जेही। २ ए पर। ३ ए तै।
(४) १ ए चाहि रा चाहु। २ ए ते चीन्हा मन बाद बेवादा।
(५) १ रा ए सब। २ ए काहु। ३ ए सुरेखा।
(६) १ ए यह दूनौ बिधि निर्मया। २ ए राय।
(७) १ ए सिर ठाकुर। २ ए गौस महंमद रा गौस मुहम्मद।

अर्थ—(१) जो परम तत्त्व में लय-लीन [होना] जानता है वही मन के अक्षर (बोल) पहचानता है। (२) मन के अक्षर (बोल) अपार (अत्यधिक) विषम होते हैं; यदि गुरु होता है तो वह [साधक शिष्य को उन मन के अक्षरों के] पार लगा देता है। (३) जो मन के अक्षरों (बोलों) को देख आना चाहे, वह सहज भाव से स्वयं अपनेपन (आत्माभिमान) को गँवा दे। (४) यदि तुम गुरु अथवा पीर का प्रसाद (उनकी कृपा) चाहते हो तो उन्हें मन से समस्त विवाद छोड़कर पहचानो। (५) [ईश्वर की] प्रकट कला तो सभी कोई देखते हैं, किंतु उसकी गुप्त कला के संबंध में सरेख (ज्ञानी) बिरले जन होते हैं।

(६) ऐसे दोनों [प्रकार के ज्ञानी] विधाता के द्वारा सृष्टि के राजा और जगत् में पीर निर्मित होते हैं; (७) [किन्तु] पीर गौस मुहम्मद ऐसे दोनों [प्रकार के] सिद्धों के ऊपर [हुए] हैं।

टिप्पणी—(१) तंत < तत्त < तत्त्व । आखर < अक्षर। लौ < लय = तल्लीनता । (५) सरेख < संलिखित = जिसने तपश्चर्या से शरीर आदि का शोषण किया हो।

## [ १८ ]

ग्यान समुद अथाह गभीरा । जइ[1] सबा मो लागेउ[2] तीरा ।
काहू लिए[1] सिर सौं मुड़रावा[2] । कोइ[1] अग पोइ न आया ।
काहू[1] जाइ हाथ[2] मुह[3] धोवा । काहू पानि पिया कै गोवा ।
कोइ जाइ दगि फिरि आवा । जिमन[1] मुकुल[2] सम*[3] काहू पावा[4] ।
नागर[1] समुंद में[2] नीर बिहूना । प बिरला[4] सिर पुम्म न[3] पूना ।
जाकहँ जमिम[1] सिमुमै[2] तासहु[3] तेमिम[4] सिद्धि ।
उन्मि अपार पीर कलिजुग महि[1] ग्यान परम[1] न निद्धि ॥

पाठान्तर—उपर्युक्त अर्धाली ४ के दोनों चरण परस्पर स्थानान्तरित हैं।

(१) १ ए अइ। २ ए लागा।
(२) १ ए काहू ते। २ रा लागावा। ३ ए कोउ।
(३) १ ए काहू। २ रा हात। ३ ए मुख। ४ ए काहू पानी पीअती।
(४) १ ए पुन्य। २ रा ए सब। ३ ए काहू। ४ ए मावा।
(५) १ ए मातरि। २ ए में यह प्रत्यय नहीं है। ३ रा विरले। ४ रा का
(६) १ ए जैसी। २ ए निश्चै तन। ३ ए ताके। ४ ए तैसी।
(७) १ ए में। २ ए धर्म।

अर्थ—(१) [पीर ग़ौस मुहम्मद] ज्ञान के अथाह गंभीर समुद्र थे; जिसने भी उनकी सेवा की वह [भवसागर के] तीर (किनारे) लग गया। (२) किसी ने [ज्ञान के उस समुद्र में] सिर से डुबकी लगाई, तो कोई उसमें अंग धोकर ही [निकल] आया। (३) किसी ने जाकर उसमें हाथ-मुँह धोया तो किसी ने गोपन करके उसमें पानी पिया। (४) कोई जाकर उसे देखकर ही लौट आया। किन्तु जीवन का पुण्फल [ऐसे] सभी किसी ने प्राप्त किया। (५) नहीं तो उस [ज्ञान-] समुद्र के तीर के बिना ही रह गए क्योंकि अवश्य ही वे विरले थे जिनके कपाल (भाग्य) में पूर्व का यह पुण्य [संचित] था [कि उस ज्ञान-समुद्र के सपर्क में आते]।

(६) जिसको जैसा निश्चय था, उसको उस प्रकार की सिद्धि मिली। (७) पीर (ग़ौस मुहम्मद) कलियुग में ज्ञान और धर्म की निधि [के रूप में] अपार उदधि हुए।

टिप्पणी—(३) गोवा < गोपन। (५) पुब्ब < पुम्ब < पूर्व। पुन < पुण्य।

## [ १९ ]

जो कोइ मन इच्छा कै आव । देखत मुख परतिग्या[१] पावै ।
ता[१] कह ब्रह्मग्यान चित[२] आवै[१] । औ लौ लीन[२] तत दसराव[३] ।
सोवत जो दिन[१] आपु गवावै । जसें[२] हाट मोंट धरि आव ।
करम बात पै[१] जानि न आई । जहँ जसि[२] लौ तहँ तसि अधिकाई[३] ।
जेहि सिर पुत्र[१] करम क रेखा । तेइ[२] जग सख[३] मुहम्मद[४] देखा ।
जो दिठिआर बिधि सिर[१] तिन्ह घट[२] आगा तूर ।
ज गादुर क निरमए[१] तिन्ह अधिआरा[२] पूर[३] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए परतग्या।
(२) १ ए ता कहं बहमा ग्यान चितावै रा ताकहं ब्रहम ग्यान जब आवै। २ रा लोन्ह। ३ ए मिलावै।
(३) १ ए सेती जो दीन। २ ए सो दिन।
(४) १ रा जो। २ ए जस रा जैसन। ३ रा मिधि पाई।
(५) १ ए पूर्व। २ ए ते। ३ रा दोख। ४ ए महमद।
(६) १ ए जो रे दीठा बिधि सिरा। २ ए तेहि घर।
(७) १ ए सिरा। २ ए अंध्यारे। ३ ए भूर।

अर्थ—(१) यदि कोई मन में इच्छा करके आता था, तो उसका मुख देखते ही वह प्रतिज्ञा

(साध्य तत्व का निर्देश) प्राप्त कर लेता था। (२) उसको चित्त में ब्रह्म का ज्ञान आ जाता था और लयलीन होने पर उसको [परम] तत्व दिखाई पड़ने लगता था। (३) [किन्तु] जो खोकर अपने दिन गँवाता था वह तो जैसे हाट में अपनी मोट (गठरी) रख (छोड़) जाता रहा हो। (४) किन्तु लय (साध्य) की बात जानी नहीं जाती है; जिसकी जैसी लय (तल्लीनता) होती थी उसे उसी प्रकार अधिकता [से सिद्धि] प्राप्त होती थी। (५) जिसके कपाल (भाग्य) में पूर्वार्जित कर्मों की रेखा होती थी वही इस जगत् में शेख मुहम्मद [ग़ौस] को देखता (उनका दर्शन करता) था।

(६) जिनको विधाता ने दृष्टि वाले निर्मित किया था, [शेख मुहम्मद ग़ौस के संपर्क में आने से] उनके घटों (अंतःकरणों) में [ज्ञान का] तूर्य बजा; (७) किन्तु जिनको उसने चाखुर (चमगादुर) करके निर्मित किया था उनके घटों में पूरा अंधकार रहा।

टिप्पणी—(१) परतिग्या < प्रतिज्ञा = साध्य वचन या तत्व का निर्देश। (२) (४) लौ < लय = तल्लीनता। तत < तत्त < तत्व। (३) हाट < हट्ट = आपण बाजार। (५) पुब्ब < पुव्व < पूर्व = पूर्वार्जित। (६) तूर < तूर्य = तुरही। दिठि < दृष्टि।

[ २० ]

एहि[1] कलि जते[2] पंडित भए। मूँड़ मुड़ाइ[3] सिद्धि लै गए।
अरु अनेग मूरख जग[1] आए। ते[2] सभ[3] ब्रह्म पद[4] ग्यान चेताए।
ग्यान ध्यान छुटि और न काजा। भेस बिभेस दुहु जग[1] राजा।
जो कोइ चारि दवस सभ*[1] रहा। त छाड़ा दुहु जग*[2] सथ*[3] गहा[4]।
जा तन[1] मया दिस्टि कै[2] हेरा। त आपुहि दुहुँ[3] जग सौं[4] फेरा।
हिया अँजोर नहिं[1] पटतर[2] पावै कोटि सूर परगास।
तीनिउ लोक तजे जो बैठा[1] गहवा गरब[2] गगास॥

पाठान्तर—(१) १ ए येहि। २ ए जेतिक। ३ ए मुड़ाये।
(२) १ ए जा। २ ए सो। ३ रा सब। ४ ए ब्रह्मपद।
(३) १ ए दुनी जुग।
(४) १ रा ए सग। २ रा निह छाड़ेउ बहु घटि ए ते छाड़ा दुहु जुग। ३ रा ए सम। ४ ए रहा।
(५) १ रा आरह ए जान। २ ए मरि। ३ ए दुहु। ४ ए जुग ते।
(६) १ ए हिया अँजोरिन। २ रा मे पाठ स्पष्ट नहीं है।
(७) १ ए तीनि लोक तिज पी बसा। २ रा गरब।

अर्थ—(१) इस कलि में जितने भी पंडित (ज्ञानी) हुए, मूँड़ मुँड़ाकर (उनकी शिष्यता ग्रहण कर) सिद्धि लेकर चले गए। (२) संसार में अनेक मूर्ख भी आए, और वे सब भी [शेख मुहम्मद ग़ौस की कृपा से] ब्रह्म-पद के [देने वाले] ज्ञान में चेतित हुए। (३) उन्हें भी ज्ञान-ध्यान छोड़ कर और कार्य न रहा—इस प्रकार वेषधारी और वेषविहीन दोनों ही [उनके संपर्क में आकर] संसार के राजा हुए। (४) जो कोई चार दिन भी उनके साथ रहा, उसने दोनों जगत्—इहलोक और परलोक—को छोड़कर उनका संग पकड़ा। (५) जिनकी ओर उन्होंने मया (कृपापूर्ण स्नेह) की दृष्टि करके देखा उनने अपने को दोनों जगत्—इहलोक और परलोक—से मोड़ लिया।

(६) हृदय के प्रकाश की तुलना कोटि सूर्य का प्रकाश भी नहीं कर सकता है, (७) यही कारण है कि [ऐसा ज्ञानी] पुष गर्व के पास से तीनो लोकों को छोड़ बैठता है।

टिप्पणी—(२) अनेम<अनेक। (६) सूर<सूर्य।

## [ २१ ]

बारह बरिस[1] तहाँ गै*[2] दुर । जहाँ सूर ससि दिस्टि न पर ।
बिकट बिखम औ[1] भयावन ठाऊ । कलिजुग धु ष दरी ओहि नाऊ[2] ।
चहु दिसि परबत बिखम अगमा । तहाँ न केहू[1] मानुस गमा[2] ।
तहाँ जाइ क जपेउ[1] बिधाता । क अहार बन जामुनि पाता ।
मन मतंग मारि बस किया । ग्यान[1] महारस अंम्रित पिया ।
साहस उदित अपान साधि कै[1] लीन्हि सिद्धि अवराधि[2] ।
बारह बरिस[1] रहे बन परबत लाए जो[2] ब्रह्म समाधि ।।

पाठान्तर—(१) १ ए बरिस। २ ए धु ष। किंतु कवि स्थान का नाम धमली अर्धाली में देता है। ३ रा में यह शब्द नहीं है, ए के। प्रस्तुत लेखक का सुझाव है कि यहाँ 'गै' का भिन्न फ़ारसी-लिपि के लेखन प्रमाद के कारण 'के' पढ़ा गया। 'गै' तथा 'के' दोनो फ़ारसी लिपि में एक ही प्रकार से लिखे जाते थे।
(२) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए धवलर धो माऊ।
(३) १ ए कतहुँ। २ ए मगमा।
(४) १ ए जपा।
(५) १ रा ग्या।
(६) १ ए साहस उठै अपान जो। २ ए साधि।
(७) १ ए बरस। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए ब्रह्म।

अर्थ—(१) वे बारह वर्षों तक वहाँ जाकर छिपे रहे जहाँ सूर्य और शशि भी दिखाई नहीं पड़ते थे। (२) वह विकट विषम और भयावना स्थान है, कलियुग में उसका नाम धु ष दरी है। (३) [वहाँ] चारो दिशाओं में विषम और अगम्य पर्वत हैं, और वहाँ किसी प्रकार भी मनुष्य का गमन [संभव] नहीं है। (४) वहाँ जाकर उन्होंने वन की जामुन के पत्तों का आहार कर विधाता को जपा। (५) [वहाँ] उन्होंने मन के मतंग (मदमत्त) को मारकर वश में किया और ज्ञान महारस के अमृत का पान किया।

(६) उदित साहस के साथ आत्मा को साध कर उन्होंने सिद्धि को अवराध (आराध) किया (७) जब वे बारह वर्षों तक वनों-पर्वतों में ब्रह्म-समाधि लगाए बने रहे।

टिप्पणी—(५) मतंग<मत्ताङ्ग=उन्मत्त [हाथी]। (६) अपान< अप्पाण<आत्मन्।

[ २२ ]

अब सुनु सिजिर खान सिरदानी । रन अमिट बुधिवंत गियानी ।
गुन बिद्या साहस सिधि पूरा । पंडित पढ़ा चढ़ें रन सूरा ।
दाहिनि भुजा साहि कै भारी । जहि दिसि खड़ा सोइ दिसि गाढ़ी ।
जा कहँ मया बचन मुख बोलै । जिमि ध्रुव अचल न कबहू डोलै ।
महा दानि जस समुंद हिलोरा । असत न मुख सों निकस थोरा ।
रन सरूप औ सूरा खट रस बिद्या जान ।
दानि खरग सत साहस दस औ चारि निधान ॥

पाठान्तर—यह छंद केवल रा में है, ए में नहीं है शेष प्रतियाँ यहाँ खंडित हैं।

अर्थ—(१) अब सिर देने वाले (वीर) खिज्र खाँ को (के विषय में) सुनो जो रण में अमिट (दुर्जेय) बुद्धिमान और ज्ञानी है (२) जो गुण विद्या और साहस की सिद्धि में पूर्ण है, और जो [शास्त्रों का] पढ़ा हुआ पंडित और चढ़ाई करने पर रण में शूर है (३) जो शाह की भारी दाहिनी भुजा [के समान] है, और जो ऐसा है कि जिस दिशा (पक्ष) में खड़ा होता है, वही दिशा प्रगाढ़ (दुर्जेय) हो जाती है (४) जो ऐसा है कि जिसको मुख से मया (कृपापूर्ण स्नेह) में वह कोई वचन दे देता है वह वचन [उसके लिए] ध्रुव और अविचल हो जाता है और कभी टलता नहीं है (५) जो ऐसा महादानी है जैसी समुद्र की हिलोर होती है और जिसके मुख से थोड़ा भी असत्य नहीं निकलता है

(६) जो रण-स्वरूप है शूर है और [भोजन के] षट रस तथा विद्याओं को जानता है (७) जो खड्गदानी है तथा सत, साहस तथा चतुर्दश विद्याओं का निधान है।

टिप्पणी—(५) हिलोर < हिल्लोल = समुद्र की लहर।

[ २३ ]

कटक माह एकै खड़राहा । बादसाहि सइ आपु सराहा ।
खरग दरब अरु रुहिर पियासा । हिलत सौंग जस मूस उदासा ।
सुनतहि सिजिर नाम प्रन दानों । अरि उरि जनु बिजुली बज ठानों ।
चढ़ अनी सब सूर सराहीं । बाइ भुजा रूप सब जाहीं ।
महावीर जग ऊपर मौनों । बारह बानि गुनाहिर सोनों ।
दान खरग बलि महि मिल गुन गाहक समार ।
सुमन राघु जिम हरप जग फर गहैं करतार ॥

पाठान्तर—यह छंद भी केवल रा में है ए में नहीं है, शेष प्रतियाँ यहाँ खंडित हैं।

अर्थ—(१) "वह (खिज्र खाँ) कटक में एक ही खड्गाराधक है" ऐसी बादशाह ने स्वयं अपने-आप सराहना की। (२) उसका खड्ग द्रव्य और रुधिर का प्यासा [रहता] है और उसकी सौंग इस प्रकार हिलती रहती है जैसे उदास मूस (चूहा) [हिलता रहता है]। (३) समस्त [शत्रु] खिज्र खाँ का [शत्रु-नाश-विषयक] प्रण सुनकर शत्रु के हृदय में मानो विद्युत और वज्र

झुक जाते हैं। (४) उसकी अनीक (सेना) के चढ़ाई करने पर सभी शूर उसको सराहना करते हैं, जिसकी बाईं भुजा-स्वरूप वे होते हैं। (५) यह मीना (प्रिय खाँ) संसार के ऊपर (संसार में सर्वश्रेष्ठ) महावीर है। यह बारह वर्णों का (खरा) और सुवासित (सुवाससंयुक्त) सोना है।

(६) कलयुग में संसार भर में इस कलि में ऐसा गुण-ग्राहक नहीं मिल सकता है। (७) जब वह (प्रिय खाँ) हाथ में तलवार पकड़ता है यह सुनते ही शत्रु जी में डरने लगता है।

टिप्पणी—(१) संडराहा < खड्गाराधक। सई < स्वर्य। (३) बज्र < वज्ज < वज्र। (५) बारह बानि < द्वादश वर्णिन् = बारह वर्णों का अर्थात् खरा। (७) करवार < करवाल = खड्ग तलवार।

[ २४ ]

अरे अर बचन कहाँ तोर बासा । कौ[1] कह हुतें[2] तोर परगासा ।
कौ कह हुत[1] उतपति भइ[2] तोरी । जहाँ माहिं[3] सचरति[4] बुधि मोरी ।
अचरिजु एक मोर[1] चित अहई[2] । कोउ न अरथ ताहि कर कहई[3] ।
बचन कर[1] उतपति मुह सेऊ[2] । मानुस बोल अम्मर कहु कऊ[3] ।
रहै न बचन केर[1] पति जहाँ[2] । कसें[3] बचन अम्मर होइ[4] तहाँ[5] ।
देखहु मनहि बिचारि क बचन[2] बचन हिय[3] माँह[4] ।
बचन ऐस है ताकर[1] जो बरतत सभ माँह[2] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए कउ। २ ए कहाँ हुते।
(२) १ ए कउ कहाँ ते। २ ए भौ। ३ ए न। ४ ए संचरै।
(३) १ रा मोर। २ रा आहै। ३ रा पावै।
(४) १ ए कै। २ ए मोहि सेऊ। ३ ए अम्मर (< अम्मर) हो कोऊ, रा अमर कहुं केऊ।
(५) १ ए कै। २ ए जाहा। ३ ए कैसे। ४ ए हो। ५ ए ताहा।
(६) १ ए देखा। २ ए बचनै। ३ रा हियें (?)। ४ ए माह।
(७) १ ए तिचता कै। २ ए सब माह।

अर्थ—(१) अरे बचन (बोल) कहाँ तेरा निवास था और कहाँ से तेरा प्रकाश (प्रादुर्भाव) हुआ? (२) और कहाँ से तेरी उत्पत्ति हुई जहाँ मेरी बुद्धि भी नहीं संचरण कर पाती है? (३) [यह] एक आश्चर्य मेरे चित्त में है और कोई भी उसका अर्थ नहीं कहता है। (४) यदि बचन की उत्पत्ति मुख से हुई, तो मनुष्य का बोल अमर किस प्रकार हुआ? (५) जब कि बचन का स्वामी (मनुष्य) नहीं रहता (नष्ट हो जाता है) तब बचन किस प्रकार अमर होता है?

(६) मन में विचार करके देखो कि बचन का बचन भी [तुम्हारे] हृदय में है (७) और इस प्रकार का बचन उसका है जो सब में बर्तता (रहता) है।

टिप्पणी—(१) परगास < प्रकाश।

[ २५ ]

बचन जौं नहिं*[1] निरमवत बिधाता। कत सुनत[2] कोई रस[3] बाता।
प्रथमहिं[1] आदि सिस्टिहु के पारा[2]। हरिमुख बचन लीन्ह औतारा।
एक बचन[1] आदि उंकारा[2]। भल मंद* होइ ब्यापा[3] सयसारा[4]।
बिधन जगत बचन बड़ कीन्हा। बचन हुतें[1] पसु मानुस[2] चीन्हा।
बचन क बात जान सब कोई। बचन हुतें परगट भा सोई[1]।
काहु[1] रूप न देखा औ काहु[2] न जानउ[3] ठाइं।
बचन हुतें भा[1] परगट त्रिभुवन नाथ गोसाइं॥

पाठान्तर—ए में उपयुक्त चौथी तथा पाँचवीं अर्द्धालियाँ परस्पर स्थानान्तरित हैं।
(१) १ ए म रा नहि (<नहिं)। २ ए कहत। ३ रा कोउ रस कै।
(२) १ ए प्रथमै। २ ए सिस्टि के सारा।
(३) १ ए मे यहाँ 'के' और है। २ ए हुँकारा। ३ रा भल मद होइ व्यापा ए भल मन्दा व्यापी। ४ ए संसारा।
(४) १ ए बचनहु तें। २ रा तैसें।
(५) १ म ए अर्द्धाली का पाठ है —
उतपति बचन सिस्टि के सारा। बचन बमहूँ सब ससारा।
(६) १ ए काहु। २ ए काहु। ३ ए जाना।
(७) १ ए बचन सुने हुति।

अर्थ—(१) यदि विधाता बचन का निर्माण न करता तो कोई रस-वार्ता कहाँ तक सुनता? (२) प्रथम ही और आदि सृष्टि के परे भी हरिमुख में बचन ने अवतार लिया। (३) वह एक (प्रथम) बचन आदि ओंकार था जो कि भला और बुरा होकर संसार में व्याप्त हो गया। (४) विधाता ने बचन को जगत् में बड़ा बनाया क्योंकि बचन से ही पशु और मनुष्य पहिचाना जाता है। (५) बचन की बात सभी कोई जानता है [क्योंकि] वह (ब्रह्म) भी बचन से प्रकट (व्यक्त) हुआ।

(६) किसी ने रूप (ब्रह्म) का रूप नहीं देखा और न किसी ने उसका स्थान जाना; (७) वह त्रिभुवननाथ स्वामी बचन से ही प्रकट (व्यक्त) हुआ।

टिप्पणी—(१) बैत्र < विपत् = विरचना। (३) सयसार < ससार। (६) ठांइ < स्थान।

[ २६ ]

बचन अमोल जगत मंह[1] आवा। बचन हुतें गुर ग्यान लखावा।
धारि ब[2] बिधन निरमाऊ। बचन जगत मह् परगट भएऊ[3]।
बचन मरग मनँ भुद[1] आवा। औ बिधन जग बचन पठावा[2]।
जो पिउ बचन क[1] सम्मरि*[2] पावत। बचन ठाउ मोहि भुद[3] आवत[4]।
परपम* मानुग हा[2] औमरिया[1]। महूरि अम्बर जुग धारि[2] न मरिया[3]।

बचन अमोल पदारथ बरन न सकेउ उरेहि ।
बचन एस बिधना कर[1] जाक[2] रूप न रेख ॥

पाठान्तर—(१) १ ए बचन अमोलिक गय जे। २ ए बचनहु ते।
(२) १ रा चारि मो बेद निरमए। २ ए मो। ३ रा भए।
(३) १ ए बचन सरग भुईं तै। २ रा पठावा।
(४) १ ए क। २ रा ए सरबरि। ३ ए बचन का ठाव सोइ भू। ४ रा आवा।
(५) १ रा प्रथमहि मानुस होइ औतरिया ए प्रथम मानुस मैं औतरियैं। २ रा ए अमर। ३ रा जाइ। ४ ए मरियै।
(६) १ ए न सके उरेख।
(७) १ ए कै। २ ए जाकर।

अर्थ—(१) बचन जगत् में अमूल्य धन [कि सदृश] आया [क्योंकि] गुरु ने भी वचन से ही ज्ञान-दर्शन कराया। (२) जब विधाता ने चारों वेदों का निर्माण किया तब बचन जगत् में प्रकट हुआ। (३) बचन स्वर्ग से भूमि पर आया और विधाता ने ही जगत् में बचन को भेजा। (४) यदि कुछ (कोई पदार्थ) बचन की समानता पाता तो बचन के स्थान पर वह भी भूमि पर आता (अवतीर्ण होता)। (५) [विधाता] प्रथम तो मनुष्य हो कर अवतीर्ण हुआ तदनंतर अमर [बचन] हो कर अवतीर्ण हुआ जो चारों युगों—सत त्रेता द्वापर और कलि—में नहीं मरा।

(६) बचन ऐसा अमूल्य पदार्थ है कि मैं उसके वर्ण को उरेह (रेखाओं के द्वारा चित्रित) नहीं सका। (७) विधाता का बचन ऐसा है जिसका न रूप है और न जिसकी रेखा है [और इसलिए जो अवर्णनीय है]।

टिप्पणी—(१) उरेह < उल्लिख् = रेखाओं के द्वारा कोई आकृति बनाना।

## [ २७ ]

प्रथमहि आदि पेम परविस्टी[*1] । तौ पाछें भइ[2] सकल सिरिस्टी[*3] ।
उतपति सिस्टि प्रेम सौं[1] आई[*2] । सिस्टि रूप भर पेम सबाई ।
जगत जनमि जीवन फल ताही । पेम पीर उपजी[1] जिअ जाही ।
जेहि जिअ[1] पेम न[2] आइ समाना । सहज मद[3] तेइ[4] किछू न जाना ।
जेहि जग दहअ बिरह दुख दिआ[1] । त्रिभुवन कर राउ सो किआ[2] ।
जनि कोइ बिरह दुक्ख जिअ माने[1] ओहि जग आवा[2] सुक्ख ।
धनि[1] जीवन जग ताकर[2] जाहि बिरह दुख दुक्ख ॥

पाठान्तर—(१) १ ए प्रविसिटि रा परविस्टा। २ ए भइ पाछे जो। ३ ए सिरिस्टि, रा सिरिस्टा।
(२) ए पेम ते। २ रा आही। ३ ए मह। ३ ए सबाई।
(३) १ ए उपजा।
(४) १ ए जिय। २ ए मैं यह धर्म नहीं है। ३ रा बिहिन। ४ ए ते।

(५) १ ए जेहि भगत बिरह दुख दैऊ। २ ए मैऊ।
(६) १ ए जे मानै। २ ए दुहु जुग भीर न।
(७) १ ए मन। २ रा ताहि कर।

अर्थ—(१) प्रथम ही [सब के] आदि में [ईश्वर के मन में मुहम्मद के लिए] प्रेम की अभिव्यक्ति हुई, और उसके पीछे [उसी प्रेम से] समस्त सृष्टि हुई। (२) उत्पत्ति (आदि) में सृष्टि प्रेम से ही [अस्तित्व में] आई और सृष्टि के रूप में वह सब (समग्र) प्रेम भर गया। (३) जगत् में जन्म ग्रहण कर जीवन का फल उसी को प्राप्त हुआ जिसके जी में प्रेम-पीड़ा उत्पन्न हुई। (४) जिसके जी में प्रेम आकर (उत्पन्न होकर) समाया नहीं उसने सहज का भेद कुछ भी नहीं जाना। (५) जिस को संसार में दैव ने विरह का दुख दिया, उसको उसने तीनों भुवनों—आकाश पाताल और मर्त्यलोक—का राजा कर (बना) दिया।

(६) कोई विरह को जी में दुःख न माने [क्योंकि] उसी के द्वारा जगत् में सुख आया। (७) संसार में उसी का जीवन धन्य है जिसे विरह-दुख का दुख है।

टिप्पणी—(२) सिस्टि < सृष्टि।

[ २८ ]

पेम[1] अमोलिक नग संसारा[2]। जेहि[3] जिअ पेम सो[4] धनि[5] औतारा।
पेम लागि संसार उपावा। पेम गहा बिधि परगट आवा।
पेम जोति सभ[1] सिस्टि अंजोरा। दोसर[2] न पाव पेम कर[3] जोरा[4]।
बिरला कोइ[1] जाके[2] सिर भागू। सो पाव यह पेम[3] सोहागू।
सबद ऊंच चारिहु जुग[1] बाजा। पेम पंथ सिर[2] देइ सो राजा।
पेम हाट चहु दिसि[1] है पसरी गै बनिजो जे कोइ[2]।
लाहा औ फल गाहक[1] जनि डहकावै कोइ॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त अर्द्धालियाँ ३ तथा ४ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ ए बचन (तुल २९१)। २ ए संसारा। ३ ए जेहि। ४ ए में यह शब्द नहीं है। ५ ए धन्य।
(३) १ ए पेम अंजोरी। २ ए दोसर। ३ ए जोर।
(४) १ रा में नहीं है और है। २ ए जाम (< जाके का लि )। ३ रा बिरह। ४ ए पेम क। ५ रा भोरा।
(५) १ ए चारौं खंड। २ ए जीउ।
(६) १ ए दिस। २ रा सर्वहि बनिज जो कोइ (का परवर्ती चरण के तुक में भी है।)
(७) १ ए गाहि ते।

अर्थ—(१) प्रेम संसार में अमूल्य नग है; जिसके जी में प्रेम है उसका अवतार (जन्म) धन्य है। (२) [विधाता ने] प्रेम के लिए संसार को उत्पन्न किया और प्रेम को ग्रहण कर (उसी को साधन करने के लिए) वह प्रकट (अवतार) हुआ। (३) प्रेम की ज्योति से ही सृष्टि में प्रकाश हुआ; [इसी लिए] प्रेम का दूसरा जोड़ा (समतुल्य) नहीं मिलता है। (४) विरला ही कोई जिसके सिर पे भाग्य होता है इस प्रेम के सौभाग्य को प्राप्त करता है। (५) यह शब्द

(कथन) चारो युगों—सत त्रेता द्वापर और कलि—में ऊँचे स्वर से बजा (प्रचारित हुआ) है कि जो प्रेम के पथ में सिर (जीवन) देता है, वह राजा होता है।

(६) प्रेम की हाट चारो दिशाओं में फैली हुई है हे लोगो, यदि चाहते हो तो उसमें जा कर वणिज करो (क्रय-विक्रय करो); (७) लाभ और फल के प्रभुओ कोई भी [अवसर छोड़ कर] मत हानि उठाओ।

टिप्पणी—(२) उपाव < उप्पाय < उत् + पादय् = उत्पन्न करना बनाना। (४) सोहाग < सौभाग्य। (६) हाट < हट्ट = आपण बाजार।

[ २९ ]

मिस्टि[1] मूल बिरहा जग आवा। प बिनु पुब्ब् पुन्नि[2] का[2] पावा।
पम पम्दारथ जगत अमोला। निहुच जिअ[1] जानहु[1] यह बोला।
देखा सुना जहाँ लगि होई[1]। पम बिबजित[2] किछ नहि सोइ।
पम दिया[1] जाकें घट बारा। तहि सम[2] आदि अंत उजिआरा।
बिरह जीउ जहि क[1] घट होई। सदा अमर रहै मर न सोई।
कौनौं पाठ[1] पढ़[2] नहि[3] पाइअ बिरह बुद्धि औ सिद्धि।
जा कहुँ[1] दइ दयाल दया करि[2] सो पाव यह निद्धि॥

पाठान्तर—रा में दोहे की पंक्तियाँ यहाँ नहीं हैं, मूल से वे अगले छंद के बाद आई हुई हैं।
(१) १ ए सिस्ट। २ ए पैं बिना पूर्व पुन्य क रा पैं बिनु पुब्ब पुन्न को।
(२) १ ए निश्चै जीव जान।
(३) १ ए यहाँ लगु आई। २ रा बिबरजुन। ३ ए बिर न रहाई।
(४) १ ए. दीप। २ रा जाकें घट बारा ए जाके हिय बरा। ३ ए सब।
(५) १ ए जाके। २ ए पुनि मरै न काई।
(६) १ ए. पाट। २ ए पढ़ैं। ३ ए 'न' (< 'नहि' का लि )।
(७) १ ए जाके। २ ए कै।

अर्थ—(१) सृष्टि के मूल (आदि) में ही जगत् में विरह आया, किंतु बिना पूर्व के पुण्य के उसको किसने पाया? (२) प्रेम पदार्थ जगत् में अमूल्य है अपने जी में यह बोल (वचन) निश्चय जान लो। (३) जहाँ तक देखा-सुना गया (इंद्रियगोचर हुआ) होगा प्रेम से विरहित कुछ (कोई पदार्थ) नहीं है। (४) जिसके घट (अंतःकरण) में प्रेम का दीपक जला उसके लिए आदि और अंत उज्ज्वल (प्रकाश-पूर्ण) हैं। (५) जिसके घट (शरीर) में विरह का (विरह-पूर्ण) जीव होता है वह सर्वंदा अमर रहता है, और मरता नहीं है।

(६) [किंतु] विरह की बुद्धि (भावना) और सिद्धि किसी भी [शास्त्रादि के] पाठ के पढ़ने से नहीं प्राप्त होती है (७) जिसको दयालु और दयानिधि [ईश्वर] दया कर इसे देता है वही यह निधि प्राप्त करता है।

टिप्पणी—(१) पुब्ब < पूर्व = पूर्वार्जित। पुन्नि < पुण्य। (४) दिया < दीअअ < दीपक। बर < ज्वल् = जलना।

[ ३० ]

जहि जिअ पर पम कै[1] रेखा । जह देख तह रूप अलखा[2] ।
उपजि आव हिअ जौ पुनि ग्याना[1] । जहं दखै*[2] तहं आपु[3] अपाना ।
पुनि जौ ग्यान विरिख फर दई । सरबस दै दोसर[2] नहि लेई ।
कतहु सिस्टि महं रहै न दहू । जहं देखहि[1] तह आदि[3] अनदू ।
तुइ[1] दीपक तहि[2] सिस्टि क[3] ग्रहा । कबहु*[4] जीउ जनि[5] जानसि देहा[6] ।
दुख सुख सम समसार[1] कर जेत भाव सत[3] होउ[4] ।
सो सम[1] परस आइ तोहि दोसर[2] और न कोउ[3] ॥

पाठान्तर—रा में पिछले छंद का दोहा यहाँ आता है।
(१) १ ए की। २ ए जहँ देखौ तहँ देखौ देखा।
(२) १ ए उपजि परै जेहि हिय ग्याना। २ ए देखौ रा देखत। ३ रा बरिसहि।
(३) १ रा फल। २ रा लेहु। ३ ए कोई।
(४) १ ए कतहु सिस्टि जो। २ ए जहू देखी। ३ रा पाठ स्पष्ट नहीं है।
(५) १ ए तौ। २ ए पै। ३ ए क रा म यह शब्द नहीं है। ४ ए तुइ रा तबहु। ५ ए जा। ६ ए गेहा। (है पूर्ववर्ती चरण का तुक)।
(६) १ ए सब। २ ए बत। ३ ए तत। ४ रा होइ।
(७) १ ए सब। २ ए बिनु। ३ रा कोइ।

अर्थ—(१) जिसके जी में प्रेम की रेखा (प्रकाश-रेखा) पड़ जाती है, वह जहाँ भी देखता है अदृश्य [परमात्मा] को देखता है। (२) और फिर यदि (जब) उसके हृदय में ज्ञान उत्पन्न हो जाता है [तब] वह जहाँ भी देखता है वह स्वयं अपने आत्मा को देखता है। (३) फिर यदि (जब) वह ज्ञान-वृक्ष फल देता है, [तब] वह सर्वस्व देकर भी [उस फल के अतिरिक्त] दूसरे [पदार्थ] को नहीं लेता है। (४) [तब उसके लिए] सृष्टि में कहीं भी द्वन्द्व नहीं रह जाता है और वह जहाँ भी देखता है [उसके लिए] आदि (मूल) आनन्द ही होता है। (५) तुम्हीं उस सृष्टि के गृह में दीपक हो; तुम देह को कभी जीव न जानो।

(६) संसार के दुःख-सुख जितने होना चाहें, हों (७) वे सब आकर तुम्हें ही स्पर्श करते हैं, दूसरा और कोई नहीं है [जिसे वे स्पर्श करते हों]।

टिप्पणी—(१) अलेख < अदृश्य। (२) आप < अप्प < आत्म। अपान < अप्पाण < आत्मन्। (५) गेह < गृह।

[ ३१ ]

स जम्निधि[1] गव[2] निधि मा[3] भग । फार धरमि गरब धम पग[4] ।
तोर धन्न तिरभुवन अजोरा[1] । मारग सिस्टि सुर[2] दरसन तोरा ।
तानिय[1] जाति मरम परगासा । मितु माफ पताल मगासा ।
सरस सिस्टि महं[1] परगट तुहीं[2] । सरबस तुई[3] दोसर कोइ नहीं ।

जो कोइ खोज सोइ [प]*[1] जोवा[2] । सो का जोइ[3] जहि नहि किछु[4] खोवा ।

कौन सो ठाउ जहाँ त नाहीं तीनि भुवन उजियार ।

निरखि देखु तैं सरबस पूर सब ठाँ तोर बेवहार ॥

पाठान्तर—रा में पिछले छंद का दोहा यहाँ आता है ।

(१) १ ए जलधर। २ ए जो। ३ रा कै। ४ ए कुम घट भरा। (तुल० पूर्ववर्ती चरण का तुक)

(२) १ ए इंजोरा। २ ए जो।

(३) १ ए तोरि। २ ए रा अकासा।

(४) १ ए माँ। २ रा भई। ३ ए है। ४ ए जो। ५ ए नाही रा नाईं।

(५) रा ए में यह अंश नही है। २ ए खोवा। ३ ए जोय। ४ ए जो न कछु।

अर्थ—(१) तू जलनिधि है और तू सब निधियों से भरा हुआ है तब तू गघ के वश में पड़ कर क्यों मर रहा है? (२) तेरे वदन (मुख) से ही त्रिभुवन—आकाश पाताल और मर्त्यलोक—उज्ज्वल (प्रकाशित) है; सकल सृष्टि के लिए तेरा मुख दर्पण है। (३) तेरी ही ज्योति से समस्त [सृष्टि] प्रकाशित है—मृत्युलोक पाताल और आकाश [में जो कुछ भी है]। (४) समस्त सृष्टि में तू ही प्रकट (व्यक्त) है; सरबस (सब कुछ) तू ही है और तेरे अतिरिक्त दूसरा कोई [इस सृष्टि में] नहीं है। (५) जो कुछ खोता (गँवाता) है वही [वास्तविकता को] देख पाता है जो कुछ नहीं खोता है, वह क्या देख सकता है?

(६) वह कौन सा स्थान है जहाँ तू नहीं है? तीनों भुवनों—आकाश पाताल और मृत्यु लोक—में तू ही प्रकाश होकर व्याप्त है। (७) अवलोकन करके देख तू सर्वस्व को पूरित कर रहा है और सभी स्थानों पर तेरा व्यवहार है।

टिप्पणी—(५) जोव < जोअ [दे]=देखना। (७) निरख < णिरिक्ख < निरीक्ष् = देखना अवलोकन करना। बेवहार < व्यवहार।

[ ३२ ]

अब सुनु करम बात किछु[1] भाई । निरगुन रूप जमु[2] लौ लाई ।

तन[1] सौं[2] उरध लहि[3] गहि स्वासा[4] । अगिनि हीय कर[5] जोस बतासा ।

अरक पवन अगिनि[1] उन्गरई[2] । तौ कलंक कामा कर[3] जरई ।

तौ रहि[1] सरब गात पुनि होई । जो महि[2] कस्त गहै[3] रहु सोई ।

औ तही पुनि मों कर बासा । ताही जोति भीतर कबिलासा ।

कोटि माँह बिरला जन कोई[1] भोगइ[2] यह कबिलास ।

सुभ मंदिल मह[1] बास जम[2] जहाँ निकटब अल्लास ॥

पाठान्तर—ए, म उपयुक्त चौथी अर्धाली के चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।

रा म उपयुक्त पाँचवीं अर्धाली नहीं है।

(१) १ ए जो। २ रा बैठु।

(२) १ रा तेहि। २ ए सो। ३ ए के। ४ ए साँसा। ५ म अगिनि हाम जो।

निरंजन तथा शून्य है, वहाँ तेरा आप (आत्मा) अपने [पृथक अस्तित्व] से विरहित होगा। (४) ज्ञान से परे वहाँ अज्ञान है (ज्ञान की भी गति नहीं है) वहाँ तू आप अपने [पृथक अस्तित्व] से अयान (अज्ञान) होगा। (२) तू सहज समाधि वहाँ (उस स्थिति में) लगा, जहाँ (जिस स्थिति में) तू आप (आत्मा) से आप (आत्मा) की सुधि पा सके।

(६) सहज और अचपल रूप लगाकर तू उस निगम गुहा में सोया रह (७) जहाँ (जिसमें) न तू [तेरा पृथक व्यक्तित्व] रहे, न [अन्य] कोई हो और किसी प्रकार का कर्तृत्व हो।

टिप्पणी—(१) सुधि < शुद्धि = मानसिक चेतना (२) (३) आप < अप्प < आत्म। (४) अयान < अज्ञान = अनजान। (७) करतूति < कर्तृत्व।

[ ३४ ]

गढ़ अनूप बसि नगरि चनारी[1]। कलिजुग महँ[2] लंका सों[3] गाढ़ी[4]।
पुरुब दिसा गंगा[1] फिरि आई। उत्तर पछिम गग गढ़ खाई।
देख[1] बन जाइ नहिं कही[2]। गढ़ भीतर गंगा चलि[3] बही[4]।
साहि सहस जौ लागहिं[1] आई। जाहिं हारि[2] सिर ठेंगा[3] खाई।
ऊपर[1] छाजा अनवन[2] भाँती[3]। हेठ बही[4] सुरसरि सरसाती[5]।
नगरि अनूप सोहावनि[1] औ गढ़ बिखम[2] अगम।
परबत हाथ न आवै बिनु जस पुन्य[1] करम॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त अर्द्धालियाँ ४ तथा ५ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ ए बस नग्र चनारी रा बसि नगरि चनारी। २ ए मों। ३ ए सो। ४ ए गाढ़ी।
(२) १ ए गंगा।
(३) १ ए देखत। २ ए कहई। ३ रा ए जल। ४ ए रहई।
(४) १ ए लाग। २ ए मारि। ३ ए ठेंगा।
(५) १ रा अवरख। २ रा ए अनौन (< अनवन)। ३ रा भाँती। ४ ए बहै। ५ रा नाई सुरसती।
(६) १ ए नगर अनूप सोहावन। २ रा नम।
(७) १ ए पै बिना पुरब।

अर्थ—(१) एक अनुपम गढ़ में चनारी (< चरणाद्रि = चुनार) नगरी बसी है; वह चनारी (चरणाद्रि = चुनार) [नगरी] कलियुग में लंका से भी गाढ़ी (दुर्गम) है। (२) [गढ़ के] पूर्व की दिशा में गंगा [नदी] घूमकर आई हुई है और गढ़ के उत्तर और पश्चिम खाई (परिखा) [के रूप में] गंगा है। (३) गढ़ के भीतर जाकर जो गंगा बही हुई है वह देखने ही बनता है कहा नहीं जाता है। (४) यदि एक सहस्र बादशाह [उस गढ़ को] आ लग (घेरें) तो वे भी हारकर और सिर पर ठेंगा (लकुट) खाकर चले जाएँगे। (५) ऊपर [गढ़ का] छज्जा अनवन (अद्भुत) भाँति (ढंग) का है और नीचे सुरसरि (गंगा) सरसाती हुई (जल से परिपूरित) बही हुई है।

(६) यह नगरी अनुपम रूप से सुहावनी है, और गढ़ विषम तथा अगंम (अजेय) है, (७) जैसे बिना पूर्व कर्मों के यह बरबस हाथ आ ही नहीं सकती है।

टिप्पणी—(१) पर्नाडी < परनाडि = पुनार। (२) खाईं < खाइ < खाति = परिखा। (४) पौ < पउ < मदि। (५) अनबन < अन्यवर्ण = भिन्न प्रकार की। हेठ < हेट्ठ [दे] = नीचे। (७) पुब्ब < पुव्व < पूर्व = पूर्वार्जित।

## [ ३५ ]

गढ़ सुहाव गढ़पति सुर ग्यानी[1] । नगर लोक[2] सभ[3] सुखी नियानी[4] ।
सभ सुर हरी भगत औ ग्यानी[1] । आनदी पर दुखी[2] बिनानी ।
दाता औ[1] दयाल धरमिस्टा । सभै[2] पेम रस लीन[3] गरिस्टा ।
भागिवत भोगी सभ[1] लोगा[2] । औ सभ[3] कहूं[4] कुलवंत सजोगा[5] ।
मोहि अस्तुति मुंह[1] कही[2] न जाई । जानु सरग[3] भुइं छाया आई ।
खोरि खोरि[1] सभ[2] घर घर नगर अनंद[3] हुलास ।
कलिजुग महं[1] जस[2] प्रिथिमीं[3] उतरि बसी[4] कबिलास ॥

पाठान्तर—(१) १ ए गढ़ सोहावन सुरपति सुर ग्यामा। २ ए लोग। ३ ए सब। ४ ए सुजाना।
(२) १ ए बसहिं भगती गीतानी (तुक परवर्ती चरण का तुक)। २ ए आनन्दित पर दुखी रा आनदी बिरह दुखी।
(३) १ ए जो। २ ए सबै लीन रस प्रेम रा सबै पम रस लीन्ह।
(४) १ ए सब। २ ए लोगू। ३ रा ए सब। ४ ए कर। ५ ए सजोग।
(५) १ ए मुंह अस्तुति जो। २ ए कहा। ३ ए जानहु सुर।
(६) १ रा खोरि खोरि। २ ए जो। ३ रा अनूप।
(७) १ ए मो। २ ए जो। ३ ए प्रिथिमी। ४ रा में यह शब्द नहीं है।

अर्थ—(१) यह गढ़ सुहावना है और इस गढ़ का अधिपति स्वर ज्ञानी है तथा नगर की समस्त प्रजा सुखी और नियानी (किसी हेतु या उद्देश्य से काम करने वाली) है। (२) सभी लोग देवता और हरिभक्त तथा ज्ञानी हैं; वे आनंदी (आनंदकारी) पर दुख से दुखी होने वाले तथा बिज्ञानी हैं। (३) वे दाता, दयालु तथा धर्मिष्ठ हैं, और सभी प्रेम रस में लीन रहने वाले और गरिष्ठ हैं। (४) सभी लोग भाग्यवान और भोगी (भोगकारी) हैं, और सभी को कुलवान् होने का संयोग प्राप्त है। (५) मुख से [उस गढ़ की] स्तुति (प्रशंसा) कही (की) नहीं जाती है; [वह तो ऐसा है] मानो स्वर्ग ही भूमि पर आकर छा रहा हो।

(६) गली-गली तथा समस्त घर-घर में नगर में आनंद और हुलास (उल्लास) है (७) [और ऐसा लगता है] जैसे कलियुग में कैलाश (स्वर्ग) पुरी ही पृथ्वी पर उतर कर बसी हुई हो।

टिप्पणी—(१) नियान < निदान < निदान = कारण हेतु, उद्देश्य। (२) बिनानी < विज्ञानिन्। (६) हुलास < उल्लास। (७) प्रिथमी < पृथ्वी। कबिलास < कैलाश = स्वर्ग।

[ ३६ ]

यह छोंटी[1] कलि[2] नागिन कारी । त्रिभुवन मोहिनि बिरिध कुंवारी[3] ।
प्रथम[1] जनमि जहाँ लहि[2] आए । ते सब[4] मोहि नोर एई[5] खाए ।
एहि करि बारी बहुत[1] चाही । बरि बरि गही[2] न काहू[3] ब्याही ।
एइ पापिनि सबमार[2] भोरावा । लोभ बिगूचे[3] लाभ[4] न पावा ।
अमि चंचलि जनि मोहु[1] कोई । लाभ मूर सउ जाइ न खोई[2] ।
सुअना सँवर बगि तजु[1] बहुत बिगूचे पंखि ।
एहि पापिनि कहु मो रव[1] जाके हिए[2] न अंखि ॥

पाठान्तर—इस छन्द के पूर्व के मा प्रति के पत्र नहीं हैं ।

(१) १ मा ए साँपी। २ ए जा। ३ ए. मोहनि बिरध कुमारी।
(२) १ ए जगत। २ ए लगु। ३ ए तिन। ४ ए सब। ५ ए येह।
(३) १ मा बहुतन्ह, ए बहुतै। २ मा गई, ए गये। ३ ए काहु।
(४) १ मा इन ए येइ। २ ए ममार। ३ मा ए बिगूच। ४ ए मूल।
(५) १ मा चाहै। २ मा लाभ मूल सउं जाउ न खोई, ए लाभ मूल सौं जाइ न खोई।
(६) १ मा तजु तैं।
(७) १ ए यहि पापिनि को भोरवै। २ मा जाकहं हिया ए जाके हिया।

अर्थ—(१) यह छोटी कलि काली नागिन है यह त्रिभुवन-मोहिनी है और बूढ़ी किन्तु कुमारी है। (२) पहले जहाँ तक (जितने भी) लोग जन्म ग्रहण कर इस संसार में आ चुके हैं उन सब को मोहित कर और भुलावे में डालकर यह खा चुकी है। (३) इस कलि बालिका को बहुतों ने चाहा, बरण करके इसको बहुतों ने ग्रहण किया किन्तु इसने किसी के साथ विवाह नहीं किया। (४) इस पापिनी ने संसार को भुलावे में डाला जिसने लोभ में कष्ट पाकर लाभ नहीं पाया। (५) ऐसी चंचला [नारी] से कोई मोहित न हो क्योंकि कहीं वह मूल के साथ लाभ को [हाथ से] न खो बैठे।

(६) ऐ सुए (लोभी मनुष्य) तू सेमल (कलि) को शीघ्र त्याग क्योंकि इसने बहुतेरे पक्षियों (औरों) को कष्ट दिया है (७) इस पापिनी को (से) वही रमण करता है जिसके हृदय में [ज्ञान या विवेक की] आँखें नहीं होती हैं।

टिप्पणी—(३) बारी<बालिका। (६) पंखि<पक्षिन्=चिड़िया।

[ ३७ ]

एहि नागिनि जनि[1] माहे काई । लाभ न लहू मूल गँवाई[2] ।
लभी जान जिमि नाग क[1] छाहीं । यह र बिनागिनि[2] काहु क[3] नाहीं ।
दिन[1] पल पल मन मगन[2] रानी । काहु न पुनि[3] भइ[4] जम अहिवानी ।
जहि[1] पालसि निमुष[2] तहि मारसि । कौन सो जाहि उठाइ न डारसि ।

ऊँच नीच सभ के[1] घर जाई । पै अस्थिर कतहूँ[2] न रहाई ।

मोहन रूप छिनारि करमुखी[1] खोटी[2] बिरिध कुमारि ।

सभ[1] सयसार[2] मोरइ इन्ह[3] खावा चंचल चपल बिटारि*[4] ॥

पाठान्तर—(१) १ मा एहिक मोह धौ ए माहि मोह धनि। २ रा लोभ बिगूचें लाभ न (सुम पूर्ववर्ती छंद की चौथी अर्द्धाली) ए लाभ मूल सौं आपति।

(२) १ मा कि ए की। २ मा यह बटपारि, ए ई बिटारी। ३ ए धौ।

(३) १ ए दिना। २ ए सुते। ३ मा काहु न लई, ए काहू न। ४ ए भी।

(४) १ मा ए जेहि। २ मा निस्चै ए निस्चै।

(५) १ मा सबकें ए सबके। २ ए पै अस्थिर कहुं थिर।

(६) १ रा रूप मही ए कै। २ रा खारी।

(७) १ मा ए सब। २ ए ससार। ३ रा मोरइ इन ए मार्ग्य मे- ।४ रा. मचारि।

अर्थ—(१) इस मोहिनी से कोई मोहित न हो क्योंकि उसे इससे लाभ न होगा, [उलटे] मूल की क्षति होगी। (२) जिस प्रकार ताड़ के पेड़ की छाया [बिना किसी को शीतलता दिए] चली जाती है, उसी प्रकार यह पामरनी भी किसी की नहीं होती है। (३) यह पाँच-पाँच (कुछ ही) दिनों तक सब से अनुरक्ता रही है किन्तु फिर यह जन्म (जीवन) भर अहिवाती (सौभाग्यवती) रहने वाली किसी की नहीं हुई। (४) जिसने इसको पाला (आश्रय दिया) उसको इसने अवश्य ही मार डाला। ऐसा कौन हुआ है जिसे इसने उठा कर (ऊँचे स्थान पर ले जाकर —उन्नति देकर) नीचे न गिराया हो? (५) यह ऊँचे और नीचे, सभी [प्रकार के व्यक्तियों] के घर जाती रहती है किन्तु यह स्थिरता के साथ कहीं नहीं रहती है।

(६) इस छिनाल और काले मुख वाली नारी का रूप मोहक है और यह बुड्ढी कुमारी खोटे स्वभाव की है। (७) इस चंचल और चपल पामरनी ने समस्त संसार को भुलावे में डाल कर खाया है।

टिप्पणी—(१) खति < क्षति। (२) तार < ताल=ताड़ का वृक्ष। पाँवरि < पामर, नीच। (३) रत < रक्त=अनुरक्त। जंम < जन्म।

[ ३८ ]

सो बसंत सर्वसार[1] न आवा[2] । जेइ[3] फागुन पतझार न गावा ।

ससि पूनिवं[1] महि उवसि[2] अगासा । जो रे अमावस कहु न बिनासा[3] ।

जनि भूलहु नर बुद्धि[1] गियानी । एहि कलि पौन कलस जस पानी[2] ।

जानि बूझि जनि होहु अयान । अंत बहुरि का फिरि पछितान ।

कलि औसरि भा अमर न कोई । अन हाथ पछिताबा सोई[1] ।

जहि कलि रहै न पाइय[1] तहि मर्ड[2] प्रीति न लाउ ।

एहि जग दरगुन[1] छनें जनि[2] मानुहि रहराउ ॥

पाठान्तर—यह छंद ए में नहीं है।

अर्थ—(१) सन् ९५२ जब हुए, और सत्यनिष्ठ पुरुष (मुहम्मद मौस ?) कलि को छोड़कर चले गए, (२) तब हमारे जी में यह अभिलाषा उत्पन्न हुई कि एक कथा भाषा के रूप में बाँधूँ। (३) [अतः] मैंने जहाँ तक सुरस वचन सुने हैं और जो कुछ सुरस वचन] हृदय में गुन रक्खे हैं (४) उन सब को सुरस रस (प्रेमरस) में भावित करते हुए कहता हूँ। जो प्रेम के अभिलाषी हों, सुनो। (५) मैंने प्रसाद [गुण] करके (के निमित्त) [अन्य] गुणों को छोड़ दिया। [प्रेम रस के निमित्त ऐ पाठको] तुम भी [अन्य रसों के] स्वाद के स्वादों को छोड़ दो।

(६) अब तुम यह अमृत (अमर करने वाली) कथा सुनो जो सुरस रस (प्रेम रस) की है; उसे मैं सब-की-सब गाकर कह रहा हूँ। (७) यदि उसमें कोई हल्के पड़ते (ओछे) आखर (वचन) देखो तो कवि का मुँह छिमा लो।

टिप्पणी—(३) गुन < गुणम् = गिनना मन में बार बार लाना। (७) हरुव < हलुक < लघुक = हल्का ओछा। आखर < अक्षर = वचन।

[ ४० ]

कथा एक चित दइयँ[1] उपानी । सुनहु कान दै कहौं बखानी ।
अमी[1] रसिक रसाल[2] जो होई । गुन औ दोस[3] बिचारहि सोई ।
जस औ आखरहिं जोरि बनाइहि[1] । गुन के[2] पीछें[3] दोस लुकाइहि ।
उतपति दोस दइय[1] हम लावा । औ निरदोस[2] लाइ जनमावा ।
आदि दोस[1] लागा होइ जाही । अंत दोस लागै निजु[2] ताही ।
निहकलंक निरदोसी[1] एक अकेला सोइ ।
दोसिहि दोस जो लागै तेहि का अचरिजु होइ[1] ॥

पाठान्तर—ए में यह छंद नहीं है।

(१) १ रा दई।
(२) १ भा अमी। २ भा रसिक रस कह जो कोई। ३ भा दोस।
(३) १ भा ओछ आखर पढि बूझि न जान्हि। २ भा बिन गुन। ३ रा पीछैं।
(४) १ रा दई। २ भा निरदोस।
(५) १ भा दोस। २ भा दोस पै लागै।
(६) १ भा निरकलंक निरदोसी।
(७) १ भा निजु दोस नहि हार।

अर्थ—(१) एक कथा [मेरे] चित्त में दैव ने उत्पन्न की; उसे कान दे कर सुनो मैं बखान कर (व्याख्या कर) उसे कह रहा हूँ। (२) जो रसाल (रसीले) अमृत (प्रेम) रस का रसिक हो, वह [इस कथा के] गुणों और दोषों का विचार करे (३) क्योंकि जब [काव्य के] आखर (बोल) जोड़ कर बनाए जाते हैं गुणों के पीछे दोष छिपा लिए जाते हैं। (४) [किन्तु] दैव ने हममें आदि ही में दोष (शरीर के रूप में) लगा दिया और निर्दोष (जीव) को [उसके साथ] लगाकर जन्म दिया। (५) [अतः] जिसे आदि (मूल) से ही दोष लगा हुआ हो उसे अवश्य ही अंत में दोष लगेगा।

(६) कलंक-रहित और दोष रहित एक मात्र वही (परमात्मा) है; (७) दोषयुक्त (मानव) को यदि दोष लगे तो उसमें आश्चर्य ही क्या है?

टिप्पणी—(१) उपान < उप्पाय < उद्+पादम् = उत्पन्न करना बनाना। बखान < बक्खाण < व्याख्यानम् = वर्णन करना। (३) जको < यत = क्योंकि कारण कि।

## [ ४१ ]

पंडित सुनु[1] बिनती यह[2] मोरी । बिनवौं[3] पाय[4] लागि[5] कर जोरी ।
जौं भल बचन सराहि न जाई । ओछ न दूलसु[1] दोस लगाई ।
जौं पढ़ि बचन भला किछु[1] मेन्हु । दोस लाइ जन[2] ओछ[3] उछेदहु ।
जहां न अच्छर जुर[1] सवारहु । भलया[2] भए भल[3] मन बिचारहु[4] ।
का तहि लिखे ओछ[1] जो होई । कहहु काह[2] लै कीजै सोई ।
मूरुख जौ रे उछेदहि[1] तहि क नाहिं मोहि सोच[2] ।
धनि जग ताकर[1] औतरन अरथ लाइ गह[2] पोच ॥

पाठान्तर—इस छंद से मा पुनः कथित है।

(१) १ ए सुना। २ ए येह। ३ ए बिनऔं। ४ ए पाँव। ५ ए दुओ।
(२) १ ए ओठ न दुलवै।
(३) १ ए भले जौ। २ ए दोस लगाइ। ३ ए ओछ।
(४) १ ए जहां न आखर पुरै। २ ए मल भा। ३ ए में यह शब्द नहीं है। ४ ए प्रतिपारहु।
(५) १ ए ओछ। २ ए कहाँ।
(६) १ ए काह न उछेदइ। २ ए ताकर नाहीं सोच।
(७) १ ए धनि अगत कर। २ ए समाबै।

अर्थ—(१) हे पंडित (सज्जन) मेरी यह विनती सुनो मैं तुम्हारे पैरों में लग कर और हाथ जोड़ कर विनय कर रहा हूँ। (२) यदि [मेरी रचना पढ़कर तुमसे मेरे] भले वचन (बोल) सराहे न जा सकें तो [मेरी रचना के] ओछे वचनों (बोलों) को भी दोष लगा कर दुलसो मत (बुरी भावना से न देखो)। (३) यदि [इस रचना को] पढ़ कर कुछ भले वचन पसन्द कर सको तो इस जन को दोष लगा कर [उसके ओछे वचनों का] उच्छेद (नाश उन्मूलन) भी करो। (४) जहाँ पर [उपयुक्त] अक्षर न जुड़े हों, [मेरे वचनों को] सँवार (सुधार) दो और भद्र होकर (भद्रतापूर्वक) भले-बुरे का विचार करो। (५) उसके लिखने से ही क्या [लाभ] जो ओछा हो कहो, उसको लेकर क्या किया जावे?

(६) यदि कोई मूर्ख [मेरी रचना का] उच्छेद करे, तो उसकी मुझे चिन्ता नहीं है; (७) जगत् में उस [पंडित] का अवतार (जन्म) लेना धन्य है जो अर्थ के लिए (अर्थ को महत्त्व देते हुए) पोच (दोषयुक्त वचनों) को [भी] ग्रहण करता है।

टिप्पणी—(२) दूलस < दुल्लक्ख < दुर्लक्ष्यम् = बुरी भावना से देखना। (४) भलया < भद्र।

[ ४२ ]

पंडित मोहि न दोस लगाइहि[1] । मूरुख छँठ पै किछु न पाइहि[2] ।
जौ पंडित जन होइ न बाएं[1] । का मूरुख के दोस लगाए[2] ।
सब हम भएउ दोस कर[1] बासा । जब र पित छाडउ[2] कबिलासा ।
बूझि पढहिं[1] आखर मोर लोई[2] । बिन बूझे जनि[3] दुखवै कोई ।
दस महं एक ओछ[1] जौ होई । रहिं के[2] सीस चढ़ जनि[3] कोई ।
बचन अनूप भल सुनि मूरुख रहु सिर नाइ ।
ओछ बचन जौ[1] पावै आखर[2] पकरै धाइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए समाइहि। २ ए मरख से जो आपु बनाइहि।
(२) १ ए होय बनाये। २ रा मूरख मो पे किछू न पाइहि।
(३) १ ए सब हम भी दोसर घर। २ ए छोड़ा।
(४) १ ए पढे। २ रा कोई। ३ ए मति।
(५) १ ए ओछ। २ ए ताके। ३ ए मति।
(७) १ ए ओछ बचन रा ओछ आखर। २ ए अखर।

अर्थ—(१) [मुझे विश्वास है कि] पंडित (ज्ञानी) मुझे (मेरी रचना को) दोष न लगाएगा और मूर्ख से मुझे अवश्य ही कुछ न प्राप्त होगा। (२) यदि पंडित जन वाम (विरुद्ध) न हों तो मूर्ख के दोष लगाने से क्या [हानि हो सकती है] ? (३) हम सभी दोष के निवास हो गए, जब पिता (आदम ?) ने स्वर्ग को छोड़ा। (४) लोग मेरे अक्षरों (वचनों) को समझ कर पढ़ें और कोई भी उन्हें समझे बिना दुखवे नहीं (बुरी दृष्टि से न देखे)। (५) दस (वचनों) में से यदि एक ओछा भी हो तो कोई उसके सिर न चढ़े।

(६) मूर्ख अनुपम और भले वचनों को सुनकर तो सिर नवा कर (चुप) रह जाता है [और उसकी प्रशंसा नहीं करता है], (७) [किन्तु] यदि कोई ओछा वचन पाता है तो उस अक्षर (वचन) को दौड़ कर पकड़ता है।

टिप्पणी—(४) लोइ < लोक = लोग। (४) बूझ < बुध्य < बुध् = जानना, ज्ञान करना, समझना। दुखव < दुख्खव < दुष्पश्य् = बुरी दृष्टि से देखना। (५) ओछ < तुच्छ। (७) आखर < अक्षर।

[ ४३ ]

प्रेम कथा कहौं अब[1] गाई । रसिक लोग द सुनहु[2] सोहाई ।
रस क[1] बात रसिक प जानै । बिनु रस रसिक निरस[2] क मानै ।
बिन[1] रस पुरुष प्रेम परिहरै[2] । बिन[1] रस ऊख ऊसिर[2] ना करै[3] ।
जो कहूं जेहि [रस][*] महं[1] रस होई । तेहि रस महं[2] रस पाव सोई ।
जो जेहि रस क जाम न जाना । सो तेहि[1] रस अनरस उनमाना[*1] ।
रस अनग सब सार[1] पर सुनहु रसिक द बात ।
जो सभ[1] रस मरं गउ रस सो कर बरौं बखान ॥

पाठान्तर—(१) १ ए जो। २ रा रस कानन अति सुनत।
(२) १ ए की। २ ए बिना रसिक नीरस।
(३) १ ए बिना। २ ए प्रहरई। ३ ए बिना। ४ ए ऊट ऊख। ५ ए करई।
(४) १ ए जाके रस जेहि सो रा जा कहँ जहि महँ। २ ए सो।
(५) १ ए तहि ते। २ रा जन्माधा।
(६) १ ए ससार।
(७) १ ए सब।

अर्थ—(१) अब मैं वह अमृत (प्रेम की) कथा गाकर कह रहा हूँ हे [प्रेम रस के] रसिको उस सुहावनी [कथा] को कान देकर सुनो। (२) रस की बात रसिक ही जानता है और बिना रस के [किसी भी रचना को] वह निरस करके ही मानता है। (३) बिना रस की अमृत [की लकड़ी] को [भी] घुन छोड़ देता है और ऊँट बिना रस की ईख को क्या कर सकता है (वह उसके किस काम की होगी) ? [वस्तुतः] जिसको जिस रस में रस (सुख) होता है वह उसी रस में रस (सुख) पाता है। (५) जो जिस रस की वार्ता नहीं जानता है वह उस रस में उत्पत्ति (जन्म) से ही रसहीन होता है।

(६) हे रसिको कान देकर सुनो संसार के (में) अनेक रस हैं। (७) किन्तु जो समस्त रसों में राजरस [प्रेम रस] है उसका बखान (वर्णन) मैं [इस रचना में] कर रहा हूँ।

टिप्पणी—(३) ऊखि < इक्षु = ईख। (५) बात < बत्ता < वार्ता। (५) उतपात < उत्पत्ति (?)। (७) बखान < वक्खाण < व्याख्यान।

[ ४४ ]

आदि कथा द्वापर भलि[1] आई[2]। कलियुग[3] महँ[4] भाखा क[5] गाई।
गढ़[1] कनगिरि नगर सोहावा। जनु कविलास उतरि भुइँ छावा[2]।
सुरजभानु तहँ राउ बखानी[1]। जो लह सात दीप जग जानी[2]।
गने न जाहिं[1] तुर गज जूहा। राज साज अन धन[2] समूहा[3]।
आइ सूर पियरी[1] भूप आई। संतति सूर नहिं उद कराई[2]।
विधि परसाद पूर सबही निधि अन धन हय गमत[1]।
सुत[1] बिना प रनि दिन राजा के चित नित[2]॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त चौथी अर्धाली के चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ ए द्वापर म। २ ए भई। ३ रा अल। ४ ए सो। ५ ए का।
(२) १ रा उपर भुई, ए उतरि कै। २ ए आवा।
(३) १ ए राजा बखानी। २ ए जानी।
(४) १ ए गनै न जाइ। २ ए अन। ३ ए बहा।
(५) १ ए माऊ सूर पियर। २ ए सूर उदित मन भाई।
(६) १ ए बिधि प्रसाद भरि पूरा है गै अ/ मैमंत।
(७) १ रा सूत। २ रा जाके चित न मित।

अर्थ—(१) मूलतः यह कथा द्वापर [से] चली आई है और [अब] कलियुग में भाखा में को

जाकर गाई [जा रही] है। (२) कनकगिरि नह [नाम का] एक सुहावना नगर था जो [ऐसा था] मानो कैलाश (स्वर्ग) उतर कर भूमि पर आ गया हो। (३) सूर्यभानु वहाँ का राजा कहा जाता था, जिसको संसार में नौ खंड और सात द्वीप भर जानता था। (४) उसके तुरग और गज-यूथ गिने नहीं जा सकते थे [और न] उसके राज-साज अन्न-धन-समूह [गिने जा सकते थे]। (५) उस [सूर्य जैसे] राजा की आयु पीली (अस्त काल की) धूप [जैसी] हो गई किन्तु संतति सूर्य उदय नहीं कर रहा था।

(६) विधाता के प्रसाद (अनुग्रह) से अन्न धन हय तथा मदमत्त गज [आदि] सभी निधियाँ पूरी हुई (७) किन्तु राजा के मन में रात-दिन नित्य ही पुत्र [के अभाव] की चिंता [रहती] थी।

टिप्पणी—(२) कबिलास < कइलास < कैलास < स्वर्ग। बखान < बक्खाण < व्याख्यानम् < कहना। (४) तुरै < तुरग < घोड़ा। जूह < यूथ। (४) समूह < समूह। (५) आउ < आयु। (६) मयमत < मदमत्त।

## [ ४५ ]

कलि संतति सउ दोसरि आऊ। बिनु सुत जीवन जनम मसाऊ।
सुत सउं मात पिता जग रहहीं। सुत सउं नाउ जब (जियत?) जुग रहहीं।
सुत बिनु मुयें नाउं को लेई। सुत बिनु को कत पिंडहि दई।
सुत बिनु अंबिरथा जीवन संसारा। सुत दीपक बिनु जग अंधियारा।
प सभ कहउं सपूत के बाता। जनि कपूत बस दइ बिधाता।
जस छठि अंगुरी करि क उपजै पाहु सरीर।
जौ राख तौ अपजस जौ काट तौ पीर॥

पा.अन्तर—यह छंद प्र म नहीं है।

अर्थ—(१) कलिकाल में संतति (संतान) से ही [मनुष्य की] दूसरी आयु होती है और बिना पुत्र के जीवन और जन्म नष्ट हो जाता है। (२) पुत्र से ही माता-पिता संसार में [यश] लाभ करते हैं और पुत्र से ही [उनके] नाम यग-युग तक जीवित (?) रहते हैं। (३) पुत्र के बिना कौन [उनके] मरने पर [उनका] नाम ले और पुत्र के बिना कौन और क्यों [उन्हें] पिंड-दान करे? (४) पुत्र के बिना [माता-पिता का] जीवन ही संसार में व्यर्थ हो जाता है और पुत्र-दीपक के बिना [उनके लिए] संसार ही अंधकार-पूर्ण हो जाता है। (५) किन्तु मैंने यह सब सुपुत्र की बात कही; विधाता कभी कुपुत्र न दे!

(६) जैसे किसी के शरीर [हाथ] में छठी उँगली के रूप [में कोई उँगली] निकले, (७) तो उसको [बनाए] रखने पर अपयश होता है और यदि उसको काटे (काट फेंके) तो पीड़ा होती है।

टिप्पणी—(१) आऊ < आयु।

[ ४६ ]

तपा एक आवा तेहि[1] ठाऊँ । लोगन्ह जाइ क पकरे[2] पाऊँ ।
तेहि पाछें[1] राजा चलि आवा । पाउ धोइ क सिरहिं[2] चढ़ावा ।
यह बड़ि मया बिधातैं कीन्हीं[1] । तुम्ह सेंतें[*1] भेंट जो हम कहँ दीन्हीं[3] ।
जस माँगा तस दैअ तस[1] दीन्हा । मोर बिनति बिधन सुनि लीन्हा ।
साध एक मोरे जिय[1] अहई । तुम्ह सौं भलहिं साइ[2] निरबहई ।
तप समाधि लगाई[1] लोग बहुरि घर आउ[2] ।
एकसर राजा बन महँ सेउ तपा कर पाउ[1] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए तहि। २ ए जाइ औ परसा।
(२) १ ए तेहि पाछ। २ ए धोइ धूरि सैं सीस।
(३) १ ए मोहि बड़ि माया बिधनै कीन्हा। २ रा ए सो। ३ ए भेंट हमहि कहँ दीन्हा।
(४) १ रा तस दरस भा।
(५) १ ए जिउ। २ ए तासौं भले भा।
(६) १ ए तरें समाधि लगाइ। २ ए आव।
(७) १ ए सब तपाकर पाँव।

अर्थ—(१) [इसी समय] उस स्थान पर एक तपस्वी आया। लोगों ने जाकर उसके पैर पकड़े। (२) उसके बाद [वहीं] राजा भी चला आया और [उस तपस्वी के] पैर धोकर [चरणोदक को] उसने सिर पर चढ़ाया। (३) [तदनंतर, उसने कहा] "विधाता ने [मुझ पर] यह बड़ी मया (स्नेहपूर्ण कृपा) की कि तुम से उसने मुझे भेंट की (कराई)। (४) [अभी तक जब जब] जैसा कुछ मैंने माँगा, दैव ने वैसा ही दिया और विधाता ने मेरी विनती सुन ली। (५) [अब] मेरे जी में एक ही साध (स्पृहा) है और वह तुम से (तुम्हारे द्वारा) भले ही निबह जावे (पूरी हो जावे)।"

(६) तब उस तपस्वी ने समाधि लगाई लोग लौटकर चले आए, (७) किंतु राजा अकेला हो वन में उस तपस्वी के पैरों की सेवा करता रहा।

टिप्पणी—(५) साध < श्रद्धा < स्पृहा अभिलाषा वांछा। निरबह < निर् + वह = निभना पार पड़ना पूरा पड़ना।

[ ४७ ]

राति दिवस भवइ धहँ[1] लागा । दिवस न सून रनि भय[2] जागा ।
भूँख[1] पियास नींद सुख छाड़ा[2] । तपा आगें[*1] निसिदिन रह ठाढ़ा ।
बारह बरिस सेव जो कीन्हीं[1] । तपा समाधि छूटि तब चीन्हीं[2] ।
कौन आहि तूँ[1] मानुस करा[2] । कौनें काज तू[*1] एहि ठा सरा ।
मैं राजा एहि[1] नगर मझारी । बारह बरिस भए[2] सेव तुम्हारी[3] ।

अन धन हय गय* अगनित रानी कोस सहन भंडार[1] ।
एक न पूत[1] बिधि दीन्हा जासों उतरौं पार ॥

पाठान्तर—(१) १ ए सेवा जे। २ ए दिवस न सुतै रैनि निसि।
(२) १ ए भूख। २ ए नींद न जाता। ३ रा ए आगे।
(३) १ ए सेवा तो कीन्हा। २ ए छूटे सुधि लीन्हा।
(४) १ ए तैं। २ ए बारा। ३ ए कौनें काज तुह रा कौन आहि तुवां (तुल पूर्ववर्ती चरण)। ४ ए एक पाँव।
(५) १ ए महि। २ ए भा। ३ ए सेवा तो हारी।
(६) १ ए अगनित अंन धन रानी है गै सहन भंडार रा अनधन है अगनित रानी कोस सहन भंडार ।
(७) १ रा बिपूत।

अर्थ—(१) रात-दिन वह [उसकी] सेवा करने लगा दिन में वह सोता नहीं था और सारी रात भी [उसकी सेवा में] वह जागता था। (२) उसने भूख प्यास और नींद का सुख छोड़ दिया था और वह [उस] तपस्वी के आगे रात-दिन खड़ा रहता था। (३) बारह वर्षों तक [इस प्रकार] जो उसने सेवा की तो जब तपस्वी की समाधि छूटी उसने [राजा को] पहचाना। (४) [उसने पूछा] 'तू मनुष्य की कला कौन है और किस कार्य से तू इस स्थान पर खड़ा है? (५) [राजा ने कहा] "मैं इस नगर में (का) राजा हूँ और [मुझे] तुम्हारी सेवा में बारह वर्ष हो चुके हैं ।

(६) अन्न धन हय, गज, रानियाँ कोष सहन (संरक्षणीय सामग्री) और भांडार अगणित हैं (७) [किन्तु] विधाता ने एक पुत्र नहीं दिया है जिससे मैं [भवसागर के] पार उतर सकूँ।"

टिप्पणी—(१) रैनि < रयनी < रजनी। (४) करा < कला। (६) अन < अन्न। गय < गज। (७) पूत < पुत्र।

[ ४८ ]

असि[1] बिनती जो राजा[2] कीन्हा । तपा परसन होइ[3] आसिष दीन्हा ।
तप[1] कहा सुनु राज भुआरा । तो कहँ[2] दीन्ह पिपन एक बारा ।
कै अवनार पिंड एक कीन्हा[1] । हरख सहित राजा कहँ दीन्हा ।
जो रानी अहै[1] प्रान पियारी । तहि कहुँ जो मम भाव तुम्हारी[2] ।
राजा रु क[1] सीस[2] चढ़ावा । परसि पाउ तब नगर सिधावा[3] ।
पटबंधी[1] जो रानी ताहि कहा मैं गाहु[2] ।
कै असनान सुख होइ तब न्हवाँ तें जाहु[1] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए अस। २ ए राजै। ३ ए भै।
(२) १ ए तपी। २ ए भुआरा। ३ ए ताहे।
(३) १ ए कीन्हा। २ ए राजा कै दीन्हा।
(४) १ रा है ए है। २ ए ताहि कहु मनभाव तुम्हारी।
(५) १ ए आ। २ रा सिर। ३ ए परसि पाँव तो मन्दिर आवा।

(६) १ ए पाट बसी। २ ए कोहु गुह लाहु।
(७) १ ए तो दहवों सों जाहु।

अर्थ—(१) राजा ने जब ऐसी विनती की तो तपस्वी ने प्रसन्न होकर उसको आशीर्वाद दिया। (२) तपस्वी ने कहा "हे राज-भूपाल तुम [अब] विधाता ने तुम को एक बालक दिया।" (३) [तपस्वी ने] जेवनार (रसोई) कर एक पिंड [तैयार] किया और हर्ष-समेत [उस पिंड को] राजा को दिया और कहा "(४) जो रानी [तुम्हारी] प्राण-प्रिया है और जो तुम्हारी चहेती है, उसे यह दो।" (५) राजा ने [उस पिंड को] लेकर सिर चढ़ाया और [तपस्वी के] पैर छू कर तब नगर को गया।

(६) जो पटवंती रानी (पट्टरानी) थी उससे उसने कहा "तुम इसे लेकर जाओ और (७) स्नान कर तथा शुद्ध होकर तब यहाँ से जाओ।"

टिप्पणी—(२) भुवार < भूपाल। बार < बाल = बालक। (३) जेवनार < जीवनवारि। (४) पिआर < प्रियालु।

[ ४९ ]

बिरिध[1] बैस जेत[2] आस निरासा। राज मंदिल बिधि निमई*[3] आसा।
संतति आस राज जो[1] पाई। कर लागु सुत आस[2] बधाई[3]।
मख लगन असुनी[1] पसारा। दसए मास[2] ऊच औतारा।
पचए ससि औ[1] सूरुज सतए[2]। दसए सुक्र बिरस्पति नवए[3]।
दिस्टि सनीचर नखत लिलारा[1]। दसईं राति भएउ औतारा।
मदन मूरति औ भागिवंत रानी राउ[1] मधार।
सुभुम महूरत औतरा[1] राजा कुल उजियार॥

पाठान्तर—(१) १ ए बिध। २ ए जे। ३ रा राजमंदिल बिधि पुरई, ए राजा ग्रिह पे निर्मये (< निर्मई प्रा कि)।
(२) १ ए जब। २ रा अनंत। ३ ए बँधाई।
(३) १ ए अस्विनि। २ ए अंस।
(४) १ रा और। २ ए सूरज छटवाँई। ३ ए बिहस्पति नवए।
(५) १ ए लिलारा। २ ए दसयें।
(६) १ ए राय।
(७) १ ए महूरत औतरे।

अर्थ—(१) वृद्ध वयस् में [राजा] जितना ही आशा से निराश था राज-भवन में विधाता ने [उतनी ही] आशा निर्मित कर दी। (२) राजा ने जो संतति की आशा पाई वह पुत्र की आशा से बधाई (आनंदोत्सव सूचक वाद्य) करने लगा। (३) मेष लग्न में अश्विनी के प्रवेश पर दसवें मास में उसका उच्च अवतार (जन्म) हुआ। (४) [उस समय] शशि पाँचवें स्थान पर था सूर्य सातवें, शुक्र दसवें और बृहस्पति नवें; (५) शनि नक्षत्र की ललाट पर दृष्टि थी [ऐसी] दशमी की रात को उसका अवतार (जन्म) हुआ।

(६) वह [पुत्र] मदन (कामदेव) की मूर्ति [जैसा रूपवान] तथा भाग्यवान था और

रानी-राजा [के जीवन] का आधार था; (७) वह राज-कुल का प्रकाश शुभ मुहूर्त में अवतरित हुआ।

टिप्पणी—(२) बधाई<वद्धावण<वर्धापन=हर्षसूचक वाद्य वादन। (५) लिलार<निलाड<ललाट।

## [ ५० ]

भोर भए पंडित जन आए[1]। रासि परखि औ[2] गरह गनाए।
पंडितन गनि[1] गुनि कहा बिचारी। होइ नरेस छत्रपति भारी।
गन गंध्रप मुनि बार जोहारहिं[1]। जग नरेस सब[2] सेवा सारहिं[3]।
लछनवंत बुधिवंत[1] बिनानी। रन छत्री साका परवानी।
दाता गरुव गरिस्ट गंभीरा। औ दयाल पर परखिहि[1] पीरा।
लछन चीन्ह रुइ रखा कंठ मांथ दुहु पाउ[1]।
सिंघ रासि कुल[1] दीपक धरेउ मनोहर नाउं॥

पाठांतर—(१) १ ए भो। २ ए रासि बार गन जो।
(२) १ ए गुनि।
(३) १ ए जोहारैं। २ ए सब। ३ ए सारैं।
(४) १ ए भागिवंत।
(५) १ ए पीरी।
(६) १ ए लच्छन चिन्ह कंठ माथे रुइ रेख दुहुं पाउं रा लछन चीन्ह रुधिर रेखा कंठ मांथ दुहुं पाउ।
(७) १ रा कुली।

अर्थ—(१) सवेरा होने पर पंडित जन आए, [जिन्होंने] राशि की परीक्षा करके ग्रहों को गिनाया (गिना)। (२) पंडितों ने गणना तथा विचार करके कहा यह भारी छत्रपति नरेश हो (होगा)। (३) गंधर्व गण तथा मुनि इसके द्वार पर जोहार (नमस्कार) करें (करेंगे) और जगत् के समस्त नरेश इसकी सेवा सारें (सारेंगे)। (४) यह लक्षणवान बुद्धिमान और विज्ञानी हो (होगा) और रण में प्रमाणित साका (शक्ति-प्रदीप) वाला क्षत्रिय होगा। (५) यह दाता (दानी) गुरु (गौरव वाला) गरिष्ठ और गंभीर हो (होगा) यह दयालु हो (होगा) और दूसरे की पीड़ा परखे (समझेगा)।

(६) दो रेखा के लक्षण-चिह्न इसके कंठ, मस्तक तथा दोनों पैरों में हैं (७) सिंह राशि में [उत्पन्न यह] कुल-दीपक हो (होगा)" [ऐसा कहते हुए] उन्होंने इसका नाम मनोहर रखा।

टिप्पणी—(३) गंध्रप<गंधर्व। बार<द्वार। (४) लछन<लक्षण। बिनानी<विण्णाणि<विज्ञानिन्।

## [ ५१ ]

चौदह बरिस इगारह[1] मासा[2] । नवए दिन पूनिव[3] परगासा ।
जनम सूर सतए ससि सारा[1] । मिलै सजन काइ पेम पिआरा ।
बुधवार बिहफ[1] कै राती । उपजहि बिरह कुँवर कै[2] छाती ।
तेहि बियोग होइ[1] कुँवर बियोगी[2] । बरिसेक फिरै कुँवर भा[3] जोगी ।
तेहि पाछें पुनि जम जम[1] राऊ । अस किछु[2] लगन केर है[3] भाऊ ।
सुभ्भ लगन जनमौती प किछु गरह बिसेस ।
बरिस चतुरदस ऊपर किछु[1] उदास चित देस ॥

पाठान्तर—(१) १ ए एगारह। २ रा मासा। ३ ए पुनिव।
(२) १ ए तारा।
(३) १ ए बीफै। २ ए उपजै पेम कुँअर क।
(४) १ ए तेहि बियोग हो। २ ए बियोगी। ३ ए बरिस एक भौ फिरा सो।
(५) १ ए पाछे तौ जम। २ ए सो। ३ ए लग्न गरह का।
(७) १ ए कछु।

अर्थ—"(१) [इसकी आयु के] चौदह वर्ष और ग्यारह मास [के अनंतर] नवें दिन पूर्णिमा के प्रकाशित होने पर (२) जब कि [इसके] जन्म-स्थान पर सूर्य तथा सातवें स्थान पर शशि होंगे इसे कोई प्रेम-प्रिय स्वजन मिले (मिलेगा)। (३) बुधवार तथा बृहस्पतिवार [के बीच] की रात कुमार की छाती में विरह उत्पन्न हो (होगा)। (४) उस वियोग में कुमार वियोगी हो (होगा) और एक वर्ष तक कुमार योगी हुआ फिरे (फिरेगा)। (५) उसके पीछे फिर जन्म-जन्म तक राजा हो (होगा), ऐसा कुछ लग्न का भाव है।

(६) इसकी जन्म-पत्री में लग्न शुभ है, किंतु कुछ ग्रहों का विशेष (विरुद्ध प्रभाव) [भी] है (७) चौदह वर्षों के उपरांत [जन्म-पत्री में] इसका चित्त कुछ उदास दिखाई पड़ता है।"

टिप्पणी—(१) पूनिव < पूर्णिमा। (२) सजन < स्वजन। पिआरा < प्रियालु। (५) जम < जन्म। (६) जनमौती < जन्म-पत्रिका। गरह < ग्रह।

## [ ५२ ]

छठी राति छठि बाजन बाजे । घर घर नगर बधावा साजे ।
सभ घर नगर उछाह बखानां । तोरनि तोरनि आनन्द निसानां[1] ।
राय गिरिन्ह सबही[1] सुनि[2] आए । कर[3] छतीसउ पौनि बधाए ।
त्रिभुअन तिलक[1] चतुरसम[2] भगा । औ सोभित[3] उर हार सुरंगा[4] ।
मुख तबोल[1] सिर सेंदुर रोरा । गावहि तरुनी होइ अंदोरा ।
सभ[1] घर नगर बधावा औ सभ[2] तोरनि अनन्द ।
सुरस कंठ सभ[1] गावहि[2] धुरवा धुरपद[3] छन्द ॥

पाठान्तर—(२) १ ए निसानां।

(३) १ ए में 'ही' नही है 'सब' मात्र है। २ रा सुनत। ३ ए करी।
(४) १ रा मात्र भ्रिवंम। २ ए चित्र थ। ३ ए सो भी। ४ ए तरंमा।
(५) १ ए तबोर।
(६) १ ए सब। २ ए जो।
(७) १ ए जो। २ ए गावै। ३ रा मगर भी।

अर्थ—(१) छठी रात को छठी (षष्ठी) के बाजे बजे और नगर में घर-घर बधावे (शुभ कामना के साथ) साजे गए। (२) नगर में सभी घरों में उत्साह (उत्सव) और कल्याण (मंगलाचार) [होने लगे] और गली-गली में आनंद के निशान (धौंसे) [बजने लगे]। [राजकुमार की षष्ठी] सुनकर राजभवन में सभी आए और छत्तीसो पौनिए (मंगल के अवसरों पर पुरस्कार पाने की अधिकारिणी छत्तीस जातियों के लोग) बधावे करने लगे। (४) जो मृगमद (कस्तूरी) का तिलक किए हुए थीं और अंगों में चतुरसम [का लेप] लगाए हुए थीं जिनके हृदय पर सुरंग (सुंदर) हार शोभित था (५) जिनके मुख में तांबूल था और सिर में सिंदूर की रोली थी ऐसी तरुणियाँ गा रही थीं और अंबोर (आंदोलन—हल्ला) हो रहा था।

(६) नगर में सभी घरों में बधावा तथा सभी गलियों में आनंद हो रहा था (७) और सभी लोग रसीले कंठ से धुरपद तथा ध्रुपद छंद गा रहे थे।

टिप्पणी—(१) बधावा < बद्धावण < वर्धापन < हर्ष अथवा शुभकामना पूर्वक बाद्य। (२) उछाह < उत्साह = उत्सव। (४) चतुरसम < चतु सम = चंदन अगुरु कस्तूरी और केसर को समभाग म लेकर बनाया हुआ एक सुगंधित लेप। (५) तंबोल < ताम्बूल।

[ ५२ ]

राजा घर भा अनंद बधाई[1]। सब परजनि पहिरौनी पाई[2]।
औ[1] जत घर अमनक[2] छाए। सब घर तुर पटोर पटाए[3]।
दस बिमान जहां लहि[1] आह। त सब[4] एक बरिस म उमाह।
औ जेत[1] नगर दस महं[2] दुखी। ते सब कीन्ह दाम द[3] सुखी।
औह[1] अनेग जो भई बधाई। सा माहि कोभि कही नहिं[3] जाई।
हाट पटोरन्ह छाए मिरगमद अगर कपूर।
नगर गोरि सब[1] महंकै तरुनिन मांग[2] सेंदूर॥

पाठान्तर—(१) १ ए राजा विहु मुनि हर्ष बधावा। २ ए सब घर पूरि पटोर पटावा। (शुद्ध परवर्ती अर्द्धाली)।
(२) १ रा औरु। २ ए जन मन अमनैर। ३ ए मन जन पहिराउरि पावे। (शुद्ध पूर्ववर्ती अर्द्धाली)।
(३) १ ए लगु। २ रा ए मन।
(४) १ ए जत। २ ए मा। ३ ए ते सब किये दान देर।
(५) १ ए औ। २ ए भी। ३ ए कहा न।
(७) १ ए सब। २ ए तरनी सिर।

अर्थ—(१) राजा के घर में आनंद की बधाई हुई (अभ्युदय-सूचक बाद्य हुआ) और

समस्त प्रजा (सेवक-वर्ग) ने पहिनने के वस्त्र पाए, (२) और जितने घर अमनैकों (आत्मीयों ?) के [उस नगर में] छाए थे उन सब घरों को [राजा ने] तुरंग (घोड़) और पटोर (रेशमी वस्त्र) भेजे। (३) देश में जहाँ तक (जितने भी) किसान (कृषक) थे वे सब एक वर्ष पर्यन्त उगाहे न गए (उनसे लगान नहीं ली गई) (४) और नगर तथा देश में जितने दुखी थे उनको दान देकर [राजा ने] सुखी किया। (५) और भी जो अनेक [प्रकार की] बधाई हुई, वह मुझसे जिह्वा के द्वारा कही नहीं जाती है।

(६) हुलें पटोरों (रेशमी वस्त्रों) से आच्छादित थीं मृगमद (कस्तूरी) अगर तथा कपूर (२) नगर की समस्त गलियों में महक रहे थे, और तरुणियों की माँगों में सिंदूर [शोभित हो रहा] था।

टिप्पणी—(१) बधाई < बर्द्धापन < वर्धापन = अभ्युदय-सूचक वाद्य। परजा < प्रजा। (२) अमनैक < आत्मीय (?)। तुरै < तुरग = घोड़ा। पटोर < पट्ट-कूल (?) = रेशमी वस्त्र। (३) उगाह < उद् + ग्रह = लगना। (७) (४) जेत < यत्तिक < यावत् = जितना।

[ ५४ ]

बरहैं दिन बरही भइ[1] भारी। नगर लोग नवता सब*[2] भारी।
दुखी लोग सबाइ[1] जेंवावा। अमनकन्ह[2] घर घोर पठावा।
औ जाचक जहवां लहि[1] आए[2]। भएनि मोंट पनवारा पाए[3]।
नगर छतीसौ पौनि सबाई*[1]। सब कहँ* राज दीन्हि*[2] बधाई।
भांट घोर द दे बहुराए। भाटिनि सब पटोर पहिनाए।
सोन रूप औ अम धन[1] हय गय[2] रतन पवार।
राम राज कुंवर क बधाई राखा किछु न भंडार॥

पाठान्तर—(१) १ ए बरहे दिन बरहे (< बरही—प्र. लि.) भी। २ ए जा नेवता रा नवना सब।
(२) १ रा बैठार। २ रा अमैकन के।
(३) १ ए जहवाँ लगु। २ ए आवा। ३ ए जा जम तेहि सब दै बहुरावा।
(४) १ रा ए सबाई। २ ए दीन्ह।
(५) १ ए सोना रूपा अम धन। २ रा पुनि (?)।

अर्थ—(१) [जन्म के] बारहवें दिन [राजकुमार की] भारी (धूमधाम की) बरही हुई जिसमें नगर के समस्त लोग सम्पूर्ण रूप से आमंत्रित किए गए। (२) [राजा ने] दुखिया लोगों को बिठा कर जिमाया और अमनैकों (आत्मीयों ?) के घर घोड़े भजे। (३) और जहाँ तक याचक आए, वे पनवारे (भोजन के पत्तल) पाकर मोटे हो गए। (४) नगर में समस्त छत्तीस पौनियों को उन सब को राजा ने बधाई दी (अभ्युदय-सूचक उपहार दिया)। (५) भाटों को [राजा ने] घोड़े दे-देकर वापस किया, और सभी भाटिनों को पटोर (रेशमी वस्त्र) पहनाया।

(६) सोना, चाँदी अन्न धन हय गज रत्न तथा प्रवाल (?) (७) राजकुमार की बधाई (जन्म के उत्सव) में [सब कुछ] देकर राजा ने भंडार में कुछ न रक्खा।

टिप्पणी—(२) अमनैक < आत्मीय (?)। पौनि = पानेवाले। मंगल के अवसरों पर पुरस्कारादि

पानेवाली जातियाँ। (४) बधाई<बर्धापन=अभ्युदय-सूचक उपहार। (५) पटोर<पट्टकूल (?)=रेशमी वस्त्र। (५) घोर<घोटक=घोड़ा। (६) पंवार<पवाल<प्रवाल=मूँगा (?)।

## [ ५५ ]

पाँच धाइ[1] औ[2] सात खेलाईं[3] । राजै ढूँढ़ि सुजाति लगाईं[4] ।
बासर पाँच[1] अमित जेवनारा । दिन दिन बाढ़[2] राजकुमारा ।
जस बसंत तरिवर क[1] डारा । औटि दूध नित करै[1] अहारा ।
रानी राउ देखि रहसाहीं । अति हुल्लास सुख[1] अंग न[2] समाहीं ।
खिन खिन[1] राजा अंकम लावै । नवछावरि अति[1] दरब लुटावै ।
बिरिध बैस कै[1] संतति[2] खिन खिन[3] रहसै[4] राउ ।
सब[1] दिन कोड कोलाहल औ निसि[2] हरख बधाव ॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त अर्द्धाली २ तथा ३ परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ए धाइ। २ ए औ। ३ ए खेलाई। ४ ए सुजान मँगाई।
(२) १ ए पसरा पँच। २ ए बढ़ुहि।
(३) १ ए रितु सिर के। २ रा करहिं।
(४) १ ए यह शब्द नहीं है। २ ए न देह।
(५) १ ए खनखन। २ ए मित। ३ ए लुटावै (?)।
(६) १ ए देखि। २ ए संतत। ३ ए खन खन। ४ रा रहसहिं।
(७) १ ए सब। २ ए, सब दिन।

अर्थ—(१) राजा ने [राजकुमार के लिए] अच्छी जातियों की पाँच धायें और सात खेलाने वाली स्त्रियाँ ढूँढ़ कर लगाईं (२) [जिनके लिए] दिन में पाँच बार अमृतोपम जेवनार (रसोई) होती थी। [फलतः] राजकुमार दिन-दिन बढ़ने लगा, (३) जिस प्रकार वसंत में वृक्ष की डाल [बढ़ती है]। वह नित्य औटाकर (औटाए हुए) दूध का आहार करता था। (४) रानी और राजा उसे देख कर हर्षित होते थे और अति उल्लास और सुख से [वे] शरीर में नहीं समाते थे। (५) क्षण-क्षण राजा कुमार को अंक से लगाता था और उसकी न्यौछावर में बहुत-सा द्रव्य लुटाता था।

(६) वृद्ध वयस् की संतति से राजा क्षण-क्षण हर्षित होता था; (७) सभी (पूरे) दिन कोड (कौतुक) और कोलाहल तथा रात में हर्ष का बधावा होता था।

टिप्पणी—(१) धाइ<धात्री। (२) जेवनार<जीवनधारि=रसोई। (४) रहस<रभस्=हर्ष। (४) हुलास<उल्लास। (७) कोड<कुड्ड (दे.)=कौतुक। बधाव<बर्धापन=अभ्युदय सूचक बाद्य।

## [ ५६ ]

निसि बासर कर[1] अस भोगा[2] । गजगवर मा[3] आउ[4] संजोगा ।
पचएं बरिस परसि भुइ पाऊ[1] । पढ़ित[?] बैसारेउ राऊ ।

दरब कोटि दुइ आगें[1] राखा। तहि पर वचन राउ अस[2] भाखा।
जइस मोर सुत तइसन तोरा। बिद्या देत न लागइ[1] भोरा।
मोहि तुम सों नहिं लागहि[1] भोरी। दिन दिन करब सेव म[2] तोरी।

आपुहि दोस[1] न लाएहु[2] बिनव चरन गहि राउ।
प्रतिपालहु बालपन[1] आपन मोर हियाउ॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त अर्द्धाली ४ तथा ५ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए सुत कै भोगू। ३ ए, भै। ४ रा बोही।
(२) १ ए पाँऊ। २ ए के।
(३) १ ए आगे। २ ए तापर बिनती राई।
(४) १ ए लाग।
(५) १ ए मोहि तोसौं न लागै। २ ए मैं मेवा।
(६) १ ए दोस। २ ए लावो।
(७) १ ए बालापन।

अर्थ—(१) एक दिन के ऐसे भोगों से राजकुमार की आयु का संयोग हुआ, (२) तो पाँचवें वर्ष में उसने भूमि पर पैर रक्खे और राजा ने पंडित [नियुक्त] कर उसे [पढ़ने के लिए] बिठा दिया। (३) दो कोटि द्रव्य उसने [पंडित के] आगे रक्खा और उस पर भी [पंडित से] राजा ने ऐसा वचन कहा "(४) यह जैसे मेरा पुत्र है वैसे ही तुम्हारा भी है; इसे विद्या देते भोर (भूल या कोर-कसर) न हो। (५) [यदि इस कार्य में] मुझे तुमसे कोई त्रुटि नहीं लगेगी (मिलेगी) तो मैं तुम्हारी सेवा दिन-दिन (निरंतर) करूँगा।"

(६) उसका चरण पकड़ कर राजा ने कहा, "अपने से (अपनी ओर से) तुम दोष (त्रुटि) न लगाना (करना) (७) और अपने और मेरे बालपन के हार्दिक स्नेह-व्यवहार का प्रतिपाल (निर्वाह) करना।"

टिप्पणी—(१) आउ < आयु। (३) दरब < द्रव्य।

[ ५७ ]

पन्डित अस कुँवरहि औरावा[1]। एक वचन महुँ अरथ पढ़ावा।
जोग कोक कुँवरहि औरावै[1]। भिन्न उरहिं[2] अरथ समुझावै[3]।
पोरइ न्नि भा कवर सयाना[1]। सब भेद महुँ भाउ[2] बखाना[3]।
जोग[1] अमर[2] औराव[3] सतभावा। पिंगल कोक कठ औरावा।
बियाकरन जोतिस औ[1] गीता। गीत कबित अरथ सो जीता[1]।

अउर गरथ गियान आस क[1] पढ़े[2] अनग कुमार।
नीपुन भो गुन बिद्या बादि[1] न कोऊ पार॥

पाठान्तर—(१) १ ए पुनि पंडित कुँवर मन लावा।
(२) १ ए जो अस बोल कुँवर औरावा। २ रा उरेहिय (?) ए उरेहै।
३ ए बुझावा।

अर्थ—(१) तब तक कुमार ने गुणों और विद्या की साधना की जब तक कि उसकी बारहवीं वर्षगांठ बाँधी गई। (२) इसके अनंतर कुमार ने सरों (अस्त्र-विद्या) का अभ्यास किया और उन समस्त साधनों (धरनाम) का जितने सृष्टि में आए थे। (३) सोता करी गुंत (वर्छी) कटार और मारू सरों को कुमार अत्यंत कुशलता के साथ धारण करने (चलाने) लगा। (४) धनुष-बाण [के प्रयोग] में किससे उसकी तुलना की जावे? मोती यदि सिर पर बालों में बाँधे हुए होते थे तो उनको [बाणों से] फोड़ देता था। (५) कुँवर ने शार्ङ्ग (सींगों का धनुष) इस प्रकार साधा कि स्वर्ग (आकाश) का धनुष भी उसे देखकर लाज से छिप जाता था।

(६) वह रण में शूर हुआ और विद्या तथा गुणों से परिपूर्ण हुआ तथा चतुर्दश विद्याओं का निधान हुआ। (७) वह भाग्यवान बुद्धिमान [रूप में] मदन की मूर्ति और ज्ञान में गुरु हो गया।

टिप्पणी—(२) जेत < जेतिम < यावत् = जितना। (३) साउ < साधुम। (५) सारंग < शार्ङ्ग = सींगों कर बना हुआ धनुष। सरग < स्वर्ग = आकाश।

## [ ५९ ]

बरहैं बरिस[1] कहौं अब गाई। सहज राज[2] चित उपजउ[3] आई।
अब मै बिरिध[1] बस न समारौं। राज तिलक गहि सुत हौ[2] सारौं।
पुनि राज[1] जन परिजन राए। औ अमनक नगर जेत[2] छाए।
सब सों राय कीन्हि[1] मतराई। आइउ मोरि पियरि धूप भाई।
पाँचहि मतें[1] आउ जौ आजू। कुवरहि दउ राज कौ[2] साजू।
पुरुखहि[1] बिरिध बस कै सतति नवजोबन बिन[2] कत।
कहा बसाइ[1] एन्ह[2] दूनौ ऊअइ[3] रितु[4] बसत॥

पाठान्तर—(१) १ ए बरहैं बरिस। २ ए को। ३ ए चाव। ४ ए पैमा।
(२) १ ए बिध। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए नहैं।
(३) १ ए राजै। २ ए अमसैउन नग को।
(४) १ ए सबसे राउ कीन्ह रा सब सौ राय बिएज। २ ए पिदर।
(५) १ ए पचहु मते। २ ए कै।
(६) १ रा मे यह शब्द नही है। २ ए जोबन बीते।
(७) १ ए कहहु काम। २ रा अब। ३ ए उजगी। ४ रा [illegible]

अर्थ—(१) बारहवें वर्ष की बात अब मैं गाकर कह रहा हूँ; राजा के [illegible] (परमार्थ-साधन का भाव) उत्पन्न हुआ। (२) [उसने सोचा] "अब मैं वृद्ध हूँ [illegible] सँभाल नहीं रहा हूँ (मेरी आयु शेष नहीं है) इसलिए पुत्र को पकड़ कर [illegible] राजतिलक कर दूँ। फिर राजा ने प्रजाजन और परिवार के लोगों को [illegible] अमनैक (आत्मीय?) उस नगर में छाए हुए थे [उन्हें बुलाया]। (४) [illegible] को [और कहा] मेरी आयु [अस्तमित सूर्य की] पीली धूप [जैसी] है [illegible] यदि पंचों के मन में आए तो आज जब कि अपनी आयु है कुमार को [illegible]

(५) पुरुष को वृद्धावस्था में संतान प्राप्त हो और यौवन के [illegible]

(७) तो इन दोनों का क्या कहना है? ये (ऐसे सुयोग) उजाड़ प्रदेश की बसत करते हैं।

टिप्पणी—(२) बैस < वयस्। (३) राव < रावय्=बुलाना आह्वान करना। अमनैर < आत्मीय (?) (४) आउ < आयु। (५) कंत < कान्त=प्रिय।

[ ६० ]

अब सपति मोरी[1] केहि काजा। करहु[2] तौ[3] करौं कुंवर कहं[4] राजा।
मैं परिहरउं पिरिथमी[1] दडू। सुत बरसै अब[2] राज अनदू।
कहहु तौ[1] मदुक कुंवर सिर धरऊं। मैं हरि नाउं[2] जपी अहि[3] तरऊं।
जन परिजन राउत[1] औ[2] राने। कुंवर नाउं सुनि सम[3] रहसाने[4]।
राजा[1] बचन सब काहु[2] भावा। लागेउ होइ उछाह[3] बधावा[4]।
सात दीप नौ खंड पिरिथिमी[1] चहुं दिसि होइ[2] बधाउ।
साजा[1] राज कुंवर कहं चाहइ देउं[3] राज कहं[4] राउ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मोरे। २ रा कहिय। ३ ए में यह शब्द नहीं है। ४ ए कुंवरहि करौं मैं।
(२) १ ए मैं प्रहरउं प्रिथिमी क। २ ए सुत को करौ।
(३) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए नाम। ३ ए जा।
(४) १ ए राउ। २ ए औ। ३ ए नाम सुनि कै। ४ ए रहसानें।
(५) १ ए राजा। २ रा सम सुनि कै ए सब काहू। ३ ए सब लोग हो आनद। ४ रा बधाऊ।
(६) १ ए प्रिथिमी। २ ए होउ।
(७) १ ए राजा। २ ए देउ राज कहं ग कर्ं अब मन।

अर्थ—"(१) अब मेरी सपत्ति [मेरे] किस काम की होगी? यदि आप लोग कहें तो कुमार को राजा कर दूं (२) मैं पृथ्वी के दण्ड त्याग दूं और पुत्र अब राज्य का आनंद भोग करे। (३) यदि आप लोग कहें तो कुमार के सिर पर [राज का] मुकुट रख दूं और मैं हरि नाम का जप करूं जिससे [भवसागर से] तर जाऊं।" (४) उसके [जितने भी] आत्मीय गुरुजन-परिजन राउत और राने थे कुमार का नाम सुन कर सब हर्षित हुए। (५) राजा की बात सब को अच्छी लगी और उत्साह (उत्सव) तथा बधावा होने लगा।

(६) सात द्वीप और नौ खंड में पृथ्वीतल पर चारों ओर बधावा होने लगा। (७) [क्योंकि] राजा राज्य कुमार को साजना चाहता था और कहता था कि वह उसको राज्य देगा।

टिप्पणी—(२) पिरिथमी < पृथ्वी। दड < दण्ड। (३) मदुक < मुकुट। (४) रहस < रभस् =हर्ष। (५) उछाह < उत्साह=उत्सव। बधावा < वर्द्धापन < वर्धापन=अभ्युदय-सूचक वाद्य।

## [ ६१ ]

अस्सुनि[1] लगन बिरस्पति वारा[2] । औ ससि कर सीअर[3] उजियारा ।
सुकुल पच्छ मधु मास सोहावा । राजें[1] राजकुँवर हँकरावा ।
आवत कुँवर ठाढ़ भा राऊ । निहुरि कुँवर तब परसउ पाऊ[1] ।
पुनि राउ गहि[1] अंकम लावा । आपन ठाउ पाट[2] बैसावा[3] ।
प्रथमहिं जौ राउ[1] जोहरावा । तौ पुनि सकल दल[2] सिर नावा ।
सिर सों मटुक उतारि कै राजा धरउ[1] कुँवर के सीस ।
नगर उछाह कल्यान घरहिं घर[1] सभ[2] जग दइ असीस ॥

पाठान्तर—(१) १ ए अस्वनि। २ ए बिहसपति। ३ ए औ ससि सूर करै।
(२) १ ए राजै।
(३) १ ए आइ कुँअर दुइ पकरा पाऊँ।
(४) १ ए राजै तौ। २ ए राज। ३ ए बैठावा।
(५) १ ए प्रथम आप राय। २ ए तौ जो सकल सिस्टि।
(६) १ ए धरा।
(७) १ ए नव काज आनंद कर। २ ए सब।

अर्थ—(१) अश्विनी लग्न में बृहस्पतिवार को, जब कि शशि का शीतल प्रकाश था (२) सुहावने मधु (चैत्र) मास के शुक्ल पक्ष में राजा ने राजकुमार को बुलवाया। (३) कुमार के आते ही राजा खड़ा हो गया तब कुमार ने झुक कर राजा के पैर छुए। (४) फिर राजा ने उसे पकड़कर अंक से लगा लिया और अपने स्थान पर उसे पाट (सिंहासन) पर बिठाया। (५) क्योंकि राजा ने उसे सब से पहले जुहार (नमस्कार) किया इसलिए फिर समस्त देश ने उसे सिर झुकाया।

(६) [अपने] सिर से मुकुट उतार कर राजा ने उसे कुमार के सिर पर रक्खा; (७) नगर में उत्साह (उत्सव) कल्याण (मंगलाचार) घर-घर में हुआ और समस्त संसार ने उसको आशीर्वाद दिया।

टिप्पणी—(१) सीअर < शीतल। (५) जौ < जओ < यत = क्योंकि कारण कि। (७) उछाह < उत्साह = उत्सव।

## [ ६२ ]

राजा राउ जहाँ लगु आए[1] । राज अग्या*[2] कुँवरहिं[3] सिर नाए[4] ।
सात दीप नौ खंड जग जानां । उदै अस्त भइ[1] कुँवर कै[2] आनां ।
सरग ऊच महि मंडल आजा । राज [औ]* पाट कुँवर जग[1] राजा ।
त्रिभुवन सिस्टि[1] जो[2] आएसु मानां । कुँवर सीस[3] ठाकुर कै जानां ।
सिरजनहार[1] सिस्टि जत* सिरी[2] । सभ[3] पर आन कुँवर कै फिरी ।
उदै अस्त महि[1] मंडल सुर नर[2] मुनि गन देव[3] ।
सभ[1] अग्या प्रतिपालहिं*[2] करहिं* कुँवर कै सेव ॥

पाठान्तर—(१) १ रा सुरजर नाव जहं लगि भए। २ रा ए अग्या। ३ ए कुंवर ४ रा नए।
(२) १ ए भी। २ ए क।
(३) १ ए जुग।
(४) १ ए सिस्टि। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए सबन्ह कुंवर।
(५) १ ए सिरजनिहार। २ रा जब सिरी ए जे फिरी (तुक परवर्ती चरण)। ३ ए सब। ४ ए की।
(६) १ ए महि। २ रा नर। ३ ए देउ।
(७) १ ए सब। २ ए प्रतिपारै, रा प्रतिपार्लहि (<प्रतिपार्लहि)। ३ ए की रा में यह शब्द नहीं है।

अर्थ—(१) जहाँ तक (जितने भी) राजा और राव आए, राजा की आज्ञा से सब ने कुमार को सिर झुकाया। (२) संसार में सात द्वीप तथा नौ खंड में [उसका राजा होना] जान लिया और उदय (उदयाचल) से लेकर अस्त (अस्ताचल) तक कुमार की आन हो गई। (३) यह शब्द (समाचार) मही-मंडल में बज गया (प्रसिद्ध हो गया) कि राज्य और पाट (सिंहासन) दोनों से—कुमार [अब] जगत् का राजा है। (४) त्रिभुवन में जो सृष्टि थी उसने [कुमार का] आदेश माना और कुमार को [अपने] सिर पर स्वामी करके समझा। (५) सृजन-कर्त्ता ने जितनी सृष्टि की थी सभी पर कुमार की आन (आज्ञा) फिर गई।

(६) उदय (उदयाचल) से लेकर अस्त (अस्ताचल) तक महीमंडल के प्राणी देवता, मनुष्य, मुनि [तथा गंधर्व ?] गण (७) सब उसकी आज्ञा का निर्वाह करते और कुमार की सेवा करते।

टिप्पणी—(२) (४) (५) आन<आज्ञा। (३) पाट<पट्ट=सिंहासन। (४) आएसु< आदेश।

[ ६३ ]

पनमोती अत°[1] सुग दिन रहे। ते सभ[2] कुमरहि सुग निरबहे।
चौदह बरिस इगारह मासा। आवा दिन राति भोग बरासा[1]।
पुनि जो गरह दशा दिन[1] भारी। दीन्ह आनि कुँवरहि अपचारी।
सिघ लगन सूरज°[1] उजियारा[2]। सो गन पीछें ससि पैसारा[3]।
दइय जो प्रथि जसि गुनि[1] धरी। सुदपार बिरध सिर[2] परी।
जनमोती गनि साम दुग जो बिछ[1] लिखा लिलार।
तरि जो तीन भुवन मिलि[1] मागे लिखा न टरे सर[2] पार॥

पाठान्तर—(१) १ रा जन ए थे। २ ए भरे। ३ ए ते गव। ४ रा सुगन कुंवर।
(२) १ ए भरत दिन पुनीत प्रगासा।
(३) १ ए जा।

(४) १ रा अमुनी ए सूरज। २ रा पैनारा (तुल परवर्ती चरन)। ३ ए नौ सत कलक भी ससितारा।

(५) १ ए दई जो गुनी साठि गुन। २ ए बीर्फ़ै।

(६) १ ए रे।

(७) १ ए तेहि त्रिभुवन औ। २ ए मटै।

अर्थ—(१) जन्मपत्री में जितने सुख के दिन थे उन सब ने कुमार को सुख दिखाया (दिया)। (२) चौदह वर्ष और ग्यारह मास [होने पर] भोग-विलास की रति का दिन आ गया। (३) फिर जो उसकी ग्रह-दशा के भारी (कष्टकारक) दिन थे उन्होंने आकर कुमार को अंकपाली दी। (४) जिस लग्न में जब सूर्य उज्ज्वल (प्रकाशपूर्ण) था और शशि ने सोलह शृंगार करके [नक्षत्र-मंडल में] प्रवेश किया था (५) दैव ने जो ग्रंथि जिस प्रकार समझ कर रक्खी थी वह बुधवार और बृहस्पति [के बीच की रात] को कुमार के सिर पर आ पड़ी।

(६) जन्मपत्री के अनुसार रति-काम-सुख—जो कुछ भी ललाट (भाग्य) में लिखा होता है (७) उसको यदि तीनों भुवन भी मिलकर [मिटाने में] लगें, तो भी उस लेख को कौन मिटा सकता है ?

टिप्पणी—(१) (१) जनमौती < जन्म-पत्रिका। (१) जेत < जेत्तिअ < यावत् = जितना। (२) बेरास < विलास। रति < रति। (३) अकवारी < अंकपाली = आलिंगन। (६) लिलार < निलाड < ललाट।

[ ६४ ]

अब उतपति सुनु[1] रस क[2] बाता। जैसें[3] कुँवर पेम[4] मद माता।
एक दिन नट आए परदेसी[1]। नाचहिं कोउ[2] दखिलनी देसी।
कुँवरहिं सदा नाच मन भावा[1]। निसि बासर नित निरित[2] करावा।
दखिन नट कुँवरहिं[1] मन भाए। तुरित[2] बेगि कछवाह[3] मगाए।
सुरुजभान तहँ बसेठ[1] आई। औ[2] जो अहै सम[3] राज बधाई।
दखिन नाच अरभ[1] भै[2] रजनी भरसउ राज[3] भुवार[3]।
ऊभी सभा नाच औ कछनी[1] पौढ़न गएउ[2] कुमार[3]॥

पाठान्तर—(१) १ ए सुन। २ ए पेम की ('पेम' शब्द परवर्ती चरण में आता है)। ३ ए जैसे। ४ ए पीरम।

(२) १ ए तेहि दिन आए नर प्रदेसी। २ ए मीरा।

(३) १ ए भावै। २ ए नौ गित।

(४) १ ए देखत नाच कुँवर। २ ए तुरंत। ३ ए कछवाय।

(५) १ ए जो बैस। २ रा और। ३ ए मन।

(६) १ ए मार (?) विरिध। २ ए भौ। ३ ए अरमे मुर्ज कुमार।

(७) १ ए उठि नाच नाँठ सब रा ऊभी सभा नट की कछनी। २ ए पये। ३ ए राजकुमार।

अर्थ—(१) अब रस की वार्ता की उत्पत्ति सुनो—जिस प्रकार कुमार प्रेम के मद में मत्त हुआ। (२) एक दिन परदेश के नट आए, जो कि दक्षिण देश के कौतुकपूर्ण नृत्य करते थे। (३) कुमार

को सदैव मन से नाच अच्छा लगता था इसलिए वह रात-दिन नित्य ही नृत्य कराता रहता था। (४) कुमार को देखते ही वे मद आ गए, इसलिए उसने इन्हें तुरंत और शीघ्र वेषादि से सुसज्जित करा कर बुलवाया। (५) सूर्यभानु राजा [भी] वहाँ आ बैठा और राज-सभा के जो सदस्य थे वे भी [आ बैठे]।

(६) नाच देखते-देखते आधी रात हो गई, और राजभूपाल अलसा गए; (७) सभा उठ खड़ी हुई नृत्य और उसकी वेष-भूषा का भी अंत हुआ, और राजकुमार शयन करने गया।

टिप्पणी—(२) कोड < कोडु < कुडु [दे ] = कौतुक। (३) निरित < नृत्य। (५) अथाई < आस्थानिका = गोष्ठी गोष्ठी-मंडप। (७) उठी < उत्थित = उठी।

[ ६५ ]

पालक सेज बरनि को¹ कहा । कहौं सोइ जो कहिबे अहा² ।
सेज सभाग कुँवर जौ पाई । अरसानउ¹ सुख निद्रा आई ।
आपु मांह¹ बिछुर जो अहे । दोउ पलक निद्रा धरि² गहे ।
मिलि¹ पालक रति संगम जोगी । जनु बिछुरे दुइ मिले बियोगी ।
नींद परम¹ सुख बिधनै सिरी । पै जिन्ह बसि² न प्रेम किरकिरी³ ।
मैं का कहौं बिधातहि¹ तेहि बुधि² धरेउ³ पिरम सुख नाउँ ।
का कहि ताहि बखानौं जा कर नैन मांझ भा¹ ठाउँ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मैं बरनौं। २ ए कहुँवे आहा।
(२) १ ए अरसाई।
(३) १ ए आपुन मो। २ ए पै नींदन्ह।
(४) १ ए मी।
(५) १ ए नीरम। २ ए बसु। ३ ए कै करी।
(६) १ ए बिधाता। २ ए नींदहि। ३ ए धरा।
(७) १ ए मांह बिच।

अर्थ—(१) राजकुमार की उस पर्यंक शय्या को वर्णन करके कौन कहे ? अब मैं वह कह रहा हूँ जो कहने को है। (२) जब कुमार ने सभाग [शय्या] का संयोग पाया वह अलसा गया और उसको सुख निद्रा आ गई। (३) आपस में जो अब तक बिछुड़े हुए थे उन दोनों पलकों को नींद ने पकड़ लिया। (४) [वे दोनों अब ऐसे मिल गए] मानों रति-संगम योगी पर्यंक में मिल रहे हों, अथवा दो [परस्पर] बिछुड़े हुए वियोगी मिल रहे हों। (५) नींद को विधाता ने परम सुख [के रूप में] सृजा, किंतु उन्हीं के लिए जिनके पलकों में प्रेम की किरकिरी न पड़ गई हो।

(६) मैं विधाता और उसकी बुद्धि को क्या कहूँ जिसने प्रेम का नाम सुख रक्खा। (७) उसको क्या कह कर बखानूँ जिसका स्थान नेत्रों में हुआ ?

टिप्पणी—(१) (४) पालक < पर्यंक। (१) सेज < शय्या। (५) बसि < बसनु बसु। (७) बखान बखानन व्याख्यानम् = व्याख्या करना कहना।

[ ६६ ]

जगत सुखी अपनें[1] सुख माता[2] । दुखी आपन दुख उतपाता ।
जाके मन नींद सों[1] लागहिं । दुख सुख दोऊ छाड़ें[2] भागहिं ।
गुन औगुन निद्रा महं दोऊ । जाग सोइ जो जानै[1] कोऊ ।
नींदहिं जगत न[1] निंदहु भाई । बहुतन्हि[2] सिधि नींदहि महं[3] पाई ।
प जो कोइ सोइ जग जानै । सोइ परम निद्रा रस[1] मानै ।

जेहि सोवत औ जागत[1] एक भांति बेवहार ।
म सो[1] नींद सराह नहिं[2] जो[3] जियतें धरि मार[4] ॥

पाठान्तर—(१) १ प अपने। २ ए माता।
(२) १ ए सुख। २ ए दुखौं छाडि जो।
(३) १ ए जो जागत।
(४) १ ए जन। २ रा हिये। ३ ए निद्रा महँ।
(५) १ ए सा पै नींद परम सुख।
(६) १ रा जागें।
(७) १ ए सा पै। २ ए नींद सराही। ३ रा कै। ४ रा मार।

अर्थ—(१) जगत् में सुखी अपने सुखों में मत्त है दुखी अपने दुख के उत्पात में [मत्त है]। (२) [किंतु] जिसके मन नींद से लग जाती है उसको छोड़ कर दुख और सुख दोनों भाग जाते हैं। (३) गुण और अवगुण निद्रा में दोनों ही हैं जागता वह है जो इनमें से किसी को जानता है। (४) हे भाई नींद की जगत् में निंदा न करो क्यों कि बहुतों ने सिद्धि निद्रा में प्राप्त की। (५) किंतु जो कोई जगत् में सोना जानता है वही परम निद्रा के रस (आनंद) को मानता है।

(६) जिसका सोते और जागते—दोनों दशाओं में एक-सा व्यवहार होता है [वही उस परम निद्रा के आनंद को मानता है]। (७) मैं उस नींद की सराहना नहीं करता जो [मनुष्य को] जीते जी ही मार डालती (अचेत कर देती) है।

टिप्पणी—(१) मांता < मत्त। (६) बेवहार < व्यवहार।

[ ६७ ]

जो जियतहि धरि मारि अडारा[1] । तहि निद्रा जनि सोउ गंवारा ।
छोटि मीचु निद्रा जग आई । मीचु जगत बडि मीन्हि उपाई[1] ।
जस सपने कर[1] सुग औ राजू । जागें आगें आव न[2] काजू ।
औ मूत बहु मन उपाई[1] । जागें सबहि झूठ होइ[2] जाई ।
जागत बहुरि सोवन अस अबही[1] । ये जग दुखी झूठ गनि रहही[2] ।

एक अगिनि[1] निद्रा जग कहिए[2] जो रे मभ भरि (धरि?) खाइ[3] ।
तेहि निद्रा जनि सोवसि[1] मूरुख जहि सम[2] मूर[3] नसाइ ॥

मैं क्या कह गया ? (२) मैंने तो कुमार की वार्ता कहने को ली (उठाई) किन्तु बीच में मुझे निद्रा हरण कर ले गई। (३) अब मैं फिर लौटकर [उसे] कह रहा हूँ, अब वह वार्ता सुनो जिस प्रकार कुमार सुख निद्रा में मत्त हुआ। (४) दैव [वशात्] उसे अप्सराओं का संयोग [प्राप्त] हुआ जिन्होंने कुमार को सोते हुए (जब वह सो रहा था) [उसकी] शैय्या कर घेर लिया। (५) जब अप्सराओं ने उस गंधर्व [सदृश राजकुमार] की अमूल्य मूर्ति को देखा उसे देख कर अप्सराओं का चित्त डोल गया।

(६) उन्होंने कहा, "यह मनुष्य है हम अप्सराएँ हैं और कोई कार्य हमारा [इससे] नहीं है (हो सकता है) (७) किन्तु [यह तो हो ही सकता है कि] हम यह देखें (प्रयत्न करें) कि उदय से अस्त तक जितना [विधाता का] राज्य है [उसमें से] यह सबश्रेष्ठ कामिनी का वरण करे।"

टिप्पणी—(४) अछरी < अप्सरस् = अप्सरा। (७) जेत < यैत्तिय < यावत् = जितना।

[ ६९ ]

उद अस्त जह लगि[1] जग रखा[2]। कौन सो ठाउ[3] जो हम नहिं[4] देखा।
हम हहिं सभ[1] सयसार बिनानी। ढूँढहि जग एहि[2] जोग परानी।
कोइ सराह[1] सोरठ गुजराता। कोइ कह सिंघल दीप क[2] बाता।
त्रिभुवन चित[1] आइ दौराई। कुवर जोग जग नारि न पाई।
पुनि उठि धनी एक अस[1] कहा। एहि र जोग[2] कन्या एक अहा।
बिक्रम राय सकबधी नगर महारस थान।
तहि घर है कन्या मधुमालति[1] रवि ससि रूप छपान॥

पाठान्तर—(१) १ ए जहाँ लगु। २ रा रखा। ३ ए ठाँव। ४ ए न।
(२) १ रा हम ही सभ महि (< मैंहि) ए हम हहिं सब। २ ए ढं बहु मैंहि सम।
(३) १ ए सराहैं। २ ए क।
(४) १ रा चत। २ ए जो।
(५) १ ए जो। २ रा में 'रि' नहीं है। ३ रा जोगन।
(७) १ ए तेहिक घर मधुमालती।

अर्थ—"(१) उदय से अस्त तक जहाँ तक जगत् की रेखा (सीमा) है ऐसा कौन-सा स्थान है जो हमारा देखा हुआ नहीं है ? (२) हम सब संसार की विज्ञानी हैं हम जगत् में इसके योग्य प्राणी ढूँढें।" (३) [यह सुनकर] कोई तो सौराष्ट्र और गुजरात की सराहना [रूप के संबंध में] करने लगी और कोई सिंहल द्वीप की बात कहने लगी। (४) वे तीनों भुवनों में अपने चित्त को दौड़ा आईं किन्तु कुमार के योग्य जगत् में उन्होंने नारी नहीं पाई। (५) तब [उनमें से] एक धनी (नारी) ने उठ कर कहा, "इसके योग्य एक कन्या है।

(६) जो सकबंधी (शक्ति-साधक) विक्रम राय महारस नगर नामक स्थान में है (७) उसके घर में एक कन्या मधुमालती [नाम की] है, [जिसके सामने] सूर्य-चन्द्रमा का रूप छिप गया है।"

टिप्पणी—(१) ठाउँ < स्थान। (२) बिनानी < विज्ञानिन्। (६) थान < स्थान।

जउ* जउ*[1] निरखि निहारै तेउ* तेउ*[2] अधिक सरूप ।
तीनि भुवन मह[1] बिधन एइ दोउ सिर[2] अनूप ॥

पाठान्तर—(१) १ ए म यह छन्द नहीं है। २ ए नहि। ३ ए मूर।
(२) १ प मचक रहा था। २ रा ए सब।
(३) १ ए मेहि। २ रा मकाई (?)। ३ ए निरखी। ४ रा सोहाई।
(४) १ ए मपने मपन। २ प कोइ म देखि। ३ रा पार।
(५) १ रा म यह छन्द नहीं है। २ प मस।
(६) १ रा ए जौजौ। २ रा ए तौतौ। ३ ए अधिके रुप।
(७) १ ए मो। २ ए म दुन सिर।

अर्थ—(१) उन्होंने यह देखा जो कहा नहीं जा सकता है [उन दोनों के सौन्दर्य के आगे] दिन का [स्वामी] सूर्य और रात्रि का [स्वामी] चन्द्र दोनों छिप गए। (२) वे ऐसी चकित हो रहीं कि कुछ कहते नहीं बनता है; [दोनों के] रूप को देखकर वे सभी लज्जित हो रहीं। (३) इसको देखती हैं तो लावण्य [इसमें] अधिक है और उसको परखती हैं तो [उसमें] रूप (सौन्दर्य) अधिक है। (४) अपनी-अपनी कला में दोनों संपूर्ण हैं, और दो में से कोई दूसरे से पाव (एक चौथाई) भी हीन नहीं है। (५) अपने रूप में कुमार निर्मल (निर्दोष) है तो उस श्रेष्ठ कामिनी का मुख षोडस कला संयुक्त है।

(६) [वे कहने लगीं] "जैसे-जैसे निरीक्षण करके देखिए, वैसे ही वैसे [दोनों का] स्वरूप (सौन्दर्य) अधिक लगता है (७) तीनों भुवनों में विधाता ने इन दोनों को अनुपम सृजा है।"

टिप्पणी—(४) सपूनी < संपूर्ण। पाव < पाद = एक चौथाई। (६) निरख < निरिक्ख < निर + ईक्ष = देखना अवलोकन करना। निहार < निभाल < निभालय् = देखना निरीक्षण करना।

[ ७२ ]

कहहि रुप उतिम ए[1] दोऊ । एक एक सयें*[2] अधिक न कोऊ ।
जो बिधि इन्ह दोउ दइ[1] मेरावा । आज तीनिउ[2] लोक बधावा ।
जोगिहि[1] जोग मिलें[2] सुख होई । औ मुख इन्हहि*[3] जो दख कोई ।
तीनि भुवन जगजीवन साइ । इन्ह दुहु प्रीति[1] मिलाव गोसाइ ।
त्रिभुवन सिस्टि ढूंढि हम रहीं[1] । इन्ह दुहु सम तीसर कोउ[2] नहीं ।
यह सूरुज वह[1] ससिहर यह ससिहर वह[2] सूर ।
इन्ह दुहु[1] पम प्रीति जो उपज त्रिभुवन बाजै तूर ॥

पाठान्तर—(१) १ ए देखा रुप अधिक दै। २ ए न।
(२) १ ए दुइ होइ। २ ए तीनों।
(३) १ ए जोगहि। २ ए मिलै। ३ ए इन्ह (< इन्हहि फ़ारसी लिपि) रा निग्ह।
(४) १ ए दुहु जोग।
(५) १ ए मैं रही। २ ए कोइ।

अर्थ—(१) उन्होंने कहा "ये दोनों प्रेम-प्यारे हैं, इनको विधाता ने जगत् में स्वयं [निर्मित कर] अवतरित किया है। (२) हम इस नगर में अपने चरणों की गति से आई हैं [अब] कौतुक के लिए चलकर आम्रवाटिका को जायें। (३) जब तक ये दोनों एक स्थान पर सोते रहेंगे तब तक हम लखराउँ देख लेंगी। (४) वे सभी लखराउँ गईं और [यहाँ] राजकुमार अँगड़ाई लेकर जागा। (५) उसने देखा कि एक दूसरी शैय्या बराबर बिछी हुई है और एक राजकुमारी वहाँ निवसित है।

(६) [रूप में] सूर्य उस [राजकुमारी] की बराबरी नहीं पाता है और न चंद्रमा उसकी छाया खूँद (कुचल) पाता है, (७) [वह ऐसी है मानो] सोलह कलाओं से संपूर्ण नारी यौवन में तकिये के रूप में सिर के नीचे बाहु रख कर सो रही हो।

टिप्पणी—(१) पिआर < प्रियाल = प्रिय। (२) अबराई < आम्र राजी = आम्र-वाटिका। (३) लखराउँ < लक्खाराम < लक्षाराम = एक लाख वृक्षों का बाग। (४) सैन < शयन = सय्या। (६) सरभरि < सरिभरी [दे] = समानता सदृशता। (६) खूँद < खुंद = कुचलना मर्दन करना चूर्ण करना।

## [ ७४ ]

चहुं दिसि मंदिल पटोर मढ़ावा[१] । हेम खंभ सभ[२] नगन[३] जड़ावा ।
मंदिल सरग ससि बदन [सो][१] नारी । तार रतन[२] भरे जनु तारी[३] ।
कचपचियाँ भइ[१] चेरिन्ह[२] टोला । पालक जानु[३] अकास खटोला ।
पालक पर जनु लाइ सवारी[१] । सोई[२] सेन सहज विकरारी ।
सेज सौंरि का बरनौं पारी[१] । कहत सुनत जो बात रसारी[२] ।
मौ सत साजें[१] बाला निभरम[२] सोव[३] सुख सेज ।
चेत परिहरेउ कुंवर चित[१] दखि हरेउ[२] बुधि तेज ॥

पाठान्तर—(१) १ ए ओढ़ावा। २ रा सब। ३ ए रतन।
(२) १ ए बसती। २ ए तारे नैन। ३ ए बरा जनु तारी।
(३) १ ए कचपचिया भी। २ ए चेरी। ३ ए जानो।
(४) १ ए एक जो आये सवारी। २ ए सोवत।
(५) १ ए सौरि का बरनै पारा। २ ए रसारा।
(६) १ ए साजे। २ ए म मह पाठ नहीं है। ३ ए सोवत है।
(७) १ चेत न रहा कुंवर तन। २ ए हरा।

अर्थ—(१) [उसने देखा कि] चारों ओर मंदिर (राजभवन) पटोर (रेशमी वस्त्रों) से मढ़ाया हुआ है और समस्त खंभे स्वर्ण के हैं और नगों से जटित हैं। (२) वह मंदिर (भवन) [मानो] स्वर्ग (आकाश) है और उसमें शशि उस नारी का मुख है उसमें तारे मानो वे रत्न हैं जो [उस मंदिर में] ताडित (जटित) हैं। (३) उस मंदिर [आकाश] में कृत्तिका की भाँति माला चेरियों की टोली हुई और वह पलंग मानो आकाश-खटोला (स्वर्ग-विमान) हुई। (४) और ऐसी पलंग पर वह नारी मानो लमा (लिटा) कर सँवारी हुई थी उस शय्या पर वह इस प्रकार सहज बेक़रार (अचेत) सोई हुई थी। (५) सेज (शय्या) का स्मरण कर मैं क्या वर्णन कर सकता हूँ? [मत] मैं उस वार्ता को कह-सुन रहा हूँ जो रसीली है।

(६) सोलह शृंगार किए हुए यह बाला सुख-शय्या पर निभरम (बेखटके) सो रही थी (७) (यह देखकर) कुमार के चित ने चेत त्याग दिया और उसकी बुद्धि का तेज हर उठा।

टिप्पणी—(१) पटोर < पट्ट + फूल (?) = रेशमी वस्त्र। खंभ < स्कंभ = खंभा। (२) तारी < ताडिय < ताडित = पीटा हुआ जड़ा हुआ (?)। (३) नखतपतिमा < हस्ति-नक्षत्र = कृत्तिका की नक्षत्र-माला। (३) (४) पालक < पर्यंक = पलँग। (५) खाट < खट्वा = चारपाई। (४) बिकरार < बकरार (फा) = अशांत चपल।

[ ७५ ]

सूती[१] सेज सहज बिकरारा। दखि सजग भा[२] राजकुमारा।
चकित चित्त चहुं दिसि फिरि[१] हेरा[१]। बिधि यह[२] नगर[३] मंदिर केहि केरा।
औ यह कौन सोय बिकरारी[१]। धनि जेहि लगि बिधन औतारी[२]।
देखत हियें समानी स्यामा[१]। कुवर[२] जीउ करि परनामा[३]।
सूती सुखी सेज दखि[१] बाला। नख सिख उठी कुवर के ज्वाला[१]।
        कवल[१] भांति परगास[२] पुरुख निरखि मुख सूर।
        देखत पेम पिरीत पुरुब[१] कै हिय उर महं अंकूर॥

पाठान्तर—(१) १ ए सोवत। २ ए भौ।
(२) १ ए मैं चहुँ दिस हेरा। २ ए मेहि। ३ ए में यह शब्द नहीं है।
(३) १ ए बिकरारा। २ ए धन बिधना पे कसि औतारा।
(४) १ ए स्यामा। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए जीय कै कीन्ह प्रनामा।
(५) १ ए सुख सोवत जो देखी। २ ए उग कुँवर तन जामा।
(६) १ ए कौल। २ ए दिन बिगसन।
(७) १ ए प्रीति पूरब। २ ए हीयर कीन्ह अंकूर।

अर्थ—(१) उसे शय्या पर सहज बेकरार (अचेत) सोई हुई देखकर राजकुमार सजग (सावधान) हुआ। (२) चित्त में चकराकर उसने सभी दिशाओं में घूमकर देखा [और मन में कहा] "हे विधाता, यह नगर और मंदिर (भवन) किसका है (३) और यह कौन है जो बेकरार (अचेत) सो रही है? वह धन्य होगा जिसके लिए विधाता ने इसे जन्म दिया है। (४) देखते ही वह श्यामा उसके हृदय में समा गई और कुमार के जीव उसको प्रणाम कर [चकरा] गए। (५) उस बाला को शय्या पर सुख में सोई हुई देखकर कुमार के शरीर में नख से शिख तक ज्वाला [सी] लग उठी।

(६) पुरुष [नारी के] मुख को देखकर उसी प्रकार प्रकाशित (प्रसन्न) होता है जिस प्रकार कमल सूर्य को देखकर होता है। (७) [अतः] उसको देखते ही कुमार के हृदय में पूर्व [जन्म] की प्रेम-प्रीति अंकुरित हुई।

टिप्पणी—(१) (३) बिकरार < बेकरार [फा] = अशांत चपल। (७) पुरुब < पुरुव < पूर्व = पूर्व।

[ ७६ ]

जउ* जेउ*[1] देख[2] रूप सिंगारा । खिन[3] मुरछ खिन[4] चेत सँभारा[5] ।
देखि रूप चकित चित रहा । विधि[1] यह कौन कहाँ मैं अहा[2] ।
एक रूप औ किए सिंगारा । मुनिवर परहिं[1] देखि मुख धारा ।
रूप रेख का[1] कहौं बखानी । सहस भाउ होइ हियें[2] समानी ।
देखत रूप जीउ[1] भरमाना । बकहुल[2] पात जिमि[3] प्रान उड़ाना ।
रूप सिंगार सोहागिनि[1] जउ* जउ* देखि अघाइ[2] ।
तउ* तेउ*[1] नैन न परिहरहिं[2] रूप[3] जो रह लोभाइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ग ए जौ जौ। २ ए देखु। ३ ए खन। ४ ए खन। ५ एत का बिकरारा।
(२) १ ए बिध। २ रा पुनि रहा (तुल पूर्ववर्ती चरण)
(३) १ ए टरहिं।
(४) १ ए को। २ ए भै जीउ।
(५) १ ए कुँवर। २ ए बगुली। ३ ए जिमि।
(६) १ रा सिंगार समागिनि ए सरूप सोहागिनि। २ ए जौ न देखि अघाइ रा जौ जौ रहे लोभाइ (तुल परवर्ती चरण)।
(७) १ रा ए तौ तौ। २ ए रूप न परिहरै। ३ ए नैन।

अर्थ—(१) वह जैसे जैसे उस [बाला] का रूप और शृंगार देखता था, एक क्षण मूर्च्छित होता तो एक क्षण चेत सँभालता था। (२) उसका रूप देखकर वह चित्त में चकरा रहा [और कहने लगा] "हे विधाता यह कौन है और मैं कहाँ हूँ? (३) एक तो यह रूपवती है और दूसरे शृंगार किए हुए है, [इसलिए] इस बाला के मुख को देखकर बड़े बड़े मुनि भी स्खलित हो जाएँगे। (४) इसकी रूप-रेखा किस प्रकार बखान (वर्णन) कर सकूँ? यह तो सहस भाव होकर मेरे हृदय में समा गई है। (५) इस रूप को देखते ही उसका जी भरमाने (चकराने) लगा और उसके प्राण बकहुल (एक प्रकार का वृक्ष) के पत्तों की भाँति उड़ गए।

(६) जैसे ही जैसे उस सुहागिनी के रूप और शृंगार को देखकर [हृदय में] वह अघाता (परितुष्ट होता था) (७) वैसे ही वैसे उसके नैन [उस बाला के अंगों को] नहीं छोड़ रहे थे क्योंकि वे उसके रूप पर लुब्ध हो रहे थे।

टिप्पणी—(४) बखान < वक्खाण < व्याख्यानम् = विवरण देना वर्णन करना।

[ ७७ ]

उतपति मुमहु[1] मांग कै[2] भाऊ[3] । सरग पंथ अति[4] बिकट पहाऊ ।
दरसत मांग चिहुर कर[1] भावा । जिन भुलाइ तिन मारग पावा ।
अति सोभित सिर मांग सोहाई । सरग धार जनु रगत[1] बहाई[2] ।
मांग के पथ सरू[1] को पारा । परग परग धरु फनिहारा ।

जत गौन तेस मारे मारी[1]। परगट रगत दसु रतनारी[2]।
माँग सरूप सोहागिनि[1] जानु[2] खरग क धार ।
देखि बरनि को पार फिरतहिं[1] होइ दुइ फार ॥

पाठान्तर—(१) १ ए बहीं। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए सुभाऊ। ४ ए जो।
(२) १ ए चिकुर बन।
(३) १ ए जे रकत। २ ए कुमारी।
(४) १ ए माँग पन्थ चलन।
(५) १ ए मारे धाइ। २ ए परगट गमत मन दीसै जाई।
(६) १ रा ससागिनि (?)। २ ए जानहु।
(७) १ ए देखत।

अर्थ—(१) उत्पत्ति (आदि) में उसके माँग के भाव सुनो वह मानो स्वर्ग (आकाश) पथ का अति विकट चढ़ाव है। (२) माँग और चिकुर (बालों) का भाव देखकर एक क्षण वह भूल पड़ता और एक क्षण मार्ग पाता (चेत में आता) था। (३) उसके सिर में सुंदर माँग अत्यंत शोभित थी वह मानो खड्ग की धार थी जो रक्त से सुवासित (सिक्त) हो। (४) उस माँग के मार्ग पर कौन चल सकता था, जिसके एक एक पग पर [अलकों के रूप में] फाँसी देने वाले बैठे हुए थे। (५) जितने होते [उस मार्ग पर] गए थे उतने ही [उन फाँसी देने वालों के द्वारा] संपूर्ण रूप से मारे गए थे इसलिए उस रतनारी (लाल) माँग में प्रकट ही रक्त दिखाई पड़ता था।

(६) उस सुहागिनी की माँग का रूप (सौन्दर्य) ऐसा था मानो वह खड्ग की धार हो। (७) उसको देखकर कौन उसका वर्णन कर सकता, क्योंकि मुख फेरते ही वह [उस खड्ग की धार से] दो फाँक हो जाता।

टिप्पणी—(२) चिहुर < चिकुर = केश।

[ ७८ ]

सूर किरिन सिर माँग[1] सोहाई[2]। सम[3] जग जीति गगन पर आई[4]।
माँग न आहि[1] गगन क हाटा[2]। रवि ससि उए[3] अस्त न बाटा[4]।
कै जनु अमिअ[1] नदी बहि आई। बन्ध पार नहिं अमिअ[2] सिराई।
माँग सरूप दरसि जिउ हरा[1]। दीप पतंग जोति जनु परा[2]।
सिर पर ठाउ[1] दीन्ह बिधि नाहीं। बहि पटतर मैं[2] रखौं ताहीं।
स्याम रैनि जग[1] दामिनि[2] स्याम जलद[3] महँ दीस।
मरम हनै[1] जनु छुरी आइ परी त्रिय सीस ॥

पाठान्तर—(१) १ ए सब किरनि जस मोर। २ ए सोहाई। ३ ए सब। ४ ए आई।
(२) १ ए आहि। २ ए सुरपटा। ३ ए उआ। ४ ए बटा न पाटा।
(३) १ ए अमिय। २ ए अभी। ३ ए सिराई।
(४) १ ए हरई। २ ए दीपक बदन आहि सो बरई।

(५) १ ए माथ। २ रा में यह शब्द नहीं है।
(६) १ ए महँ। २ ए में यहाँ 'चमकै' और है। ३ रा जसवि ए दक।
(७) १ ए हुते।

अर्थ—(१) "यह सिर की माँग [मानो] सुहावनी सूर्य की किरण है, जो जगत् को जीत कर आकाश पर आई हुई है। (२) यह माँग नहीं है, आकाश की हाट है, और सूर्य और चंद्र के उदय की बाट है। (३) अथवा यह बहकर आई हुई अमृत-नदी है इसीलिए उसके मुख-चंद्र का अमृत समाप्त नहीं होता है। (४) इस माँग के सौन्दर्य को देखकर [मेरा] जी [इस प्रकार] हर गया है मानो पतिंगा दीपक की ज्योति (लौ) पर आ पड़ा हो। (५) जिसको विधाता ने सिर पर स्थान दिया हो किसे लाकर उसकी तुलना में लगाऊँ?

(६) यह माँग ऐसी है मानो काली रात में काले बादलों में दामिनी दिखाई पड़ी हो (७) और वह स्वर्ग (आकाश) से छिटककर [इस] स्त्री के सिर पर आ पड़ी हो।"

टिप्पणी—(२) हाट < हट्ट = आपण बाजार। बाट < वट्ट < वर्त्मन् = मार्ग। (३) अमिम < अमृत। (६) रैनि < रयणी < रजनी।

[ ७९ ]

तहि[१] पर कच बिसधर बिस धार। लोटहिं[२] सब सहज लहकारे[३]।
लगबगाहि परतिख[१] मनियार। गरल भरे[२] बिसधर हतियार[३]।
निसि अजोर जैस[१] बदन दिखाए[२]। तस अँध्यार दिन कच मोंवराए[३]।
कच न होंहि बिरही[१] दुख सारा। भएउ[२] जाह मधु सीस सिगारा।
भूली दसौ दसा[१] निजु लाही। चिहुर[२] चिन्हारि भई[२] जग[३] जाही[४]।
छिटके चिहुर[१] सोहागिनि[२] जगत भएउ[३] अंधकार।
जनु बिरही जन[१] जिय[२] बध[३] कारन मनमथ रोपा जाल॥

पाठान्तर—इसके पूर्व का छंद ४१-७८ तक अंश मा में खंडित है।
(१) १ ए ता। २ ए लोटें। ३ मा लहुरारे (< लहकारे) ए बिकरारे।
(२) १ ए परतख। २ ए भरे। ३ ए हत्यारे।
(३) १ मा औ ए में यह शब्द नहीं है। २ रा बदन दिखाए, ए दिन देखराये। ३ ए निसि अँध्यार मुख मोंवराये।
(४) १ ए कवन हा बिरहे (< बिरही फारसी लिपि)। २ ए में रा यह शब्द नहीं है।
(५) १ ए दसौ दिसा। २ ए चिहुर। ३ ए भी। ४ ए माही।
(६) १ ए छिटका चीर। २ रा समागिनि (?)। ३ ए भा।
(७) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए बिधि।

अर्थ—(१) "उस पर भी इसके कच (सिर के बाल) विषपूरित विषधर (सर्प) हैं जो शय्या पर सहज ही [डसने के लिए] लहकारे (प्रेरित किए हुए) लोट रहे हैं। (२) ये मणिधर प्रत्यक्ष ही चकपका (चौंकते ही) रहे हैं ये हत्यारे विषधर जो गरल से पूरित हैं। (३) रात्रि में जैसे

[इस बाला के] मुख दिखाने से उजाला होता है वैसे ही कचों को मुक्त करने (खोलने) पर दिन में ही अंधकार [होता है]। (४) ये कच नहीं हैं यह विरहियों का संपूर्ण दुःख है जो कि मधुमालती के सिर पर आकर शृंगार हो गया है। (५) उसे अवश्य ही अपनी दशा बताएँ भूल जाती हैं जिसे इस संसार में [इस बाला के] चिहुरों का परिचय प्राप्त होता है।

(६) इस सुहागिन के चिहुर जो छिटके हुए हैं उससे जगत् में अंधकार हो रहा है, (७) [वे ऐसे लगते हैं] मानो विरहियों के प्राण-वध के लिए मन्मथ (कामदेव) ने जाल रोपा (लगा रखा) हो।'

टिप्पणी—(५) (६) चिहुर < चिकुर = केश।

[ ८० ]

जग सुबास पूरित भै[1] आही[2] । किछु[3] जानसि कहुं[4] कारन काहीं[5] ।
कै जनु मिरिग मद नाभि[1] उघारी । कै मधु मालति चिहुर छिटकारी[2] ।
यह जो जगत मलयानिल बाऊ[1] । अति सुबास[2] जानसि केहि[3] भाऊ ।
दिन एक कामिनि चिहुर[1] छिटकाए । ठाढ़ मिरितु[2] निकट सहु[3] आए ।
तहि (तेही) दिन हुत[1] बहुत उदासा[2] । पै अजहूं नहिं[3] पूजी आसा[4] ।
चिहुर पास[1] मधु मालति जब सों[2] बहुत[3] बतास ।
तेहि दिन सों निसि बासर सतत बहा[1] उदास ॥

पाठान्तर—(१) १ रा पूरब भा औरे। २ रा चाहेही २ ए भै चाही। ३ ए कछु। ४ ए तौ। ५ ए काही।
(२) १ ए नाभ (< नाभि फारसी लिपि)। २ ए चिकुर गिरारी।
(३) १ ए राऊ। २ भा ए सुगंध। ३ ए जानहि केहि।
(४) १ ए चिकुर। २ ए ठाढ़ भए तब। ३ ए जो रा होन।
(५) १ ए सींगो। २ भा भंवर उदासा ए भयो उदासा। ३ भा नहि (< नहिं नागरी लिपि ?) ए न। ४ भा गई सुबासा ए गौ सुबासा।
(६) १ ए बसा। २ भा से। ३ रा बही।
(७) १ ए सन्तति भई।

अर्थ—"(१) जिस सुवास से जग पूरित हो रहा है कुछ जानते हो कि किस कारण से ऐसा [हुआ] है ? (२) या तो मानो मृगमद (कस्तूरी) की नाभि उघाड़ (खोल) दी गई है या मधुमालती के चिहुर (सिर के बाल) छिटका दिए गए हैं। (३) यह जो जगत् में मलयानिल की वायु है जानते हो किस भाव (कारण) से वह अति सुवासित है ? (४) एक दिन कामिनी ने अपने चिहुर छिटकाए, और बहुतेरे [उसे देखकर] मृत्यु के निकट आ गए, (५) उसी दिन से वह (वायु) अत्यन्त उदास हो गया फिर भी अभी तक उसकी आशा नहीं पूरी हुई।

(६) मधुमालती के चिहुरों के पास से जिस दिन बतास (वायु) बहा (७) उसी दिन से वह बतास (वायु) रात-दिन उदास बहता रहा है।"

टिप्पणी—(२) (४) चिहुर < चिकुर = केश। (३) बाउ = वायु।

[ ८१ ]

निहकलंक[1] ससि दुइजि लिलारा । नौ खंड तीनि भुवन उजियारा[2] ।
बदन पसेउ[1] बुंद चहु पासा । कचपचिय[2] जनु[3] चाँद गरासा ।
म्रिगमद[1] तिलक ताहि पर धरा । जानहु चाँद राहु बस परा ।
गएउ मयंक[1] सरग जेहि[2] लाजा । सो लिलाट कामिनि पहँ[3] छाजा ।
सहस कला दरसिय[1] उजियारा । जग ऊपर जगमगत[2] लिलारा ।
तर मयंक ऊपर बिसु[1] पाटी बनी अहै[2] कसि रीति ।
जानहु ससि औ निसि सउ[2] भई सुरति[3] बिपरीति ॥

पाठान्तर—रा में उपर्युक्त अर्द्धाली १ तथा २ परस्पर स्थानान्तरित हैं।
(१) १ मा निरकलंक ए निरमली। २ ए उँजियारा।
(२) १ रा बदन पसेउ ए बदन पसीज। २ रा कचपचिया ए कचपचिए। ३ ए जो।
(३) १ रा मृगमधु।
(४) १ ए जी ममक। २ ए जो। ३ रा कहं।
(५) १ ए सहस कला देखा। २ ए जगमगहि, रा जगमगत।
(६) १ ए निसि। २ मा बाहि, ए है।
(७) १ ए जा। २ ए सें रा सा। ३ रा भई भाइ। ४ ए भी सूरति।

अर्थ—"(१) [इसका] ललाट द्वितीया का कलंकहीन शशि है जो नौ खंड और तीन भुवनों में उज्ज्वल (प्रकाशित) है। (२) [इसके] मुख पर जो प्रस्वेद बिंदु चारों ओर [झलक रहे] हैं वे [ऐसे लगते हैं] मानो कृत्तिका [की नक्षत्रमाला] ने चंद्रमा को ग्रस लिया हो। (३) [उस ललाट पर] जो मृगमद (कस्तूरी) का तिलक लगा हुआ है [उससे वह ललाट ऐसा लगता है] मानो चंद्रमा राहु के वश में पड़ गया हो। (४) जिसकी लाज से (जिससे लज्जित हो) मृगांक (चंद्रमा) स्वर्ग (आकाश) में चला गया वह (ऐसा) ललाट [इस] कामिनी के पास शोभित है। (५) वह सहस्र कलाओं के साथ उज्ज्वल (प्रकाशित) दिखाई पड़ता है और वह ललाट जगत् के ऊपर जगमगा रहा है।

(६) नीचे मृगांक (ललाट) है, और [उसके] ऊपर [चिकुर] पट्टिका है [दोनों की इस प्रकार की नीचे-ऊपर की स्थिति से] किस प्रकार की रीति (भंगिमा) बनी हुई है कि (७) मानो शशि और निशा से (में) परस्पर विपरीत रति हुई हो।"

टिप्पणी—(१) लिलार < लिलाड < ललाट। (२) पसेउ < प्रस्वेद। कचपचिया < कृत्ति प्रथित = कृत्तिका की नक्षत्र-माला। (४) (६) मयंक < मृगांक = चंद्रमा। (६) पाटी < पट्टिका।

[ ८२ ]

काम कमान रहसि कर लीन्हें[1] । मरमउ[2] तोरि टूक दुइ कीन्हें[3] ।
बिनु रस सउँ[1] धरि मसि अढारे[2] । सोइ[3] बनाइ मधु भौंह सँवारे[4] ।
भौंह नेवासि[1] सोह कस धारा[2] । मदन[3] धनुष[4] जनु धरा उतारी[5] ।

पाठान्तर—मा तथा ए में उपर्युक्त अर्धालो ४ तथा ५ परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ए सूत सत्र स्याम ओ। २ मा जागत हुते ए जागत होते (< हुते फारसी लिपि)। ३ मा ममरनहि (< निफरि हियें फारसी लिपि) ए हनि कै।

(२) १ ए ओ। २ ए ते, रा अनु।

(३) १ ए एमंत (< अमनित फारसी लिपि)। २ ए जीव टर्रई। ३ ए पौढ़ा धनुष। ४ ए रहई।

(५) १ मा दुवौ नैन अनु जिय के ए दुनौ नैन जीव कर। २ ए ब्याधा। ३ ए मरन।

(६) १ रा अचरिजु ए अचरज। २ ए जो बरना। ३ ए बरनति।

(७) १ मा सारंग सारग के तर, ए सारंग जो सारग तर। २ मा निरमै। ३ ए पौढ़ा।

अर्थ—"(१) [उसके नेत्र-बाण] जो श्याम श्वेत और रक्त वर्ण के [सूत्रों से] सूचित हैं हृदय में लगते ही [दूसरी ओर] बाहर निकल जाते हैं। (२) [अथवा] वे चंचल विशाल, तीखे और अति वक्र खंजन हैं जो पलक-पंखों से ढँके हुए हैं। (३) [अथवा] वे मानो अगणित जीव-हरण करने वाले पारधी (वधिक) हैं, जो अपने सिर के नीचे धनुष (भौंह) को रख कर लेटे हुए हैं। (४) [वे ऐसे लगते हैं] मानो सामने ही [वे] मीन केलि कर रहे हों, अथवा मानो वो (खंजन) उड़कर लड़ रहे हों। (५) दोनों ही नेत्र प्राणों के व्याध (वधिक) हैं [और ऐसे व्याध हैं कि] जिनके देखने से मरने की साध (आकांक्षा) उठती है।

(६) एक आश्चर्य [की बात] क्या कहूँ वर्णन करते हुए उसका वर्णन नहीं किया जाता है; (७) [ऐसा लगता है कि] मानो सार्ङ्ग (मृग-नेत्र) शार्ङ्ग (धनुष-भौंह) के नीचे आकर बेडर लेटे हों।"

टिप्पणी—(१) सूता < सूचित। सेत < श्वेत। रात < रक्त = लाल। निफर < निष्फिड़ < निः + स्फिट् = बाहर निकल जाना। (२) बाँक < बक < वक्र। पारधी < पारद्धि < पापर्द्धिक = शिकारी। (५) साध < सद्धा < श्रद्धा = स्पृहा। (६) अचिजु < आश्चर्य। (७) सारंग < सार्ङ्ग = सींग वाला प्राणी मृग। सारग < शार्ङ्ग = सींगों का बना हुआ धनुष।

## [ ८४ ]

बरुनि अनावरि[1] विसहु बुभाई। भटकि[2] परत उर जाहिं[3] समाई।
बरुनि याम सनमुख भै[1] जाही। रोवें रोवें तन झाझर[2] ताही।
सिस्टि साथ ग हियें[1] सयानी। रुहिर करज कीन्ह भरि[2] पानी।
जबहीं[1] बरुनि बरुनि सौं[2] भरवे[3]। जानहु छुरी छुरी सौं टरवे[4]।
बरुनि बान को जीतें[1] पारा। एक मूठि सौं[2] कांड[3] पसारा।
बरुनि बान क मारत[1] मैं न मरेउँ जिउ[2] लागि[3]।
कहि न मिरितु जिय मावें[1] बरुनि सोहागिनि वागि॥

पाठान्तर—(१) १ रा मानबरि। ए बान। २ ए भटक। ३ ए बाहि।

(२) १ रा मा मा होइ ए भै (< भैं फारसी लिपि)। २ ए रोव रोव तन झाझर।

(३) १ ए दिस्टि पंथ गी हिये। २ ए रुधिर करेज औटि भी।
(४) १ मा ए रे। २ रा बरुनी। ३ मा ए मेरावै। ४ मा सार्ह ए मरार्ह।
(५) १ ए जीति को। २ मा सै। ३ ए सांट।
(६) १ मा ए मारे। २ मा सकी (<सका नागरी लिपि) जग ए सकेउ जग। ३ ए पेखि।
(७) १ रा भावे मिरितु काहु महि ए केहि न मितु भइ जग।

अर्थ—"(१) [इसकी] बरौनी विष में बुझाई हुई बाणावली है जो मदक के पड़ते ही हृदय में समा (व्याप्त हो) जाती है। (२) बरौनी के ये बाण जिसके सम्मुख हुए, उसके शरीर का रोम-रोम जर्जरित हो गया। (३) यह बरौनी इसकी दृष्टि के साथ जाकर [मेरे] हृदय में समा गई और [मेरे] कलेजे के रुधिर को लेकर इसने खाली कर दिया। (४) यह अपनी [एक] बरौनी को जब [दूसरी] बरौनी से मिलाती है तो मानो छुरी को छुरी से टेती (तेज करती) है। (५) बरौनी के बाणों को कौन जीत सकता है [जब कि] एक-एक मूठ में [यह बरौनी] सौ-सौ सांट (बाण) फेंकती है।

(६) बरौनी के बाणों के मारते ही मैं अपने प्राणों को देख नहीं सका (उनकी रक्षा नहीं कर सका) (७) और, इस सुहागिनी की बरौनी को देखकर किसको जी में मृत्यु अच्छी नहीं लगेगी ?"

टिप्पणी—(१) बनावरि<बाणावली। समाय<सम्+आप्=व्याप्त होना। (२) जाजर<जर्जर। (३) रुहिर<रुधिर। (४) छुरी<छुरिका।

## [ ८५ ]

मांग[1] सरूप न[2] बरन पारौं[3] । तीनिउँ[4] भुवन हेरि कै[5] हारौं[6] ।
कीर ठोर औ[1] सरग कै[2] पारा । तिन्ह पुनि न बरनि न पारा ।
उन्यागिरि औ[1] करों तो[2] माहीं । ससि सूरुज[3] दुइ बार[4] कराहीं ।
लिलाट न गाउअ[1] सपने पारा । निसि दिन जिये मो बास[2] अधारा ।
कहि दे[1] जार पटनरों[2] भामा । ससि सूरज[3] अहि करहिं बनामा[4] ।
मांग[1] सरूप सोहागिनि केहि सें रावौं भाउ ।
जा कहँ ससि सूरज निसि जागर आगर मांगहिं दाउ[1] ॥

पाठान्तर—(१) १ रा मांग। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ मा ए पारेउँ। ४ ए तीनि। ५ ए मैं। ६ मा ए हारेउँ।
(२) १ ए जो। २ ए वि रा में यह शब्द नहीं है।
(३) १ ए जे। २ मा त। ३ ए ससि रे सुर। ४ मा दाउ बार रा दुइ उरै।
(४) १ ए कोउ। २ ए में यह शब्द नहीं है।
(५) १ ए मैं। २ ए जोरी पटतर। ३ ए ससि रे सुर। ४ ए, दुइ करै बनावा रा दुइ उरै न पावा।
(६) १ ए मांग।

(७) १ रा मा (<आ ढ़िली लिपि?) वह ससि और सूरज निसि दिन सार्राहि बाउ ए जाके ससि जे सूर निसि बोसरि सारैं बाउ।

अर्थ—"(१) मैं इसकी नाक के स्वरूप का वर्णन नहीं कर सक रहा हूँ [उसकी तुलना के लिए] तीनों भुवनों—आकाश पाताल, मर्त्य लोक—में खोज करके हार रहा हूँ। (२) सुए के ठोर, खड्ग की धार तथा तिल के फूल [से तुलना कर मैं उस] का कथन नहीं कर सकता हूँ। (३) यदि इसे उदयगिरि कहूँ तो वह नहीं है क्योंकि शशि और सूर्य दोनों (चंद्र और सूर्य नाम की दो नाड़ियाँ) इसके लिए बाद (झगड़ा) करते हैं। (४) इसके निकट कोई संचरण करने (जाने) नहीं पाता है और रात-दिन वह वासना (सुगंध) के आधार पर जीती है। (५) इस नासिका के लिए किसको जोड़ (तुलना) में लेकर सादृश्य स्थापित करूँ जिसकी शशि तथा सूर्य (चंद्र और सूर्य नाड़ियाँ) बताम (वायु) करते हैं?

(६) इस सुहागिनी के नाक के स्वरूप [कथन] के लिए किसका भाव (सौन्दर्य) लाऊँ (७) जिसको शशि और सूर्य (चंद्र और सूर्य नाड़ियाँ) रात-दिन बारी-बारी से वायु करते (सकते) हैं?"

टिप्पणी—(३) (५) (७) ससि सूरज<शशि-सूर्य=चंद्र और सूर्य नाम की दो नाड़ियाँ जिन्हें इड़ा और पिंगला भी कहा जाता है। वाम नासापुट का श्वास प्रवाह इड़ा है और दक्षिण नासापुट का पिंगला से माना गया है इड़ा शीतल स्वभाव की और इसलिए चंद्र नाड़ी मानी गई है, पिंगला उष्ण-स्वभाव की और इसलिए सूर्य नाड़ी मानी गई है। (७) बासर<अवसर =बला बारी।

[ ८६ ]

अति सुरंग[1] रस भर अमोला । जुग[2] सोभित मुख मंदि[3] कपोला ।
मतिहीनो[1] किछु[2] उकति[3] न आई । मधु[4] कपोल बरनौं कहि साई ।
महि जानौं दहुँ कइ तप सारा[1] । जो बरसिहि यह निधि[2] सर्वसारा[3] ।
अस कपोल बिधि सिर[1] सोहाए । जे न जाहिं[2] किछु उपमा छाए ।
मानुस बहु[1] बपुरा कहि माहा । देवता देखि कपोल नवाहीं ।
सुर नर मुनि[1] गन गंधप काहुँ[2] न रहउ गियान[3] ।
देखि कपोल नारि के निहच[1] टरै महस धियान[3] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए सकल। २ ए जो। ३ ए कठ।
(२) १ रा मनमों पुनि ए मैं मतिहीन। २ ए में यह पद नहीं है। ३ ए बरनि। ४ ए मुख।
(३) १ ए बहु तप पसारा। २ रा जो बेरसहि बहु विधि ए मा बेरसहि निधि। ३ ए का भार।
(४) १ ए सिरा। २ ए जोय न जा।
(५) १ ए दहु।
(६) १ रा मैन २ ए काहू। ३ ए ग्यान।
(७) १ मा ए देखि कपोल सोहागिनि। २ मा टरेउ। ३ ए जा महत ध्यान रा महेस का ध्यान।

को जान पड़ा कि उसके प्राण [निकलने के लिए] चंचल हो उठे हैं। (५) उसने कहा, "[पता नहीं] विधाता वह घड़ी कब दिखाएगा कि जब ये प्राण पुनः मेरे घट (शरीर) में आवेंगे।

(६) सुहागिनी के ये दोनों अधर अनल (अग्नि) वर्ण के हैं [यद्यपि] जगत् इन्हें सुधा-निधि जानता है, (७) और आश्चर्य यह है कि [जीवनदायक] अमृत अग्नि के साथ (होकर) ऐसा हो गया है कि उसको देखने से ही प्राण जलने लगते हैं।"

टिप्पणी—(१) अमिअ < अमृत। रतन < रत्न। तिसाए < तिसाइय < तृषित। (२) कॉवल < कामल। मयंक < मृगांक = चन्द्रमा। (४) अधीउ < अधीन = अनधिए। (७) अचिजु < आश्चर्य।

## [ ८८ ]

दसन[1] जोति बरनी नहि[2] जाई । चौंधै[3] दिस्टि[4] दखि चमकाई ।
नेक[1] बिगसाइ (?) नींद महँ[2] हँसी । जानहु[3] सरग सउ[4] दामिनि[5] खसी[6] ।
बिहँसत[1] अधर दसन चमकाने । त्रिभुवन मुनि गन चौंधि भुलाने ।
मंगर सूक[1] गुरु सन्हि चारी[2] । चौंक दसन भय राजकुमारी[3] ।
नहि जानौं कहु कहँ[1] दुरि जाई । रहे[2] आइ ससि माहि लुकाई[3] ।
जो काइ कह कि[1] बिधि पसारा[2] तहि कर[3] सुनहु[4] सुभाउ ।
बिधि[1] गुपुत जग माहीं काहु[2] न दसा[3] काउ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए निम्मल। २ ए बरनि न। ३ ए चौंधी (< चौंधे फारसी लिपि)। ४ मा द्रिष्टि।
(२) १ रा एक मा ठक (< नेक फारसी लिपि) ए नाक (< नेक फारसी लिपि)। २ रा मा बिगसाइ नींद महं ए बिगसाइ नींद मों। ३ ए जानहुँ। ४ रा तें ए सो। ५ रा कामिनी। ६ मा लसी।
(३) १ ए बिहँसत।
(४) १ मा ए सुक। २ रा मुह कै उजियारी ए गुर अस्थानि चारी। ३ ए चौंका दसन भई (< भय फारसी लिपि) कुमारी रा चौंक दसन गै भए कुमारी।
(५) १ ए कहु केहि। २ ए रहा। ३ मा छपाई।
(६) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए बुद्धि बिसरा रा बिधि बसा मा बिरह पसारा।
(७) रा ए बिरह। २ ए काहु। ३ ए में यहाँ 'जो' और है।

अर्थ—"(१) [इसके] दाँतों की ज्योति का वर्णन करते नहीं बनता है इनकी चमक देखकर दृष्टि चकाचौंध हो उठती है। (२) नींद में जो [कभी] तनिक हँसी बिकसित (?) हो जाती है तो ऐसा लगता है मानो स्वर्ग (आकाश) से दामिनी (बिजली) गिरी हो। (३) इसके अधरों के मस्त होने [मुस्काने] को इसके दाँत चमक उठे, तो तीनों भवनों के मुनि गण चकाचौंध होकर भूल (भ्रम) में पड़ गए। (४) मंगल, शुक्र, बृहस्पति तथा शनि—ये चार ग्रह मानो राजकुमारी के दाँतों [की चमक] के भय से (५) नहीं जानता कि कहाँ छिप कर के आकर चंद्रमा में छिप रहे।

(६) यदि कोई कहे कि यह विधि का प्रकार है तो उसका स्वभाव सुनो (७) विधि अदृष्ट में गुप्त है, उसको किसी ने कभी नहीं देखा है।"

टिप्पणी—(३) बिहर < बिहट < वि + घट् = अलग होना। (६) पकार < प्रकार। (७) काउ < कदापि।

## [ ८९ ]

तिल जो[1] परा[2] मुख ऊपर[3] आई । बरनि न जा[4] किछु[5] उपमा लाई ।
जाइ कुँवर चखु रूप लोभाने[1] । हिलग बहुरि न आवहिं[2] आने[3] ।
तिल न होइ रे[1] नैन क[2] छाया । जासेउँ[3] सोभ रूप मुख पाया ।
अति निरमल मुख मुकुर सरीखा[1] । चखु छाया तामहँ[2] तिल दीखा[3] ।
स्याम कौंवर[1] लोचन पुतरी[2] । मुख निरमल पर तिल होइ[3] परी ।
अति सरूप मुख निरमल मुकुर समान[1] प्रवान[2] ।
तामहँ चखु क छाया दीसै तिल अनुमान ॥

पाठान्तर—(१) १ ए दुइ तिल। २ भा परेउ। ३ ए पर। ४ ए जा। ५ ए के।
(२) १ रा भुलाये। २ भा न आए, ए आइ न। ३ रा आये।
(३) १ भा होइ यह ए होत। २ ए नैनि कै। ३ भा जाके रा जासौं।
(४) १ ए मूर सरीखा। २ ए मा। ३ ए देखा।
(५) १ रा कायल ए कुँवर। २ भा ए पुतरी। ३ रा छाया होहि ए पर तिल भै।
(६) १ ए मुकुता सम। २ भा परान।
(७) १ ए छाया चखु की छाया दीसै तिल अनुमान रा तामहँ छाया दीसहि मुख पर तिल अनुमान।

अर्थ—(१) इसके मुख पर जो तिल आ पड़ा है, [कुमार द्वारा] उपमा लगा (दे) कर उसका वर्णन नहीं किया जा सका। (२) ऐसा लगता है कि कुमार (मनोहर) के चक्षु जाकर [उसके मुख पर] लुब्ध हो रहे और उलझे ऐसे हिलग (चिपक) गए कि [वापस] आने पर लौटकर आते नहीं थे। (३) [वह कहने लगा] "यह तिल नहीं है [मेरे] नैनों की छाया है जिससे इसके रूप और मुख ने शोभा प्राप्त की है। (४) इसका मुख अति निर्मल मुकुर के सदृश है इसी कारण उसमें पड़ी हुई [मेरी] आँखों की प्रतिच्छाया तिल होकर दिखाई पड़ रही है। (५) मेरे कोमल लोचनों की काली पुतली निर्मल [मुकुर सदृश] मुख पर तिल होकर पड़ (अटक) रही है।

(६) इसका निर्मल मुख अत्यंत रूपवान है और वह स्वच्छ मुकुर सदृश है (७) उसी में [मेरे] चक्षुओं की पड़ी हुई छाया तिल के आकार की दिखाई पड़ रही है।

टिप्पणी—(२) चख < चक्खु < चक्षु। (५) लोयन < लोचन। (६) प्रवान < प्रमाण।

## [ ९० ]

सुधा[1] समान जीभ मुख बाला[2] । औ बोलति अति बचन रसाला ।
सुनत बचन वहि अम्रित[1] बानी । मिर्तक मुख आव भरि पानी ।
सुने बचन जानु रतन अमोल[1] । ते[2] सब भए[3] जगत मिठ बोले[4] ।
कौन सा तपा[1] जनमि जग[2] माइहि । जो रसना पर रसना लाइहि ।
अति रसारि[1] रसना मुख रसी । दुइ[2] अरि[3] बीच जाइ[4] रस बसी ।
अति रसारि[1] रसना मुख कामिनि अमी सुरस[2] परमान ।
बदन[1] चंद महं रसना[2] अमी सुरा क[3] जान ॥

पाठान्तर—(१) १ रा सुध। २ ए बाला।
(२) १ मा ए अम्रित रस।
(३) १ मा सुने जीभ जनु बचन अमोल ए सुनहु जीभ मुख बचन अमोला।
२ मा. सो ए सौ। ३ ए सब सौ। ४ ए बोला।
(४) १ मा तप जो। २ ए जग जम्मिहि।
(५) १ ए रसाल। २ मा दुइ। ३ ए अर (‹अरि फारसी लिपि)।
४ मा ए जाइ।
(६) १ रा उभट लाला ए अति रसाल। २ ए मूर्ख।
(७) १ रा चंदन। २ रा चंद मुख रसना मा चंद महं अंकित ए चाद तहं अंकित। ३ मा अमी मिराई ए अमी सराहि जे।

अर्थ—"(१) [इस] बाला के मुख में सुधा के समान जिह्वा है और यह अति रसीले वचन बोलती है। (२) उसके (इसके) अमृतवर्षी वचन सुन कर मृतक के मुख में भी पानी भर आवेगा। (३) मानो जिन्होंने उसके अमूल्य वचन-रत्न सुने वे ही सब संसार में मिष्टभाषी हुए। (४) ऐसा कौन-सा तपस्वी इस जगत् में जन्म लेकर आवेगा जो [इस] रसना पर [अपनी] रसना लगाएगा। (५) [इस के] मुख में जो अत्यंत रसीली रसना बोलती है, वह ऐसी लगती है मानो दो शत्रुओं के बीच में जाकर वह रस (प्रेम) से बस गई है।

(६) कामिनी के मुख में अत्यंत रसीली रसना है जो प्रमाण रूप से अमृत के सुरस वाली है। (७) [उसके] चंद्र-मुख में रसना ऐसी लगती है मानो अमृत की सुरा ही।"

टिप्पणी—(२) बानी ‹ वर्णिन् = वर्णवाला। (५) रस ‹ रस् = बोलना आवाज करना।

## [ ९१ ]

सुभर[1] सीप दुइ स्रवन[2] सोहाए । सरग नखत जनु बीरि[3] जराए ।
तरिवन हीर[1] रतन नग जर । अग्नि[2] मुकु दुइ[3] गुटिका धरे[4] ।
दुहु दिसि दुवौ चक्र[1] अनियारे । ससि सम आनु[2] उए दुइ[*3] तारे ।
पग बारि अति भागि बिधाता । स्रवन[1] लागि वहि[3] कह[4] जो बाता ।
बामा बन्न पं ग्गधारी[1] । मानुकि राहु कीन दुइ फारी[2] ।

(३) १ ए के। २ रा कै। ३ मा ए निर्माई। ४ मा बनि जन जो बेरसहि सिर्म मांई, ए जग जीवन (पूर्व परवर्ती अर्द्धाली) जो बेलसब गीव लाई।
(४) १ ए जन। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए जेहि कलि बिबनी। ४ मा गीम। ५ ए सारा।
(५) १ ए की। २ ए अस।
(६) १ ए र्विम। २ मा गीम ए गीव।
(७) १ मा तप ए में यह शब्द नहीं है। २ रा जाहि कमि निरमस मा जेहि लागि निरमी ए पतिनी रमै। ३ मा अति मिय आनि ए अैस कौन।

अर्थ—(१) "[इसकी] ग्रीवा की उपमा का क्या लगाकर (कौन-सा उपमान देकर) वर्णन करें ? ऐसा लगता है कि मानों [इस चिकनी ग्रीवा को] स्वयं विश्वकर्मा ने चाक पर फिराया हो। (२) पता नहीं कि किसके भाग्य में कर्म की रेखा है अथवा किसने प्रयाग में करवत लिया। (३) [पता नहीं] जिसके लिए विधाता ने ऐसी ग्रीवा निर्मित की है। वह कंठ धन्य होगा जो इस ग्रीवा से लगकर उसका विलास (सुख प्राप्त) करेगा। (४) उसका जगत् में जीना और जन्म लेना धन्य है, जिसके लिए विधाता ने ऐसी ग्रीवा सवारी है। (५) उसके कंठ की तीनों रेखाओं को देखने पर शरीर किस भेद (प्रकार) से सजग हो सकता है ?

(६) सुहागिनी की ग्रीवा में तीन रेखाएँ अत्यंत सोभित होल रही हैं। (७) वह कौन तपस्वी है जिसके लिए विधाता ने ऐसी ग्रीवा निर्मित की है ?"

टिप्पणी—(१) गिवं < गिव < ग्रीवा। भई < स्वय। चाक < चक्र = कुम्हार की चाक। (२) करवत < करपत्र = आरा लोग मध्य-युग में मुक्ति प्राप्त करने के लिए आरे से तीर्थों में अपना शरीर चिरवाते थे। (३) बेरस < विलस् = विलास करना।

## [ ९३ ]

भुजा सडहि*¹ बिसकरम गढ़ी² । छारउ हेरि न पन्तर रही³ ।
सबल सन्प अतिहि¹ बरियारी² । दखि बीर अवली³ बलिहारी⁴ ।
औ अनूप दुइ¹ धनी² कलाइ । काम कुदर³ फरि बनाइ⁴ ।
औ तिन्ह पर दुइ सुमर¹ हथोरी² । फटिक सिल्ला³ जनु इगुर पूरीं ।
चिरही¹ जन जहवाँ लहि² मार । तिन्हक³ रकत दस⁴ नगन⁵ रतनारे ।
सोभित सबल सरूप अति¹ त्रिभुवन जीतन हार ।
दह कहि दइ¹ आसिगन धनि² सो जग³ औतार ॥

पाठान्तर—रा म उपर्युक्त अर्द्धालियाँ ३ तथा ४ परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ए सीमु। २ ए गढ़े (< गढ़ी फारसीलिपि)। ३ मा हेरि रहिउं ना पन्तर कही ए हेरि रहे तारन मुनि ठाढे।
(२) १ मा अति बरी ए अति। २ ए बरिआरे (< बरिआरी फारसी लिपि) ३ रा ए अबला। ४ ए बलिहारे।
(३) १ ए दोइ। २ रा बनी। ३ ए काम कमान ते मा काम कमीन (< कमान—नागरी लिपि) ते। ४ ए चूंदि चढ़ाई।

का मन डोल जाए (चंचल हो उठे)। (२) ये विधाता के द्वारा उसके कठोर हृदय में निर्मित हुए हैं इसीलिए ये दोनों स्तन कठिन (कठोर) हुए। (३) जब हृदय हृदय में (से लगकर) समाए, तब कुच आदर (स्वागत) के लिए उठकर खड़े हुए। (४) दोनों ही स्तन अनुपम और नवीन श्रीफल (बेल) हैं जिन्हें [बाला के] तारुण्य ने भेंट के रूप में आकर दिया है। (५) जब [प्रिया के] हृदय में प्राणपति छा गए, ये कुच संकुच से उठकर बाहर आ गए।

(६) कठोर और काले सिरों के दोनों कुच गर्व से किसी को नहीं झुकते हैं (७) दोनों ही सीमा (पराकाष्ठा) के विजयी हैं और आपस में मिलते नहीं हैं।"

टिप्पणी—(१) मिहुन<स्तन। (४) तरुनापा<तरुणत्व। (७) मसान्त<मंजयितृ (?)=विजयी।

## [ ९५ ]

अनियारे तीख[1] अनियाई[2]। दिस्टि साथ उर जाहिं समाई[3]।
सोभित लिए[1] स्याम सिर बान। महाबीर त्रिभुवन जग जाने।
दुवौ सींव[1] पर चाहहिं लरा[2]। हार आइ तब अंतर परा।
दुवौ बीर कुच[1] जूझ जुझारा। सोभहिं[2] आनि[3] सुनहिं रन मारा[4]।
अने बने अस तिनक[1] सुभाऊ। सतत सौंह[2] न पाछें[3] काऊ।
बिपरीत भाउ तिन्हहिं कर[1] महिं अचिरजु कबि पख।
जिन्ह उपजहिं महिं सालहिं[1] सालहिं[2] तिन्हहिं[3] ओ दख॥

पाठान्तर—भा में उपर्युक्त अर्धाली ३ ४ ५, का क्रम है ५, ३ ४।

(१) १ ए भा तीख। २ ए अन्याई। ३ भा पैठहि जाई, ए पैसहि जाई।
(२) १ ए देख।
(३) १ ए ठाउ लिख। २ रा जानहु।
(४) १ ए जग। २ भा सो नहीं ए सोहैं। ३ ए ऐस। ४ भा सहन रन मारा ए भी उर हारा।
(५) १ भा मिरत आनि उन्हकै ए अैनी पैनी उन्ह क रा अपने बिमने (<बयमे) अस तिनक। २ ए और। ३ ए पाछे।
(६) १ भा उन्हहि कर, ए तिन्ह कै। २ रा. नहि अचरिजु कबि भा करति न अचिजु ए सुनहु अचरिज। ३ भा बहु भेद ए बिसेम।
(७) १ ए जहां न उपजैं मालैं। २ ए मालै। ३ भा तिन्हो ए तिन्हकै।

अर्थ—"(१) इसके कुच [ऐसे] नुकीले तीक्ष्ण और अन्यायी हैं कि ये दृष्टि के साथ (देखने मात्र से) हृदय में समा जाते हैं। (२) सिर पर ये श्याम (काला) बाना लिए हुए शोभित हैं और ये त्रिभुवन तथा जगत् में महावीर प्रसिद्ध हैं। (३) दोनों ही सीमा पर [पहुँच कर] लड़ना चाहते थे तब दोनों के बीच [बचाव करने के लिए] हार आ पड़ा। (४) दोनों वीर कुच युद्ध में जूझने वाले हैं और रण या मारामारी की बात सुनते हैं तो [रणक्षेत्र में] आकर शोभित होते हैं। (५) अैनी पैनी (मार्ग-अमार्ग से) [प्रहार करना] ऐसा उनका (इनका) स्वभाव है ये सदैव सम्मुख रहते हैं और कभी पीछे नहीं रहते हैं।

(६) उनके इस विपरीत स्वभाव में कवि कोई आश्चर्य नहीं देखता है (७) [क्यों कि स्वभावतः] जिनको वे उत्पन्न होते हैं उनको नहीं सालते (शल्य के समान चुभते) हैं वे सालते उन्हें हैं जो इन्हें [लोभ की दृष्टि से] देखते हैं।

टिप्पणी—(३) सीव<सीमा। (४) मूह<मुख। (५) मैन मैन<मयन-म्ययन=मार्ग अमार्ग। (६) अविम्नु<आश्चर्य। (७) साल<शल्य=काँटा या कोई भी चुभने वाली या पीड़ाकारक वस्तु।

[ ९६ ]

रोमावलि नागिनि बिस[1] भरी। जनु करि हुतें बियर[2] अनुसरी।
नाभी कुंड परी जइ[1] आई। घूमि रही प[3] निकसि[4] न जाई।
पातर पट अनूप सुहावा[1]। जनु बिधि बासु[2] अंत निरमाया[3]।
लंक छीनि[1] देखि जिउ डरई[2]। भार नितंब टूटि जनि[3] परई[4]।
छइ न जाति[1] मत[2] हाथ पसारी। मंस छपतहि टूटहि हतियारी[3]।
टूटि परति करि[1] कामिनि गरुव[2] नितंब क[3] भार।
जौ न होत न्ह[1] बंधन कीन्हें[2] त्रिबली तासु मधार॥

(१) १ मा बिष। २ ए बेंबरहु ते मिरि मा जनु मिरि हुत बिवर रा जनु बेरार हुतें बहु।
(२) ए नाभि कुंड महँ परी जो रा नाभि कुंड हेरी जो। २ रा आवै। ३ रा पै। ४ मा ए निसरि।
(३) १ ए अनूप सोहाई। २ रा ए बासु। ३ ए निर्माई।
(४) १ ए छीन। २ मा देखि जो मरहरे (<जिउ कर हरई फारसी लिपि) ए देखि जिव हरई। ३ ए जौ। ४ मा परै रा हारै।
(५) १ मा ए जाइ। २ ए नि। ३ ए मानहु घुमत दूट हत्यारी।
(६) १ रा टूटि परति कटि ए टूटी परकर (<करि फारसी लिपि) मा टूटि परइ करि। २ मा गुरु। ३ मा कैं।
(७) रा दृढ़। २ मा ए यह पाठ नहीं है रा कीने।

अर्थ—"(१) [इसकी] रोमावली विषभरी नागिन है जो कि इसकी कटि से निकल कर मानों [नाभि] बिवर का अनुसरण कर रही है। (२) जब यह नाभिकुंड में आकर गिरी यह घूमती रह गई पर निकल न सकी। (३) इसका पतला पेट सुडौल और सुन्दर है और वह ऐसा लगता है मानों इसे विधाता ने बिना अंत्र (अँतड़ियों) के निर्मित किया हो। (४) इसकी क्षीण लंक को देखकर जी [इस बात से] डरता है कि यह नितंबों के भार से [कहीं] टूट न पड़े। (५) जितना भी हाथ पसारिये यह [ऐसी सूक्ष्म है कि] छूने में नहीं आती है और [यह भी डर लगता है कि] कहीं यह हत्यारी छूने ही टूट न जाए।

(६) कामिनी की कटि गुरु नितंबों के भार से टूट पड़ती (७) यदि त्रिबली जो उसका आधार है दृढ़ बंधन न किए होती।"

टिप्पणी—(१) करि<कटि। (२) जइ<यदा=जब। (३) बासु<वास<वस्त्र= रहित बिना। अंत<अंत्र=आँत अँतड़ी।

सजग भए बिधि[१] लोचन कैसे[२] । उठ घात सर पारधि[३] जसे ।
सहज भाउ जो भौंह सकोरा[१] । मदन धनुक जनु[२] दीन्ह[३] टकोरा ।
मदन धनुक[१] दुइ[२] भौंह चढ़ौं[३] जो गाढ़ ठान[४] ।
तीनिउ लोक सकानें[१] तिन[२] भौंहन्ह के[३] बान ॥

पाठान्तर—(१) १ भा सूनी । २ भा बिरहिं, ए कीन । ३ ए पछ्ताने । ४ रा बकाइ ए जाइ । ५ ए बखाने ।
(२) १ रा कहानी ए कहाऊँ । २ ए और । ३ ए में यह शब्द नहीं है । ४ रा मानो ए माऊ ।
(३) १ ए कर सिर पर । २ ए अंग मरोरि मति । ३ भा जमुआनी ।
(४) १ रा सजग भए दुइ । २ भा कैसूं । ३ ए उठै अघात पारधी । ४ भा जैसें ।
(५) १ रा ए सकोरा । २ ए, मदन धनुक ती । ३ भा विएउ ।
(६) १ ए धनुक । २ ए दोइ । ३ ए चढ़ी । ४ रा गाढ़े ध्यान ( ठान )
(७) १ रा सकामेउ ए सकानेउ । २ भा ते ( <तिनें ?) भौंहन्ह के ए देखत भौंहन्ह, रा वलि भौंहन्ह के ।

अर्थ—(१) [उस कुमारी का] प्रसुप्त अवस्था का वर्णन कर मैं (मंझन) जी में पछताया क्यों न मैंने उसे जगाकर [उसकी जागृत अवस्था का] वर्णन किया । (२) अब उसे जगाकर रस-वार्ता [मुख से] कहलाइए, और रस-वचन सुनते हुए रस प्राप्त कीजिए । (३) दोनों भुजाएँ सिर के ऊपर लाकर उस वनिता ने अपने अंग (शरीर) को मोड़कर (अँगड़ाई लेकर) जँभाई ली । (४) उसके दोनों लोचन किस प्रकार सजग हो उठे जैसे [लक्ष्य-बेध को] घात में शिकारी के सर उठ गए हों । (५) उसने सहज भाव से जब भौंहों को सिकोड़ा तो ऐसा लगा मानों मदन-धनुष ने टंकार किया हो ।

(६) उसकी दोनों भौंहें मदन-धनुष [के सदृश] थीं जो प्रगाढ़ रूप से [लक्ष्य-बेध करना] ठान कर चढ़ गई थीं (७) [फलतः] उन भौंहों के वर्ग से तीनों भुवन शंकित हो उठे ।

टिप्पणी—(३) भुजा < भुजा । जंभुआए < जंभ < जृम्भ् = जँभाना । (४) बिधि < इव । पारधि < पारधिक < पापर्धिक = शिकारी । (७) बान < वर्ण ।

[ १०० ]

जागि उठी पुनि[१] राज कुमारी । चकित[२] चहु दिसि हेर मो मारी[३] ।
मिरिगि[१] सजग भइ[२] न्हु[३] दिसि हेरइ[४] । चीन्हि कै सोह[५] सपूर महरइ[६] ।
पुनि जो दगइ कुँवरि[१] निछाई[२] । दोसरि सीम ह निरट इमाई ।
तहि[१] पर राजकुँवर एक भारी । दलि भरम बहु मति भइ बारी[२] ।
दगसि जोहि[१] पुरुष कै[२] करा । मरम होत जिय[३] डाउम धरा ।
मनुषी चिन[१] बर कामिनि पुनि उठि बैसु[२] सँभारि ।
थिरी धीर धरि[१] चिन महं बोली गज कुमारि ॥

पाठान्तर—(१) १ ए पुनि। २ मा चकित। ३ ए निहारी।
(२) १ ए भिव। २ मा मर्ए, ए भौ। ३ ए चहुं। ४ ए हेरा। ५ ए सिंहके सिंह रा आयी सिंघ। ६ ए अहेरा।
(३) १ ए कुंअर देखु। २ मा निहुचाई, ए अमिराई। ३ ए अंमाई।
(४) १ ए दा। २ मा भरम भई भरमी बारी ए भरमित भी ओ बर बारी।
(५) १ रा देखेसि अर्बाहि ए देखसि बोहि। २ ए पुर्ख की। ३ ए जिउ।
(६) १ मा सकुचि विराहि ए सकुचि हिये। २ रा पुनि उठि बैठि ए पुनि उठि बैसु।
(७) १ मा तिरी थिरज धै ए तिया धीरज धर, रा त्रिया धीर धरि।

अर्थ—(१) फिर राजकुमारी जाग उठी और वह चारों ओर घबराई हुई देखने लगी। (२) ऐसा लगा मानों त्रस्त होकर कोई मृगी चारों दिशाओं में देख रही हो जब उसने आखेट में सिंह और शार्दूल को पहचाना हो। (३) फिर जो कुमारी ने निश्चय करके देखा [तो देखा कि] दूसरी शय्या [उसके] निकट ही बिछाई हुई है, (४) और उस [शय्या] पर एक भारी राजकुमार है; यह देखकर उसकी मति में बहुत भ्रम हुआ। (५) किन्तु जब उसने पुरुष की कला (आकृति) देखी तो भ्रम होते हुए भी उसने जी में ढाढस किया।

(६) वह श्रेष्ठ कामिनी चित्त में सकुच गई और फिर सँभल कर उठ बैठी। (७) उस स्त्री ने चित्त में धैर्य धारण किया और वह राजकुमारी [फिर] बोली।

टिप्पणी—(२) सीह < सिंह। सेदूर < शार्दूल = शरभ। अहेर < आखेट। (३) निरा < निश्चय < निर् + चि = निश्चय करना निर्णय करना। सैन < शयन = शय्या। (४) बारी < बालिका। (५) करा < कला। (७) तिरी < स्त्री।

## [ १०१ ]

पुनि वर कामिनि अधर अमोले। अंमित बचन कहन कहं खोले¹।
पूंछिसि मधुर बचन रसारा¹। को आहिहु तुम्ह कव कुमारा²।
कहहु¹ आपन तुम्ह² नाउं³ गोसाईं। कौनि सकति आएहु⁴ एहि ठाईं।
जहां मेवास करै सो यारा¹। पौन कर महि पावै² संचारा³।
गुपत कहहि*¹ द पूछौं ताही। कहहु बात आपनि² सत³ मोही।
कै तुम्ह इन्द्रासन¹ कै देवता कै पतार² कै नाग।
कै तुम्ह¹ मिरितु लोक कै मानुस कहहु² मरम बिन³ भाग॥

पाठान्तर—(१) १ ए बोल (< बोली फारसी लिपि)।
(२) १ रा ए रसारा। २ ए को आहि तै देव कुमारा रा को है आहि तुम देव दयारा।
(३) १ ए कहु। २ मा ए मोहि। ३ ए नाव। ४ ए आये।
(४) १ ए बारी। २ ए पवनौ करै न पाव मा पौनौ करै न पाव (< पाव फारसी लिपि)। ३ ए सँचारी।
(५) १ ए, सिधु। २ ए आपन। ३ मा सत ए निज।

(६) १ ए इंद्र सभा। २ मा पाताल ए पतार।
(७) १ ए तुह। २ ए कहौ। ३ मा चित ए जो।

अर्थ—(१) फिर उस श्रेष्ठ कामिनी ने [अपने] अमूल्य अधर अमृत [सदृश मधुर] वचन कहने के लिए खोले। (२) उसने मधुर और रसीले वचनों में पूछा, "हे देव कुमार, तुम कौन हो ? (३) हे स्वामी, तुम अपना नाम कहो, [और यह बताओ कि] किस शक्ति से तुम यहाँ आए (४) क्योंकि जहाँ यह बाला निवास करती है पवन भी संचार करने नहीं पाता है। (५) मैं अपनी ही शपथ देकर तुमसे पूछती हूँ : तुम अपनी बात मुझसे सच-सच कहो।

(६) क्या तुम इंद्रासन के देवता (इंद्र) हो या पाताल के नाग (वासुकि) हो (७) या तुम मृत्यु लोक के मनुष्य हो ? कहो (उत्तर दो) जिससे चित्त का भ्रम भगे (दूर हो)।"

टिप्पणी—(२) रसार < रसाल। (५) सउं < शपथम्। (६) पतार < पाताल।

## [ १०२ ]

कै तुम्ह[1] राकस भूत कै[2] छाया। कै तुम्हारि[3] यह मानुस काया।
कै गुर बचन सिद्धि किछु[1] पाई। कै नैनन्हि लोक अंजन लगाई[2]।
कै तूं[1] मंत्र सकति किछु पाई। कै रस[2] मूरि गुरदेव[3] देखाई।
कै तूं[1] चढ़ि[2] मन पौन खटोलें[3]। आएसि मोरें[4] मंदिल अबोलें[5]।
अगम पौंरि चारिहुं दिसि[1] लागहि। आस पास बहु पहरू[2] जागहिं।
भंवरीं सात मंदिल कै[1] जागहि धीर अपार।
तहं कैसें तुम्ह[1] आएहु जहं न समीर[2] सचार॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त अर्धालियां ३ तथा ४ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ ए कै। २ ए की। ३ ए तोहारि।
(२) १ ए कै। २ रा कै नैननि कामि अंजन देखाई, ए कै मूरि गुन ग्यान सनाई। (तुल० परवर्ती अर्धाली)।
(३) १ मा तई, ए कै। २ रा रै, ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए गुन ग्यान।
(४) १ मा तई, ए कै। २ ए चढ़ेसि। ३ मा खटोला ए खटोले। ४ ए हमरे। ५ मा अबोला ए अबोले।
(५) १ ए चारौं दिस। २ मा सब पहरै, ए सब पहरू।
(६) १ मा भांवरि सात मंदिर कै।
(७) १ ए तुह। २ रा ए जहां न समीर।

अर्थ—(१) अथवा तुम राक्षस [अथवा] भूत की छाया हो, अथवा तुम्हारी यह काया मनुष्य की है (२) अथवा गुरु के वचन से कुछ सिद्धि तुमने प्राप्त की है अथवा [तुम्हारे] नेत्रों में लोकांजन लगाने के कारण तुम्हें [सब कुछ] दिखाई पड़ता है (३) अथवा तुमने कुछ मंत्र-शक्ति पाई है या [तुम्हारे] गुरु या [तुम्हारे] देवता ने रस-मूल दिखा दिया है। (४) अथवा तुम मन के पवन-खटोले (वायुयान) पर चढ़कर मेरे मंदिर (भवन) में अबोले (चुपचाप) आ गए ?

(५) चारों ओर अगम्य पौरियाँ लगी हुई (बंद) हैं और [उन के] आस-पास बहुत से प्रहरी जाग रहे हैं

(६) इस मंदिर (भवन) की सात भौरियों (फेरे लगाने के लिए बने मार्गों) में असंख्य वीर जागते [हुए पहरा देते] रहते हैं (७) तब यहाँ (ऐसे मंदिर में) तुम कैसे आए जहाँ पर समीर (वायु) का भी संचार नहीं है?

टिप्पणी—(१) राकस<राक्षस। (२) लोकअंजन<लोकाञ्जन—एक प्रकार का अञ्जन जिससे देखने की अद्भुत शक्ति प्राप्त होती मानी गई है। (५) पौरि<प्रतोली=मुख्य द्वार। पहरू<प्रहरी। (६) भौंरी<भ्रमरी=फेरे लगाने का मार्ग।

## [ १०३ ]

सुम्ह[1] पूछौं द सपत बिधाता। कहु माहि सउं सत भई जो[2] बाता।
कै तोहि कोइ[1] बरबस लै आवा। तेहि भरमसि मुग्ग[2] बकत[3] न आवा।
दखति हौं सम[1] मानुस करा। प्रगट लिलार भाग मनि बरा[2]।
कस र[1] मौन भा[2] रहसि अबोला[3]। दखि भरम मोरा मन[4] डोला।
दखि मोर जिउ भरमउ भारी[1]। अब्चिजु दखि जीउ हरबारी[2]।
कादरा कै उठि बैसहि भरमि न[1] मनहि मबात[1]।
तोहि सपत द पूछौं कहु सति आपनि[1] बात॥

पाठान्तर—(१) १ ए तोहि रा तुम। २ भा कहु मोहि सेउं निजु सत कै ए कहु निज माहि सौं सत रा कहु मोसों सत भई जो।
(२) १ भा केउ ए कोउ। २ भा तैहि भ्रम भरमसि ए तेहि भरमसि जीव। ३ ए बकति।
(३) १ भा ए सब। २ रा भरा।
(४) १ रा कै रे। २ ए भै। ३ ए अबोला। ४ भा मोर मानुस ए मोर मनसा।
(५) १ भा देखि देखि जीउ भ्रम परबरई (तुम परबर्तीचरण) ए देखि देखि जिय भर्म आई। २ भा अचिजु देखि डर मन परहरई ए अचरिज देखि मन पहुराई रा अचरिजु देखि जीउ हरमारी (<हरबारी फारसी लिपि)।
(६) १ भा बैसिउ ए बैसेउ ए बैसहि (<बैसहि)। २ भा भ्रम जिउ आहि न मान ए जिवहि आ मन मरान रा भरम नहिं मंघान।
(७) १ ए आपन।

अर्थ—(१) मैं [तुम्हें] विधाता की शपथ देकर तुमसे पूछती हूँ: मुझ से सत्य बताओ जो बात हुई हो। (२) क्या तुम्हें कोई बलात् ले आया और उसी से तुम बकरा रहे हो और तुम्हारे मुख से उचित नहीं आ (निकल) रही है? (३) [तुम्हारे में] मैं मनुष्य की समान कलाएँ देख रही हूँ; तुम्हारे ललाट में प्रकट (प्रत्यक्ष) ही भाग्यरूपी मणि (जल) रही है। (४) तुम कैसे (क्यों) मौन होकर अबोल (चुप) हो? तुम्हें देखकर भ्रम से मेरा मन डोल उठा है। (५)

[तुम्हें] देख कर मेरा भी बहुत भ्रमित हो उठा है और यह आश्चर्य (तुम्हारा आना) देख कर भी मैं हड़बड़ी (घबराहट) है।

(६) साहस करके तुम उठ बैठो और मन में शंका करते हुए तुम घबराओ मत (७) मैं तुमसे शपथ देकर पूछती हूँ तुम अपनी सच्ची बात कहो।

टिप्पणी—(१) (७) सपत<शपथ। (२) बकुन<चकित=उचित। (३) करा<कला। (४) मैं लिलार<ललाट=ललाट। (५) अचिरजु<आश्चर्य।

## [ १०४ ]

सुनौ¹ कुँवर अम्रित रस बाता। जाके² सुनत अमर भा³ गाता।
चक्रित¹ चित मन भरमि² भुलाना। दखि रूप तहि रहत न³ गेयाना।
लागे हिए कोंड अनिमार। भाउ कटाछ सान कै¹ सारे।
जसें¹ साँड नीर महँ परई। सहज अपान आपु² परिहरई³।
सौंह सरूप न सकै निहारी। दुखी मन कै¹ बार बिचारी¹।
दखि रूप चखु भरमें¹ सौंह न सकहिं निहारि¹।
रगत¹ आंसु बहु² नैनन्हि पलक न जाइ उघारि॥

पाठान्तर—(१) १ ए सुना। २ मा जेहि कै। ३ मा भी ए हो।
(२) १ मा चकित। २ ए मोह। ३ मा तेहि रहत ए फिर रहे न।
(३) १ ए भौंह कटाछ सान है।
(४) १ ए जैसे। २ ग आपु आपुहि। ३ ए परहरई।
(५) १ मा बार न चारी।
(६) १ रा भरमेउ ए भर्म। २ ए मई भँमारि।
(७) १ ए रक्त। २ मा भर।

अर्थ—(१) कुमार (मनोहर) ने [कुमारी मधुमालती की] वह अमृतरस वाली बात सुनी जिसके सुनते ही उसका गात्र अमर हो गया। (२) उसका चित चकरा गया और मन भ्रमित होकर भूल गया [उस कुमारी का] रूप देखकर उसको ज्ञान न रहा। (३) उसके हृदय में वे नुकीले [दृष्टि के] कांड (बाण) लग गए जो भाव (प्रेम) पूर्ण कटाक्ष की सान (शाण) पर पैने किए हुए थे। (४) जैसे खाँड़ जल में पड़ कर अपना सहज आत्म (आत्मत्व) आप छोड़ देती है [वैसी ही राजकुमार की भी दशा हुई]। (५) सम्मुख [की दृष्टि] से वह [उस कुमारी का] स्वरूप नहीं देख सकता था, [अतः] वह दोनों नेत्रों के द्वार से कर विचारने लगा।

(६) उसके चक्षु [उस कुमारी के] रूप को देखकर भ्रमित हो उठे [किन्तु] वे सम्मुख दृष्टि करके उसे नहीं देख सकते थे; (७) रक्त के आँसू उसके नेत्रों से बह रहे थे और पलकें उघाड़ी नहीं जा रही थीं।

टिप्पणी—(३) सान<शाण=सान का पत्थर। (४) खाँड़<[शर्करा-] खण्ड। (४) अपान<आत्मन<आत्मन। (५) बार<द्वार। (६) चखु<चक्खु<चक्षु। सौंह<सम्मुख। रगत<रक्त।

[ १०५ ]

सुनु बर नारि कहौं मैं तोही । सहज हेतु जो पूंछेहु[1] मोही ।
नगर कनगिरि उत्तिम थानां । सूरज भानु[1] पिता जग जानां ।
औ मोहि कुंवर मनोहर[1] नाऊं । राघौ बंस कनगिरि ठाऊं[2] ।
निमख नींदि लोयन जौ[1] लागी । मबहीं देखु उठा हौं[3] जागी ।
नहिं जानौं मोहि को ल आवा । जहि[1] तोहि मोहि भा[2] दिस्टि मेरावा ।
तोरे[1] रूप गड़े दुइ[2] लोयन[3] नहिं देखौं निसरंत ।
जेउ जउं गज परै पंक महं[1] सउ तेउं अधिक खूंत[2] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए पूछे।
(२) १ ए सुर्जभान।
(३) १ रा में 'कुंवर मनोहर' शब्द नहीं हैं। २ ए ठाँऊँ।
(४) १ ए नैनन्हि। २ भा मोहि रा नहि। ३ ए मैं।
(५) १ ए जो। २ भा ए भौ।
(६) १ भा तारें। २ ए दोइ। ३ भा लोचे।
(७) १ भा ए जौ जौ गज (जग-ए) बर (परए) पंक नरि (मर्ह-ए)। २ भा ए तौ तौ अधिक गड़ंत।

अर्थ—(१) [कुमार कहने लगा] "हे श्रेष्ठ नारी सुनो; मैं तुमसे वह सहज हेतु कह रहा हूं जो तुमने मुझसे पूछा है। (२) कनक गिरि नगर एक उत्तम स्थान है [जहां के] मेरे पिता सूर्य भानु को जगत् जानता है। (३) और मेरा कुमार मनोहर नाम है मैं राघव (राम) के वंश का हूं और मैं [उसी] कनकगिरि स्थान का हूं। (४) एक क्षण के लिए मेरे नेत्रों में जो नींद लग गई तो यह देखो मैं अभी जाग कर उठ रहा हूं। (५) मैं नहीं जानता कि मुझे [यहां] कौन ले आया कि जिससे तेरा और मेरा दृष्टि-मिलाप हुआ।

(६) तेरे रूप (सौन्दर्य) के [दलदल में] मेरे दोनों लोचन गड़ (धंस) गए हैं और उनको निकलता नहीं देख रहा हूं। (७) [और यह ठीक भी है क्योंकि] जैसे जैसे गज पंक (दलदल) में धंसता जाता है वैसे ही वैसे वह उसमें और अधिक धंसता जाता है।

टिप्पणी—(२) थनें < थगय < थनक। थान < स्थान। (५) मेराव < मेलाव < मेल। (६) लोयन < लोचन।

[ १०६ ]

भवरा मादि गए[1] उडि जागउं । दगि भग सुय[2] जोबन मागउं[3] ।
पुम्प[4] पुनि[1] भाग्उ पिछ मोग । जर्द[2] मग भानि दगाग्उ[3] तोग ।
मैं बरम्मा माहि जनम दमाग्उं[1] । ताहि पुनि[2] ताहि[3] दग्सन पाग्उं ।
कै[1] मन बनि बरहु[2] पमागा । बम्गउ मीम पुम्ब[3] बे[4] भागा ।
पाग्उं पुम्प नहि निरि पम[1] ताने । पनि पनि पुम्प[2] पुनि[3] जा माहो ।

पेम काढ़[१] हिय लागउ लोयन रहु[२] लोभाइ ।
तन मन[१] जिउ जोबन तुम्ह[२] चाहु कैसहु छाडि[४] न जाइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मा। २ ए आयेउँ। ३ मा जियँ ए अम। ४ ए लायेउँ।
(२) १ मा पूरब पुन्नि ए पूर्व पुन्य। २ ए आहि। ३ रा ए जाहि। ४ ए देखारा।
(३) १ ए देखायेउ। २ ए तेहि रे पुन्य। ३ मा मुख ए अब। ४ ए पायउ।
(४) १ ए औ। २ रा सेप। ३ मा तपिहु ए तीर्थ। ४ ए कलपा। ५ ए पूर्व। ६ मा तिन्ह।
(५) १ मा पाएउँ आइ सिरि तेहि फल ए आजु पायेउँ तीर्थ जो। २ ए धन्य धन्य पूर्व पुन्य। ३ मा थे।
(६) १ ए काँद। २ ए रा रहुउ।
(७) १ ए तनु मनु। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए चहै। ४ मा छोडि ए छाड़ि।

अर्थ—"(१) अभी मैं नींद टूटने पर जाग उठा (तो) तुम्हारा रूप देखकर अपना जीवन पैदा किया। (२) मेरा कुछ पूर्व पुण्य था जिसने मुझे [यहाँ] ला कर तुम्हारा मुख दिखाया; (३) अथवा मैंने उस जन्म में करवत लिवाया था (आरे से शरीर चिराया था) और उसी पुण्य ने [मुझे यहाँ] लाकर तुम्हारा दर्शन कराया (४) अथवा मैंने प्रयाग में मन-वांछित वरण (संकल्प) किया था और पूर्व के भाग्य से अपना सिर वहाँ काटकर चढ़ाया था। (५) उसी पूर्व [के पुण्य] से मैंने तुम स्त्री-रत्न को प्राप्त किया अतः मेरा पूर्व का जो पुण्य था वह धन्य था, धन्य था।

(६) [तुम्हारा] प्रेम-कांड (प्रेम-बाण) हृदय में लग गया है जिससे लोचन [तुम पर] लुब्ध हो उठे हैं; (७) तन मन जीव (प्राण), और जीवन—(प्रत्येक) तुम्हें चाहता है, और [इसलिए] तुम्हें किसी प्रकार भी छोड़ा नहीं जा रहा है।"

टिप्पणी—(१) करवत<करपत्र=आरा स्वर्ग की प्राप्ति के लिए काशी और प्रयाग में पहले लोग आरे से शरीर चिराते थे। (४) कलप<कल्प् (?)=काटना। पुन्न<पुण्य<पूर्व। भाग<भाग्य। (६) लोयन<लोचन।

[ १०७ ]

पुन्य पुन्नि[१] फल भागु[२] हमारा । ससि पूनिउ[३] मुख दरस तुम्हारा[४] ।
पेम[१] काँड हिय लागउ[२] मोरें । बिरह जाल जिउ बाझेउ[३] तोरें ।
पुन्य[१] भाग जहि होइ लिलारा । तेहि दरस सो पाव बारा ।
तुम्ह[१] पूछौं एक हउँ कुमारी । कौन राज कहि[२] राज दुलारी ।
कहहु माउ[१] मोहि आपन बाला । पिता कौन कहि दीप[२] भुआला ।
मैं अपन नैनन्ह क[१] बसि बसि जहि रवौं तार[२] रूप ।
सो सपनेहु[१] कै[२] जो मुनौं[३] अगिन कथा[४] अनूप ॥

(६) १ ए मुख।
(७) १ ए सक। २ ए मुये।

अर्थ—(१) फिर वह सुहागिनी रसीले वचन बोलने लगी वह रतनच्छद (ओष्ठों) को खोलकर अमृत-वचन [कहने लगी]। (२) इन रस-वचनों को कहते समय जो उसके दाँत चमके, त्रिभुवन में गात्र (गात्र-धारी) चौंक उठे। (३) इन वचनों को सुनते ही कुमार (मनोहर) मूर्छित हो गया उसके चित्त से चेत हर उठा और उसका ज्ञान जाता रहा। (४) किन्तु जहाँ उसके अधरों को देखते ही वह ज्ञान हर लेती थी वहाँ [अमृत] वचन सुनाकर वह [उसे] पुनः जीवन दान भी करती थी। (५) दूसरे किसी भाव (प्रभाव) का मैं वर्णन नहीं कर सकता [यही कह सकता हूँ कि] यदि कोई मरना भी चाहता तो उसको अपने वचनों से वह जिला देती।

(६) उसके अधरों के भाव (प्रभाव) का मैं क्या वर्णन करूँ? मेरे लिए मुख से उसका कथन करना संभव नहीं है (७) [इन अधरों से] जीवित को वह मार सकती और मृत को जिला सकती थी।

टिप्पणी—(१) अमिअ < अमृत। (२) गात < गात्र = शरीर। (५) बकति < वक्ति = उक्ति। (७) मुअ < मृत।

[ १०९ ]

पुनि जौ अमुझ[1] कुँवर अजाना[2]। छिन चित छिन आइ गियानां[3]।
छिनहिं छिनहिं जिउ*[1] बिसभर जाई। कबहुँ समुझि[2] घट आइ समाई।
घरी चारि पर पहिरेउ[1] जीऊ। जीउ समुझि घट भएउ सजीऊ[2]।
पुनि जौ चित जियहिं[1] ठहराना। अंब्रित बचन परे जत[2] काना।
परत स्रवन पीतम[1] रस भासा। सुनत भएउ सुभ[2] अस्टौ[3] गाता।
बहु भाग सो कामिनि अंब्रित बचन रसार।
अस्टौ गात स्रवन कै सुन सा[1] राजकुमार॥

पाठान्तर—भा में पत्रा नहीं है।

(१) १ ए अमुझहिं। २ ए ग्याना। ३ ए चोख बखाना।
(२) १ ए छिनहिं छिनहिं जिउ जिउ ए छिन छिन जीव। २ ए छिन समुझि।
(३) १ ए घट पलटा। २ ए पैसा जीऊ (तुल० पूर्ववर्ती चरण)।
(४) १ ए चित्तै। २ ए पराती।
(५) १ ए अवित। २ ए सीग भी। ३ ए आठौ।
(७) १ ए जो।

अर्थ—(१) फिर वह अज्ञान (चेतनाहीन) कुमार यदि समझता (चेत में आता) भी था तो एक क्षण चेत में आता और दूसरे क्षण उसका ज्ञान जाता रहता था। (२) क्षण-क्षण उसका जीव बे-सँभाल हो जाता था, और कभी [वह जीव] समझ (चेत) कर घट (शरीर) में आ समाता था। (३) चार घड़ी के बाद उसने जीव पहना (धारण किया) और जीव को [आया हुआ] समझ कर उसका घट (शरीर) फिर सजीव हो गया। (४) फिर जब उसने जी में चेत [कुछ समय तक]

कना रहा, [कुमारी के] जितने अमृत-वचन थे वे कान में पड़े। (५) प्रियतम की रसीली बातें जब कानों में पड़ीं उन्हें सुनते ही उसको गात के आठों अंगों में सुख हुआ।

(६) (जब) वह कामिनी रसीले अमृत वचन कहने लगी (७) तब उन्हें वह राजकुमार गात के आठों अंगों को कान के रूप में [परिणत] कर सुनने लगा।

टिप्पणी—(१) अजान < अज्ञान। (४) जेत < यतिम < यावत् = जितना। (६) रसार < रसाल।

[ ११० ]

बहुरि कुँवरि[1] रस कथा उभासी । जनु कुमुदिनि ससि पम बिगासी[2] ।
कहसि महारस नगर अनूपा । बिक्रम राय पिता जगभूपा ।
तहि घर धिय[3] मैं राजकुमारी । मधुमालति दुहुँ जग उजियारी ।
मही पिता घर संतति बारी । राजगिरिह पुनि[4] राजदुलारी ।
औरि बाति जति[5] कामिनि कही । सो न कुँवर चित एको रही ।
समुझि समुझि स बात चित सौं हरउ गियान[6] ।
जस लोन पानि महँ परिकै[1] महजहि[2] खोव[3] अपान ॥

पाठान्तर—मा. में पता नहीं है। ए. में उपर्युक्त अर्द्धाली ३ का चरण २ और अर्द्धाली ४ का चरण २ परस्पर स्थानान्तरित हैं।

(१) १ ए. कुँअरि। २ ए. सिर समी प्रगासी।
(३) १ ए. धिया।
(४) १ ए. राजा घर मैं।
(५) १ ए. और बात जन।
(६) १ ए. चित सौं हरे ग्यान।
(७) १ ए. में यह शब्द नहीं है। २ ए. में कै। ३ ए. गोन थे।

अर्थ—(१) तदनंतर [राज] कुमारी ने [अपनी] रसमयी कथा उद्‌भासित (प्रकाशित) की, मानों कुमुदिनी शशि के प्रभ में विकसित हुई हो। (२) उसने कहा, "अनुपम महारस नगर में जो जगभूप विक्रम राय हैं वे मेरे पिता हैं। (३) उन्हीं के घर में मैं कन्या और राजकुमारी हूँ मैं मधुमालती [नाम से] दोनों जगत् में प्रकाशित (प्रख्यात) हूँ। (४) मैं ही बालिका पिता के घर में [एकमात्र] संतान हूँ और इसलिए राजगृह में राजा की दुलारी हूँ।" (५) और जो बातें उस कामिनी ने कहीं वे एक भी कुमार के चित्त में न रहीं।

(६) इन्हीं बातों को समझ-समझ कर उसके चित्त से ज्ञान हर उठा (७) [और उसकी दशा ऐसी हो गई] जैसे लवण पानी में पड़कर अपना आपा (आत्मत्व) सहज ही में खो बैठता है।

टिप्पणी—(१) उभास < उब्भास < उद्‌भासय् = प्रकाशित करना। (३) धिय < धीआ < दुहितृ = लड़की, पुत्री। (४) बारी < बालिका। (७) अपान < अप्पाण < आत्मन्।

[ १११ ]

पुनि औ चेत चित[1] सवरि गियाना[2] । उठि बसउ[*3] प लाइ अपाना ।
पेम बान[1] दुहु लोयनि भरा[2] । मा[3] अचेत चरनन तर परा[4] ।
तब वर कामिनि अंम्रित नीरू । छिरकि कुंवर[1] मुख[2] परस सरीरू[3] ।
निरखि कुंवर मुख दया मयानी[1] । गहि आंचर पोछसि[2] चखु[3] पानी ।
दया भई[1] मन मोह जनावा । गहि चरनन[2] सा[3] सीस उचावा ।
बहुरि कुंवर[1] उठि बसउ[2] चितहि समारसि[3] चेत ।
अंम्रित बचन सोहागिनि पूंछ[1] लागि स[2] हेत ॥

पाठान्तर—(१) १ मा चेत भई ए चित मो। २ ए गौरी ग्याना। ३ ए बैठा रा बैठेउ।
(२) १ मा पानि ए प्यास। २ मा दुहु लोयन भरेऊ, ए दोइ लोयन भरेऊ। ३ मा मैं ए भौ। ४ ए चरनन्ह। ५ मा ए परेऊ।
(३) १ मा में 'कुंवर' शब्द नहीं है, ए छिरका कुंवर। २ मा चखु, ए के। ३ मा समर ममीक ए मुख ममीक।
(४) १ मा बहुरि कुंवर देखि चितहि मयानी रा बहुरि निरखि मुख दया मयानी ए बहुरि कुंवरि चित माया जानी। २ ए पोंछा। ३ मा मुख।
(५) ए भौ। २ मा चरनन्हि ए चरनन्ह। ३ ए सौं। ४ ए चनावा।
(६) १ ए कुंवरि। २ रा बैठेउ ए बैठी। ३ ए सँभारा।
(७) १ रा पूछहि। २ मा लागि सो ए लागी।

अर्थ—(१) फिर भी उसने चित्त में ज्ञान का स्मरण कर चेत किया, वह उठ बैठा किंतु आत्मा (चेतना) खोकर। (२) उसके दोनों नेत्रों में प्रेम के बाण भर गए थे इसलिए वह अचेत होकर [राजकुमारी के] चरणों के नीचे (चरणों पर) आ पड़ा। (३) तब उस श्रेष्ठ कामिनी ने कुमार के मुख पर अमृत-जल छिड़क कर शरीर का स्पर्श किया। (४) कुमार का मुख देखकर वह दया और ममता से भर गई और अपना अंचल पकड़ कर उसने [कुमार के] आंसुओं का पानी पोंछा। (५) उसके मन में दया हुई और मोह (ममत्व) ज्ञात हुआ [इसलिए] उसने [कुमार के] सिर को [अपने] चरणों से उठाया।

(६) तदनंतर कुमार उठ कर बैठ गया और उसने चित्त में चेत समाला (७) [उसको चेत में देख कर] सुहागिनी हेत (प्रेम) पूर्वक अमृत-वचनों में प्रश्न करने लगी।

टिप्पणी—(१) अपान < अप्पाण < आत्मन्। (२) लायन < लोयण। (४) चखु < चक्खु < चक्षु। (७) हेत < हित = प्रेम।

[ ११२ ]

रम रम पूंछ राज कुमारी । भ सचत बहु बचन[1] संभारा ।
निरभौ भए मरहि बमि[1] माथा । कौन भाउ[2] कौप तोर[3] गाथा ।

(४) १ ए जा दिन सिरा जाय। २ ए बरसा।
(५) १ मा तुम्ह ए जो। २ ए क। ३ मा भी ए लौं।
(६) १ रा पुब्ब दिनम सो मा पूरब दिन मेउ ए पूर्ब दिनहिं सौं।
२ ए जानौं। ३ ए तोहरी प्रीत क।
(७) १ ए एह मरा (< सिरा फारसी लिपि)।

अर्थ—(१) कुमार ने कहा, "ऐ प्रेम-प्रिया, तुम में और मुझ में प्रीति विधाता ने पूर्व ही [निर्मित] कर दी थी। (२) [अब] इस समय में मुझे और तुम्हें जीवन का लाभ हुआ मैंने जीवन देकर तुम्हारा दुःख मोल लिया। (३) मैं आज ही तुम्हारे दुःख से दुखारी नहीं हूँ, तुम्हारे दुःख से मुझे आदि से पहिचान है। (४) जिस दिन विधाता ने मेरा मन (शरीर का सूक्ष्म रूप) बनाया, उसी दिन मुझे तुम्हारा दुःख दिखाई पड़ा। (५) हे श्रेष्ठ कामिनी तुम्हारी प्रीति के जल से मेरी मिट्टी को सान कर मेरा शरीर [निर्मित] हुआ।

(६) पूर्व के दिनों से ही मैं जानता हूँ कि तुम्हारी प्रीति के जल में (७) मेरी मिट्टी को सान कर तब विधाता ने यह शरीर बनाया।"

टिप्पणी—(१) (६) पुब्ब < पुब्ब < पूर्व। (३) काम < काम। (५) (७) माटी < मृत्तिका।

# [ ११४ ]

मै सब[१] तजि सकरेउँ[२] दुख तोरा । मोर जिउ तोर तोर जिउ[३] मोरा ।
प्रान आदि घट होत न आवा । बिधि तोर दुख मोहि तब[१] दरसावा ।
जौ रे बिकलपि[१] कहौं मैं[२] सोही । तोर दुख अधिक[३] दव[४] बिधि मोही ।
मै एहि दुख करौं[१] बलिहारी । सहस सुक्ख एहि दुख पर वारौं[३] ।
कौनि जीभि[१] बरनौं[२] दुख[३] बाता । दुख के रूप सुख निधि के[४] दाता ।
एक निमिख दुख कह[१] नहिं[२] पूज बारिहु[३] जुग क[४] सुक्ख ।
कौन कौन सुख बेरमब[१] तहि[२] दुख के[३] परमान ॥

पाठान्तर—(१) १ मा ए सब। २ मा सखेउ ए परखा। ३ मा दुख।
(२) १ मा तोहि। २ ए (पूरा चरण) बिधि मोहि ताहि भी दरस मरावा (गुल॰ १ ५७)
(३) १ रा बिकलपि ए कलपि। २ मा ८ रिघु। ३ रा रतन। ४ ए देह।
(४) १ रा दुख फेर ए दुख भी बलि। २ मा बलिहारी। ३ मा वारी।
(५) १ ए जीभ। २ मा बरनौं। ३ ए दुख। ४ मा सुक्ख निधि।
(६) १ मा दुख के ए कोई। २ ए न। ३ ए बारौं। ४ रा का।
(७) १ मा बरमउँ ए बसमेउ। २ ए लहि। ३ मा कैं।

अर्थ— (१) मैंने सब कुछ छोड़कर तुम्हारा दुःख संकलित किया और [तब से] मेरा जीव तुम्हारा और तुम्हारा जीव मेरा हो गया। (२) आदि (प्रथम) शरीर में जब प्राण नहीं आया था, तभी विधाता ने मुझे तुम्हारा दुःख दिखाया। (३) यदि मैं यह बनाकर कह रहा होऊँ, तो विधाता

तुम्हारा दुःख मुझे और भी अधिक है। (४) और मैं इस दुःख पर बलिहार जाता हूँ, सहज सुख इस दुःख पर न्योछावर हैं। (५) किस जिह्वा से मैं दुःख की बात कहूँ ? दुःख के [विविध] रूप सुख-निधि के देने वाले होते हैं।

(६) एक पल के दुःख को चारों युगों (के सुख) का स्वाद नहीं पा सकता है। (७) [पता नहीं] कौन-कौन से सुख उस दुःख के प्रसाद से मैं बिलसूँगा।

टिप्पणी—(१) संकर < संकल < सं + कल्प् = संकलन करना, जोड़ना। (६) सवाद < स्वाद।

## [ ११५ ]

दुख मानुस करि[1] आदि गरासा। जहाँ[2] कँवल महँ दुख कर बासा।
जेहि दिन तहि दुख सिस्टि[1] समाना। तहि दिन तें जिउ[3] जिउ जाना।
मोहि न आगु उपजेउ[1] दुख तोरा। तोर दुख आदि संघाती मोरा।
अब मैं कहौं[1] दुक्ख कै भाँवरि[2]। दुइ जग[3] दउँ सुक्ख नउछावरि[4]।
न अपान[1] दै[2] तोर दुख लिया[3]। मरि न अब सो अम्रित[4] पिया[5]।
तोर दुक्ख मधु मालति सुख दाएक[1] संसार।
जहि जिय माहि[1] तोर दुख उपजा धनि[3] सो जग[4] औतार।।

पाठान्तर—मा ए में उपर्युक्त तीसरी तथा चौथी अर्धालियाँ परस्पर स्थानान्तरित हैं।
(१) १ ए कै। २ मा जम।
(२) १ मा दुगम सिरिस्ट, रा तेहि दुग ए दुग मेह सिस्टि। २ ए ता। ३ मा मैं जीउक जिउ ए तें जिउ जिउ कै।
(३) १ ए करमा।
(४) १ ए बाह। २ मा मोहि दुग गाऊ ए मोहि दुग भी। ३ ए जुग। ४ मा नेउछाऊ।
(५) १ ए मारन रा आपनो। २ ए तजि। ३ मा नियेऊ, ए लयऊ। ४ मा दुग अम्रित ए अम्रित रस। ५ मा पियेऊ।
(६) १ ए में यहाँ 'जा' और है।
(७) १ ए मोर। २ रा में यह शब्द नहीं है ए उपजै। ३ ए धन्य। ४ मा जगत।

अर्थ—(१) मनुष्य के नाते उसको दुःख ने आदि (सृष्टि के आरंभ) में ही ग्रास बनाया; [सृष्टि कर्ता] ब्रह्मा जिस कमल से उत्पन्न हुए उस कमल में ही दुःख का भी निवास था (उसी से दुःख भी ब्रह्मा की भाँति उत्पन्न हुआ)। (२) जिस दिन से उस (मानव) का दुःख सृष्टि में समाया (व्याप्त हुआ) उसी दिन से जीव ने अपने को जीव करके (ब्रह्म से भिन्न) समझा। (३) मुझे मात्र तुम्हारा दुःख नहीं उत्पन्न हुआ तुम्हारा दुःख तो मेरा आदि से ही संगी रहा है। (४) अब मैं दुःख की भाँवरि लेकर उसका हो रहा हूँ और उस दुःख पर दोनों जगत्—इहलोक तथा परलोक—के सुखों को न्योछावर [के रूप में] देता हूँ। मैंने अपनत्व (अपनापन—अपना पूरा

अस्तित्व) देकर [तुमसे] तुम्हारा दुःख लिया है और मर कर (अपना जीवन देकर) अब वह अमृत (मिलन-सुख ?) पिया है।

(६) तुम्हारा दुःख ऐ मधुमालती संसार को सुख देने वाला है, (७) और जिस जी में तुम्हारा दुःख उत्पन्न हुआ जगत् में उसका जन्म धन्य है।"

टिप्पणी—(२) समाय < सम् + आप् = व्याप्त होना। (४) कावरि < कम्बि = बाँस का टुकड़ा—कंधे पर रख कर बोझा ढोने के लिए बनाया हुआ बाँस का टुकड़ा जिसके दोनों छोरों पर ढोया जाने वाला बोझा लटका लिया जाता है।

## [११६]

सुनिउं जाहि दिन[1] सिस्टि[2] उपाई। प्रीति[3] परवा विहुउं[4] उड़ाई।
तीनिउ[1] लोक ढूंढ़ि कै[2] आवा। आपु जोग कहु ठाउं[3] न पावा।
तब फिरि मोहि घट[1] पसेउ आई। रहेउ[2] लोभाइ न गएउ उड़ाई।
तीनि भुवन सब पूंछी बाता। कहु तुइ[2] कस मानुस घट[3] राता।
कहसि दुक्ख मानुस कर आसा[1]। जहाँ दुक्ख तह मोर नेवासा[2]।
जहि ठाँ[1] दुख होइ[2] जग भीतर[3] प्रीति होइ बस[4] ताहि।
प्रीति बात[1] का जान बपुरा जहि सरीर दुख नाहिं।।

पाठान्तर—(१) १ ए सुना जहि लगि। २ भा सिष्टि। ३ रा प्रान। ४ रा विएउ ए दीन्ह।
(२) १ ए तीनौ। २ ए मैं। ३ ए ठाँव।
(३) १ भा ए हम जिउ। २ ए रहा।
(४) १ ए पूछै। २ ग तै। ३ भा मौं।
(५) १ भा मानुस क भरासा ए मानुस कर बासू। २ भा तहाँ मोर बासा ए तहाँ मोर निवासू।
(६) १ भा में यह शब्द नहीं है। २ ए हो। ३ रा कलि तहं। ४ भा हाइ पुनि ए तिन्हौं पुनि।
(७) १ भा बात रा मात।

अर्थ—"(१) जिस दिन मैंने (इस जीव ने) सुना कि सृष्टि उत्पन्न हो गई है, मैंने प्रीति का पारावत उड़ाया। (२) वह पारावत तीनों लोकों को ढूंढ़ कर लौट आया किन्तु अपने लिए उपयुक्त स्थान उसने नहीं पाया। (३) तब वह फिर घट (अंतःकरण) में आकर प्रविष्ट हो गया और लुब्ध होकर [मेरे अंतःकरण में ही] रह गया उड़कर (अन्यत्र) नहीं गया। (४) तीनों भुवनों ने तब उससे यह बात पूछी 'कह, क्यों तू मनुष्य के घट (अंतःकरण) पर अनुरक्त है?' [प्रीति के पारावत ने] कहा, 'दुःख ही मनुष्य का आधार है और जहाँ दुःख रहता है, वहाँ मेरा भी निवास रहता है।

(६) जिस स्थान पर जगत् में दुःख होता है प्रीति भी उसी स्थान पर होती है (७) वह बेचारा प्रीति की बात क्या जान सकता है, जिसके शरीर में दुःख नहीं होता है।"

टिप्पणी—(१) उपाय < उत् + पादय् = उत्पन्न करना। परेवा < पारावत। (३) पैस < पविस < प्रविश् = प्रवेश करना। (४) रात < रक्त = अनुरक्त। (७) बपुरा < बप्पुड़ = बेचारा।

[ ११७ ]

तू मैं[1] दुवौ सदा संग[2] बासी । औ सतत[3] एक देह नेवासी ।
औ मैं तुइ दुइ[1] एक सरीरा[2] । दुइ माटी सानी एक नीरा[4] ।
एक बारी दुइ[1] महँ[2] पनारी । एक दिया[3] दुइ घर[4] उजियारी ।
एक जीउ दुइ[1] घट संचारा[2] । एक अगिनि[3] दुइ ठाए धारा[4] ।
एकै हम दुइ कै औतारे । एक मदिल[1] दुइ किए दुवारे[2] ।
एक जोति रूप पुनि एकै[1] एक परान एक[2] देह ।
आपुहि आपु जो देइ कोइ चाहै[1] तहि कर[2] कौन सनेह[3] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मैं तो। २ मा ए संग। ३ ए. संगति।
(२) १ मा औ हम तुम्ह दुइ ए औ हम तुइ तो। २ मा ए सरीरू। ३ मा ए दुवौ मांहि (माटी—ए)। ४ मा ए नीरू।
(३) १ रा मा कर बिन। २ मा बहीं ए भई। ३ मा ए दीप। ४ रा घट।
(४) १ मा. दुहुं। २ मा संचरेऊ, ए सचारेउ। ३ ए जगम। ४ मा. ठां भइ धरेऊ, ए ठा औतारेउ।
(५) १ मा मदिर। २ ए किया दुवारे।
(६) १ ए एक जोत रूप सब रा एक जोति रूप पुनि एकै। २ मा एक।
(७) १ ए. आपु भराम काह चाहै। २ मा ए एकर। ३ ए सनेह।

अर्थ—"(१) तू और मैं दोनों सर्वदा संग-संग रहने वाले थे और सर्वदा एक ही देह में निवास करते थे। (२) और मैं तथा तू दोनों एक शरीर [के] थे दोनों [के शरीर] की मिट्टियाँ एक ही जल से सानी गई थीं; (३) एक ही जल दोनों पनारियों में बहता [रहा] है एक ही दीपक दो घरों में उजाला करता [रहा] है। (४) हम एक ही जीव थे जो दो शरीरों में संचरित हुए; एक ही अग्नि थी जो दो स्थानों पर जलाई गई (५) हम एक ही थे जो दो करके अवतरित किए गए; एक ही मंदिर (भवन) था जिस के दो द्वार किए गए।

(६) एक ही ज्योति थी रूप भी एक ही था एक ही प्राण था और एक ही देह थी (७) [अतः] यदि [अब] अपने को कोई अपने को ही देना (समर्पित करना) चाहे तो उसका (उसके बारे में) कौन सा संदेह [होना चाहिए]?

टिप्पणी—(२) माटी<मृत्तिका। (३) पनारी<प्रणाली। दिया<दीअअ<दीपक। (५) दुवार<द्वार।

[ ११८ ]

तैं जो मरम कहसि मैं तोरी । तैं रवि मैं जग[1] किरनि अजोरी ।
मोहि आपुहि जनि[1] आन निरारा[2] । मैं सरीर तुइ[3] प्रान पियारा ।
मोहि तोहि जो प्रीति बनि गई[1] । एक जोति दुइ[2] भाउ[3] देखाई ।
हम[1] पियास मधु स्नेउ हरी । हम तुम्ह दुहुं परिच यम करी ।

अजहूँ मोहि न[1] चीन्हेसि बारी । सुमरि देखु चित आदि चिन्हारी ।
अलभग कौन पेम कर अहा[1] जा दुहु जिय केर[2] ।
होत आपु महँ परिच[1] सइँ मर भर जिउ[2] फेरि ॥

पाठान्तर—भा में अंतिम तीन अर्द्धालियाँ हैं क्रमशः उपर्युक्त ४ ५, ३।
(१) १ ए यह शब्द नहीं है।
(२) १ ए आपुन पै (<पनि फ़ारसी लिपि)। २ ए निनारा। ३ ए तैं।
(३) १ रा पछरावै माई। २ भा दुहुँ। ३ ए भाव।
(४) १ भा ए समुझि। २ ए देखौं।
(५) १ ए अबहुँ न मोहि तै।
(६) १ ए आहा। २ ए जो दुवौ घट फेरि।
(७) १ ए हुती जा आपु मो परचै। २ भा मइ मर परिए, ए सभै नीर भर, रा मम नर भर जिउ।

अर्थ—"(१) तू यदि समुद्र है तो मैं तेरी लहर हूँ; तू यदि सूर्य है तो मैं संसार में [उसकी] प्रकाश-किरण हूँ। (२) मुझे और अपने को तू [एक दूसरे से] अलग [किया हुआ] न समझ; मैं शरीर हूँ तो तू उसका प्रिय प्राण है। (३) मुझे और तुझे कौन अलग कर सकता है? एक ही ज्योति दो भावों (रूपों) में दिखाई पड़ रही है। (४) मैंने ज्ञान-चक्षु से सब कुछ निरख कर देखा; मेरा और तेरा—दोनों का पारस्परिक परिचय [न जाने] कब का है। (५) ऐ बालिका तूने आज भी मुझे नहीं पहचाना? स्मरण करके देख तेरी और मेरी पहचान आदि की है।

(६) क्योंकि दोनों जीवों का प्रेम का रूप [पहले से ही] उलझा हुआ था, (७) [इसलिए] आपस में परिचय होते ही मनुष्य [अब] स्वयं अपने जीव को वारण कर रहा है।"

टिप्पणी—(१) जौ<यद<यदि। (२) निरारा<निस्सारित<निर्सासित=निःसारित बाहर या अलग किया हुआ। (५) बारी<बालिका। (७) सइँ<स्वयम्।

[ ११९ ]

अब लहि बिनु जिय[1] जीवन सारा[2] । आजु[3] देखि तोहि जीउ सँभारा[4] ।
देखत जिन[1] पहिचानां[2] तोही । इह[3] रूप जइ छाँगा[4] मोही ।
इह रूप तब[1] अहुत छपानां । इह रूप अब[2] सिस्टि[3] समानां ।
इह रूप सकती औ सीऊ । इह रूप त्रिभुवन कर[1] जीऊ ।
इह रूप परगट महँ भसा । इह रूप जग रोंद[1] नरसा ।
इह रूप त्रिभुवन जग अरस[1] महि पयाल आगाम ।
गोई रूप परगट न देखा तुव मायें परगाम[1] ॥

पाठान्तर—(१) रा अब बिनु जिय ए अबही बिनु जीव। २ भा ए मारेउँ। ३ ए आजु न। ४ भा जीउ सँभारेउँ ए जीवन हारेउँ।
(२) १ भा देखत हीं ए देखत ही मैं। २ भा पहिचानेउँ। ३ ए एहि। ४ भा जिन छरेउ ए छरे न।
(३) १ ए तौ। २ ए तब। ३ भा सिस्टि।

यही रूप भ्रमरों के विलास का रस है। (४) यही रूप शशि और सूर्य है और यही रूप जगत् में पूरित होकर उसको आपूर्ण कर रहा है। (५) यही रूप सृष्टि के आदि तथा अंत में रहेगा और निदान में भी रहेगा—उसके न होने पर भी रहेगा। और इसी रूप को हृदय में रखकर जो ध्यान किया जाता है, वह ध्यान है।

(६) यही रूप जल स्थल और महीतल में अनेक भाव (रूप) दिखाता है (७) जो कोई अपने को गँवा कर इसको देखता है, वही इसको किसी मात्रा में देख सकता है।

टिप्पणी—(२) सायर< सागर। (३) बराम< विलास। (४) ससिहर< शशधर= चन्द्रमा। (६) थर< स्थल। महिमर< महीतल।

## [ १२१ ]

सुनत सुनत रस भाउ कै[1] बाता। कामिनि जीउ[2] सहज मद माता[3]।
सुनतहि[1] पेम बात जिय[2] भाई। पूरुब प्रीति[3] समुझि चित[4] आई।
जस[1] सुबास सेउ[2] मिल समीरू। दुइ मिलि कै[3] भ[4] एक सरीरू।
एत भाइ दुहु नेह[1] समाना। भा दूनहु कर[2] एक पराना।
सहजहि दुवौ[1] जीव[2] मिलि गए। रहा[3] न अंतर एक[4] भए।
पुनि जो पेम पिरीत पुरुब[1] कै विधि[2] जिय आइ[3] समानि।
उठी[1] ऊमि उर सांस दुहुन के[2] समुझि आदि पहिचानि॥

पाठान्तर—(१) १ ए भाव क। २ ए जीव। ३ ए है राता।
(२) १ ए सुनत। २ ए जिय। ३ मा करत। ४ ए पो।
(३) १ रा जैस। २ ए बास म। ३ ए म यह शब्द नहीं है। ४ ए भी।
(४) १ मा ए हेतु भाइ दुहुं बीच। २ मा भै दुनहुं के ए भी दुनहुं कर।
(५) १ ए सहजे दुनौ। २ मा जीय। ३ मा रहेउ ए. रहे। ४ ए एक जो।
(६) १ मा पुरुब रा में यह शब्द नहीं है ए पूरब। २ रा दुहुं। ३ ए. पम।
(७) १ मा उठें ए उठि। २ मा ऊमि उर सांस दुहु दुहुंनां ए ऊभी उर सांस जो रा ऊमि उसास दुहुन के।

अर्थ—(१) रस और भाव की बात सुनते-सुनते कामिनी (मधुमालती) का जीव सहज (स्वतः उत्पन्न) मद में मत्त हो गया। (२) प्रेम की बात सुनते ही जी को भा गई और जब उसने समझा, पूर्व [जन्मों] की प्रीति उसके चित्त में आ गई। (३) जैसे सुवास से समीर मिल [कर अभिन्न हो] जाता है उसी प्रकार दोनों मिलकर एक शरीर हो गए (४) और दोनों में इतना [अधिक] स्नेह आकर समा गया कि दोनों के प्राण भी एक ही हो गए। (५) सहज ही में (आपसे आप) दोनों के जीव मिल गए और दोनों में कोई अंतर न रहा दोनों एक हो गए।

(६) फिर जो पूर्व की प्रेम प्रीति दोनों के जी में आकर समाई (७) तो आदिम परिचय का स्मरण कर दोनों के हृदय में सांस ऊभ कर (ऊपर आकर) उत्थित हुई।

टिप्पणी—(४) समाव< सम्+आप=व्याप्त होना। एत< एतत्र< इयत्=इतना। (६) पुरुब< पुरुब< पूर्व। (७) ऊभ< ऊभय=ऊँचा करना, ऊँचा होना।

[ १२२ ]

बिहँसि कहसि पुनि रसहि जो आई[1] । तुम्ह हौं[2] रस बातन्ह बौराई ।
चकित रही किछ कहि नहि[1] आवा । सुनि[2] रस बचन रसहि[3] रस पावा ।
निहचै[1] मोहि तोहि अंतर नाहीं । एक पिंड प[2] दुइ परिछाहीं ।
मो जिउ तुम्ह[1] घट भीतर ठाऊं । औ मोहि सों तोहि[2] परगट नाऊं ।
रूप मोर घट[1] दरपन तोरा । मैं सूरुज तुइ[2] जगत अंजोरा[3] ।
जसें जोति रतन नग माहीं[1] मैं तोहि[2] मोहि तुइ[3] सार ।
रतन जोति एस मोहि तोहि को जग राख पार ॥

पाठान्तर—(१) १ ए बिहँसि मारि गइ रस भेराई। २ ए तुहइ उन्ह ।
(२) १ मा चकित रहिउं किछ कहै न ए चकित रही कछ कहैं न। २ मा. बिन्। ३ रा रसिक ए रमी।
(३) १ ए निस्चै। २ ए एक पिंड परी रा एक सरीर सो।
(४) १ रा मो जिउ मा मोहि जिउ तुम्ह ए मार जीव तुम। २ रा और मोहि ताहि सा ए औ मो सौं तुम।
(५) १ ए रूप घट मो। २ ए मैं जो सूर तै। ३ ए उंजोरा।
(६) १ ए जैसी जोती रतननिरि माहे। २ ए तै मोहि। ३ मा मोहि तुम (?) ए मो तै।
(७) १ मा रतन जोति आपुस महं मिलि गए, ए रतन जोति जो संग रहै।

अर्थ—(१) फिर जब वह (मधुमालती) रस [के प्रभाव] में आ गई उसने हँस कर कहा 'तुमने मुझे रस की बातों से बावला कर दिया। (२) मैं चकरा रही और मुझसे कुछ कहते नहीं बना; [तुम्हारे] रस-वचनों को सुनकर मैंने रस (प्रेम) का रस (आनंद) पाया। (३) निश्चय ही मुझ में और तुम में कोई अंतर नहीं है, हम दोनो एक ही पिंड (शरीर) हैं, केवल [उसकी] प्रतिच्छायाएँ दो हैं। (४) मेरे जीव का स्थान तुम्हारे शरीर में है और मुझी से तुम्हारा नाम (अस्तित्व ?) प्रकट है। (५) रूप मेरा है और [उसके लिए] दर्पण तुम्हारा शरीर है; मैं सूर्य हूँ, तो तुम जगत् के प्रकाश हो।

(६) जिस प्रकार रत्न और नग में ज्योति होती है मैं तुम्हारा, और तुम मेरे सार हो; (७) [अतः] रत्न और ज्योति ऐसे मुझ-तुमको कौन अलग करने में समर्थ हो सकता है ?"

टिप्पणी—(३) निहचै < निश्चय। परिछाहीं < प्रतिच्छाया।

[ १२३ ]

अब गुन बंधन बान तु[1] मारी । प्रेम लाइ जिउ[2] लीन्ह[3] मजारी[4] ।
प्रीति तुम्हारि माहि जिय छाई । त्रिग मन प्रेम मो जा न छपाई ।
बिन्तु[1] मोहि रम बान बौरी । हरु जाउ गिर बाहि ठगोरी ।
एक जाउ पर अहउ[1] हमारा[2] । गोऊ तुम्ह[3] हरि लीन्ह[4] निरारा[5] ।
बस तोर जाउ[1] निरम[2] मन माना । मार जीउ गोपुन ताहि[3] राना ।

मति जानहु सतिभाउ पर[1] पुरुषहिं अधिक सुभाउ ।
चौगुन करि करि जानियहि[1] बाला कर सति[2] भाउ ॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त अर्द्धालियाँ ३ तथा ४ परस्पर स्थानान्तरित हैं।

(१) १ ए हैं। २ ए. जिव। ३ मा लिएहु (?)। ४ ए मझोरी।
(२) १ ए ताहरे मोरे। २ मा भ्रिगमद निसक न जाइ, ए. पम भ्रिगमद ना रै।
(३) १ मा लिएहु।
(४) १ ए जीव घट माहिं। २ मा ए पिआरा। ३ ए मो सुइ ली। ४ रा ए लीन्ह (<कीन्ह फ़ारसी लिपि) मा. लिएउ। ५ मा ए निनारा।
(५) १ मा जस रे जीउ ए जस जिव तुह। २ ए प्रीतम। ३ ए तुह।
(६) १ ए मत माव प्रम।
(७) १ रा कै कै जानहु ए. कै चित बाधा। २ ए बाला महँ सत।

अर्थ—"(१) अब हे कुमार, तुम मेरी बात सुनो प्रेम के लिए (के कारण) तुमने मेरा जीव अपनी अंजली में कर लिया (छीन लिया)। (२) तुम्हारी प्रीति जो मेरे मन में व्याप्त हो गई, तो मृगमद (कस्तूरी) की भाँति वह प्रेम अब छिपाया नहीं जा रहा है। (३) तुमने मुझे रस (प्रेम) की बातों से बावली कर दिया और मेरे सिर पर ठगौरी (चेटक) डालकर मेरा जी हर लिया। (४) मेरे घट (शरीर) में मेरा एक ही जीव था और उसको भी हर कर तुमने [मुझसे] अलग कर दिया। (५) जैसा (जितना) तुम्हारा जी [मेरे] प्रेम-मद से मत्त है उससे भी चौगुना मेरा जीव तुम पर अनुरक्त है।

(६) यह न समझो कि सत्य भाव पर पुरुष ही को अधिक स्वभाव (स्वाभाविक आग्रह) होता है, (७) बाला (नारी) के सत्य भाव को [पुरुष की अपेक्षा] चौगुना करके जानना चाहिए।"

टिप्पणी—(४) निरारा<निस्सारित<निर्भीक्षित=निष्कासित बाहर किया हुआ। (५) पिरम<प्रेम। (६) (७) सति<सत्य।

## [ १२४ ]

सुनत कुँवर[1] रस भाउ कै[2] बाता । जागउ मदन बियापउ[3] गाता ।
मदन कीन्ह[1] सब[2] कया[3] बिगासा । सहजहि भाइ[4] जग भोग बरासा ।
काम बियापत[1] कोपउ[2] गाता । रतिपति दरस सुनत[3] रस बाता ।
रात बरस[1] सिस्सत भे[2] मना । दुहु रिमि[3] रची काम क[4] मना ।
संवर निसु[1] जासों[2] जग हारा । तासों को जग जीत[3] पारा ।
सो जोबन सो मनमथ सो सो रूप[1] अगम ।
औ मद[1] पथ परानी[2] कहहु रह किमि[3] धम ॥

पाठान्तर—(१) १ ए. सुनत। २ मा माउ क ए भावक। ३ ए जागा मदन बिआपा।
(२) १ ए कुसुम। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ रा कया ए ध्यान। ४ मा जेहि कै पै ए जाके देह।
(३) १ मा. ए बेरुप। २ ए व्यापउ। ३ ए दरा सुने।

अर्थ—(१) [कुमार का] प्राण पीला पड़ गया और (जब) काम ने [उसमें] प्रकाश किया उसका हृदय धुक-धुक कर रहा था, और उसका घट (शरीर) निःश्वास छोड़ रहा था। (२) काम-बाण के वेग को वह न सँभाल सका और श्रेष्ठ कामिनी के उर (उरोजों) की ओर उसने हाथ बढ़ाया। (३) तब अपनी शृंगारमयी शय्या छोड़कर वह श्रेष्ठ नारी की शय्या पर जा बैठा। (४) श्रेष्ठ कामिनी ने तब हाथ को आड़े लगाया और वह उठकर कुमार की शय्या पर आ गई (५) और उसने कहा "हे कुमार, यह अकर्म क्या (क्यों) करते हो [और इससे] अपने माता-पिता को अपकीर्ति क्यों देते हो?

(६) तिल भर सुख के लिए अपना सर्वस्व कौन नष्ट करे? (७) स्त्री थोड़े-से ही अपकर्म से जग में अपकीर्ति प्राप्त करती है।"

टिप्पणी—(१) पियर<पीअल<पीत=पीला। मुंच<मुच्=छोड़ना।

[ १२६ ]

तिरिया मन चाहइ[1] जौ[2] पापू । खिरवहि[3] भरि पुनि नासै[4] आपू ।
पाप कर घर[1] तिरिया जाती । राखै जौ कुल होइ संघाती[2] ।
नाहर[1] तिरिया[2] राखि को पारा । कुल पै[3] अकरम बरजन हारा[4] ।
निमिख लागि पापी का होई[1] । कै कै पाप निरंतर खोई[2] ।
औ मन[1] धरम[2] जो किया[3] कराबा । अकरम कै का आपु[4] गमावा ।
दसहु दिसा करि[1] निरमल घर[2] सुजस उजियार ।
पठि पाप कै ओबरी[1] बरबस होइ कौ[2] कार ॥

पाठान्तर—भा. ए. में इस छंद की तथा अगले छंद की चौथी अर्धालियाँ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ भा. ए. लेइ। २ भा. जौं। ३ भा. में यह शब्द नहीं है, ए. खड़ा ख विरवहि कै। ४ ए. पहुँ रे नसावै।
(२) १ ए. पाप क घर जो। २ भा. संघाती।
(३) १ ए. नाहरि। २ भा. तिरियहि। ३ भा. बिन कुल। ४ ए. बरजनिहारा।
(४) १ भा. ए. निमिष लागि को (के—ए.) आपुहिं खोवा। २ भा. औगुन नरक माहँ हुत बासा ए. भौ पद नरक मौ बस।
(५) १ ए. ऐस। २ भा. ए. करम। ३ ए. जे कीन्ह। ४ भा. कै कै गवै ए. कै कै करम।
(६) १ ए. कुल। २ भा. ए. करम।
(७) १ ए. पाप की बावरी। २ ए. भरै हाथ मुँह।

अर्थ—"(१) स्त्री यदि पाप करना चाहती है तो वह धर्म का नाश करके अपने को नष्ट करती है। (२) स्त्री जाति पाप का घर होती है; यदि उसके साथ कुल हो तो वही उसे रख (पाप से रोक) सकता है। (३) नहीं तो स्त्री को कौन रख (पाप से रोक) सकता है? कुल ही उसे अपकर्मों से मना करने वाला होता है। (४) एक पल के लिए पापी क्या (क्यों) हुआ जावे और पाप कर-कर के (अपने को) निरंतर क्यों खोया (नष्ट किया) जावे? (५) और [फिर]

[ १२८ ]

जो[1] बिधि तोहि इहाँ[2] लै आवा । औ मोहि तोहि मा दिस्टि मेरावा[3] ।
सोई[1] बिधि मोहि तोहि जम[2] खेइहि[3] । परिहरि पाप धरम निधि देइहि[4] ।
अकरम कै का धरम नसाई[1] । गए धरम[2] पुनि जिउ[3] पछताई[4] ।
धरम जाइ[1] मुख[2] लाग कारी[3] । कुटुंब लाज कुल[4] आव गारी ।
हम तुम्ह[1] साथ[2] बचा यह कीज । रुद्र[4] ब्रह्म हरि[5] अंतर दीज ।
प्रीति सपत दिढ़ बाचा मोहि रे[1] यहु तुम्ह लेहु ।
जम जम[1] निरबाहिहि[2] बिधि[3] मोहि तोहि[4] सनेहु ॥

पाठान्तर—मा में छंद १२७ तथा १२८ परस्पर स्थानांतरित हैं।
मा में उपर्युक्त अर्धाली ३ ४ ५ का क्रम ४ ५, ३।
(१) १ ए जो। २ मा इहवाँ। ३ मा दुई आनि मेरावा ए भी दिस्टि मेरावा।
(२) १ ए सो। २ ए जे। ३ मा खई, रा ए खोइहि। ४ मा खेई।
(३) १ ए को धरम नसावै। २ मा कै अकरम। ३ ए जो जीव। ४ ए पछतावै।
(४) १ ए जाय। २ मा मुह। ३ ए लावै कारी। ४ ए लोग कुटुंब कहैं।
(५) १ ए तोह हम। २ मा ए साथु। ३ ए जो बाचा। ४ ए इन्द्र। ५ मा कंस सिउ।
(६) १ मा में यह शब्द नहीं है।
(७) १ मा ए जम्म जम्म। २ रा निरबाहौं ए निरबाहौ। ३ रा मधु ए तौ। ४ ए देहु जन्म।

अर्थ—"(१) यदि [यहाँ तक हुआ कि] विधाता तुम्हें यहाँ ले आया और मेरा और तुम्हारा दृष्टि-मिलन हुआ, (२) तो वही विधाता मेरे और तुम्हारे जन्म (जीवन) को भी खेवेगा (पार लगावेगा) और पाप छोड़ (छुड़ा) कर धर्म की निधि प्रदान करेगा। (३) अधर्म करके क्या (क्यों) धर्म नष्ट किया जावे ? धर्म के जाने पर फिर जीव पछताता ही रहेगा। (४) यदि धर्म जाता है तो मुख पर कालिख लगता है, कुटुंब को लज्जा और कुल को गाली होती (मिलती) है। (५) हम और तुम साथ में हों (रहें) यह (ऐसी) बाचा हम दोनों को करनी चाहिए, और रुद्र ब्रह्मा और विष्णु को [इस वचन-दान में] मध्यस्थ (साक्षी) करना चाहिए।

(६) प्रीति [के निर्वाह] के लिए शपथ और दृढ़ बाचा (वचन) तुम मुझे दो और मुझसे लो; (७) तब विधाता मेरा और तुम्हारा स्नेह जन्म-जन्मांतर तक निभाएगा।"

टिप्पणी—(१) मेराव < मेलाव < मेल। (२) (७) जंम < जन्म = जीवन। (४) कारी < कालिम < कालिमन् = श्यामता कृष्णता दागीपन। (४) गारी < गालि = गाली अपशब्द। (५) (६) बचा बाचा < बच्च < वचस् = वचन। (६) सपत < शपथ।

[ १३० ]

कवल कली[1] पुनि बदन बिगासा । सुरस बचन रस रस परगासा ।
पाप जो माता पिता[1] दुखाए । पाप जो बन महं दावा[2] लाए ।
औ जग[1] पाप करम[2] हहिं[3] जेत । नाउ लए[4] मोहिं जाहिं[5] न तेत ।
त सब पाप पन्तर पावौं[1] । जौ तुम्ह[2] प्रीति न मरि पहुँचावौं[3] ।
बचा[1] कीन्ह बिधि अंतर राखी[2] । रुद्र[3] ब्रह्म[4] हरि कह द साखी[5] ।
प्रीति तो एसी कीजिए[1] आदि अंत जहिं नेह ।
दुहु जग जो यह निरबहै[2] तौ कहु कौन सनेह[3] ॥"

पाठान्तर—(१) १ रा ए कली ।
(२) १ मा मता पितहि । २ रा बन माह दानी ए बन माह के दो ।
(३) १ रा मह जग । २ मा जनम । ३ ए हैं । ४ ए नाम सह । ५ ए जाहें ।
(४) १ ए पटन्तर पावै । २ ए तुम्ह । ३ ए मिर पहुँचावै ।
(५) १ ए बाचा । २ ए जानी । ३ ए रुद्र । ४ मा बम । ५ ए भगर जानी ।
(६) १ मा. में यहाँ 'जो' और है ।
(७) १ रा जुग जुग ए जग जग्म । २ रा यह परमै ए निरबाहो मा नहिं निरबहै । ३ मा. त्रिभुवन जनम सदेह ए तौ यह जनम सनेह ।

अर्थ—(१) फिर (तदनंतर) कमल कली सदृश मधुमालती के मुख ने विकास किया और यह अच्छे रस से पूर्ण वचन उसने धीरे-धीरे प्रकाशित किया; (२) "जो पाप माता-पिता को दुखी करने से होता है जो पाप वनखंड में दावाग्नि लगाने से होता है, (३) और भी जगत् में जितने पाप कर्म हैं उनके नाम मुझसे नहीं लिए जा रहे हैं (४) उन सब पापों की समानता पाऊँ यदि तुम्हारी प्रीति सीमा तक न पहुँचाऊँ (निबाहूँ)। (५) विधाता को अन्तर (बीच) में रखकर वचन दिया और रुद्र ब्रह्मा और विष्णु को साखी दी।

(६) प्रीति तो ऐसी करनी चाहिए जिसके आदि और अंत में स्नेह हो (७) फिर यदि यह (इस प्रकार की प्रीति) दोनों जगत्—इहलोक तथा परलोक—में निभ जावे तो कहो इसमें संदेह हो क्या है?"

टिप्पणी—मरि < मरिअं < मृतम् = मन भर पर्याप्त । (५) बचा < वच्च < वचम् = वचन। (६) नेह < स्नेह।

[ १३१ ]

सपन बचा[1] आपुस मों[2] भएऊ[3] । पान प्रान सर्ग[4] मिलि गएऊ[5] ।
पुनि आपुस महं[1] रंग क[2] बाता । कहँ लाग जहिं[3] रंग जग[4] राता ।
प्रेम रंग[1] पूरन क राता । सहज निरस म[2] दूनौं माता ।
रतन हिरोनी[1] जरी निसानी[2] । कुंवर दीन्हि कुंवरहि[3] सहिदानी ।
औ जो कुंवरि[1] कर मुंदरी आही । सो आनें कर पाली[2] चाही ।

(२) १ ए कबहि आलिंगन जे हँसि। २ ए कबहि कटाछ जीव जो।
(३) १ मा ए मौंहि। २ मा जिम ए हनि। ३ मा ए मारै। ४ मा ए अनुसारै।
(४) १ ए कबहीं। २ मा धरनन्हि। ३ ए सावै। ४ ए कबही। ५ ए गँवावै।
(५) १ ए कबही। २ ए कबही। ३ ए स्वाद रस। ४ मा केही ए केही (तुल पूर्ववर्ती चरण)।
(६) १ रा अधरनि ए अधर।
(७) रा नैन कटाछ जे मरहिं ए नैन कटाछ जो मारै। २ ए बिहँसि। ३ मा ए जिआवै।

अर्थ—(१) दोनों ने प्रेम-भाव का अनुसरण किया और पराए और अपने का भय चित्त में न रखा। (२) कभी [वह कुमारी] आलिंगन का रस देती थी तो कभी कटाक्ष से [कुमार का] जीव हर लेती थी; (३) कभी [उस कुमारी के] नेत्र-बाण उसके जीव को मारते थे तो कभी [उसके] अमृत [तुल्य] वचन उसका अनुसरण करते थे; (४) कभी वे सिर चरणों से लगाते थे तो कभी अपना आतम (चेतना) गँवा बैठते थे (५) कभी [उस कुमारी के] नेत्र कुमार का जीव हर लेते थे तो कभी उसके अधर उसे सुधा-निधि का दान करते थे।

(६) सुहागिनी के नेत्रों में विष निवास करता था [तो] उसके अधरों में अमृत का निवास था; (७) नेत्र के कटाक्षों से यदि वह (कुमार) मरता था तो [कुमारी के] अधर हँस कर उसको जीवित कर देते थे।

टिप्पणी—(२) (७) कटाछ < कटाक्ष। (४) अपान < अप्पाण < आत्मन् = चेतना।

[ १३३ ]

कबहुँ[1] चिहुर लहरि विस सारहिं[2] । कबहुँ[3] नैन मंत्र पढ़ि मारहिं[4] ।
कबहुँ[1] लीन[2] पेम रस माहाँ । कबहु आप माह गरुवाहाँ[3] ।
कबहुँ[1] भायसि[2] प्रीति बढ़ाव । कबहुँ[3] सहज भाउ रस आव[4] ।
कबहुँ नैन मिलि रस उपजावहिं[1] । कबहुँ[2] पेम अनंग बढ़ावहिं[3] ।
कबहुँ[1] पेम समुंद हिलोरा । कबहु आपु महँ[2] प्रीति निहोरा ।
कबहु[1] पेम रस माती[2] गरबन[3] दिस्टि न लाउ[4] ।
कबहु[1] पेम भाउ रस मोही[2] प्रीतम दासि[3] कहाउ[4] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए कबही। २ ए सारै। ३ ए कबही। ४ ए मारै।
(२) १ ए कबहीं। २ मा. ए लीन। ३ मा कबहुँ उपमा रस रस माहाँ ए कबही आपुस मौं मसे बाहाँ।
(३) १ ए कबही। २ मा मानसेउ ए मन मिलि। ३ ए कबहीं। ४ मा नैन मिलि रस उपजावै (तुल अर्धाली ४) ए सहज रस भाव देखावै।
(४) १ मा कबहूँ अधर रस सहज बनावहि ए कबहीं नैन मिलि रस उपजावै। २ ए कबही। ३ मा बढ़ावहि।
(५) १ ए कबही। २ ए कबही आपु मे।

(६) १ ए कबहिं। २ मा ए मन मोती। ३ मा गरबहि, ए गरब। ४ मा काहू न ऊपर देइ।

(७) १ ए कबहिं। २ मा माहैं ए माने। ३ ए पीतम दास (<दासि फारसी लिपि)। ४ मा कहेइ।

अर्थ—(१) कभी [उस कुमारी के] चिकुर लहरें लेकर (लहराते हुए) [सर्पों की भाँति] विष मारते (लगाते) थे कभी उसके नेत्र [मानो बैदक का] मंत्र पढ़कर [कुमार पर] छोड़ते थे (२) कभी दोनों प्रेम-रस में लीन होते थे तो कभी वे आपस में गलबाहीं डालते थे; (३) कभी [वह कुमारी] भावपूर्वक प्रीति बढ़ाती थी और कभी सहज भाव के रस में [लोट] जाती थी (४) कभी उस कुमारी के नेत्र [कुमार के नेत्रों से] मिलकर रस की उत्पत्ति करते थे और कभी [वे नेत्र] प्रेम का आनंद बढ़ाते थे (५) कभी प्रेम-समुद्र की हिल्लोल [आती] थी तो कभी वे आपस में प्रीति-निवेदन करते थे।

(६) कभी [वह कुमारी] प्रेम-रस में मस्त हुई गर्व के मारे [कुमार से] दृष्टि नहीं मिलाती थी (७) तो कभी प्रेम-रस से मुग्ध होकर वह अपने को प्रियतम की दासी कहती थी।

टिप्पणी—(१) चिहुर < चिकुर = केश। (३) भाय ∼ भाव। (४) हिलोर < हिल्लोल = समुद्र की लहर।

## [ १३४ ]

कबहू[1] पेम घुमाइ[2] अड़ाव । कबहू[3] सुधारस सींचि जियावै ।
कबहू[1] पेम[2] अनद हुलासा । कबहूं दुहुन्ह वियोग[3] तरासा ।
कबहू[1] नैन रूप फुलवारी । कबहू[2] जिउ जोबन बलिहारी ।
कबहू[1] पेम महारस लहीं[2] । कबहू जीउ[3] नवछावरि कहीं ।
कबहू[1] लाज समुझि मन[2] भाया । कबहू[3] नेह हुलास होइ माया ।
जौ जिउ वारि[1] प्रीति मउ[2] राग[3] सनेहु रहा[4] न जाइ ।
जौ मोहि[5] भाउ[1] सहज मा मिलई[3] प्रीति आप जिउ जाइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए कबहो। २ मा मान (<पान ?) मारि, ए पा (प) मारि। ३ ए कबही।

(२) १ ए कबहीं। २ ए पेम रस। ३ ए कबहीं दुनो बिराग।

(३) १ ए कबहीं। २ ए कबहीं।

(४) १ ए कबहीं। २ ए लई। ३ ए कबहीं जिउ।

(५) १ ए कबहीं। २ ए ज। ३ ए कबहीं। ४ मा गो भाता ए बपाता।

(६) १ मा जीवन ए जौ जीव। २ मा प्रीति मा ए प्रीतम से। ३ ए, मे यह शब्द नहीं है। ४ मा. रानि ए वाहि।

(७) १ मा जौ मन भाउ ए जौ सुभाउ। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ मा मिलही ए मिले।

अर्थ—(१) कभी [वह कुमारी कुमार को] प्रेम में चक्कर खिलाकर गिरा देती थी तो कभी उसे [अधरों के] सुधारस से सिंचित कर जिला देती थी; (२) कभी दोनों प्रेमानंद से प्रफुल्लित

उल्लसित होते तो कभी दोनों को [भावी] वियोग का भास [होता] (३) कभी उनके नेत्रों में रूप (सौन्दर्य) की झलकाड़ी होती तो कभी वे जीव (प्राणों) और यौवन से [एक-दूसरे पर] बलिहार होते थे (४) कभी वे प्रेम का महारस पान करते थे तो कभी अपने जीव [प्राणों] को न्योछावर करते थे (५) कभी लज्जा का ध्यान करके कुल [मर्यादा] का विचार करते थे, तो कभी उन्हें हर्ष का उल्लास हो जाता था।

(६) जब वह बालिका [कुमार के] जीव (प्राणों) को (अपनी) प्रीति के साथ रखती (रखने को प्रस्तुत होती) थी तब [अपने जीव—प्राणों—को उसको दिए बिना] कुमार से किसी प्रकार रहा नहीं जाता था (७) और जब वह सहज भाव से उससे मिलती थी तब [कुमार का] जीव [अपनी] प्रीति के साथ [उसके पास] जाने को [उत्सुक] होता था।

टिप्पणी—(२) (५) हुलास < उल्लास। (२) तरास < त्रास। (५) रहस < रभस् = हर्ष। (६) बारि < बालिका।

## [ १३५ ]

कहत सुनत रस बचन[१] सोहाए। लोचन उमगि[२] नींद[३] भरि आए।
लुबुधे पेम सब निसि[१] जागे। होत भोर चारिउ[२] चखु लागे।
पुनि[१] सुरहिनि सब[२] आई तहाँ। गइ सोवाइ कुँवर[३] कहँ जहाँ।
अचिजु[१] आइ ते देखहिं कहा[२]। दिपत[३] पेम दुहु माथे अहा[४]।
सुरत भाउ देखत[१] उन्ह जाना। दरिमरि सेज[२] कुसुम[३] कुम्हिलाना।
कुँवर सज[१] पर कामिनि कामिनि सज[२] कुमार।
सज[१] कन्लि क[२] साथे जनु सुरत अंत बिकरार[३]॥

पाठान्तर—(१) १ ए कहहिं सुरस रस बात। २ मा भवस ए उमहिं। ३ ए नीर।
(२) १ मा लुबुधे नैन पेम रस। २ रा चारिहुँ ए चारी।
(३) १ रा ए पुनि। २ मा सिरि, ए जा। ३ ए आई। ४ ए गई लागि कुँअर।
(४) १ रा ए अचरज। २ ए जो देखैं काहा। ३ रा रूप। ४ ए जा माथे माहा।
(५) १ मा भाउ देखेन्हि ए भाव देखे। २ मा दरमरि नैन। ३ रा कुसुम्ह।
(६) १ मा नैन। २ ए कामी नैन।
(७) १ मा नैन। २ ए जे। ३ ए दुनौं सुरति बिकरारि।

अर्थ—(१) सुहावने रस (प्रेम) के वचन कहते-सुनते दोनों के नेत्र उमंग में आकर नींद से भर गए। (२) प्रेम-लुब्ध [वे दोनों] समस्त निशा जागे थे इसलिए सबेरा होते-होते [दोनों के] चारों चक्षु [नींद से] लग गए। (३) तदनंतर वहाँ वे सब देवबालाएँ आ गईं जहाँ वे [पहले] कुमार को सुला गई थीं। (४) वहाँ आकर वे क्या आश्चर्य देखती हैं कि दोनों के मस्तकों पर प्रेम दीप्त था। (५) उनको देख कर उन्होंने सुरत का भाव जाना [क्योंकि उन्होंने देखा] शय्या दली-मली (दलित-मृदित) थी और फूल कुम्हलाए हुए थे

(६) कुमार की सेज पर कामिनी थी और कामिनी की शय्या पर कुमार था (७) और वे शय्या बदल कर इस प्रकार सोए थे मानों वे सुरतांत में बेचेत [सोए] हों

टिप्पणी—(२) चनु<चक्षु<चक्षु। (३) सुरहिनि<सुरांगना (?)=देव बाला। (४) अचिनु<आश्चर्य। (५) हरि-मरि<हसित-मुदित। (५) सेज<शय्या। (७) बिकरार<बेकरार [फा ]=अशांत अचेत।

[ १३६ ]

औ दूनहु मुन्दरी[1] कर करीं[2] । आपु माहि[3] पुनि पहिरें[4] फेरी ।
बलया सन परी किछु[1] फूटी । कछुसि कसनि उरहि ग टूटीं[2] ।
औ पुनि[1] अंग चीर गा भागी । नख रेखा कुच ऊपर[2] लागी ।
उरहीं हार हारावलि[1] टूटी । उघसी माँगि बेनि ग[2] छूटी ।
देखहि सेज[1] मलगजी आई । औ लिलार[2] गा तिलक मिटाई[3] ।
कुंवर अधर पर परगट परी औ काजर[1] लीक ।
औ सोभित कारी महँ दीसी[1] नैन[2] सोहागिनि पीक ॥

पाठान्तर—(१) १ मा ए मुंदरी। २ मा ए फेरी। ३ मा आपुन माहि ए आपुन महं। ४ ए जा पहिरा ए पुनि पहिरें।
(२) १ मा परी कछ ए पहिरा जा। २ मा पर छूटी ए जा टूटी।
(३) १ रा पुनि ए जो। २ ए के उर कुच।
(४) १ मा ए उरहि हार हारावलि (हरावलि—ए)। २ मा औ चलि माँग बेनि पर, ए उघसी माँग बेनि गिर।
(५) १ मा देखहि सैन ए देखा सैन। २ मा रा लिलार। ३ ए मनाई।
(६) १ रा काजल।
(७) १ ए और सैनहि पर सोभित रा औ सोभित कारी महं। २ ए पान।

अर्थ—(१) और दोनों ने हाथों की मुद्रिकाओं को आपस में बदलकर पहन लिया था (२) कुछ चूड़ियाँ शयन (शय्या) पर फूटी [पड़ी] थीं और [कुमारी की] चोली की कसनी उसके उर (हृदय) पर ही टूट गई थी (३) और फिर [उसके] शरीर से चीर भाग (हट) गया था तथा नख-रेखा [उसके] कुचों पर लगी हुई थी (४) उर (हृदय) पर हार तथा हारावली भी टूटी हुई थी माँग उद्घाटित हो गई थी और वेणी खुल गई थी (५) उन्होंने देखा कि शय्या में मलिनता आ गई थी और [कुमारी के] ललाट का तिलक (टीका) मिट गया था

(६) कुमार के अधरों पर पड़ी हुई [कुमारी के] काजल की रेखा प्रकट थी (७) और सुहागिनी के नैनों की कालिमा में [कुमार की] पीक शोभित दीख रही थी।

टिप्पणी—(१) मुंदरी<मुद्रिका। (२) कसनी<कसन=कसने वाली। (४) उघसी<उद्+घस=खिसक। (५) लिलार<लिलाट<ललाट। (६) पीक<पिक्क=रेखा।

[ १३७ ]

जो अछरिन्ह देखा[1] मन जानीं । इन्ह दुहु आपु माहिं[2] रति मानीं ।
कहिन्हि[1] बिछोह इन्हहि का[2] दीज । बिरह बियोग[3] पाप का लीज ।
मरन कस्ट[1] होइ[2] खिन[3] एक केरा । बिरह मरन तिल तिल सौ[4] फेरा[5] ।
फुनि[1] सब मिलि क[2] कीह बिचारा । नहि बूझिय[3] अस मरम हमारा ।
इहां सो[1] घरी एक कै[2] पीती । इन्ह दुहु आपु माहि होइ[3] बीती ।
मांत[1] पिता जन परिजन लोग कुटुब सम[2] कोइ ।
एहि बिनु हिया[1] फाटि कै[2] मरिहैं सो हत्या हम होइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए अछरिन्ह देखि कहा। २ ए इन्ह दुनहु आपुम मो।
(२) १ ए कहा। २ मा म इन्ह दुहुं ए इन्हैं का। ३ ए बियोग।
(३) मा कष्ट। २ ए हो। ३ मा घरी ए छिन। ४ मा मैं ए जे। ५ ए घेरा।
(४) १ रा पुनि ए में यह शब्द नहीं है। २ ए य। ३ ए बूझो।
(५) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ मा केरि, ए की। ३ ए आपुम मो भै।
(६) १ मा ए में यहां 'उहां' और है। २ मा ए सब।
(७) १ ए मेहि बिना हिय। २ मा मब।

अर्थ—(१) जब अप्सराओं ने [इस प्रकार उन्हें] देखा तो वे मन में जान गईं कि इन दोनों ने आपस में रति मानी थी। (२) उन्होंने कहा "इन्हें वियोग क्या (क्यों) दीजिए और विरह वियोग का पाप क्यों लीजिए ? (३) मरण का कष्ट तो एक क्षण का होता है पर विरह में तिल-तिल कर के सौ बार मरण होता है।" (४) [किन्तु] फिर सबों ने मिल कर विचार किया 'हमारा मर्म ऐसा नहीं समझ पड़ता है; (५) यहां तो एक घड़ी की प्रीति थी जो इन दोनों में आपस में होकर बीत चुकी है।

(६) [किन्तु कुमार के] माता-पिता, जन (सेवक) परिजन (इत्यादि) लोक (प्रजा) और कुटुब सभी कोई (७) इसके बिना (इसके विरह में) हृदय के फटने से मर जाएँगे और वह हत्या हम [सब] को होगी।"

टिप्पणी—(१) अछरी < अप्सरस् = अप्सरा। (२) बिछोह < विच्छोह [दे०] = विरह, वियोग। (३) खिन < क्षण। (५) पीति < प्रीति। (६) लोग < लोक।

[ १३८ ]

फुनि*[1] सब मिलि क[2] एकमत भइ । सज सहित कुंवरहि लै गइ ।
जहि ठां हुत[1] ले गइ उचाई[2] । तब आनि[3] फुनि*[4] तहां इमाई ।
मोइ आपुनु[1] कौतुक कै जाहीं । इहां भएउ[2] दुग दुहु[3] जिय माहीं ।
कुंवरि उनीन्दि[1] साइ अरमानी । जामहु रमिक गएउ[2] रति मानी ।
दसा सगिरह रमम गा[1] राई । परमट सुरत चीन्ह सब[1] पाई ।

(५) १ मा. ए लाए। २ ए मर्मेमि मा गई। ३ ए में। ४ मा कुल लजवाए, ए कुलहि लजाये।
(६) १ ए तिल एक सुख कै। २ मा में यहाँ 'काहू' और है। ३ ए गमाये।
(७) १ ए दिखायमि। २ ए पाप चढ़ाये।

अर्थ—(१) राजकुमारी को तब सखियों ने जगाया और कहा, कि "तुम्हें किसने आकर नष्ट किया? (२) जाग कर अपनी अवस्था देखो तुम उठीं नहीं और सिर में तुमने आग लगा ली (लगने दी)! (३) क्यों जान-बूझकर तुमने विष खाया, और किस काम के लिए मूल को खो दिया? (४) क्यों अति मन-भ्रम विकार किया, और क्यों गाँठ में अंगार बाँध लिया? (५) क्यों तुमने अपने को अपयश लगाया? क्यों तुम स्वयं भी गई और तुमने [अपने] कुल को भी लज्जित किया?

(६) एक क्षण के सुख के लिए, हे कुमारी तुमने अपने को नष्ट किया (७) और [अपने] सिर पर पाप चढ़ाये हुए कुल को गाली दिलाई।

टिप्पणी—(१) मूर < मूल = पूँजी। (४) बकार < विकार। (६) तिल < क्षण। (७) गारि < गालि = अपशब्द।

[ १४० ]

बहुरि सजग* होइ कहु कुमारी[1]। काह सखी दहु[2] मोहि गारी।
असम करम मो[1] कर अयानी[2]। जहि न होइ कुल धरम क कानी[3]।
मोहि बरबस जनि[1] अपजस लावहु। कै बिचार[2] मोहि दोस* छुवावहु[3]।
पाप करम कर निरतो[1] कहू। जसि पुर तसि[2] किरिया दहू[3]।
तुम्ह सखी लावहु* सरभरि*[1] मोरी। तुम्ह सबै मोहि काज न[2] थोरी।
मोहि तुम्ह किछू न अंतर बसहु कहौं बिचार[1]।
सौंगुन सपन[1] न जानौं दहु को गा मोहि[2] मारि॥

पाठान्तर—(१) १ ए संग्राम भो राजकुमारी। २ मा देहहि।
(२) १ ए मो। २ ए अयाना। ३ ए काना।
(३) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए बिचार। ३ ए दिस्य लगावहु।
(४) १ मा ए कै निरती। २ ए जैस पुरै तस। ३ ए लहू (दुख पूर्ववर्ती-वत्)।
(५) १ मा. ए तुम्ह (हैं—ए) सखि अरथ सरीरी रा तुम्ह सखी काज सरबरि। २ ए ताहि मेलि मारि न छाई।
(६) १ ए अपारि।
(७) १ ए सपना। २ मा मएउ निसि।

अर्थ—(१) फिर सजग होकर कुमारी कहने लगी "हे सखी तुम मुझे गाली क्यों दे रही हो? (२) ऐसा कर्म वह मूर्खा करती है जिसे कुल और धर्म की कानि (मर्यादा) [की चिन्ता] नहीं होती है। (३) मुझे तुम बरबस अपयश न लगाओ विचार कर लो और [यदि संतोष न हो

तो] मुझे दिव्य छुआओ। (४) पाप कर्म (अविहित संयोग) के बारे में निर्णय [जिस प्रकार चाहो] कर लो और जैसी क्रिया स्फुरित होती हो वैसी क्रिया तुम [मुझे] दो। (५) हे सखी, तुम मेरी तरवार लगा रही (मुझसे तकरार कर रही) हो; तुमसे मुझे चोरी नहीं होना है सकती है।

(६) तुममें और मुझमें कुछ भी अंतर नहीं है; बैठकर विचार करो और देखो। (७) मैं नहीं जानती कि सौतुख (अतिशय प्रत्यक्ष) था कि स्वप्न; और यह भी मुझे पता नहीं कि कौन [इस भाँति] मुझे मार गया (मेरा जीवन नष्ट कर गया)।"

टिप्पणी—(१) गारी < गालि = अपशब्द। (३) दिव्य < दिव्य = किसी आरोप को असत्य प्रमाणित करने के लिए छुआ या उठाया जाने वाला तप्त लौह-पिंड। (४) निरनौ < निर्णय। फुर < स्फुर = प्रकाशित होना, प्रकट होना। किरिया < क्रिया = सत्यासत्य निर्णय के लिए अपनाया गया कोई साधन, शपथादि। (७) सौतुख < स + प्रत्यक्ष (?) = अतिशय प्रत्यक्ष।

## [ १४१ ]

कुँवर एक सपने मैं[1] देखा। सपन रूप सौतुख कर लेखा।
बिधन[1] मदन मूरति निरमएउ[2]। जम न होइ[3] पै जिउ[4] लै गएउ[5]।
जम कै[1] मीचु[2] निमिख दुख देई। बिरह मरन तिल तिल जिउ[3] लेई।
एहि[1] दुख सखी कैसे[2] निस्तरिहू[3]। बिन जिउ किमि जग[4] जीवन सरिहू।
अब न सकौं रहि[1] ओहि बिनु घरी। अचक गाज यह मोहि सिर[2] परी।

बिनु[1] जिय सखी सरीर यह[2] एक[3] तिल रहत[4] सदेह।
जिउ[1] अति निठुर निछोही[2] सक तौ[3] रह बिनु देह॥

पाठान्तर—(१) १ ए हम।
(२) १ ए बिधि। २ ए निरमय। ३ ए होय। ४ ए जीय। ५. ए गये।
(३) १ ए कि। २ मा मिरितु ए मितु। ३ ए जिव।
(४) १ ए यह। २ मा कैसें ए कैस। ३ ए निस्तरिहौं। ४ ए में यह शब्द नहीं है।
(५) १ ए में 'सकौं रहि' के स्थान पर 'जिऔं' है। २ ए सहँ का ते।
(६) १ ए बिना। २ रा जेहि। ३ ए तिल। ४ मा रहन ए रह।
(७) १ ए जीव। २ मा निछोही ए बिछोही। ३ मा तं।

अर्थ—"(१) स्वप्न में मैंने एक कुमार को देखा; स्वप्न-रूप होते हुए भी वह सौतुख (अतिशय प्रत्यक्ष) सा था। (२) उसको विधाता ने मदन की मूर्ति-सा निर्मित किया था; वह यम नहीं था पर वह मेरे प्राण ले गया। (३) यम की (यम द्वारा दी हुई) मृत्यु एक क्षण मात्र दुःख देती है; किन्तु विरह का मरना तिल-तिल करके प्राण लेता है। (४) इस दुःख से हे सखी, मैं कैसे निस्तार पाऊँगी और बिना जीव (प्राणों) के किस प्रकार इस जगत् में जीवन बिताऊँगी? (५) अब उस (कुमार) के बिना एक घड़ी नहीं रह सकती हूँ; यह वज्र अचानक ही मेरे सिर पड़ा है।

अर्थ—"(१) इस प्रकार बालिकाएँ केलि (खेल-कूद) कर रही थीं; वे सभी कमल-वदनी फिर (और) सुकुमारियाँ थीं (२) और सभी शरीर में सुवासयुक्त पदार्थ लगाए हुए थीं इसलिए पुष्पों की सुगंध छोड़कर मधुकर [उनकी ओर] दौड़ पड़े। (३) वे किसी के तो सिर पर बढ़-बढ़ कर बैठ गए और किसी के हृदय में उन्होंने प्रविष्ट होना चाहा (४) बालिकाओं के जो सुरंग और मधुपिपासु भ्रमर थे उनके मुख-कमल की सुगंध के कारण मधुकर उन भ्रमरों से लिपट गए। (५) अब तक जिस रस का [बालिकाओं ने] बहुत यत्न से सुरक्षित रक्खा था उसको बलपूर्वक वे मधुकर चखना चाहते थे।

(६) सभी के अधरों को उन भ्रमरों ने काट खाया, इसलिए वे श्रेष्ठ नारियाँ अकुला (घबरा) गईं; (७) आगे से मधुकर उन्हें घेर रहे थे और पीछे से [उनकी वेणियों को नाग समझ कर] उन्हें पुकार (मयूर) घेरे हुए थे।

टिप्पणी—(१) सुकुवारी < सुकुमारी। (२) पुहुप < पुष्प। (४) अपिय < अपीत = अनपिए।

[ २०६ ]

बिगसत कवल उपम सम बारा[1]। बस[2] मधुकर किए गुंजारा[3]।
बिकल सो[1] बात कहू नहिं पावहिं[2]। सांस लस मुख पैसे आवहिं[3]।
अकुलाने भा[1] भग सिंगारा[2]। कंचुकि फाटि टूट गिय[3] हारा।
परी अवस्था सब[1] अकुलानी। मांसउ तिलक मांग उघसानी[2]।
नौ सत जो घर सउ[1] कै आइ[2]। नांसि चली[3] सें सब अबराईं[4]।
दुहुँ[1] कर बदन छपाए[2] धाईं त[3] बर मारि।
चित्र मारि भीतरगँ पसी[1] बार पौरि[2] दीन्ह टारि[3]॥

पाठान्तर—(१) १ भा बिगसत पंकज अरुन सब बाला ए बिगसी कौंल भांति ते बारी। २ रा बैठे। ३ भा किएं बेकरारा ए कै बिकरारी।
(२) १ भा बिकली ए ब्याकुल। २ ए पावैं। ३ भा मुह पैसे आवहि, ए मुह पैसे आवैं।
(३) १ भा अकुलाने भौ ए अकुलानी भौ। २ ए सिंगारू। ३ भा टूट गिय ए टूटिया।
(४) १ भा अवस्त सबै। २ भा अपमानी ए बिसरानी।
(५) १ ए से रा सौं। २ ए घर मे कै आई। ३ ए चली। ४ ए भंवराईं।
(६) १ ए दुइ। २ ए छपाए। ३ रा अकुलानी (दे पूर्ववर्ती दोहा) ४ रा बराम (?)।
(७) १ ए मैं पैठी रा गईं। २ रा बार पौरि दिन मान (?) ए पौरि दीन्ह सब टारि भा बार पौरि दिय टारि।

अर्थ—(१) सभी बालायें कमल के समान विकास कर रही थीं इसलिए मधुकर [उनके अधरों पर] बैठे हुए गुंजार करते रहे। (२) विकल होकर वे बात नहीं कह पाती थीं क्योंकि साँस लेते ही वे मुँह में प्रविष्ट हुए जाते थे। (३) दंश आने के कारण उनका शृंगार भंग (अस्त-व्यस्त) हो गया उनकी कंचुकी (चोली) फट गई और उनकी ग्रीवा का हार टूट गया। (४) [बुरी] गति आ बनी और वे सब लय आ गईं; उनका तिलक नष्ट हो गया और उनकी माँग अस्तव्यस्त हो गई। (५) वे जो सोलह शृंगार कर ले कर आई थीं उन सब को वे अमराई में नष्ट कर चलीं।

(६) दोनों हाथों से अपना मुँह छिपाए वे नारियाँ दौड़ीं; (७) वे चित्रशाला के भीतर जा घुसीं और पौरी (ड्योढ़ी) का द्वार उन्होंने मूँद दिया (बंद कर दिया)।

टिप्पणी—(२) (७) पैस<प्रविश्=घुसना। (३) गिय<ग्रीवा। (७) पौरि<प्रतोली=मुख्य द्वार, ड्योढ़ी।

[२०७]

एहि अवस्था तें[1] वर नारी । आइ धाइ मांझ[2] चित्रसारी[3] ।
बहुतन्हि[1] क कंकन कर[2] फूटे । बहुतन्ह[3] हार उरहिं के टूटे ।
बहुते अधर पयोधर टोवहिं । बहुत चीन्ह उरहिं[1] दखि रोवहिं ।
बहुत हँसहिं[1] बहुत[2] बिलखाहीं । बहुते माता पितहिं[3] संकाहीं ।
बहुतन्हि[1] सीस बस मो कराए[2] । बहुतन्हि[3] काजर नैन नसाए[4] ।
सबै सिंगार[1] भंग भा कोइ हँस[2] कोइ बिलखाइ ।
औरु भयें[1] जिय भरमी[2] घर दिमि धाइ[3] न जाइ ॥

पाठान्तर—भा में अर्द्धालियाँ ३ और ४ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ भा अवस्तते भव ए अवस्था ते बर। २ ए आइ धाइ मंदिर। ३ भा चित्रसारी।
(२) १ रा बहुतनि ए बहुतन्ह। २ ए उर कंचन। ३ रा बहुतनि। ४ ए गीव गहि।
(३) १ ए बहुतो। २ ए बहुतो चिन्ह अधर।
(४) १ रा बहुते हँसै ए बहुतो हँसहि, भा बाने हँसै। २ ए बहुतो। ३ ए बहुतो माता पिता।
(५) १ रा बहुतनि ए बहुतो। २ भा मोकरामेउ ए मोरमाए। ३ रा बहुतनि ए बहुतो। ४ भा नसामेउ।
(६) १ ए सबै सिंगार जो। २ ए हँसै।
(७) १ ए भये रा भरम। २ ए भै भरमीं रा जिय डर पुनि। ३ भा सरहि ए चले।

अर्थ— (१) इस [बुरी] अवस्था से (के कारण) वे श्रेष्ठ नारियाँ चित्रशाला में दौड़कर आ गईं। (२) बहुतों के हाथों के कंकन फूटे बहुतों के हृदय (वक्षस्थल) पर के हार टूट गए। (३) बहुतेरी अपने अधर और पयोधर [भर के भ्रमर-दंश] टटोल रही थीं और बहुतेरी अपने उरोजों पर [दंश के] चिह्न देखकर रो रही थीं। (४) बहुतेरी हँस रही थीं तो बहुतेरी बिलख रही

थीं; (७) [भ्रमरों के] भ्रम (भय) के मारे वे मुख नहीं खोल रही थीं संकेतों से ही वे बातें कर रही थीं।

टिप्पणी—(४) समान < सज्ञान। (६) पौरि < प्रतोली = मुख्य द्वार ड्योढ़ी। (७) सैन < संकेत।

# [ २०९ ]

बाहर चित्र मारि सम[1] आइ। भ्रम न गएउ छटि फुनि[2] भरमाई।
डरहि म[1] आपु माहि बगराही[2]। एक[3] ठाव भई सब जाही।
फुनि[1] राकस एक आइ तुलानां। दखि सखिन्ह[2] सब तज[3] परानां।
तेहि देखत संका जिय[1] आई। हम रूखन[2] तर रही लुकाई[3]।
मैं जहि ठाँउ छपानी अही। राकस आइ तहाँ हौ[1] गही।
साठि सखिन्ह महि[1] एकसरि माहि पकरसि अगराइ[3]।
मन मत्क के मत्क मह[1] एहि बनखंड ल आइ॥

पाठान्तर—(१) १ भा बाहेर चितमारी सब ए बाहर चित्रमारि जो। २ भा भरम न गएउ फो तही भरमाई, ए भरम न गौ जो जिउ भर्माई।
(२) १ रा डर मानि ए डर मा। २ भा आपु माहि बिलगाही ए आपुस मों बेगराही। ३ भा ए एकहि।
(३) १ रा ए पुनि। २ रा सखिन। ३ पो तजा।
(४) १ ए देख मन संका। २ भा ए रूखन्ह। ३ भा रही छपाई ए रही छिपाई।
(५) १ ए हम।
(६) १ रा सखिन महि, ए सखी मा। २ ए धरेसि। ३ भा बिलगाइ।
(७) १ भा मैन मत्क के मत्कै ए मैन मत्क के मारग।

अर्थ— (१) सभी चित्रशाला से बाहर आईं किंतु भ्रम (भय) छूटा नहीं और वे फिर भी भ्रमित होती रहीं। (२) डर के मारे वे आपस में अलग-अलग नहीं हो रही थीं और सभी इकट्ठा होकर जा रही थीं। (३) फिर एक राक्षस आ पहुँचा और उसे देख कर [मेरी] सब सखियों ने [जैसे] प्राण छोड़ दिए। (४) उसको देखते ही जी में शंका आ गई और हम वृक्षों के नीचे छिप गईं। (५) मैं जिस स्थान पर छिपी थी, राक्षस ने वहाँ आकर मुझे पकड़ लिया।
(६) साठ सखियों में से अकेली मुझको औरों से अलग कर उसने पकड़ा (७) और वैसे अपने साथ (पल मात्र में) मुझे यह इस वनखंड में ले आया।

टिप्पणी—(३) राकस < राक्षस। (४) रूख < रुक्ख < वृक्ष।

# [ २१० ]

एक बरिस मोहि[1] मा एहि ठाऊ। गयनहु सुमिरउं न मानुस नाऊ।
आजु मिलिग एक[1] जोबन लगाउ। मानस रूप जो र[1] तोहि दगउ।

बिन जिउ[1] कया रही[2] एहि ठाइ । जिउ[3] बिनु कया जियै[4] कब ताइ ।
कुटुँब बियोग[1] रैनि दिन दाहू[2] । पापी जिउ निसर[3] नहिं[4] चाहू ।
सुख हरि लीन्ह[1] दुक्ख जिय[2] बाढ़ा । बरबस[3] जीउ जाइ नहिं[4] काढ़ा ।
येहि[1] संताप दुख कब लगि[2] मैं[3] जग जीयत रहाबि[4] ।
जिमि सरजल[1] बिनु कदव[2] उरम फाटि मरि जावि[3] ॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए सपने मा सपनेहु।
(२) १ मा भक। २ मा सूर।
(३) १ रा जिय। २ मा भई रही ए भई रही। ३ ए जियब।
(४) १ ए बिछोग। २ ए दहई। ३ मा म निसरा ए निकसै ना। ४ ए चहई।
(५) १ मा लिएउ ए लीन्हा। २ ए जिव। ३ ए अब मा। ४ ए ना।
(६) १ मा येहि ए येह। २ ए की लगि रा मे ये दो शब्द नहीं हैं। ३ ए म मइ शब्द नहीं है। ४ ए रहाब।
(७) १ ए जस सरवर। २ ए कादौं। ३ ए मर जाब।

अर्थ— (१) मुझे इस स्थान पर [रहते] एक वर्ष हो गया और स्वप्न में भी मैंने मनुष्य का नाम नहीं सुना। (२) आज एक पल के लिए मैंने जीवन देखा (जीवन का अनुभव किया) जब मनुष्य के रूप में तुम्हें मैंने देखा। (३) बिना जीव (प्राणों) के काया इसी स्थान पर बनी रही किन्तु बिना जीव के काया कब तक जी सकती है ? (४) कुटुम्ब का वियोग मुझे रात-दिन दग्ध करता रहता है, किन्तु पापी प्राण [शरीर से] निकलना नहीं चाहते हैं। (५) जी में दुःखों ने बढ़कर मेरा सुख हर लिया, [फिर भी] जीव बरबस निकाला नहीं जाता है।

(६) इस संताप और दुःख में मैं जगत् में कब तक जीवित रहूँगी ? (७) जिस प्रकार सरोवर में जल के बिना कर्दम (कीचड़) [फट जाता है], उसी प्रकार मैं भी [शरीर के] ऊर्ध्व भाग के फटने से मर जाऊँगी।

टिप्पणी—(१) ठाउ < स्थान। नाउँ < नाम। (४) रैनि < रयणी < रजनी। निसर < निस्सर < निर् + सृ = बाहर निकलना।

[२११]

मैं आपन जिउ[1] परिहरि आई[2] । बिनु जिउ अब मोहि[3] रहा न जाई[4] ।
एहि[1] दुख म[2] दिन एक मरि जाइब[3] । कब लगि एसें जियत रहाइब[4] ।
मुए सरीर अपर[1] यह स्वाँसा[2] । छाड़ी कया जिवन[3] क आसा ।
कुँवर[1] दरसु त[2] मोहि बिचारी । बिनु जिउ[3] बान बहुति है मारी ।
रहेंउ चाव मुग मम[1] परिहरा । जेहि दिन सउँ मोहि दानव[3] हरा ।
बिनु आयें[1] पर जीउ हु तहि पर बिरह दहाइ[3] ।
जे[1] दिन जाहि बियोग महँ ते को[3] आउ गहाइ[4] ॥

(५) १ ए है। २ ए दीन्हा मोरे। ३ मा मकु ए रे। ४ मा मौर, ए मोरे। ५ ए कोरे।
(६) १ ए रकत। २ मा बीती रा पिय तस। ३ ए समाई, रा माई।
(७) १ मा बिनासि कै ए बिनासिहि। २ ए काढ़ बाउ।

अर्थ—(१) मैंने बारह महीने रक्त के आँसू रोए हैं मरना भला था न कि ऐसा बिछोह। (२) [अपने पहले के] सुखों को समझ-समझ कर छाती फटती है; शरीर में मांस नहीं रह गया है क्योंकि विरह [उसको काटने के लिए] कतरनी हो गया है। (३) [मुझे] वन में अकेली देखकर [मेरा] हृदय फटता है दुःख ही यहाँ मेरी सखी हुआ और विरह सहेली हुआ। (४) विधाता ने पूर्व जन्मों में कुछ बुरा लिख रक्खा था इसी से जीवन-वृक्ष दुःख-फल फला है। (५) अथवा मैंने किसी को भूल से दुःख दिया था और वही अब उलटकर मेरे कोड़ में आ पड़ा है।

(६) मेरी सम्पूर्ण आयु गुप्त रूप से दिन-रात [मेरे] रक्त का पान कर रही है। (७) [परिणामत:] एक दिन [ऐसा आएगा कि] वह [शरीर को] रक्तहीन करके कहेगी "इसे बाहर निकालो।

टिप्पणी—(१) रकत < रक्त। बिछोव < विच्छोभ [दे ]=विरह वियोग। (४) पुब्ब < पुब्ब < पूर्व। (५) कोर < क्रोड = गोद।

## [ २१३ ]

कहौं[1] बात आपनि सब[2] तोही[3] । बिनु दुख और न साथी मोही[4] ।
मांस कोर न पखि न[1] दुलाइउ[2] । कौन अधरम दइय सों[3] पाइउ[4] ।
एहि[1] निकुंज बन दोसर न[2] कोई । जो मोहि दुक्ख[3] सघाती होई ।
दुख सताप बिनु और न पावौं । जहि सों[1] तिलएक जिउ बहरावौं[3] ।
प्रान तज चाहु[1] बढ नारी । जीवन भएउ[2] जगत बहु[3] भारी ।
पीर करजें हिए[1] दुग्ग देह दगध[2] उतपात[3] ।
दया भेउं करि[1] जिइहौं एहि रे[3] बिरह सताप ॥

पाठान्तर—(१) १ मा कहिउं। २ ए मैं। ३ ए तोही। ४ ए मोही।
(२) १ मा मता कोर पखिउ। २ मा दुलाई ए दुलाएउ। ३ ए पाप बिधना सौं। ४ मा मैं पाई ए पाएउं।
(३) १ ए येह। २ रा म न नहीं है। ३ ए जो मोरे दुखक।
(४) १ ए जासौं। २ ए दिस। ३ रा ए बहलावौं।
(५) १ ए चाहत है। २ २ मा। ३ मा मोहि।
(६) १ ए करेजे हिये। २ ए बिरह दगिध। ३ मा जिव ताप।
(७) १ रा करौं। २ मा जीवौं, ए जिओं। ३ मा गो मैं न यह दुख।

अर्थ—"(१) मैं तुमसे अपनी सब बातें कहती हूँ; दुःख के अतिरिक्त दूसरा कोई अन्य (मेरा) साथी नहीं है। (२) माता की गोद में रहते हुए मैंने पक्षी [तक] को दुःख नहीं पहुँचाया फिर भी पता नहीं कौन-सा पाप (पाप का परिणाम) मुझे दैव से मिला है। (३) इस निकुंज वन में

दूसरा कोई नहीं है जो मेरा दुख का संगी बने। (४) दुख और संताप के अतिरिक्त मैं यहाँ किसी को भी नहीं पाती हूँ जिससे मैं तनिक भी अपना जी बहला लेती। (५) भले ही [यह] भारी प्राण छोड़ना चाहती है जीवन [इसके लिए] जगत् में बहुत भारी [एक बड़े भार के सदृश] हो गया है।

(६) कलेजे में पीड़ा है, हृदय में दुख है और देह में दाह का उत्पात है (७) हे दैव किस प्रकार मैं इस विरह के संताप में जीवित रहूँगी ?"

टिप्पणी—(२) कोर < कोड = गोद।

[ २१४ ]

मोर दुख सुख जहँवाँ रहि[1] अहा । तुम्ह सेंउ[2] मैं सब आपन[3] कहा ।
तुम्हहु[4] कहहु[1] आपन[2] दुख माहीं । जो रे इहाँ लै आवा[3] तोहीं ।
आदि दुखी मैं[1] तोहि नहि देखौं[2] । राजकुँवर अस[3] बदन बिसेखौं[4] ।
भाग उदित माथें[1] मनि बरा । जानहु चाँद सपूरन करा[2] ।
इस्ट भाइ सेवग[1] कोइ नाहीं । तोर संग[2] बासु[3] परिछाहीं ।
समुद नाँघि[1] तुइ[2] आएसि एकसर[3] यह अचरिजु[4] हइ मोहि[5] ।
राकस भूत भयावन कहुँ[1] कसें[2] छाड़न्हि[3] तोहि[4] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए कहाँ लगु। २ रा तमसा ए तो सौं। ३ ए साम छाँड़ि मैं।
(२) १ ए तैं पुनि कहु। २ रा अपनों। ३ मा आएउ।
(३) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए न देखौं मा न देखेउं। ३ मा जस। ४ मा बिसखेउं ए निरेखौं।
(४) १ ए माथे। २ ए जैसे सिस्टि भी मानुष करा।
(५) १ ए सेवक। २ ए मा संग। ३ रा ए बासु।
(६) १ मा ए नाँघि। २ ए कै। ३ ए में यह शब्द नहीं है। ४ ए अचरज। ५ ए मोहि।
(७) १ रा ए में यह शब्द नहीं है। २ ए कैस। ३ रा छाड़ेनि ए छोड़न्हि। ४ ए तोहि।

अर्थ—"(१) मेरा दुख-सुख जो कुछ था अपना वह सब मैंने तुमसे कहा। (२) तुम भी अपना दुख मुझसे कहो जो [दुख] तुम्हें यहाँ ले आया है। (३) आदि (जन्म) से ही मैं तुझे दुखी नहीं देख रही हूँ [मैं तो तेरा] मुख राजकुमार के ऐसा विशेष रही हूँ। (४) तेरा भाग्य उदित है [जिसके कारण तेरे] मस्तक में [जैसे] मणि जल रहा (देदीप्यमान) है और वह ऐसा लगता है मानों संपूर्ण कलाओं का चंद्रमा हो। (५) किन्तु तेरा कोई भी इष्ट भाई और सेवक तेरे साथ [तेरी] प्रतिच्छाया के अतिरिक्त नहीं है।

(६) समुद्र लाँघ कर तू अकेला आ गया यह आश्चर्य मुझे है (७) राक्षसों और भयानक भूतों ने पता नहीं तुझे कैसे छोड़ दिया ?"

टिप्पणी—(३) बिसेख < विसेस < वि + शेषम् = विशेषण युक्त करना गुण आदि द्वारा दूसरे से भिन्न करना। (४) बर < ज्वल = जलना।

[ २१५ ]

चांद सुरुज[1] जो उवै[2] अगासा । तिन्ह कर[3] इहां नाहिं[4] परगासा ।
तू[1] मानुस इहवां[2] कत आवा । पूंछति हौं कहु आपन[3] भावा ।
नगर कहहु औ पिता क[1] नाऊं । पुहुमि कहहु आछहि[2] जहं[3] ठाऊं ।
कुरी नीचि क[1] ऊंचि तुम्हारी[2] । राइ रान कै रांक[3] भिखारी ।
काया छीनि जनु[1] मरन सदेहा[2] । मांसु रकत नहिं देखौं[3] देहा ।
आदि अंत कहि आपनि[1] बात[2] कही मैं तोहि ।
तुइं पुनि[1] बसि[2] निमिख एक आपन दुख कहु मोहि ॥

पाठान्तर—(१) १ ए सुरज। २ मा उवहिं ए आहिं। ३ रा का। ४ मा तिन्ह इहां न किएउ इहा ए ताकर इहा नाहिं।
(२) १ ए तौ। २ मा ए ऐठ। ३ ए आपनि (<आपन फ़ारसी लिपि) रा अपना।
(३) १ रा कहु व पिता कर, ए कहहु जे पिता कर। २ ए भूमि कहहु आपनि। ३ रा जेहि, ए जे।
(४) १ ए की। २ ए तोहारी। ३ ए राये रांक की अहौ रा राही रांक कि रान।
(५) १ ए छीन जे। २ रा ए समेहा। ३ मा देखेउं।
(६) १ रा अंत सा आपनि ए अंत कहि बातैं। २ ए सबै।
(७) १ मा तुम्ह पुनि ए तै पुनि। २ ए बैसु।

अर्थ—"(१) चन्द्र और सूर्य का प्रकाश भी, जो आकाश में उदित होते हैं, यहां नहीं होता (आता) है; (२) तब तू मनुष्य यहाँ कैसे आ गया ? मैं तुझसे यह प्रश्न करती हूँ, तू अपना भाव कह। (३) तुम अपना नगर और अपने पिता का नाम बताओ, और वह पृथ्वी [खंड] बताओ जहाँ [तुम्हारा] स्थान है। (४) तुम्हारा कुल ऊँचा है या नीचा, और तुम राजा-राणा हो या रंक (निर्धन) और भिखारी हो ? (५) तुम्हारी काया क्षीण हो गई है मानो [तुम्हारे] मरने का संदेह हो रहा है तुम्हारे देह में मैं मांस और रक्त नहीं देख रही हूँ।

(६) आदि से अंत तक मैंने तुमसे अपनी सब बात कह दी। (७) फिर तू भी एक पल बैठ कर मुझे अपना दुख बतला।"

टिप्पणी—(३) पुहुमि<पृथ्वी। (४) कुरी<कुल। (५) छीनि<क्षीण।

[ २१६ ]

पेम घाव मम[1] जो पती । कुंवर मुनी[2] जहवां लहि[3] अही ।
चित भरमउ[1] मुनि रावग माऊं । मन महं चहसि इहां सो[2] आऊं ।
जो अबही यह[1] राखस आव । निमिख माहिं मोहि मारि मडावै[2] ।

मोहि आगें कहँ जाउ पराई। मुए मोहि[1] पछताव रहाई।
औ मोहि आगें[1] है बड़ काजू। जेहि लगि निसरउ[2] परिहरि राजू।
एह गियान गुनि मन महँ[1] ठाऊ[2] भएउ उठि राउ।
नैन नीर भरि पेमाँ[1] धाइ परी[2] ले पाउ॥

पाठान्तर—(१) १ भा ए सबै। २ ए मो। ३ ए मुना रा सही। ४ ए कहाँ लगि।
(२) १ ए मरमा। २ भा मनहिं कहेसि इहवाँ हुत ए मन मा कहेसि इहाँ सो।
(३) १ ए बोह। २ ए मड़ाई।
(४) १ भा हुतें ए धाइ।
(५) १ ए आगे। २ ए निसरे।
(६) १ ए येह मन ग्यान गुनि कै। २ रा ठाक (?)।
(७) १ रा पेमै।

अर्थ—(१) प्रेमा ने जब [अपनी] सभी बातें कहीं कुमार ने भी उनको वहाँ तक वे थीं सुना। (२) [किन्तु] राक्षस का नाम सुनकर [कुमार का] मन घबरा गया और उसने मन में कहा, "यहाँ से मैं चला जाऊँ। (३) यदि कहीं वह राक्षस अभी आ जाए, तो मुझको एक पल में मार कर छोड़ दे। (४) उसके आगे पलायित होकर मैं कहाँ जाऊँगा? मरने पर मुझे पछतावा रहेगा (५) और [मुझे] आगे [अभी] एक बड़ा कार्य [करना] है, जिसके लिए मैं राज त्याग कर घर से निकला हूँ।"

(६) मन में यह ज्ञान (चतुरता) गुन कर राजा (राजकुमार) उठ कर खड़ा हो गया (७) [तो] प्रेमा नेत्रों में आँसू भर कर दौड़कर उसके पैरों पर गिर पड़ी।

टिप्पणी—(४) पराई<पलाइअ<पलायित=भागा हुआ। पछताव<पश्चाताप। (५) निसर<निस्सर<निर्+सृ=बाहर निकलना।

## [ २१७ ]

बहुरि[1] कुँवर बर मारि उभाई। देखि बरन हिय उठउ[2] छोहाई।
मोह भएउ[1] बिन[2] मया मरोरा। पेम[3] समुँद सो उठा[4] हिलोरा।
पेमां दुख कुँवर हिय जरा। आसहुँ जरति अगिनि घिउ[1] परा।
देखि कुँवर हिय गहभरि[1] आवा। चित मया निजु[2] जाइ न जावा[3]।
बदन देखि हिय उठउ[1] मरोहू। कुँवर बरज अबहिं भा मोहू।
दुखिया कर[1] दुख जान जेहि दुख होइ सरीर।
बिनु दुख करि[1] पीरा[2] का[3] जान दुख दाधे क[4] पीर॥

पाठान्तर—(१) १ भा निहुरि। २ ए बिन उभा।
(२) १ भा भएं, ए भौ। २ ए मन। ३ ए पीरम। ४ ए मे यह शब्द नहीं है। ५ भा उठउ ए दीन्ह।

(३) १ ए आगि मित।
(४) १ मा हिय गहबर, ए मन गहबरि। २ ए चित माया दे। ३ मा उआवा ए न आवा।
(५) १ ए चित उठ।
(६) १ ए सो।
(७) १ मा ए कर। २ मा. ए में 'पीरा' नहीं है। ३ ए में 'का' भी नहीं है। ४ ए का।

अर्थ—(१) तदनंतर कुमार ने उस श्रेष्ठ नारी को उठाया, और उसका मुख देख कर वह हृदय में [दया से] क्षुब्ध हुआ। (२) उसके चित्त में मोह और अन्दोरा (स्नेहजनित दुःख) हुआ तथा उसके प्रेम समुद्र में हिलोर उठी। (३) प्रेमा के दुख से कुमार का जी जल गया मानो जलती हुई आग में घी पड़ गया हो। (४) उसको देख कर कुमार का हृदय भर आया और चित्त की ममा (ममता) के कारण उससे बोला नहीं जा रहा था। (५) उसका मुख देखकर [कुमार के] हृदय में मरोह (दुःख) उठा और कुमार का कलेजा [उस दुःख की ज्वाला में] औट कर रक्त बन गया।

(६) दुखी का दुख वही जानता है जिसके शरीर में दुख होता है; (७) दुःख-जनित पीड़ा के बिना [कोई] दुःख-दग्ध की पीड़ा को क्या जान सकता है?

टिप्पणी—(२) हिलोर < हिल्लोल = समुद्र की लहर। (३) घिउ < घृत। (५) कलेजा < कालेय। लोहू < लोहिम < लोहित = रुधिर।

## [ २१८ ]

रगत आंसु[1] तस[2] पम[3] रोवा । जेइ र सुनां[4] सइ हिया करोवा[5] ।
मन गहभर हिय[1] उठेउ अन्दोरा[2] । नैन समुद द[3] रगत हिलोरा[4] ।
दुख व्यापा[1] मुख[2] बकति न आव[3] । निसखत बात कहु[4] नहिं पाव ।
लोयन दुवौ[1] पूरि जल भरे । सीपि[2] फूटि जनु मोती ढरे[3] ।
दुख तरंग[1] भरि हियें उपारी[2] । रोंव रोंव सों आंसू ढारी[3] ।
सूरुज चाद तराइन[1] आसुनि छत्र कुंवर ।
पेमा दुख सम[1] रोए धरती गगन[2] सुमेरु ॥

पाठान्तर—(१) १ मा ए धार। २ ए सम। ३ मा पेमा। ४ ए जेइ सुना। ५ ए मो हीए करोवा।
(२) १ मा. गहबर हिय ए गहबरी २ मा अंदोर। ३ मा. दह ए दो। ४ ए लोन्ह टंकोरा।
(३) १ मा व्यापै। २ ए मुख। ३ मा बचन न आवा। ४ ए कहन।
(४) १ ए दुनो। २ ए सीप। ३ मा ए. भरे।
(५) १ ए यहां 'जो' और है। २ मा ए हियें (हिये—ए) उभारे। ३ ए रोव रोव। ४ मा आमू भरे ए आगू ढरे।

(६) १ ए सुर्ज चाँद तारा गन।

(७) १ ए पेमा सब दुख। २ ए गमन।

अर्थ—(१) प्रेमा ऐसे रक्त के आँसू रोई कि जिसने भी सुना उसका हृदय कचोट उठा। (२) प्रेमा का मन भर आया था और उसके हृदय में एक अंदोरा (विलोल) उठा उसके नेत्र-समुद्र रक्त के हिलोर दे रहे थे। (३) [मन में] दुख व्याप्त होने के कारण मुख से वाक्य नहीं निकलता था; निःश्वासों के कारण वह बात नहीं कह पा रही थी। (४) उसके दोनों नेत्र आँसुओं से पूरित होकर भर गए [और वे इस प्रकार तदनंतर गिरने लगे] मानो सीपी फूटी हो और उससे मोती ढल रहे हों। (५) दुख की तरंग हृदय में भरकर जो उसने उभाड़ (झोल) दी तो वह रोम-रोम से आँसू गिराने लगी।

(६) सूर्य चन्द्र तारागण वासुकी इंद्र कुबेर (७) (धरती) आकाश और सुमेरु—सभी प्रेमा के दुख से रो पड़े।

*टिप्पणी—(१) रकत < रक्त। (२) हिलार < हिल्लोल = समुद्र की लहर। (४) लोयन < लोचन। (६) तराइन < तारिका गण।*

[२१९]

पर्मे दुक्ख[1] रगत जौ[2] रोवा । सुवट[3] तासु[4] रगत[5] मुह धोवा ।
पिक करार जरि भए[1] वौं[2] कारे । दुक्ख दगध[3] तरिवर[4] पतझारे ।
कंवल गुलाल भए[1] रतनारे । फूल समें तन[2] कापर फारे[3] ।
दारिउ मनार हिया बिहरानां[1] । नवू तुरुज[2] हारि पियरानां[3] ।
नारंग रगत[1] घूंट मइ[2] राती । धाय[3] मजूर फाटि गइ[4] छाती ।
आंब भए[1] दुख बाउर[2] महुवा भा[3] बिनु पात ।
ऊखि भई[1] दुख[2] टूक टूक मुनि पर्मा[3] उनपात ॥

पाठान्तर—(१) १ मा ए पर्मा नैन। २ ए रक्त भर। ३ ए सुमटे। ४ मा ताहि। ५ ए रक्त।

(२) १ ए करील जरि। २ रा दुनी ए में यह शब्द नहीं है। ३ मा दुक्ख दाहि ए दुख दाधे ४ ए तरवर।

(३) १ ए भी। २ मा सबहिं तन ए सबन्ह तन। ३ ए कांपन तारे।

(४) १ ए बिहराने। २ ए बिनु तुरुम। ३ ए हार पियराने।

(५) १ ए रकत। २ ए भी। ३ मा धाय ए धायेन। ४ ए भी।

(६) १ ए भी। २ मा बौरा। ३ मा भण्उ ए भो।

(७) १ ए भी रा में यह शब्द नहीं है। २ रा में यह शब्द नहीं है। ३ ए में यहां 'पुग' और है।

अर्थ—(१) प्रेमा ने दुख के रक्त [के आँसू] रोने तो सुए ने उसके रक्त से मुँह को लिया [और इसी कारण उसका मुख लाल हो गया]। (२) पिक और काम उस (पेमा) की [दुख] दावाग्नि से जल कर काले हो गए, और [उसके] दुख-दाह से ही वृक्षों ने पत्ते झाड़ दिए। (३)

कमल और गुलाल लाल हो गए और सभी फूलों (कलियों) ने [अपने] शरीर के वस्त्रों (पंखुड़ियों) को फाड़ डाला। (४) अनार का हृदय [उसकी दशा] देख कर फट गया और तुरंज नीबू डाल ही में पीला हो गया। (५) नारंगी उस रक्त की घूंट पीकर लाल हो गई और खजूर की छाती [उस दुःख से] आहत होने के कारण फट गई।

(६) आम उसके दुःख से बावले (बौरे) हो गए, महुआ बिना पत्तों का हो गया (७) और ईख प्रेमा का दुःख-उत्पात सुन कर टूक-टूक हो गई।

टिप्पणी—(१) रगत < रक्त। सुवटा < सुअ < शुक। (२) करार < करास = काग। दौं < दव = दावाग्नि। (३) कापर < कप्पड़ < कपट = कपड़ा। (४) बिहर < बिघड < वि+घट् < टूट जाना। डारि < डाल [दे] = शाखा। (७) ऊखि < इक्षु = ईख।

[२२०]

भौंर भुजग दुखी दौं[१] जर। दुक्ख[२] करील पात परिहर।
मेहदी रगत घूंट रत[१] भीनी। जूही भई दुक्ख[२] तन खीनी[३]।
टेसू आगि लाइ[१] सिर रहा। कलिन्ह[२] बंद[२] दुख सपुट गहा।
फरी डारि तरिवर[१] दुख नाईं। कुमुद कवल जल बूड़ जाई[३]।
जामुनि[१] भई डारि दुख कारी। कटहर पहिरु काँट क[२] सारी।
रगत[१] रोई बन घुघुची रही जो रती होइ।
मुंह[१] कारा क बन[२] गई जगत जान सब[३] कोइ॥

पाठान्तर—(१) १ ए दुखी दो। २ ए और।
(२) १ रा में 'रत' शब्द नहीं है ए. रती बट। २ ए दुखहि भो। ३ ए छीनी।
(३) १ भा लागि। २ रा कलीबद भा कलिन्ह बदन ए कलि बरनी।
(४) १ ए फरा डार तरुवर। २ ए नए। ३ रा बूडउ जाए, ए बूड़न गये।
(५) १ रा जमुनी। २ ए डार। ३ ए कै।
(६) १ ए रकत।
(७) १ रा मुख। २ ए बन। ३ भा ए जग जानै सब।

अर्थ—(१) भ्रमर तथा सर्प दोनों [प्रेमा के दुःख की] दावाग्नि में जल गए; उसी के दुःख के कारण करील ने पत्तों का त्याग कर दिया। (२) मेंहदी [उसके] अश्रु-रक्त की घूंट से सिक्त होकर रक्त वर्ण की हो गई और जूही तनु की क्षीण हो गई। (३) टेसू [उस दुःख के कारण] सिर पर आग लगा रहा (अंगारों के जैसे फूल उसने धारण किए) और कलियों ने बंद होकर अपने संपुटों में [उस] दुःख को ग्रहण किया। (४) तरुओं की फली हुई डालियां [उस] दुःख से नमित हो गई और कुमुद तथा कमल जा कर जल में डूब गए। (५) जामुन डाल में ही [उस] दुःख से काली हो गई और कटहल ने काँटे की साड़ी पहिन ली।

(६) बन में घुघुची रक्त [के आंसू] रोई क्योंकि वह रत्ती (अनुरक्ता) हो रही थी; (७) [तदनन्तर] वह अपना मुख काला करके बन में चली गई यह जगत् में सभी जानता है।

टिप्पणी—(१) दौं < दव = दवाग्नि। (२) खीनि < क्षीण। (३) टेसू < किंशुक। (५) जामुनि < जम्बू। (५) काँट < कण्टक। (६) जौ < जउ < यत् = क्योंकि कारण कि।

[ २२१ ]

दुक्ख दगध भइहर पियरानां[1] । अविली टढ़ि भई जग जानां[2] ।
रसन दुक्ख[1] दांत मुह धरी[2] । गा कअपतह[3] पुहुमि परिहरी[4] ।
हारिल दुक्ख[1] हारि भुइ आवा । गादुर मह रुख[2] आपु[3] टगावा ।
दुख कर भ[1] अवरि डरानी[2] । भइ निस्तेज[3] रूख लपटानी[4] ।
चील्हि[1] जो दुख करें भौ डरी[2] । कबहूं[3] पुरुष कबहु इस्तिरी ।
बिबि[1] माया क आट लुकानेउ[3] जीभ[4] फरि भिंगराज[5] ।
तबहीं[1] भएउ दहि कोइला पर्मा दुख क[3] काज ॥

पाठान्तर—रा म उपर्युक्त अर्द्धाली ४ तथा ५ परस्पर स्थानान्तरित हैं।
(१) १ ए दुख दाधे भइहर पियराने। २ ए टेग्गी भौ। ३ ए जाने।
(२) १ रा दुखन। २ ए धरे(<धरी फ़ारसी लिपि)। ३ रा मा कलि पेड़ ए कलप बिठ। ४ ए परिहरे (<परिहरि फ़ारसी लिपि)।
(३) १ ए दुखहि। २ ए दुखते। ३ रा दुख।
(४) १ रा केरे भय ए के डर जो। २ ए औरि डेराणी। ३ मा निलज ए निर तेज। ४ मा लपटहु।
(५) १ मा चील्ह ए चिल्ह। २ दुख केरें भय ए दुख की भौते। ३ ए कबहि। ४ ए कबही।
(६) १ मा बहु ए दुइ। २ ए की आट। ३ ए लुकानी मा लुकाना। ४ मा भई ए केस। ५ ए भंगराज।
(७) १ मा तबहि। २ ए भौ। ३ ए एहि दुख।

अर्थ—(१) [उस] दुख के दाह से भइहर पीला पड़ गया और इमली टेढ़ी हो गई जो कि जग जानता है। (२) दुखों से [उस] दुख के कारण दाँतों से पृथ्वी को पकड़ लिया और कल्पतरु पृथ्वी को छोड़ कर चला गया। (३) हारिल [पक्षी] दुख से हार कर (थकित हो कर) भूमि पर आ गया और चमगीदड़ ने स्वयं वृक्ष में अपने को लटका लिया। (४) [उस] दुख के भय से लता डर गई और निस्तेज होकर वृक्ष से लिपट गई। (५) चील जो [उस] दुख के भय से डर गई कभी पुरुष और कभी स्त्री [होती रही है]।

(६) दो मायाओं की आड़ में अपनी जिह्वा बदल कर भृंगराज भी छिप गया (७) और इसी समय वेला के दुख के कारण दग्ध होकर वह कोयला [जैसा काला] हो गया।

टिप्पणी—(१) भई<भवं। (५) भौ<भय। (६) बिबि<द्वय=दो।

[ २२२ ]

पुनि[1] पम रस बचन उचारा[2] । निसमन कह सुनु राज कुमारा[3] ।
रारस भरम मनहि जनि[1] करहू[2] । निसरस भाग रहहु जनि[3] डरहू ।
यह[1] नाकस अबहीं कहु[2] नाऊ । एकउ[3] निमिष नाग नहिं नाऊं ।

सगर[1] दवस वह[2] रहु चराई । रनि[3] आइ पहरा क
कहु आपन[1] दुख मोहि परसा । जहि दुख तें निकसहु क[3]
जौ लहि सबै[1] बात तुम्ह[2] आपनि[3] कुँवर न कहहु[4] मोहि ।
तौ लहि[1] निस्चै जानहु आइ न[3] देहुँ तोहि[4] ॥

पाठान्तर—(१) रा अपुनै मा भा फुनि। २ ए ज्वारे। ३ ए सुन राजकु
सुनु राजकुमार।
(२) १ ए जीवनी। २ मा बचू। ३ ए निर्भय होहु न मन मो।
(३) १ ए मोह। २ ए कै। ३ ए एक। ४ ए गये का।
(४) १ ए सरग। २ ए मोह। ३ रा साम।
(५) १ रा अपने। २ मा लै ए ते। ३ मा निसरेहु यहि ए निसरे
कहियहु। ५ ए म चरण का पाठ है जौ लगि आपन बात सब
कहसि ना माहि।
(७) १ ए तौ लगि। २ ए निस्चै। ३ ए निसरैं देउ न। ४ ए तोहि।

अर्थ—(१) फिर (तदनंतर) पेमा ने [अपने] रसीले वचन उत्पादित किए और मिठास
के साथ उसने कहा "हे राजकुमार, सुनो। (२) राक्षस का भ्रम (भय) तुम मन में मत करो
तुम निर्भ्रम (निर्भय) होकर रहो डरो मत। (३) वह राक्षस अभी कहीं गया हुआ है और अभी
तो उसको गए एक पल भी नहीं हुआ है। (४) सकल दिन वह चरता (विचरण करता) रहता
है [केवल] रात को आकर यहाँ पहरा (रखवाली) कर जाता है। (५) हे नरेश (राजकुमार)
तुम अपना वह दुख मुझसे कहो, जिसके कारण तुम [योगी का] वेष करके निकले।
(६) जब तक तुम अपनी समस्त वार्ता हे कुमार, मुझसे नहीं कहते हो (७) तब तक तुम
यह निश्चय जानो कि मैं तुम्हें जाने नहीं देती हूँ।

टिप्पणी—(४) सगर < सकल। रैनि < रयनी < रजनी। पहरु < प्रहर। (५) भेष <
वेष। (६) बात < वत्ता < वार्ता।

[ २२३ ]

कह कुवर[1] सुनु राजकुमारी[2] । मैं मधुमालति[3] बिरह भिखारी ।
सो का कहौं[1] जो कहि नहि जाई[2] । सिरजन कहत जुग जुग न[3] सिराई ।
कहौं तोहि सुन[1] नहि मो आइहि । बिरह कथा नहि[2] कहत सिराइहि ।
उतपति बिरह मो[1] सबै कहाही । अब बिरह चाखिहु[2] जुग माही ।
मारि बिरह मौंगउ । सुनु[1] भावा । बिरह अंत जग काहु[2] न पावा ।
सातउ समुद जो होहि[1] ससि कागद गगन अकास ।
जुग जुग लिखत[1] न निबरै[2] पमा बिरह उदास ॥

पाठान्तर—(१) १ रा मे मह शब्द नहीं है। २ ए कहा कुमर सुन धन पिआरो। ३ रा मे मह शब्द नहीं है।
(२) १ ए कहुं रा हौं। २ मा कही न जाई ए जाइ न कही। ३ ए म मह शब्द नहीं है। ४ ए सिराही।
(३) १ मा कहऊँ पै मोहि ए कहु कहौं जा। २ मा कही न आवहि ए कहै न आवहि। ३ भा का ए ना। ४ ए कह सिरावहि।
(४) १ ए बिरह तें रा धन मा। २ रा सबहू। ३ ए चारौं।
(५) १ मा माहि मों ए मा मा। २ ए सुन। ३ ए काह।
(६) १ ए हार।
(७) १ ए चहुं जुग कहन। २ रा धनि मोहि।

अर्थ—(१) कुमार ने कहा "ऐ राजकुमारी सुनो। मैं मधुमालती के विरह में भिखारी [बना]। (२) वह मैं क्या बताऊँ जो बताई नहीं जा सकती? जिसके या कहने से वह युग-युग तक नहीं समाप्त होगी। (३) मैं तुमसे यदि कहूँ (कहना चाहूँ) तो वह मेरे मुख में नहीं आवेगी (समावेगी) और वह विरह-कथा कहने से समाप्त नहीं होगी। (४) विरह की उत्पत्ति तो सभी कहते (बताते) हैं किन्तु विरह का अंत चारों युगों में भी नहीं है। (५) विरह के आदि (उत्पन्न होने) का भाव मुझसे सुन लो विरह का अंत जगत् में किसी ने नहीं पाया है।

(६) सात समुद्र [का जल] यदि मसि बने और सात आकाश यदि कागज बने (७) तो भी हे प्रेमा, विरह की उदासी युग-युग तक लिखते नहीं निपट (समाप्त हो) सकती है।"

टिप्पणी—(६) समुद < समुद्र।

[ २२४ ]

सुनु धनी जौं पूछ[1] मोही[2] । आपन दुक्ख कहौं मैं तोही[3] ।
नगर कनगिरि ठाउँ[1] सोहावा । जनु सुरपुर[2] धरि[3] आनि बसावा ।
पिता नाउँ[1] जान सयमारा[2] । सूरज भान दव[3] उजियारा ।
कोस सहस दस राज पसारा । हाथि घोर धन[1] कटक अपारा ।
सनति[1] एक महा औतरा[2] । सो प[3] दुख बिरह बस परा ।
दुख मधुमालति जिउ[1] बस का हौं[2] पीर[3] कहाउ ।
मन छुटि मोहि जिउ[1] जगत महँ दुख कहुँ[2] और न[3] ठाउ ॥

पाठान्तर—(१) १ मा कुमँ ए पूछ। २ ए मोहि। ३ ए नाही।
(२) १ ए ठांव। २ मा सरीर। ३ ए धै।
(३) १ ए नाम। २ रा ए ममारा। ३ रा देस।
(४) १ ए हाथी घोरा बर।
(५) १ ए सनत। २ ए सही औतरेउ भा सदा औतरेउ। ३ भा सोइ ए सो। ४ मा दुक्ख बस परेऊ, ए बिरह बस परेऊ।
(६) १ ए जिन। २ मा बेरि मा ए का नीं। ३ ए बिरह।

(७) १ मा मकु छुटि मोहि जिय जगत महं ए मकु छोटी (<छूटे फारसी लिपि) जो जिउ जगत, ए मकु मोहि छाडि जगत न बहुं। २ ए दे। ३ मा ए नाहीं।

अर्थ—"(१) ऐ प्रेमा सुन यदि तू मुझ से पूछती है तो मैं अपना दुःख तुम से कहता हूँ। (२) कनैगिरि (कनक गिरि) नगर नाम का [मेरा] सुन्दर स्थान है जो मानो स्वर्ग ही [पृथ्वी पर] ले लाकर बसाया गया हो। (३) मेरे पिता का नाम संसार जानता है, सूरजभान देव उजियार (प्रकाशित) है। (४) दस सहस्र कोस तक उनके राज्य का प्रसार है; हाथी घोड़े धन और कटक असीम हैं। (५) संतान एक मैं ही उनके यहाँ अवतरित हुआ और वह भी तुम जैसा ही पक्षी हो विरह के वश में पड़ गया हूँ।

(६) मेरे जी में मधुमालती [के विरह] का दुःख निवास कर रहा है उस पीड़ा का मैं क्या कथन करूँ? (७) संभवतः मेरे जीव को छोड़कर संसार में दुःख को और कोई स्थान नहीं है।"

टिप्पणी—(२) कनै<कनक। ठावँ<स्थान। (४) पसार<प्रसार।

## [ २२५ ]

उतपति आदि¹ सुनहु दुख बाता² । जसें दुख जिउ मिलउ³ सघाता ।
अकथ कथा किछु कही¹ न जाई । थोरि कहौं किछु भाउ² बुझाई ।
एक¹ दिन मन नींद सेंउ लाग² । लेत उठेउ दुख जबही³ जाग⁴ ।
सौंतुख¹ सपन एक मैं देखा । सो दखेउ जो जाइ न बिसेखा² ।
सपन कहौं तो सपन न होई । सौंतुख¹ कहा² जाइ नहि³ सोई ।
सौंतुख¹ सपन न जानौं दहु का दखेउ² सोइ ।
सपन¹ कहौं तो सौंतुख² सौंतुख³ कहौं न होइ ॥

पाठान्तर—(१) १ रा अउ ए अबरे। २ ए सुनहु न बाता। ३ ए जैसे दुखहि मिला रा जैसें दुख जिय मिलेउ।
(२) १ ए जो कहा। २ ए थोरा कहौं जो राउ।
(३) १ मा इक। २ ए नींद नैन सौं लागी। ३ भा लेतहि उठे दुख जब मा लेत उठा बिरहा दुख। ४ ए जागी।
(४) १ ए सौतुख। २ ए सपन जब सौतुख का लेखा।
(५) १ ए सौतुख। २ भा कही। ३ ए ना।
(६) १ भा सौंतुख ए सौतुख। २ भा कहेउ, ए देखा।
(७) १ ए सपना। २ भा सौंतुख ए सौंतुह। ३ ए सौतुख। ४ ए कोइ।

अर्थ—"(१) मेरी दुःख वार्ता की आदि उत्पत्ति सुनो जिस प्रकार दुःख मेरे जीव के साथ मिला (हुआ)। (२) वह अकथनीय कथा कुछ भी (तनिक भी) कही नहीं जाती है [केवल] उसका थोड़ा-सा अंश उसके कुछ भावों को बताता हुआ कह रहा हूँ। (३) एक दिन [मेरे] मन नींद से

लग गए, तो वे जब जब मैं दुःख [साथ] लेता हुआ रहा। (४) संप्रत्यक्ष या स्वप्न [के रूप में] मैंने वह देखा जिसको विश्रमित (विभूत) नहीं किया जा सकता है। (५) यदि उसका स्वप्न कहता हूँ तो स्वप्न वह है नहीं, और वह संप्रत्यक्ष है, यह भी नहीं कहते बनता है।

(६) मैं नहीं जानता कि वह क्या देखा—संप्रत्यक्ष देखा या स्वप्न (७) यदि स्वप्न कहूँ तो वह संप्रत्यक्ष लगता है और यदि उसको संप्रत्यक्ष कहता हूँ तो वह वह नहीं।"

टिप्पणी—(१) बात < बत्ता < वार्ता। (४) (५) (६) (७) सौंतुख < सम् + प्रत्यक्ष = विशेष रूप से प्रत्यक्ष। (४) बिसेख < विसम < वि + शेषय् = विशेषता युक्त करना, गुण आदि द्वारा दूसरे से भिन्न करना।

## [२२६]

बिसहर चिहुर जौ दखिउं बारा[1] । अजहूं[2] लहरहिं चढ़ें कपारा[3] ।
तिन पर दिस्टि[1] जो मोरी[2] परी । तिल तिल सो तिल जिउ स[3] हरी ।
आदि अमिय एक[1] बुंद क ताई[2] । मोहि सहसन रगत तिसाई[3] ।
का बरनों ओइ[1] गजन ओरा । हरसि[2] जीउ[3] हसत लिन कोरा ।
लोयन दिस्टि[1] जाइ जह परी । ताहि ठां हूतें न आगें[2] टरी ।
दुहु लोयन मह[1] बासा गड जो कपर[2] अनियार ।
बाढ़ि रहउ महि निसरहि[1] गुरकहि बारहि बार[2] ॥

पाठान्तर—(१) १ मा जौ दखउ बारा ए जै देखा बारा। २ मा बाढ़हि। ३ रा लहरनि हूँ विकरारा ए लहरि है चढ़ी अपारा।
(२) १ मा ए दिस्टि। २ मा आग मै ए जनै। ३ ए ते तिल तिल लीन्हा जी (< जिउ फ़ारसी लिपि)।
(३) १ ए अवर अमी एक। २ ए की ताईं। ३ ए माहि सहस मयन रकत तिसाईं मा मोहि सहस तें रगत पियाईं रा मोहि सहस ते रगत तिसाईं।
(४) १ मा दुइ, ए ओ। २ मा हरहि ए हरा। ३ जित। ४ मा लिन मारा ए तन मोरा।
(५) १ मा दिस्टि। २ ए मा नहि आवै।
(६) १ ए मध। २ रा माहे कुच रा यहे कनिस।
(७) १ रा बाग़ि रहे मा निसरै। २ ए बारबार।

अर्थ— (१) [उस] बाला के विषधर-चिकुरों को जो मैंने देखा, तो वे [चिकुर-विषधर] मेरे कपाल पर चढ़ आज भी लहरें ले रहे हैं। (२) [उस बाला के कपोल के] तिल पर जो मेरी दृष्टि पड़ी तो वह तिल तिल-तिल (थोड़ा-थोड़ा) करके मेरे जीव का अपहरण कर रहा है। (३) उस आदि-अमृत की एक बूंद (तिल) के लिए मेरे रक्त की सहस्र बूंदें तृषित [रही] हैं। (४) [और] उस गंजन पुंज (मेघ) को क्या कहूँ जिसने अपनी कोर से एक क्षण देखकर मेरे जीव (प्राणों) को हर लिया? (५) [मेरे] लोचनों की दृष्टि [उसके शरीर में] जिस स्थान पर पड़ी उस स्थान से वह आगे न टल (जा) सकी।

(६) [मेरे] दोनों लोचनों में [उस] बाला के जो नुकीले (बाँके) कुच गड़ गए, (७) तो [कितना भी] मैं उन्हें निकालता रह गया वे निकले नहीं और बार-बार [काँटों की भाँति] खटकते ही रहते हैं।"

टिप्पणी—(१) बिसहर < बिषधर = सर्प। चिहुर < चिकुर = केश। (३) मिरगा < मृग। (५) ठा ~ स्थान। (६) लोयन < लोचन।

[२२७]

बिउर[1] कुंवर सभ पाछिलि[2] बाता । असें[3] मधुमालति रंग राता ।
प्रथमहिं जिमि भइ रति[1] चिन्हाई । अरु[2] जस[3] पालक बदलाई ।
औ जिमि बचा आपु महं[1] कीन्हो[2] । औ सहिदानि मुंदरि[3] कर लीन्हीं[4] ।
औ जिमि[1] तजउ पिता घर राजू । औ निसरउ करि[2] जोगी[3] साजू ।
औ बूड़उ जिमि अरध मझारा[1] । औ सो[2] गहें[3] ल लहरि अधारा[4] ।

सभ[1] पाछिल[2] दुख पेमहिं कुंवर सुनावा[3] रोइ ।
बिच्छु न भाई[1] जाना आगें[2] बिधि का[3] लिखा का[4] होइ ॥

पाठान्तर—रा में उपर्युक्त चौथी तथा पाँचवीं अर्धालियाँ परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ मा बहुरि, ए सारि। २ मा सब पाछिलि ए पाछिल दुख। ३ ए जैसे।
(२) १ मा जिमि भएउ सपम ए भौ जो नैन। २ मा औ। ३ ए जैसे।
(३) १ मा ए भी दूनों बाचा जिमि (जे—ए)। २ ए कीन्हा। ३ मा ए औ पुरुषवि मुंदरी। ४ ए लीन्हा।
(४) १ ए औ। २ मा निसरेउ कै ए निसरा कै। ३ ए जोगी क।
(५) १ ए बूड़ा जो सहन मझार। २ ए म यह पाठ नहीं है। ३ ए गहीं। ४ ए अधार।
(६) १ ए सब। २ रा पाछिला। ३ मा सुनाएउ।
(७) १ मा ए म यह पाठ नहीं है। २ ए आगे जा भागु। ३ मा दइ बिधि ए का बिधि। ४ ए म यह पाठ नहीं है।

अर्थ—(१) कुमार वह समस्त पिछली वार्ता विवृत करने लगा जिस प्रकार वह मधुमालती के प्रेम में अनुरक्त हुआ (२) [दोनों का] जिस प्रकार पहले-पहल रात का [पारस्परिक] परिचय हुआ और जिस प्रकार [दोनों की] सज्जा का परिवर्तन हुआ (३) और जिस प्रकार [दोनों ने] आपस वचन-बद्धता की और साभिज्ञान के रूप में कर की मुद्रिका ली (४) जिस प्रकार [कुमार ने] पितृगृह का राज्य छोड़ा और योगी का साज करके निकला (५) और जिस प्रकार [उसके साथ आया हुआ] अर्ध-ओझार [समुद्र में] डूब गया और उसको लिए हुए [समुद्र की] लहर ने [तट पर] डाल दिया।

(६) पेमा को [अपना] समस्त पिछला दुःख दुलार से रोकर सुना दिया। [और कहा] (७) "यह कुछ नहीं जाना जाता है कि आगे विधाता का क्या [कौन-सा] लेख होगा।

टिप्पणी—(१) बिउर < विवृ = विवरण देना (२) रैनि < रयणी < रजनी। पालक < पर्यंक। (३) सहिदानि < साभिमान = चिह्न। मुँदरी < मुद्रिका।

[ २२८ ]

पेमा जिउ न रहा मोहि[1] गाता । बिनु जिय भा[2] बकतत हौं बाता ।
बिरह पिरम किछु[1] आनि न पाएउ[2] । जगत[3] जानु ठग लाडू खाएउ[4] ।
लाभ मूर[1] खति प्रापति बारा[2] । एक रहउ[3] घट जीउ हमारा ।
अचक बिरह चिनगी उर[1] परी । लाभ मूर[2] खति प्रापति जरी ।
नैन अमिअ[1] जउ[2] पिया रसारा[3] । नाउ[4] सतोस जियहिं[5] किमि बारा[6] ।
अमिअ रूप प्रीतम निसि बासर नयननि पिया जो होइ[1] ।
सवरि सवरि तहुं कसें[1] कहु मन धिरजम सोइ[2] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मुनि। २ ए बिना जीउ।
(२) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए पावा। ३ ए जगत। ४ ए खावा।
(३) १ भा ए मूल। २ ए बारा। ३ भा अहेउ रहा।
(४) १ भा भौ। २ भा मूल।
(५) १ भा ए अमी। २ भा जनु, ए जो। ३ रा जे पिया रैनारा भा पिएउ रसारा ए पिअर बसारा। ४ ए नाम। ५ भा सतोष जियै ए सतोष जिये। ६ ए बारा।
(६) १ भा पिया जिन होइ ए पिये जो होय रा पिया जो अघाइ।
(७) १ ए सुमिरि सुमिरि कहु कैसे। २ ए किमि मन धरौं साहाय रा कै मन धीरज रहाइ।

अर्थ—"(१) ऐ पेमा, मेरे गात्र में [अब] जीव [शेष] नहीं रहा; मैं बिना जीव का हुआ बातें कह रहा हूँ। (२) विरह और प्रेम में कुछ नहीं लाभ पाया, इस जगत् में मैंने ठग का लड्डू ही [मानो] खाया। (३) ऐ बाला, मूलधन के लाभ, क्षति तथा प्राप्ति [के नाते] घट में मेरा जीव मात्र था (४) [किंतु] विरह की चिनगारी अचानक हृदय में पड़ी और वह मूलधन का लाभ, क्षति तथा प्राप्ति भी जल गए। (५) यदि (जब कि) नेत्रों ने रसीला अमृत पिया है तो हे बाला, वे नाम के संतोष से कैसे जीवित रह सकते हैं?

(६) यदि नेत्रों ने प्रियतम का अमृत-रूप रात-दिन पिया हो, (७) तो उसका स्मरण कर कर, तुम्हीं कहो, मन को कैसे धैर्य दिया जाए?"

टिप्पणी—(२) पिरम < प्रेम। (३) मूर < मूल = पूँजी। खति < क्षति = हानि। प्रापति < प्राप्ति = लाभ। (७) सवर < समर < स्मृ = स्मरण करना।

[ २२९ ]

जबहिं नैन मधु[1] रूप समाना । मैं निहचैं[2] अपनें जिय जाना ।
मोहि महु[1] रूप पम जौ[2] पियाइहि[3] । ओइस[4] दस विदेस फिराइहि[5] ।
बाला बिरह रगत जेत पिएऊँ[1] । सम[2] लोयन मग[3] बाहर किएऊँ[4] ।
दुहु लोयन बरिसा[1] दुख[2] बारी । जह भीतर मह आस रौ[3] भारी ।
प्रथम[1] जो भागि बीज[2] चमकानी । पुनि चमकै[3] मकु दसइ[4] पानी[5] ।
लोयन पावस[1] देखि क जिय सउ[2] आस न जाइ ।
नयनन्हि करम[1] बीजु जो चमकी[2] मकु पुनि[3] चमकै[4] आइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मुख। २ मा निस्चै ए निस्चै।
(२) १ ए मै मह रूप गही है। २ मा ए रस। ३ ए पिआही। ४ मा औसै ए अद जो। ५ ए फिराही।
(३) १ ए रकत जत पावा। २ ए सब। ३ मा मग ए संग (< मग ?) रा संब (< संग < मग ?)।
(४) १ मा बारिस। २ ए देखु। ३ ए जीभ भीतर वे औसर, रा जिम भीतरहि असरी।
(५) १ मा प्रथमहि। २ ए सोहाग बीच। ३ ए चमकै (< चमकी फ़ारसी लिपि)। ३ मा मुख देखि बहु ए मकु देखि जो। ४ ए बानी।
(६) १ मा पारिस (< बारिस फ़ारसी लिपि) ए बरिसा। २ ए तै मा सौं।
(७) १ ए 'नैन' मात्र। २ ए के चमके। ३ ए पुनि रा आनि। ४ ए चमके।

अर्थ—"(१) जभी [मेरे] नेत्रों में [उसका] मधुर रूप समाया मैंने अपने जी में यह निश्चित रूप से जान लिया (२) कि यह जब यदि (जिस प्रकार) मुझे प्रेम का पान कराएगा उसी प्रकार यह मुझे देश-विदेश भी घुमाएगा। (३) मैंने उस बाला के विरह में जितना [अपना] रक्त पिया था वह सब लोचनों के मार्ग से बाहर कर दिया है। (४) मेरे दोनों नेत्रों से दुःख का जल बरसता है, जिसके भीतर मुझे यह भारी आसरा रहा है (५) कि पहले जो [मेरे] भाग्य की बिजली चमकी थी, वह [इस दुःख के] पानी (अश्रु-धारा) को देखकर कहीं पुनः चमक उठे।

(६) लोचनों में वर्षा-काल देखकर जी से यह आशा नहीं जाती (७) कि नेत्रों में [एक बार] जो कर्म [भाग्य] की बिजली चमक चुकी है यह संभव है फिर आकर चमक जाए।"

टिप्पणी—(३) जेत < जेतिम < यावत् = जितना। (३) (६) लोयन < लोचन। (५) (७) बीज < विद्युत्।

[ २३० ]

बहु दिन जियन[1] भए तेहि[2] आसा । बिधि न आउ आजु तुम्ह[3] पासा ।
अमिय बचन तोहि[1] हिया मिराइउ[2] । प्रीति बाम मधुमालति पाइउँ[3] ।

जस कोइ परै समुद अवगाहा । मरत पाव बूड़त महँ[1] थाहा ।
अस मोहि तोर बचन देखि भागा[1] । दुख जल बूड़त भएउ अधारा[2] ।
मैं तौ मोहि[1] मारग[2] जिउ लावा[3] । जिय घट खोजि न कतहू पावा ।
राज पाट सुख परिहर[1] धन[2] जोबन जिउ सोइ ।
चढ़उँ[1] पेम पथ पर्मा देहु आगे का होइ ॥

पाठान्तर—(१) १ मा. ए मरत। २ ए मो महि। ३ मा भाइ भागु ताहि ए भाग भागु तुम।
(२) १ ए तै। २ ए अमी सरावौं। ३ ए पावौं।
(३) १ ए मा।
(४) १ ए तुम मख देखा बदन उघारी। २ ए भी अधारी।
(५) १ मा मैं ता एहि ए मोहि तौ दई। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ मा जिउ लाहा ए जीवन लाहा। ४ मा जिय घट मैं मधुमालति लाहा ए जीउ आन मधुमालति चाहा।
(६) १ ए जो परिहरी (<परिहरे फारसी लिपि) रा दुख पऐ। २ ए म मह शब्द नहीं है।
(७) १ ए चढ़ा। २ ए देहु आगे।

अर्थ—"(१) उसी (इसी) आशा में जीवित रहते बहुत दिन हो गए, और विधाता आज मुझे तुम्हारे पास ले आया। (२) तेरे अमृत-वचनों से मैंने [अपने] हृदय को शीतल किया और [तेरे माध्यम से] मधुमालती की प्रीति-वासना प्राप्त की। (३) जैसे कोई अथाह समुद्र में पड़ जावे और डूबते-डूबते अचानक थाह पा जावे (४) इसी प्रकार, ऐ बाला तेरा मुख देखकर दुःख-जल में डूबते हुए मुझ को आधार हो (मिल) गया। (५) मैंने तो अपने जीव को उसी [मधुमालती के] मार्ग में लगा दिया है, इसलिए [अपने] घट (शरीर) को खोज कर [उस] जीव को मैंने कहीं नहीं पाया।

(६) मैंने राज-पाट के सुखों को छोड़ा और धन-यौवन तथा जीव को देकर, (७) ऐ प्रमा मैं प्रेम-पथ पर चढ़ गया हूँ; पता नहीं आगे क्या होगा।"

टिप्पणी—(२) सिर<सीअल<शीतल। (६) पाट<पट्ट=सिंहासन।

[ २३१ ]

पर्मा जिय[1] दुख बात सुनाई[2] । एक एक क[3] तोहि सुनाई ।
मैं एकसर महि[1] बिरस उजारी । तेहि पर बिरह दुख सिरभारी ।
कोइ न सहै महारस साऊँ । पर्मा अब कौनि दिसि जाऊँ ।
कोइ[1] न रहा साथ एहि[2] बेरा । एक महँ[3] संग[4] दुख मोहि[5] केरा ।
तोहि सउँ[1] प्रीति बास मोहि भाव । जानौं[3] बिधि किउ[4] सुमुम सुनाव[5] ।
पर्मा प्रीति बास मधुमालति[1] तोहि सउँ[2] भाव मोहि[3] ।
तौ सब दुक्ख बात सब आपनि[1] रोइ सुनाइउ तोहि[2] ॥

पाठान्तर—ए मे उपर्युक्त चौथी अर्द्धाली के चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ मा मैं ए सुनु। २ रा ए सबाई (< सबाई : नागरी लिपि)। ३ ए मैं।

(२) १ ए जे। २ ए तापर परा अधिक दुख।

(४) १ रा कोउ। २ ए बेहि। ३ ए रहा। ४ मा संग ए घट। ५ ए बोहि।

(५) १ रा ए सौ। २ ए मोहि। ३ ए आगहु। ४ ए बे। ५ मा बसह सुनाव ए सोभा पावै।

(६) १ ए पेम प्रीति मधुमालती। २ रा ए तो सौ। ३ ए मोहि।

(७) १ मा दाख अपनी ए जो आपनी। २ ए सुनावा तोहि।

अर्थ—"(१)—हे पेमा मैंने [अपने] जी का समस्त दुःख-वार्ता एक-एक करके तुम्हें सुना दी। (२) मैं इस विषम उजाड़ [स्थान] में अकेला हूँ और उस पर जी में भारी विरह-दुःख है। (३) मुझसे कोई महारस [नगर] का नाम नहीं कहता है, इसलिए हे पेमा मैं अब (अब) किस दिशा में जाऊँ? (४) इस बेला में कोई मेरे साथ न रहा एक मात्र उस [के विरह] का दुःख साथ है। (५) तुमसे मुझे प्रीति की वासना आ रही है, और मुझे लगता है कि [तेरे द्वारा] विधाता मुझे कुछ शुभ [संदेश] सुनाएगा।

(६) हे पेमा मुझे तुमसे मधुमालती की प्रीति-वासना मिल रही है (७) इसीलिए मैंने अपनी समस्त दुःख-वार्ता तुझे रोकर सुना दी।

टिप्पणी—(४) बेरा < बेला = समय।

[ २३२ ]

कही कुंवर दुख बात सबाई[1] । पेमा जिय[2] सुनि मोह समाई ।
कहसि कुंवर दुख सउं अकुलानो[1] । बिरह दीरघ दुख[2] लघु क जानो[3] ।
धनि जोबन[1] तहि करा भारी[2] । जो जग भएउ[3] बिरह भिखारी[4] ।
सरग बुंद सभ[1] होहिं न मोती । सभ घट बिरह दहइ नहिं[2] जोती ।
कोटि माहिं[1] बिरला जग[2] कोई । जाहि सरीर बिरह[3] दुख होई ।
रतन कि सायर सायरहिं[1] गज मुकता[2] गज कोइ ।
चंदन कि[1] बन बन उपन[2] बिरह कि तन तन होइ ॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए सबाई (< सबाई : नागरी लिपि)। २ रा जिय ए जिव।

(२) १ रा मों अग्याना मा मेर मपुतानेहु ए तै अकुलानेहु। २ रा बिरह दीरघ दुख मा बिरह दुख्ख दुख ए बिरह दीरघ दुख। ३ मा दुख लघु जानेहु ए लघु कै जानेहु।

(३) १ ए जोबन। २ रा तेहि कर जग भारी ए तेहि केर भारी। ३ ए भौ। ४ ए भिखारी।

(४) १ मा ए सब। २ ए दे न रा दई न।

(५) १ ए कोटिन्ह महं। २ मा ए जग। ३ ए जेहि सरीर बिरहा।

(६) १ ए सायेर सायेर। २ मा गज मानी ए गज मानिक।

(७) १ ए कै। २ ए उसमैं।

अर्थ—(१) कुमार ने समस्त दुख-वार्ता कही जिसे सुनकर प्रेमा के जी में मोह जाग पड़ने लगा। (२) उसने कहा "हे कुमार, विरह-दुख से उकता (तंग आ) कर तुम विरह के दीर्घ दुख को छोटा करके समझ रहे हो। (३) उसका जीवन अत्यंत धन्य है जो जगत् में विरह पर बलिहार हो गया। (४) स्वर्ग (आकाश) [के बादलों] की समस्त बूँदें मोती नहीं बनती हैं और सभी के घट (अंतःकरण) में विरह-ज्योति नहीं देता है। (५) कोटि (करोड़) में विरला ही जगत् में होता है जिसके शरीर में विरह-दुख होता है।

(६) रत्न क्या प्रत्येक सागर में होते हैं? क्या गजमुक्ता हर किसी गज में होते हैं? (७) चंदन क्या प्रत्येक वन में उत्पन्न होता है? [इसी प्रकार] विरह भी क्या प्रत्येक के शरीर में होता है?"

टिप्पणी—(४) बुंद < बिन्दु। (६) सायर < सागर।

[२३३]

जहि जिय दय[1] विरह उपराजा। निहचै[2] तानि भुवन मो राजा।
पम[1] पथ जो[2] चढ़[3] जिउ सोई। क जिउ होइ[4] न प्रानम होई।
विरह दवां चारिहु दिसि[1] लागी। जा न जर मो गरुव अभागी[3]।
विरह दुक्ख दुख कहौ[1] न काई। जग मों विरह दुक्ख सुख[2] होई।
जहि जग दय[1] विरह दरसाव। सभ दुख सुख तहि डाठि दसाव[2]।
मसन अमर मूरि जग[1] विरहा जनम[2] जो[3] पाव तासु[4]।
निहचै[1] अमर[2] होइ मो जुग जुग काल न आव पास[3]॥

पाठान्तर—(१) १ रा दैम। २ भा ए निस्चै।
(२) १ भा विरह ए प्रथम। २ भा ए में यह शब्द नहीं है। ३ भा चढ़े ए चढ़ा। ४ ए जाइ।
(३) १ ए दिसा चारौं दिस। २ भा रा लागा। ३ भा रा गरुव अभागा।
(४) १ रा ए कहै। २ भा जम जन जिवन विरह बिन रा जग मौं विरह दुक्ख ए पाछ दुख ताहि सुख।
(५) १ भा पसि जिउ जाहि रा जहि जम द्रष्य ग जहि जिउ दैव। २ रा नहि बिधि नेहि सुख दिस्टि दसावै ग दुख सुख तेहि मैंगे मन आहि।
(६) १ ए गा। २ ग जम। ३ ग म यह शब्द नहीं है। ४ ग [illegible]।
(७) १ भा निस्चै ए निस्चै। २ ग अवर रा अमर भी। ३ [illegible] ताध।

अर्थ—"(१) जिसके जी में दव विरह उत्पन्न करता है निश्चय ही वह [illegible] होता है। (२) जो प्रेम-पथ पर चढ़ता है (आरूढ़ होता है) वह जीव ([illegible]) है। [किसी को भी] वो दे मैं एक ही मिलता है या तो जीव और या [illegible] नहीं मिलते हैं]। (३) विरह की दव जिसके चारों ओर लगी हुई [illegible]

तो वह बड़ा भारी अभागा है। (४) विरह-दुःख को कोई दुःख न कहो; इस जगत् में विरह का दुःख सुख होता है। (५) जिसको संसार में ईश्वर विरह दिखाता है, उसकी दृष्टि में समस्त दुःख सुख दिखाई देता है।

(६) मंझन कहते हैं विरह जगत् में अमृत-मूल है, और जो इसे जीवन में पाले ता है, (७) वह निश्चय ही युग-युग के लिए अमर हो जाता है, और काल उसके पास नहीं आता है (उसका नाश नहीं होता है)।

टिप्पणी—(१) दवा < दव = दावाग्नि। (३) गरुव < गुरु। (५) डीठि < दृष्टि।

## [ २३४ ]

पेम अमिअ फर[१] साध जो[२] करई। सहज अपान आपु[३] परिहरई[४]।
जिउ धरि मींचु धर नहिं पाऊ[१]। पेम अमिअ फर चाख न काऊ।
प्रथमहिं सीस हाथ क लेई। पाछें ओहि[१] मारग पगु दई।
बिरह रोपि जिय[१] नन उघारे[२]। त्रिभुवन ताहि लसें[३] उजियार[४]।
जनमि जो जिउ न पिरम[१] मद मांता। तोहि जीवन नहिं दइ[२] बिधाता।
बिरह समुद अथाह अति जग जान सब कोइ।
मानिक सो ल उभरे[१] जो मरजीवा[२] होइ॥

पाठान्तर—भा में उपर्युक्त दूसरी अर्द्धाली यथा पाँचवीं आती है।
रा में उपर्युक्त चौथी अर्द्धाली यथा पाँचवीं आती है।
(१) १ ए अमीफर। २ भा सो ए जे। ३ भा ए आपु अपान जो रे। ४ ए परहरई।
(२) १ ए जिउ पर तेज धरा जे पाऊँ।
(३) १ भा एहि, ए वोहि।
(४) १ भा रूप जिनि ए रूप जे। २ ए नैन उघारे, रा रूप उघारे। ३ भा मार्गे ए आये। ४ ए उग्यारे।
(५) १ ए सहज पीउ प्रीतम मद माता। २ भा ए तेहि जिय (जिउ—ए) जनम न देहि (लेइ—ए)।
(६) १ भा ए सब।
(७) १ ए सो लै उबरै। २ भा मरजीया ए मरजिया।

अर्थ—(१) प्रेम के अमृत-फल की जो आशंसा करता है वह सहज आत्म (चेतना) को स्वतः छोड़ देता है। (२) जो जी में मृत्यु का वरण करके पैर नहीं रखता है, वह प्रेम का अमृत-फल कभी नहीं चखता है। (३) [प्रेम-पथ का पथिक] पहले ही से [काटकर] अपना सिर हाथ में कर (रख) लेता है उसके पीछे वह उस मार्ग पर पैर रखता है। (४) जिसने विरह-दुःख को जी में रोप (लगा) कर नेत्र खोले उसके लिये तीनों भुवन प्रकाश-पूर्ण हैं। (५) जो जन्म-धारण कर [अपने] जी में प्रेम-मद से मत्त नहीं हुआ उसको विधाता [भले ही] जीवन न दे।

(६) बिरह-समुद्र अति अथाह है यह जगत् में सभी कोई जानता है। (७) [इस अथाह समुद्र से] माणिक्य लेकर वही ऊपर आ पाता है जो मरजीवा (जीवन्मृत) होता (बनता) है।"

टिप्पणी—(१) अमिय<अमृत। साध<श्रद्धा<श्रद्धा=स्पृहा आकांक्षा। अपान<अप्पाण<आत्मत्व। (२) मींचु<मृत्यु। (७) ऊभ<उब्भ<ऊर्ध्व।

## [२३५]

बिरह अगिनि[1] जिय[2] लागि[3] न जाही । एहि[4] जग जनम अबिरथा[5] ताही[6] ।
जइ जिउ पेम तत नहिं लावा[1] । जोबन फर तइ[2] जनमि न[3] पावा ।
एहि जग[1] जनमि लहा[2] तइ लाहा । बिरह अगिनि महं जइ[3] जिउ दाहा[4] ।
तेहि दुख कह कसें दुख कहिए[1] । जेहि दुख सेंत[*2] प्रीतम निधि लहिए[3] ।
बिरह आगि[1] जेहि हिय उर जरेऊ[2] । सहज अपान आपु परिहरऊ[3] ।

पेम समुद दुक्ख जल[1] जबहीं उठइ[2] हुलास ।
परहिं[1] सनहो बापुर छाडि जियन[2] क[3] आस ॥

पाठान्तर—(१) १ अग्नि। २ रा ए जिव। ३ ए लागु। ४ रा ए येहि। ५ मा ए जीवन अबिरथा (अबिरथा—ए)। ६ ए. बाही।

(२) १ रा जेह जिय पेम न आइ समावा मा जिनि जीउ पेम तंत नहिं लावा ए जेहि जिउ प्राण तंत मन लावा। २ रा फल तेइ, मा फर तिनि ए फल ते। ३ रा मे यह शब्द नहीं है।

(३) १ मा एहि जगि ए एहि जगि। २ रा लिया ए लीन्ह। ३ ए अगिन मा जे। ४ मा दाहा।

(४) १ ए यह दुख सखी कहि सौं कहियै। २ रा ता ए ते। ३ ए लहियै।

(५) १ मा अगिनि ए अग्नि। २ ए मो जे जिउ जारा। ३ ए मैन पानि तें पिउ पजारा।

(६) १ मा समुद अमोग (<अमोघ पारसी लिपि?) जल रा समुद दुक्ख दुह ए अमोघ अमोघ जल। २ मा कर जल (जनु?) उठहि ए बीरी उठै।

(७) १ ए फिरहिं। २ मा ए छोड़ि जियन। ३ ए के।

अर्थ—"(१) जिसके जी में बिरह की अग्नि नहीं लगी, इस जगत् में उसका जन्म (जीवन) व्यर्थ है। (२) जिसने अपने जी को प्रेम-तंत्र में नहीं लगाया उसने जन्म लेकर भी जीवन का फल नहीं पाया। (३) इस जगत् में जन्म लेकर उसी ने लाभ प्राप्त किया जिसने बिरह की अग्नि में अपने शरीर को दग्ध किया। (४) उस दुःख को कैसे दुःख कहा जाए जिस दुःख से प्रियतम [जैसी] निधि प्राप्त की जाती है? (५) बिरह की अग्नि में जिसका हृदय जल गया (जाता है) वह अपने सहज आत्म (चेतना) को स्वयं ही छोड़ देता है।

(६) प्रेम-समुद्र के कुल-जल में अभी हुलास (हिलोर) उठता है (७) उसमें प्रेमी बेचारे जीवन की आशा छोड़ कर [कूद] पड़ते हैं।"

टिप्पणी—(१) अबिरथा < वृथा = व्यर्थ। (२) तउ < तव। (३) लाहु < लाभ। (५) अपान < अप्पाण < आत्मन्। (६) हुलास < उल्लास। (७) बापुरा ~ बप्पुड़ [दे ]= बेचारा दीन अनुकंपनीय।

[ २३६ ]

बिरह भाउ किछु[1] जान सोई । जो बसै[2] जिउ जोबन[3] सोई ।
बिरह जुआ कर तइ[1] किछु[2] पावा । जीउ पत[3] कौड़ी पर[4] लावा ।
बिरह उदधि[1] अवगाह अपारा । कोटि माँह एक[2] परनि हारा ।
बिरह कि[1] जगत[2] अबिरथा[3] जाई । बिरह रूप यह स्रिस्टि सबाई[4] ।
नैन बिरह अंजन जइ[1] सारा । बिरह रूप दरसन 'संसारा'[2] ।[3]
मंझन एहिं[1] जग जनमि कै बिरह न कीता[2] भाउ ।
सून घर का पाहुनो जेउं आवा[1] तउ जाउ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए भाव तो जानै। २ रा बैठै ए बैसा। ३ रा जीवन।
(२) १ मा तिनि ए जे। २ ए कछु। ३ ए जुआ पैत। ४ मा जिनि ए जिन्ह।
(३) १ ए वग्ग (?)। २ रा कोइ।
(४) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए जीनि। ३ ए अबिथा मा अबिरथा। ४ रा यह स्रिस्टि सबाई, ए जो स्रिस्टि उपाई।
(५) १ मा जिनि। २ रा उंजियारा। ३ ए म पूरी अर्द्धाली का पाठ है—बिरह राज नल बिरहैं राता। बिरह राजा नल बिरह संघाता। (तुक —दोनों चरणों में बिरह राजनल')
(६) १ मा. यह, ए जो। २ रा ए कीन्हा।
(७) १ ए आवै।

अर्थ— (१) बिरह का भाव कुछ वही जानता है जो [उसके पीछे] जीव और यौवन को खो बैठता है। (२) बिरह के जुए का फल (लाभ) वही कुछ प्राप्त करता है जो अपने जीव को कौड़ी के दाँव पर लगा देता है। (३) बिरह का समुद्र अथाह और अपार है। कोटि में एक उसको तैर [कर पार कर] सकता है। (४) बिरह क्या जगत् में व्यर्थ जाता है? यह सारी सृष्टि ही बिरह रूप (बिरह का परिणाम) है। (५) जिसने नेत्रों में बिरह का अंजन लगाया उसको बिरह के रूप का ही दर्शन संसार में [मिलता है]।

(६) मंझन कहते हैं—इस जगत् में जन्म लेकर जिसने बिरह से रुचि नहीं की (७) वह उस सूने घर के पाहुने के सदृश है, जो जैसा आया है वैसा ही गया है (जिसका आना भी वैसा ही है जैसा जाना)।"

टिप्पणी—(२) पैत < पण्त < पउत्त < प्रयुक्त = जो प्रयुक्त किया गया या चला गया हो—दाँव। (४) अबिरथा < वृथा। (७) पाहुना < प्राघुणक = अतिथि मिहमान।

[ २३७ ]

जौ लहि कर न सिर कह्[1] पाऊ । निबु ओहि[2] खोरि न मूद काऊ ।
नन लागि दस सम रूपा[1] । मर तौ पाव जीउ अनूपा ।
एक जीउ एहि पथ लगाव[1] । एक[1] जीउ क[3] सौ जिउ[4] पाव ।
होइ मौन बकत सब[1] बानी । सुन सबन सभ[2] अकथ[3] कहानी ।
आपु दिस्टि[1] देखइ[2] सब[3] भाऊ । रूप सो जाहि पतन[4] नहि[5] काऊ ।
भाउ अनग बिरह संउ[1] उपजहि[2] जाहि[3] सरीर ।
त्रिभुवन कर[1] जो दूल्ह तहि बिधि दइ[2] यह पीर ॥

पाठान्तर—रा में उपर्युक्त पाँचवी अर्धाली के चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ रा सिय कह मा सिर कै ए सिर सौं। २ मा एहि ए यह।
(२) १ ए मूदि या देखु सरूपा। २ ए इन्ह नैनहु देखि जान सरूपा।
(३) १ मा जीउ जौ एहि पंथ लावै ए जीव माहि पथ लगावै। २ ए एहु।
३ ए सिउ मा। ४ मा सिय मैं ए कम कै।
(४) १ मा बकतै सब ए मैं बकतै। २ रा सुनै सबन सम मा सुनै सबन
सबि ए सुनै बात जा ।३ ए कथा।
(५) १ मा आवै (?) दिस्टि ए मुनि चलि दिसिट। २ ए देखु। ३ मा ए
सम। ४ रा जीउ बत। ५ ए न (<नहि फारसी लिपि)।
(६) १ रा सा ए सै। २ ए उपजा। ३ मा ए सुबर।
(७) १ ए कर। २ ए त बिधि दई।

अर्थ— (१) जब तक कोई सिर को पैर नहीं करता (सिर के बल नहीं चलता) वह ठीक-ठीक उस मार्ग में कभी मूँद (पैरों के द्वारा भूमि-मर्दन कर) नहीं सकता। (२) जो नेत्र खोल कर [जगत् के] सभी रूपों को देखता है वह मर जाता है तो अनुपम जीव (जीवन) पाता है। (३) एक जीव (जीवन) को इस पथ में लगाता है वह एक जीव (जीवन) के सौ जीव (जीवन) पाता है। (४) [वह] मौन होकर समस्त वाणी बोलता है और वह अपने श्रवणों से समस्त अकथनीय कथा सुनता है। (५) जो समस्त भावों को आत्म-दृष्टि से देखता है [उसका] रूप इस प्रकार का हो जाता है जिसका पतन कभी नहीं होता है।

(६) जिसके शरीर में बिरह से अनेक भाव उत्पन्न होते हैं (७) ऐसा जो त्रिभुवन का दूल्हा (स्वामी) होता है उसी को विधाता यह पीड़ा देता है।"

टिप्पणी—(१) पाउ < पाद = पैर। खोरि < खोड़ [रे] = गली मार्ग। (५) भाउ < भाव < भाव। (७) दूल्ह < दुर्लभ = दूल्हा वर, स्वामी।

[ २३८ ]

सो जग जनमि जियन फर[1] पाव । जिउ आगन[2] तहि पथ लगाव[3] ।
जाकर पथ गाइ काइ जाइहि[1] । सो मनुआ होइ[2] पथ लगाइहि[3] ।

दुइ दुख बीच सुक्ख है[1] निजु जानहु[2] सयसार[3] ।
जइ अति[1] रैनि अंधेरी तौ[2] अंजोर[3] भिनुसार ॥

पाठान्तर—(१) १ ए से । २ रा अनुसार। ३ ए आगे मुख।
(२) १ ए दुइ दुख बीच सुक्ख संसारा मा दुहु सुख बीच दुक्ख सयंसारा। २ रा कारी घटा मा काली घटा ए काली के घट।
(३) १ ए फागुन तै जो तरु पतझारे। २ मा नौ पल्लौ सो ए तो नौ पल्लौ। ३ मा सिर सौं धारै, रा सिर सौं अनुसारै ए सिर तै अनुसारे।
(४) १ मा दुहु रा दोहूी। २ ए पिसावा। ३ ए पावा।
(५) १ मा दुख। २ रा अधरन्हि। ३ ए ठाँव जी।
(६) १ मा दुहुं सुख बीच दुक्ख। २ रा जानै। ३ ए संसार।
(७) १ रा दुख कै ए जौ अति। २ मा रैनि। ३ ए इजोर।

अर्थ—"(१) [हे कुमार] संसार में दुःख से कोई न अकुलाओ (तंग आओ); दुःख के अंत में सुख अवश्य ही होता है। (२) संसार में दो दुःखों के बीच में सुख इस प्रकार होता है जिस प्रकार काली घटा के बीच में श्वेत जल-धारा होती है। (३) फागुन में यदि वृक्ष पत्ते झाड़ता है तो वह सिर से नवपल्लव [भी] निकालता है (धारण करता है)। (४) मेहँदी दो पत्थरों के बीच में अपने को पिसाती है तो मेहँदी लाल रंग [भी] पाती है। (५) मोती जब अपने को बहुत प्रकार से छिदाता है तभी वह पद्मिनी के हृदय पर स्थान [भी] पाता है।

(६) संसार में दो दुःखों के बीच में सुख है यह निश्चित रूप से जान लो; (७) यदि अति अँधेरी रजनी है, तो उज्ज्वल प्रभात भी है।"

टिप्पणी—(४) रात < रक्त = लाल। (५) ठाउं < स्थान। (७) रैनि < रयणी < रजनी।

## [ २४० ]

तुम[1] जो[2] कुंवर बहुत दुख पावा । अब बिधि[3] आनि संजोग मरावा ।
करम होइ[1] जो[2] लिखा लिलारा । तुम्ह[3] दुख रैनि भियर भिनुसारा ।
दया कर जो[1] देव दयारा । अलप दिनन्ह महं[2] मिलै सो बारा ।
पर महेउ[1] दुख समुद अपारा । सुबचन दउ होइ[2] कड़हारा ।
सुनहु बाह मोहि भउ[1] तहि केरी । जाहि दुक्ख तुम्ह कीन्ह हु बरी[3] ।
पठि समुद[1] धमि कीन्हसि[2] कीन्हसि बिरह सुभम[3] ।
सुदिन आइ मिअराना[1] सुनहु बहौं उपरेम ॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त प्रथम तथा द्वितीय अर्द्धालियाँ परस्पर स्थानान्तरित हैं।
(१) १ मा ए तै। २ ए जो। ३ ए जा।

(२) १ मा होहिं। २ ए पो। ३ रा ए तौ।
(३) १ ए जो। २ रा बिलगि महं, ए बिला मों।
(४) १ मा परे महहि ए परा महो। २ ए बचन देउ जो हो।
(५) १ ए सुनहु बाह मोसों रा सुनु मैं कहौं बाह। २ ए बाहि। ३ ए जाके दुख कीन्हा तोहि परी मा जाहि के दुक्ख भिए हु पेरी।
(६) १ मा सुभेष। २ ए कीन्हा। ३ मा कीन्हे बिरह बहु भेस ए कीन्हा बिरह बिसेस।
(७) १ रा भियरानें।

अर्थ—"(१) ऐ कुमार, तुमने जो बहुत [विरह का] दुख पाया तो विधाता ने अब संयोग लाकर मिला भी दिया। (२) यदि ललाट में कर्म (भाग्य) का लेख हो तो तुम्हारी दुख-रजनी का प्रभात निकट है। (३) यदि दयालु दैव दया करे, तो वह बाला तुम्हें थोड़े ही दिनों में मिल जायेगी। (४) तुम जो अपार दुख-समुद्र में पड़े हुए हो तो मैं तुम्हें कर्णधार बनकर सुवचन (शुभ संदेश) दे रही हूँ। (५) तुम मुझसे उसका समाचार सुनो जिसके [विरह के] दुख को तुमने [अपने पैरों की] बेड़ी बना रक्खा है।

(६) समुद्र पर चढ़ाई करके तुमने उसमें डुबकी लगाई है और विरह का सुवेष किया है, (७) तो तुम्हारा शुभ दिन भी निकट आ गया है; [वह] उपदेश (संदेश) मैं कह रही हूँ सुनो।

टिप्पणी—(२) लिलार < निलाड < ललाट। रैनि < रअणी < रजनी। नियर < निकट। (४) कंडहार < कर्णधार।

## [ २४१ ]

सुनहु कहौं अब तेहि क[1] बाता । जेहि क[2] रंग तोर जीउ[3] राता ।
नगर महारस राजकुमारी । पम गहँ जेहि भएहु[1] भिखारी ।
मैं औ[1] वह[2] बार सप[3] सम्नी । मधुमालति मोरि बार सहेली ।
म औ मधुमालति[1] एक सगा । मानति[2] सबहि बाल्पन[3] रंगा ।
अब क[1] कुंवर न जानौं बाता । जब मठ[2] मन मोहि[3] दीन्ह बिमाता ।
मनत[1] एक सप[2] हम[3] दुनहु[4] खेलिन्हि बार[5] धमारि ।
भा एक बरिस दवस माहि बिछुरें[1] पन जब सउ बिधि हारे[2] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मैं तापरि। २ ए जाके। ३ रा जीवन।
(२) १ रा भई जेहि भएउ ए गहा जो भेउ।
(३) १ मा बह रा और। २ ए उन्ह। ३ मा बालपन ए. बाल भैन।
(४) १ रा मैं और वह बारे ए मैं मधुमालति रही। २ मा. माने ए माना। ३ ए सब बालापन।
(५) १ मा एहि ए अब गीं। २ रा अब मां ए जब गें। ३ ए. में यह पद नहीं है। ४ मा दिएउ।

(६) १ ए संतति। २ मा ए संग रा में यह शब्द नहीं है। ३ ए म यह शब्द नहीं है। ४ ए इनौ। ५ मा नके बार, रा कतहि बाल ए कीन्हा बाल।

(७) १ भा अब मा एक बरिस मोहि बिछर ए अब बिछुरे भा बरिस दिन रा मा एक देवस मोहि बिछुरें। २ भा जब बिधि सै बन बार, ए बन कीन्हा बिधि बारि।

अर्थ—"(१) सुनो अब मैं उसी की वार्ता कर रही हूँ, जिसके प्रेम में तुम्हारा जी अनुरक्त है (२) उस महारस नगर की राजकुमारी की जिसके प्रेम को ग्रहण कर तुम भिखारी हो गए हो। (३) मैं और वह बाल्यावस्था में संग की खेली हुई हैं, [इसलिए] मधुमालती तो मेरी बाल-सहेली है। (४) मैंने और मधुमालती ने एक संग बाल्यावस्था का सभी रंग (सुख) माना। (५) अब की बात [अवश्य] है कुमार नहीं जानती हूँ जब से मुझे विधाता ने बन [वास] दिया है।

(६) सदैव एकसाथ हम दोनों ने बाल्यावस्था के क्रमपूम खेल खेले। (७) मुझे उससे वियुक्त हुए एक ही वर्ष हुआ जब से विधाता ने मुझे बन में बास दिया है।"

टिप्पणी—(५) बात < बत्ता < वार्ता। (६) संतत < सतत = निरंतर सदैव।

## [ २४२ ]

सुनत कुँवर रस बात[१] सोहाई। हिय गहभर मुरछा गति[२] आई।
पलटि पम सिर सउ[१] कुनि[२] लागा[३]। कनक अगिनि जनु[४] लसउ[५] सोहागा[६]।
पम परान[१] पलटि सो भएऊ। जरति अगिनि[३] जनु[४] घिउ[५] परि गएऊ।
जीउ गएउ[१] मधुमालति पासा[२]। परा भुम्मि[३] रहि धर बिनु साँसा।
गए[१] परी दुइ पल अपानां। ममुरसि नन उपारि गियानां[३]।
बिरह भाउ[१] तन काँप[२] पर पाउ[३] सहराइ।
मन नीर दुहु[१] भरि भरि[२] बहन[४] जो[३] लागु बहाइ॥

पाठान्तर—(१) १ रा बचन। २ ए गहबरि। ३ ए मुर्छा मन (< मनि फ़ारसी लिपि)।
(२) १ रा मा ए त। २ रा बहि(?) ए जा। ३ ए माग। ४ ए आगि की। ५ भा परेउ ए परा। ६ ए सोहागे।
(३) १ ए करार। २ रा एक। ३ ए आगि। ४ ए म यह शब्द नहीं है। ५ ए घिन।
(४) १ ए लागा। २ मा बासा। ३ मा परेउ भुम्मि ए परा भुरछि। ४ ए जा परति अपाना।
(५) १ मा गएं। २ ए मुनत। ३ ए उघरे रवि ग्याना रा उघारेसि अग्याना।
(६) १ ए पाव। २ मा ए काँपत। ३ मा परेउ पा ए परा पाँव।
(७) १ रा तब ए दुइ। २ ए बहि चला। ३ रा कहाँ की मा. बहि चलि, ए. बचन।

अर्थ—(१) यह सुहावनी रस-वार्ता सुनते ही कुमार का हृदय आनंद से भर आया और उसे मूर्छा आ गई। (२) प्रेम पुनः पलट कर उसके सिर से लग गया और उसकी दशा ऐसी हो गई मानो आग में पड़े सोने में सुहागा पड़ गया हो। (३) उस प्रेम से (के कारण) प्राण पलट कर फिर इस प्रकार नवीन हो गया मानो जलती हुई आग में घी पड़ गया हो [और वह घी पड़ने से नवीन हो गई हो]। (४) उसका जीव मधुमालती के पास चला गया और उसका धड़ बिना साँस का हो कर भूमि पर गिर पड़ा। (५) दो घड़ियाँ बीतने पर आत्मा ने चेत की और उसने नेत्र खोल कर ज्ञान समझा।

(६) विरह भाव से उसका शरीर काँप रहा था और उसके पाँव सहला कर (सहलाते हुए) पड़ रहे थे (७) तब वह नैनों में आँसू भर कर अपनी कहानी कहने लगा।

टिप्पणी—(३) नौ < नव = नवीन। (५) अपान < अप्पाण < आत्मन्।

# [ २४३ ]

कहु[1] कुंवर सुनु पेमा[2] बाता । जब सेउं[3] जिउ मधुमालति राता ।
सुना न दसा एहि[1] कलि कोई । जहि परिच मोहि[2] दस क[3] होई ।
सपनें[1] जब सउ[2] गई दसाई । तब सेउ[3] कबहूं[4] बाहु न[5] पाई ।
औ फुनि[1] नींदि मन सेउ[2] हरी । सपनेउ सोइ[3] न दर्सों[4] घरी ।
पेमा सपन सोइ[1] प[2] पाव । जाकें[3] नैन नींदि सुख आव ।
दुइ बसु नींद न लागहि जब सउ सपनें[1] गई दसाइ ॥
अस सो कहु उपगारु[1] देअ लागि जेहि घट[2] प्रान रहाइ[3] ।

पाठान्तर—(१) १ ए कहा। २ ए सुन पेम की रा रस पेमा। ३ रा ए सौं।
(२) १ मा एहि। २ ए मोहि। ३ ए की रा कै।
(३) १ रा सपना। २ ए रा सौं। ३ ए रा सौं। ४ मा फिर हूं ए कतहुं। ५ ए ना।
(४) १ रा औ पुनि ए अब तौं। २ रा ए नींद नैन सो। ३ ए जिउ घट रहत। ४ ए देखौ।
(५) १ ए पम सपन सोई रा पेमा सपना सोई। २ मा रा सो। ३ ए ए जाके।
(६) १ ए आव नयने मौं जब रा 'लागहि' नाम।
(७) १ मा अब कह पिउ उपकार ए अब मा कह उपकार है। ? ए घट मा रा जेहि घरा? ३ ए जीवन जाय।

अर्थ—(१) कुमार ने कहा "हे पेमा, [मेरी] बात सुनो। जब से जी मधुमालती पर अनुरक्त हुआ, (२) इस कलि में किसी को सुना-देखा नहीं जिसे उस [के] दैसा का परिचय हो। (३) स्वप्न में जब से वह दीख गई तब से कभी उसका समाचार न मिला। (४) और फिर नैनों से निद्रा भी हर गई है जिससे उसे स्वप्न में भी मैं एक घड़ी उसको नहीं देख पाता। (५) हे पेमा स्वप्न भी उसी को मिलता है जिसके नेत्रों में सुख की निद्रा आती है।

(६) तब से मेरे दोनों चक्षु निद्रा से नहीं लग रहे हैं जब से वह मुझे दीख गई है। (७) अब दैव के लिए वह उपकार [मेरे साथ] कर कि मेरे शरीर में प्राण रह जाएँ।"

टिप्पणी—(१) बात ~ बत्ता < वार्ता। (६) चखु < चक्खु < चक्षु = नेत्र। (७) उपगार < उपकार।

[ २४४ ]

कहु रस बचन जो[1] पूछौं तोही । एहि रस मरत जिआएहि[2] मोही ।
अब कहु कहाँ[1] सो प्रान[2] पियारी । औ तोहि ओहि सउं कसि[3] चिन्हारी ।
पेमां आजु सुदिन मोर आहा[1] । जहिं[2] पाएउ[3] मधुमालति चाहा[4] ।
दहि सो[1] सीख[2] जहि[3] मिलसो[4] बाला । जहि गुन हम सतत जप[5] माला ।
बिधि सो दवस कब होइहि[1] मोरा । जहिं दर्सौं[2] ससि बदन अंजोरा ।
लखमन कहं सकती परी[1] मोहि बिरह रहा[2] घट पूरि ।
पेमां तुह हनिवंत भ[1] मरउ[2] सजीवन मूरि ॥

पाठान्तर—(१) १ मा सो ए जे। २ मा जियाइय ए जियावै।
(२) १ मा कहं ए कहा। २ ए पेम। ३ ए अब वा तो सा कैस रा औ ताहि ओहि गा कौनि मा औ तुम्ह उन्ह सेउं पैंनि।
(३) १ ए जा बाचा। २ रा जेहि ए जे। ३ ए पावा। ४ ए बाचा।
(४) १ ए म यह शब्द नहीं है। २ मा मत। ३ ए जो। ४ ए में यह शब्द नहीं है। ५ ए संतति जप गुन।
(५) १ मा होई ए होइ। २ रा जहि ए जो। ३ ए देखब। ४ ए इजोरा।
(६) १ ए लगन के सकती परी रा कठिमन गही सकति नहिं पारे। २ रा ए मे यह शब्द नहीं है। ३ ए भरि।
(७) ए तैं हनिवंत भै। २ ए मेरो।

अर्थ—"(१) अब तू वह रस-वचन कह जो मैं तुम से पूछता हूँ और इस रस से तू मुझ मरते हुए को जीवित कर। (२) अब तू बता कि वह प्राण-प्यारी कहाँ है और तुमसे-उससे किस प्रकार का परिचय है। (३) हे पेमा आज मेरा शुभ दिन है कि मैंने मधुमालती का समाचार पाया। (४) अब तू मुझे वह शिक्षा दे कि वह बाला मिल जावे जिसके गुणों की माला मैं सतत जपता रहता हूँ। (५) हे विधाता मेरा वह दिन कब होगा जब मैं शशि मुख कान्ति के प्रकाश को देखूँगा ?

(६) जैसे लक्ष्मण को शक्ति लगी थी, वैसे ही मेरे शरीर में विरह पूरित हो रहा है; (७) ए पेमा तू हनुमान होकर, संजीवनी मूल मुझे ला दे।"

टिप्पणी—(४) मीत < मित्त < मित्र। (६) लखमन < लक्ष्मण।

[ २४५ ]

बात कहइ औ¹ चेत गवाव । बरबस समुझि² आप मह³ आव ।
खिन समुझ¹ खिन जा² बिकरारा³ । पेम गहा को आपु सँभारा⁴ ।
पेमां पाय¹ सीस धरि रोवा । नैन सलिल बिधु बदनी*³ धोवा⁴ ।
त्रिभुवन जग जीवन के¹ दाता । काहें न² मेरवसि³ जो जहि राता ।
कलि औतारि कुँवर क¹ नाईं । पेम बिछोउ² न दहि³ गुसाईं ।
और¹ दुक्ख संसार² कर³ जस भाव सत⁴ होउ ।
दुइ रात¹ आपुस मह बिधि जनि दसि³ बिछोउ ॥

पाठान्तर—मा में यह छंद अगले के बाद आता है।
(१) १ ए जो। २ रा ए समुझि। ३ ए जीउ घट।
(२) १ रा समझी ए चेतै। २ रा जाइ। ३ ए बिसंभारा। ४ ए न (<नहिं फारसी लिपि) आपु सभारा मा नहिं आपु सँभारा।
(३) १ मा पाइ। २ मा रोई, ए रोवै। ३ मा रा बिध बानी ए जो अंबुज। ४ ए धोव।
(४) १ ए तीनि भुवन जग जीवन। २ मा ए काहे। ३ ए मेरवहु।
(५) १ रा ए पुनि औतरी कुमर की। २ रा ए बिछोहु। ३ ए जै देहु।
(६) १ ए और। २ ए संसार। ३ रा के। ४ ए जत भावै तत।
(७) १ मा दुइ रातहिं ए दुनौ राते। २ ए मा। ३ रा ए देइ।

अर्थ—(१) वह बात कह रहा था और चेतना खो रहा था; बरबस (बलपूर्वक) जब वह समझता तब उसकी आत्मा में बस जाता। (२) एक क्षण वह समझता तो दूसरे क्षण वह बेचैन हो जाता। प्रेम से आविष्ट कौन अपने को सँभाल पाता है? (३) पेमा के पैरों पर सिर रख कर वह रोने लगा और नैनों के जल से उस चंद्रमुखी [के पैरों] को धोने लगा। (४) [पेमा ने कहा] "हे त्रिभुवन तथा जगत् को जीवन दान करने वाले, तू क्यों नहीं उसको उससे मिला देता जो जिससे अनुरक्त रहता है? (५) कुमार की भाँति किसी को भी कलि में अवतरित (जन्म दे) कर, हे स्वामी तू वियोग न दे।

(६) संसार के और दुःख भले ही जितने चाहें उतने हों (७) किन्तु, हे विधाता जो दो परस्पर अनुरक्त हों उनको तू वियोग न दे।"

टिप्पणी—(१) बरबस<बल+वश। (२) बिकरार<बेकरार [फा० ]=बेचैन अशांत। (४) (७) रात<रक्त=अनुरक्त। (७) बिछोउ<विक्षोभ [दे० ]=विरह, वियोग।

[ २४६ ]

पुनि¹ बर नारि रूप गुन भरी² । मंत्रित कथा कहै³ अनुसरी⁴ ।
कहसि कुँवर अब चतु गियानी¹ । अंब्रित कथा कहौं कर² कानों ।
बिक्रम राइ¹ महारस मानी । कोस सहस दस तहि क² आनी ।

तहि घर धिय तिरभुवन अजोरी[1] । रबि ससि रूप न[2] पावहिं[3] ओरी[4] ।
मोरे जीउ[1] बुधि सो[2] नाहीं । लूटहिं[3] कुवर रूप परिछाहीं ।

रूप सोहागिनि उदधि जिमि[1] अंत न सूझहि[2] जाहि ।
जीभि बापु कर[1] बापुरी[2] किमि[3] करि संतर[4] ताहि ॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए पुनि। २ ए भारी। ३ रा कहन। ४ ए अनुसारी।
(२) १ ए तैं धेनु ग्याना। २ ए सुन।
(३) १ ए राय। २ मा तिन्ह कै ए ताकी।
(४) १ ए धी त्रिभुवन मनिआरी। २ ए म यह शब्द नहीं है। ३ रा ए पावै। ४ ए उज्यारी।
(५) १ मा मारें जियहि। २ ए हौ। ३ ए लुटै।
(६) १ ए जो। २ ए सूझै।
(७) १ ए बापु कर रा नाहि सी। २ रा में यह शब्द नहीं है। ३ ए कैउं। ४ मा सत रै।

अर्थ—(१) इसके अनंतर वह श्रेष्ठ नारी (प्रेमा) जो रूप-गुण से भरी हुई थी अमृत-कथा (वह कथा जो मृत प्राय कुमार को जीवित कर सकती थी) कहने को हुई। (२) उसने कहा "ऐ कुमार, तू अब ध्यान देकर मैं [वह] अमृत-कथा कह रही हूँ और उसे तू कान लगा कर सुन। (३) चित्रसराय महारस स्थान के हैं और दस सहस्र कोस तक उनकी आज्ञा [चलती] है। (४) उन्हीं के घर में त्रिभुवन का प्रकाश वह दुहिता है, जिसके रूप (सौन्दर्य) की समतुल्यता सूर्य तथा चंद्रमा भी नहीं पाते हैं। (५) मेरे जी में वह बुद्धि नहीं है जो ऐ कुमार उसके रूप की प्रतिच्छाया को लूट (कुचल) सके।

(६) उस सुहागिनी का रूप (सौन्दर्य) समुद्र के समान है जिसका अंत नहीं सूझता है। (७) मेरी जिह्वा बेचारी बिना हाथों की कैसे उसका संतरण कर सकती है?"

टिप्पणी—(३) थान<स्थान। (४) धिय<धीया<दुहिता। (७) बाज<बज्ज<वर्ज्य=बिना। बापुरी<बप्पुडी [दे]=बेचारी अनुकंपनीय।

[ २४७ ]

अउरि बात मो सुनहु[1] सोहाई। मांहि मधुमालति बहिनि सगाई।
जहिया मता[1] कोर[2] न बारी। मोहि ओहि[3] मा[4] तहिया[5] न बिन्हारी।
एक दिवस तहि क[1] महतारी। ठाढ़ी मिहैं कोर महं[2] बारी।
मोरउ सप मगी दस[1] गारी। मता दिस्टि ग भोन्ह पर[2] परी।
पनौं बीम एक दसिमि[1] ठाढ़ी। दगि जननि जिय[2] मया बाढ़ी।
तिन्ह महं[1] एक रूप गुन आगरि परगट भागि[2] लिलार।
तहि बनियां एक कन्यां[1] आछरि[2] कें[3] औतार॥
७

पाठान्तर—(१) १ मा ए और सुनहु (सुनौ—ए) रस बात।

(२) १ रा जहिया मांत ए तहिया माता। २ ए कोरा। ३ मा मोहि, ए मोहि। ४ मा सौं ए में यह छन्द नहीं है। ५ ए तहिऐ।

(३) १ मा आमन ए ताकी। २ मा ठाढी लिन्हें कार मैं ए ठाकि लीन्ह कोरा कै।

(४) १ मा ए औरउ (औ—ए) संग सखी दस। २ रा माता दिस्टि मै जोन्ह पर, मा मता दिस्टि मै मारें (?) ए माता डीठि परो उन्ह पर।

(५) १ मा देखेन्हि ए देखा। २ रा माता उर।

(६) १ ए तामो। २ ए भाग।

(७) १ रा तेहि कन्या एक कोरे, ए तकरे पर एक कन्या। २ ए अछरी। ३ रा ए के।

अर्थ—"(१) और भी यह सुहावनी वार्त्ता सुनो; मधुमालती और मुझ में बहनापा है। (२) जब कि मैं माता की गोद में बालिका थी मेरी और उसकी यह पहचान तब की है। (३) एक दिन उसकी माता गोद में [उस] बालिका को लिए हुए खड़ी थी। (४) उनके साथ में और भी दस सहेलियाँ खड़ी थीं। मेरी माता की दृष्टि जाकर उन पर पड़ी। (५) बीस-एक स्त्रियों को उन्होंने खड़ी देखा और मेरी जननी के मन में (उनके अपरिचित होने के कारण) शंका बढ़ी।

(६) उन में से एक रूप और गुण में बड़ी-चढ़ी थी और उसके ललाट में भाग्य [का लेख] प्रकट था; (७) उसकी गोदी में एक कन्या थी, जो अप्सरा की अवतार थी।"

टिप्पणी—(१) बात < वत्ता < वार्त्ता। सगाई < स्वक + त्व = आत्मीयता। (३) कोर < क्रोड = गोद। (७) आछरी < अच्छरी < अप्सरस्।

[२४८]

कलस कै मांथ[१] ओहरावा । उन पुनि[२] मिहुरि[२] सीस भुइं लावा[३] ।
बहुरि जननि बिनती ओधारी । आवहु उतरि हूठ घर भारी ।
अति सकोप किछु[१] कह न पारौं । उतरहु हूठ सब किछ[२] सारौं ।
जो दलेन्हि[१] मम जननि सुभाऊ । उतर कह[२] ओधारन्हि[३] पाऊ ।
उतरि[१] हूठ भटिन्हि[२] अंकवारी । बहिनि बचा[३] आपुन मह[४] सारी ।
दह चतुरमन सोरी[१] चीर बहुरि[२] पहिराइ ।
मंगल चार नगर भा घर घर बाज[१] सबद[२] बधाइ[३] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मार्ग। २ रा मा पुनि मिहुरि, ए. पो बहुरि। ३ मा ए बरसावा।

(३) १ ए. जै। २ ए पो सेवा।

(४) १ रा जो देखेनि, ए जौ देखा। २ ए उतरन कै। ३ मा ओधारेन्हि, ए ओधारा।

अर्थ—"(१) फिर उनसे [मेरी] जननी ने इस प्रकार की वार्त्ता पूछी हे बहिन सत्य कहो, तुम्हें विधाता की शपथ है। (२) मैं तुम्हारे सभी लक्षण राजा के देखती हूँ और यह आश्चर्य देख कर मेरा जी चकरा गया है। (३) तुम नाम कहो और स्थान वर्णन करके कहो और कहो कि किस राजा के घर की तुम रानी हो (४) तुम गन्धर्व-राज या देवता अथवा अप्सरा हो अथवा तुम सृष्टि में मनुष्य की कला हो (५) और फिर यह (वह) गुण बताओ जिस गुण से उड़कर तुम आती-जाती हो।

(६) अब जो आकर तुमने मुझसे प्रेम-परिचय किया, (७) तो हे कामिनी मैं इस प्रेम-प्रीति का निर्वाह जन्म (जीवन) के अंत तक करूँगी।"

टिप्पणी—(१) बात < वत्ता < वार्त्ता। सपथ < शपथ। (२) लछन < लक्षण। अचिजु < आश्चर्य। (३) ठाउँ < स्थान। (४) गंधप < गंधर्व। करा < कला।

## [ २५० ]

फुनि[१] घर कामिनि बात उघारी[२]। सुरस बचन रस रस अनुसारी।
कहेसि[१] महारस नगर हमारा। राजा बिक्रम राइ[२] भुआरा।
गधप राजन्ह मह[१] बड़ राऊ। करम तज अति बल बौराऊ।
मैं तहि घरनि[१] रूपमंजरी। भाग[२] सोहाग रूप गुन भरी।
संतति इह जो[१] दरससि कोरें[२]। आइउ फल[३] यह[४] कन्या मोरें[५]।
अब[१] जौ तुम्ह सउ उपजी[२] प्रीति[३] चिन्हारी मोहि[४]।
आए दूइजि[१] सतत[२] मैं मिलि आइबि[३] तोहि[४]॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए पुनि। २ मा ए. रसारी (देखिए अगले चरण का 'सुरस बचन')।
(२) १ रा कहेसि। २ ए आइ (< आहि फारसी लिपि)
(३) १ रा गधप राजन मह मा मन गधप रायन्ह।
(४) १ मा घरहि, ए घरनी। २ ए भागु।
(५) १ ए मैं यह शब्द नहीं है। २ ए कोरे। ३ मा ए फर। ४ ए एक। ५ ए. मोरे।
(६) १ मा आपु। २ ए उपजति। ३ ए पम। ४ ए मोहि।
(७) १ ए दुइजि के। २ ए सतति। ३ मा ए आवै। ४ ए मोहि।

अर्थ—"(१) तदनंतर उस श्रेष्ठ कामिनी ने बात उद्घाटित की और रसीले वचन धीरे-धीरे कहने लगी। (२) उसने कहा 'हमारा नगर महारस है [जिसके] राजा विक्रमराय भूपाल हैं। (३) वे गंधर्व राजाओं में बड़े राजा हैं और उनके कर्म (भाग्य) तेज बल और पौरुष अपरिमित हैं। (४) मैं उन्हीं की गृहिणी रूपमंजरी हूँ और भाग्य सौभाग्य, रूप तथा गुण से भरी हूँ। (५) संतान एकमात्र यही है जिसको तुम गोद में देख रही हो; यही कन्या मेरी आयु (अब तक की अवस्था) का फल है।

(६) अब जो तुम से मुझे प्रीति-परिचय उत्पन्न हुआ है (७) तो अब मैं द्वितीया के आने पर सर्वथ निम आया करूँगी। "

टिप्पणी—(१) उभार < उब्भाड < उद् + बाट्य् = खोलना। (२) भुआर < भूपाल। (३) तिसाज < व्यवसाय। (४) घरनि < गृहिणी। (७) दुइजि < द्वितीया। सतत < सतत = निरंतर, सर्वथ।

# [ २५१ ]

मय एहि बचा[1] मोर अनुपुराव[2] । सदा दुइजि कहु[3] हम घर आव ।
एक बरिस मह बारह[1] बारी[2] । हमरें घर आव बर नारी[3] ।
ओ[1] मधुमालति राजकुमारी[2] । सतत आउ सथ[3] महतारी ।
कुंवर जाहु जौ चित बिसराऊ । हम घर जाइ[1] एहु हम नाऊं ।
भाई बहिनि पिता महतारी । करिहहि भगति[1] अनग तुम्हारी ।
मोर कुसर[1] जौ पइहहि[2] औ सुनिहहि[3] गुन तोर ।
मेरइ न्हिहि[1] मधुमालति बचन आनु[2] निजु मोर ॥

पाठान्तर—(१) १ ग अब भयि बाचा मोर। २ रा निबरावै ए परावै (< पुराव फारसी लिपि)। ३ ए के।
(२) १ ए हम बारह। २ मा बारी ए पारी। ३ रा आव बननि साथ बहु बारी।
(३) १ ए मैं। २ रा ए कुमारी। ३ मा संग।
(४) १ ए आहि। २ ए गुह।
(५) १ ए करिहैं भगति।
(६) १ रा ए मोर कुसल मा हम कसर। २ ए पैहैं। ३ ए सुनिहैं।
(७) १ ग मरद दिन्हि ए दिहै मरे। २ ए सुनु।

अर्थ—"(१) वह अब तक उस वचन को अनुभूति करती है और सर्वथ द्वितीया को हमारे घर आती है। (२) एक वर्ष में बारह बार वह भव्य नारी हमारे घर आती है (३) और राजकुमारी मधुमालती सदा माता के संग आती है। (४) हे कुमार, यदि तुम चित्त-विश्राम [नगर] को जाओ तो हमारे घर पर जाकर मेरा नाम लो। (५) [मेरे] भाई बहिन पिता और माता तुम्हारी बड़ी भक्ति करेंगे।

(६) वे [तुमसे] मेरा कुशल-समाचार पायेंगे और तुम्हारा गुण सुनेंगे (७) तो वे मधुमालती को तुम्हें मिला देंगे मेरा यह वचन निश्चित मानो।"

टिप्पणी—(२) बारी < वेला = अवसर। (३) सतत < सतत = निरंतर। (४) बिसराऊ < विश्राम। (६) कुसर < कुशल।

[ २५२ ]

औ जति[1] सखीं सहुलीं भोरीं[2] । सभ चित[3] सुनि लागिहि[4] तोरीं[5] ।
औ जेत[1] कुटुम लोग परिवारा । करिहु सभै तोर[2] उपगारा[3] ।
औ तुम्ह उन्ह सउ[4] पहिलि पिरीती ।[1] प्रथम जो बचा सपत भ[2] बीती ।
जस तोहि बिरह दुक्ख जिय पीरा[1] । ओहि फुनि[2] होइहि दुक्ख सरीरा ।
कान कान कोइ आनि न[1] पाइहि । पम गहन[2] सहजहि[3] मिलि जाइहि ।
तुम्ह उन्ह प्रीति चिरानी[1] इह मोर[2] उपदेस ।
मिलिहि सो[1] पम परानी[2] आहु हमारे देस ॥

पाठान्तर—मा ए में चौथी तथा पाँचवी अर्द्धालियाँ परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ए जति। २ ए मोरी। ३ मा चेत ए चिता। ४ मा लगिहहि ए लागिहि। ५ ए मोरी।
(२) १ ए जत। २ मा करइहि सभ मिलि तुम्हं ए करिहौ सबै तोर। ३ ए उपकारा।
(३) १ रा औ उन्ह सा तुम्ह पहिलिउ प्रीती ए औ तो सौं जो पहिली प्रीती। २ ए प्रथमहि बाचा। ३ रा सपत हाइ, ए होइ जो।
(४) १ ग पीरा। २ रा ए पुनि।
(५) १ ए आन। २ मा कही ए गहा। ३ ए सहजे।
(६) १ रा तुम्ह ओहि प्रीति चिन्हारी मा तुम्ह उन्ह प्रीति चिरानी ए तोहि ओहि पेम चिन्हारी। २ मा यह मोर तौ।
(७) १ ए मिलिहै। २ रा पियारी।

अर्थ— (१) और मेरी जितनी सखियाँ-सहेलियाँ हैं सभी [मेरा कुशल और तुम्हारा दुःख] सुनकर तुम्हारी (तुम्हारे दुःख-निवारण की) चिंता में लग जाएंगी (२) और जितने [मेरे] कुटुंबी लोग (स्वजन) तथा परिवार के हैं वे सभी तुम्हारा उपकार करेंगे (३) और जो तुम से और उन (मधुमालती) से पूर्व की प्रीति है और तुम दोनों में जो पहले शपथ और वचन-बद्धता हो चुकी है (४) [उसके परिणाम-स्वरूप] है भाई, जैसा तुम्हारे जी में विरह-दुःख है उसके शरीर में भी तो होगा ही (५) [अतः] एक कान से दूसरे कान कोई जान भी न पाएगा और तुम्हारा गूढ़ प्रम (प्रेमी) सहज ही तुमको मिल जाएगा।

(६) तुम्हारी और उसकी प्रीति प्राचीन है [अतः] मेरा यही उपदेश है (७) कि तुम मेरे देश आओ वह प्रेम-प्राणी मिल जावेगा।"

टिप्पणी—(१) जति < जेत्तिअ < यावत् = जितनी। (३) सपत < शपथ। (६) चिरानी < चिरायण < चिरतन = पुरातन प्राचीन।

[ २५३ ]

पम कथा अंब्रित रस भरा । जबहीं[1] कुंवर के कानन्ह[2] परी ।
ओउ[1] रहउ[2] सुनि प्रीतम[3] बाता । पीत[4] बरन सुनत[5] मा राता[6] ।

मुक्ख मलिन जो मइउ[1] निरासा । सुनतहि[2] कवल भाँति परगासा ।
समुझि समुझि जिय[1] मह[2] रहसाई । रहस गहा[3] जिउ[4] घट न समाई ।
बिरह[1] दुक्ख दुखी[2] जो अहा । प्रीतम नाउ[3] सुनत गहगहा ।
कँवल कुमुद जिमि[1] बिगसहिं[2] रबि ससि क परगास ।
तिमि सुनि अम्रित कथा[1] कुँवर जिय[2] पूरा[3] पेम हुलास ॥

पाठान्तर—(१) १ ए अवरे। २ रा स्रवन।
(२) १ मा. जीय ए जीव। २ ए कहा। ३ रा पेम कै। ४ रा सेत।
५ ए सुनत। ६ रावा।
(३) १ ए मुख मधुमालती है। २ ए सुनते।
(४) १ ए जीव। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ रा रहा जिय।
(५) १ रा बिरह के दुक्ख दुखी ए बिरहे दुख दुखिआ। ३ ए नाव।
(६) १ ए जे। २ रा बिगसैं ए बिगसे।
(७) १ ए में यह शब्द नहीं है। २ ए जिउ रा कह। ३ रा पूरेउ।

अर्थ—(१) अमृत-रस से भरी हुई [यह] प्रेम-कथा जब कुमार के कानों में पड़ी (२) [निश्चेतता हुआ] जीव प्रियतम की वार्ता सुनकर रह गया और उसका शरीर उसे सुनते ही पीत वर्ण का हो गया। (३) उसका निराश मुख जो मलिन था सुनते ही कमल की भाँति प्रकाशित हो गया। (४) वह समझ-समझ कर मन में हर्षित होने लगा और हर्ष से आविष्ट उसका जीव घट में नहीं समा रहा था। (५) जो [जीव] विरह-दुःख से दुखी था वह प्रियतम का नाम सुनते ही गह गह (हर्ष से पुरित) हो गया।
(६) जिस प्रकार कमल और कुमुद सूर्य और चंद्र के प्रकाश से विकसित होते हैं (७) उसी प्रकार उस अमृत कथा को सुनकर कुमार के जी में प्रेम का उल्लास पूरित हो गया।

टिप्पणी—(४) रहस < रभस् = हर्ष। (५) गहगह [दे ] = हर्ष से भर जाना।

## [२५४]

जिय हुलास मन हरख[1] अनंदू । कवल कमुद जिमि[2] निमियर चंदू ।
कहा[1] कुँवर सुनु राजकुमारी । मोहि सों[2] कहिसि कथा[3] में मारी ।
सुबचन दिह मोहि प्रतिपारा[1] । अब मोहि बिग तोर उपगारा[2] ।
में निरास भा बिनु जिय[1] आवा[2] । अमिअ छिरकि तुइ मोहि जिआवा[3] ।
तौ कसें परिहरि म[1] जाऊ । जिउ [illegible] का[2] तोहि छाडि[3] पराऊं ।
जोग कहुब तोर यह[1] आन्न करिहु[2] मार[3] ।
होइहि हम[1] कुल लज्जा कहन मन्मा तार[2] ॥

पाठान्तर—मा में उपर्युक्त दूसरी तथा तीसरी अर्धालियाँ उपर्युक्त पाँचवी के बाद आती हैं।
(१) १ ए जिय हरखा मन हरस। २ ए मे यह शब्द नहीं है।

(२) १ मा ए कहै। २ मा तोहि सेउं ए. तो सौ। ३ मा बाव (<बाच) ए. बाचा।
(३) १ मा सो बचन दै तै मोहि पतिपारा ए. सुबचन कहि तौ मोहि प्रतिपारा। २ ए किमै तोर उपकारा।
(४) १ मा मैं बरबस बिन जिम मा। २ मा ए. बाबा। ३ ए अमी सींचि मैं तोहि जिआवा।
(५) १ मा तोहि कैसें परिहरि बस (<पुनि फ़ारसी लिपि) ए तोहि कैसे मैं परिहरि। २. ए. जीव लेइ। ३ ए छोहि।
(६) १ मा देखिहहि, ए तोहार सुनि। २ मा करिहहि। ३ रा तोर।
(७) १ ए मम। २ रा मोर।

अर्थ—(१) [उसके] जी में उल्लास और मन में हर्षातिरेक उसी प्रकार हो गया जिस प्रकार कमल और कुमुद को दिनकर तथा चंद्रमा से होता है। (२) कुमार ने कहा "ऐ राजकुमारी सुन; तुमसे मैंने [अब] अहित [के संबंध] की बचनबद्धता की। (३) तूने मुझे शुभ वचन देकर [उसका] प्रतिपालन किया, इसलिए अब मुझे तेरा उपकार करना ही [उचित] होगा। (४) मैं निराश हो चुका था, और मेरा भाव (अस्तित्व) बिना जीव का था किंतु तूने अमृत छिड़क कर मुझे जीवित किया (५) तो कैसे मैं तुझे छोड़कर जाऊँ? तुझे छोड़ कर और अपने जीव (प्राणों) को लेकर मैं क्या जाऊँ?

(६) [अब तेरे घर पर मेरे पहुँचने पर] तेरे परिजन और कुटुंबी दौड़ पड़ेंगे और मेरा आदर करेंगे (७) तब तेरा संदेश कहते समय मेरे कुल को लज्जा होगी।"

टिप्पणी—(१) हुलास<उल्लास। दिनयर<दिनकर=सूर्य। (४) अमिय<अमृत। (५) पराय<पलाय्=भाग जाना।

## [ २५५ ]

कुँवर बचन सुनत गहमरी[१]। मन कवल भाए जस भरी[२]।
रोम रोस पुहुमि[१] न भाव। जिउ दुख लीन्ह[२] मरन प भाव[३]।
निससत कहिसि ऊभि न सांसा। छाड़हु कुँवर मारि तुम[१] आसा।
मोहि लागि जनि[१] मासु अपाना। जो सिर देहुं सोइ थरु[२] पाना।
जा मुख दिएउ मो आगें लेहू।[१] जनि मोहि लागि अबिर[१] जिउ दहू।
मोहि[१] जियन जिय[२] अपनें[३] मुकुति न सूझहि[४] भाउ।
तैं जनि अबिरथा[१] मोहि[२] लगि कवर अपान गमाउ[३]॥

पाठान्तर—(१) १ रा कुवर बचन सुनत गहभरी का सुनतहि बचन कुपर गहबरी ए कुवर बचन सुनत गहबरी। २ ए गहबरी (तुम० पूर्ववर्ती चरण का तुक)।
(२) १ ए पुहमि। २ मा लिए, ए लाव। ३ ए. न भाइ पावै।
(३) १ ए निसवन कहो ऊभि कै। २ मा तुम्ह, ए जो।
(४) १ ए जै। २ भा अपानां। ३ ए जो सिर होउ सो धर दै।
(५) १ मा दैनि मुख भैय्या कै लेह ए जौ मीरे मुख औ आगे लेहू। २ ए जैं। ३ रा अबिरथ का बिरथा ए मे मह शब्द नहीं है।

(६) १ मा म यहाँ 'एक' और है। २ ए जीवत जी। ३ मा आपन ए अपने। ४ ए समुझी।

(७) १ मा बिरथाँ ए मिथ्या। २ ए माहि। ३ रा. म भापु।

अर्थ—(१) कुमार के वचनों को सुनते ही पेमा हर्ष से भर गई और उसके नेत्र-कमलों में जल [बिंदु] भर आए। (२) वह रोने और सिर को पृथ्वी से लगाने लगी उसके जी ने ऐसा दुःख लिया (किया) कि उसे मरना ही भाने लगा। (३) उसने निःश्वास छोड़ते हुए उठकर और साँस लेकर कहा "हे कुमार, तुम मेरी आशा छोड़ो। (४) मेरे लिए तुम अपने को नष्ट न करो और जो शिक्षा दे रही हूँ उसी को सुनो। (५) जो सुख तुमने किया वह आगे लो; मेरे लिए व्यर्थ ही तुम जीव (प्राणों को) न दो।

(६) मुझे अपने जीते-जी कभी भी मुक्ति नहीं सूझ (जान पड़) रही है। (७) हे कुमार तुम मेरे लिए व्यर्थ ही अपने को नष्ट न करो।"

*टिप्पणी*—(२) पुहुमि < पृथ्वी। भाव < भाम् (?) = पसंद होना उचित जान पड़ना। (३) ऊभि < ऊर्ध्वित। (४) (७) अपान < अप्पाण < आत्मन्। (४) सिख < सिक्ख < शिक्षा। (५) (७) अबिरथ < अविरथा < वृथा। (६) कउ < कदापि।

# [ २५६ ]

मोरी[1] चित कुंवर जनि[2] लागहु । आपन पहर[3] आइ तुम्ह[4] जागहु ।
मैं तौं अहिउ[1] मुई मोर ताएं[2] । तुइ[3] जनि मरसि[4] कुंवर मोहि लाए[5] ।
तहि[1] राकस बस परी हौं[2] आरा[3] । बिनु हरि मुकुति[4] दइ को पारा ।
जौं मैं सहस कोस चलि जावौं[1] । औ धरती[2] मह पठि छिपावौं[3] ।
पलक[1] परत मोहि[2] ऊपर आव । मोर तोर[3] जग सउं[4] भाउ ममाव[5] ।
एक आपने[1] दुख[2] दुखिया अहा[3] सन्त जिउ[4] मोर ।
दूजें आइ क[1] दुख पर दुख भा[2] सुनत[3] कुंवर दुख तोर ॥

पाठान्तर—(१) १ मा मारी ए मोरे। २ ए जैं। ३ ए पहरा। ४ मा ए तुम।

(२) १ ए आहि। २ ए ठाइ। ३ ए तैं। ४ ए मरहि। ५ रा एहि ठाएं, ए मोरि ताईं।

(३) १ ए तोहि। २ ए राकस मों बारी। ३ रा मारा। ४ ए मुकुती।

(४) १ ए जाऊं। २ मा धरती। ३ ए पैसि समाऊं।

(५) १ ए पलक। २ ए. माहि। ३ ए मोरि तोरि। ४ रा मा ए सैं। ५ मा. आइ उठावै ए न उठावै।

(६) १ मा आपुहि। २ ए पर। ३ मा. अहेउ ए अहै। ४ ए जिम।

(७) १ मा ए मे 'आइके' शब्द नहीं है। २ ए परा। ३ रा. म यह शब्द नहीं है। ४ मा कुवर दुख तोर, ए सदेसा तार।

अर्थ—(१) "हे कुमार" प्रेमा ने कहा "मेरी चिंता में तुम न लगो तुम जाकर अपना पहरा जागो (अपना काम पूरा करो)। (२) मैं तो अपने तक (मेरे शील से) मरी हूँ अब तुम भी ऐ कुमार, मेरे कारण न मरो। (३) इसी (मरने के) लिए तो यह (यह) बाला राक्षस के वश पड़ी अतः हरि के बिना उसको कौन मुक्ति दे सकता है ? (४) यदि मैं सहस्र कोस तक चली जाऊँ और धरती में प्रविष्ट होकर छिप [भी] जाऊँ; (५) [तो भी] पलक गिरते [मात्र] में वह मेरे ऊपर आ जाएगा और मेरा और तुम्हारा नाम जगत् से मिटा देगा।

(६) एक तो अपने ही दुःख से मेरा जी सर्वथा दुखी था (७) दूसरे उस दुःख पर आकर और भी दुःख हो गया जब से हे कुमार, मैंने तुम्हारा दुःख सुना है।

टिप्पणी—(१) पहर < प्रहर। (३) बारा < बाला।

## [२५७]

रहसि[१] कुँवर तब[२] बचन अमोला[३]। सुनहु जो[४] बरकामिनि सेउ[५] बोला[६]।
जौ अ पत्र दइ[१] निधि मोहीं[२]। राकस मारि आउ ल तोहीं[३]।
जीय[१] भरम जनि मानहु बारी[३]। म रघुबसि[४] राकस सघारी[५]।
गाइ त्रिया जौ करौ न[१] गोहारी। पमा कुल लाजै[२] महतारी।
तोहि परिहरि जौ[१] जाउ पराई। कुल लज्या[१] जम[२] धोइ न जाई।
तोहि छाड़ि जौ भाजौं[१] पमा राकस केरी[२] सक।
जग जीवन अपकीरति कुल प[१] चढ़ कलक॥

पाठान्तर—ए में उपर्युक्त तीसरी अर्द्धाली का दूसरा तथा चौथी का पहला चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ मा नहीं। २ मा ए तब। ३ मा ए अमोलै। ४ ए पै। ५. रा मा ता ए मीठ। ६ मा ए बोले।
(२) १ ए देत। २ ए मोहीं। ३ ए तोहीं।
(३) १ रा ए जीउ। २ ए भै। ३ मा रा बारा। ४ ए रघुबसी ५ मा. रा सघारा ए सैंघारी।
(४) १ रा जा कर न ए मैं करबि। २ ए लाजी।
(५) १ मा हर। २ मा कारित। ३ रा हम ए मम।
(६) १ रा भागौं। २ ए महि राकस की मा 'राकस' गाय।
(७) १ मा कुल पुनि ए कुर्ला जी।

अर्थ—(१) कुमार ने हर्षित होकर तब जो अमूल्य वचन उस श्रेष्ठ कामिनी से कहा उसे सुनो। (२) [उसने कहा] "यदि विधाता मुझे जय-पत्र दे तो राक्षस को मार कर मैं तुझे ले आऊँ। (३) ऐ बालिका तू अपने जी में भ्रम (भय) न माने मैं रघुवंशी और राक्षसों का संहार करने वाला हूँ। (४) गाय और स्त्री की गोहार (रक्षा) यदि मैं न करूँ तो हे प्रेमा मेरी माता का कुल लज्जित होगा। (५) यदि तुझे छोड़कर मैं भाग जाऊँ, तो कुल की लज्जा जन्म भर में भी न धोई जाएगी।

(६) यदि राक्षस की शंका से मैं तुझे छोड़कर भाग जाऊँ, (७) तो जगत् में अपकीर्ति का जीवन [होगा], और [मेरे] कुल पर अवश्य ही कलंक चढ़ेगा।"

टिप्पणी—(१) बारी < बालिका। (५) पराय < पलाय् = भाग जाना।

## [ २५८ ]

राकस डर का मोहि डरावसि[1]। अगिनि भरम का छार उड़ावसि[2]।
राकस कर पार का मोरा। सहज कीट मर[1] दखि अजोरा।
राकस प्रान दखु कस हरऊ। एक निमिख महँ कस संघरऊ[1]।
खरग पानि सुउ[1] आगि[2] उठावौं। राकस धूरि बतास[3] उड़ावौं।
आइ बने खत्री[1] जो भाजइ[2]। कुल कलंक चढ़[3] जननी लाजइ[4]।
सत छाड़ें सुनु[1] धर्मा यहि कलि अमर[2] न कोइ।
तोहि छाड़ि जो भाजौं[1] कुल[2] लज्या हम[3] होइ॥

पाठान्तर—ए. में उपर्युक्त तीसरी तथा चौथी अर्द्धालियाँ परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ भा सुनावसि ए डेरावहु। २ भा अगिनि। ३ भा. डरावसि ए उड़ावहु।
(२) १ भा मरु ए मर।
(३) १ भा का निघु करऊं।
(४) १ रा. धार सौं ए पानि सौं। २ रा अगिनि। ३ रा स्पष्ट नहीं है।
(५) १ रा ए छत्री। २ ए भाजौं। ३ ए हा। ४ ए लाजौं।
(६) १ ए छाँड सुन। २ ए अँवर।
(७) १ रा. भा जूझौं नवन। २ भा ए में यह शब्द नहीं है। ३ भा लाज मोर, ए लज्या मम।

अर्थ—"(१) तू राक्षस के डर से मुझे क्या डराती है? तू अग्नि के भ्रम से [यह] क्षार (राख) क्या उड़ा रही है? (२) राक्षस मेरा क्या कर सकता है? वह तो सहज कीड़ा है, जो उजाला देख कर मर मिटता है। (३) तू देख कि राक्षस का प्राण मैं किस प्रकार हर लेता हूँ और एक पल में किस प्रकार उसका संहार करता हूँ। (४) मैं खड्ग के पानी (धार) से आग उठाता हूँ राक्षस को तो धूम और वायु से ही उड़ाता (उड़ा सकता) हूँ। (५) [अवसर] आ बनने पर यदि क्षत्रिय भागता है तो [उसके] कुल को कलंक चढ़ता है और वह [अपनी] जननी को लज्जित करता है।

(६) सत्य को छोड़ कर हे प्रेमा इस कलि में अमर कोई (कुछ) नहीं है (७) तुझे छोड़कर यदि मैं भागता हूँ तो मेरे कुल को लज्जा होनी है।"

टिप्पणी—(१) छार < क्षार = राख। (५) खत्री < क्षत्रिय।

[ २५९ ]

तुइ[1] जौ लेहि[2] मधुमालति नाऊं । तोहि[3] परिहरि कसें फनि[4] जाऊं ।
मधुमालति कर[1] पेम सभारी । का[2] किछु[3] करौं देखु वर नारी ।
बर कामिनि पीतम[1] बौसाऊ । सो किछु करौं जो कीन्ह[2] न काऊ ।
एक घाय[1] धरि[2] मेरवौं[3] माटी । टूक टूक कै डारौं काटी ।
रुहिर देखु कसि नदी बहावौं ।[1] मांसु गिद्ध जंबुक अघवावौं[2] ।
जौ मोहि[1] राकस सेतें[2] बिधि[3] भै दइ अघाउ ।
नत[1] मधुमालति नाउं लै[2] यह जिउ रहै कि[3] जाउ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए तै। २ भा लेउ ए लिय। ३ ए तोहि। ४ ए कैसे बन रा भा कैसें पुनि।
(२) १ ए का। २ रा कस। ३ ए कछ।
(३) १ भा पिरीति ए प्रीतम। २ भा कबै जो काहु किएउ ए करौं सो जो किया।
(४) १ रा घाव ए दाँव। २ ए पै। ३ ए मेरवौं।
(५) १ ए मं चरण का पाठ है माटी रुहिर दगु पै मेरावौं। २ ए जंबुक (हि) जिआवौं।
(६) १ भा ए बिधि। २ ए सती। ३ भा ए मोहि।
(७) १ रा जौ ए नाती। २ भा नाउं लगि ए नाव लगि। ३ भा गए उठ।

अर्थ—"(१) तू जो मधुमालती का नाम लेती है तो फिर मैं कैसे तुझे छोड़ कर जाऊँ? (२) मधुमालती के प्रेम को स्मरण कर मैं क्या-कुछ करता हूँ उसे ऐ श्रेष्ठ नारी तू देख। (३) ऐ श्रेष्ठ कामिनी [अपने] प्रियतम के बल पर वह-कुछ करूँगा जो कभी नहीं किया है। (४) [देख कि] एक आघात में मैं उसे मिट्टी में मिला देता हूँ और उसे काटकर टुकड़े-टुकड़े कर देता हूँ। (५) देख कि कैसी रुधिर की नदी बहाता हूँ और [उसके] मांस से गीधों और स्यारों को तृप्त कराता हूँ।

(६) यदि मुझे राक्षस से (डर) विधाता भय देता है तो अघाया [होगा]; (७) नहीं तो मधुमालती का नाम लेकर यह जीव चाहे रहे चाहे जावे।"

टिप्पणी—(३) पीतम < प्रियतम। बौसाउ < व्यवसाय। (३) काउ < कदापि। (४) घाय < घात। (५) रुहिर < रुधिर।

[ २६० ]

औ र कुंवर बड़ बोल[1] सुनावा । कहा जिय[2] सुनि धीरज पावा ।
रस बातनि[1] गए[2] दुखौ भुलाई । गरग कर नियरि भै[3] आई ।

पेमाँ कहइ सुनु[1] राज कुमारा[2] । सजग होहु भइ[3] रामस बारा ।
सुनतहि[1] चकित भा[2] चित[3] माहाँ । अत्र[4] माहिं रिपु मारव[5] काहाँ ।
पम कहा न भग्महु राऊ । मत्र दव म कर मौमाऊ ।
सुमत माउ अत्र[1] कर[2] कुँवरि सउ[3] कुँवर भएउ हरखत[4] ।
पूँछेसि[1] अत्र[2] कहाँ तुम्ह[3] पाए[4] सो मो सउ[5] कहु[6] अंत[7] ॥

पाठान्तर—उपर्युक्त चौथी तथा पाँचवी अर्धालियाँ रा में परस्पर स्थानांतरित हैं।
(१) १ ए कर बोलि । २ रा ए चित भा चिंत।
(२) १ मा बानन्हि, ए बानन्ह् । २ ए भो। ३ मा भएउ ए भा।
(३) १ ए पर्म कहा सुन। २ मा कुमारा। ३ ए भा।
(४) १ ए सुनते। २ मा चकित भएउ। ३ ए जिम। ४ ए अंज। ५ मा ए जीतब।
(६) १ ए अंत नाम। २ रा ए मे यह शब्द नहीं है। ३ मा में ये दो शब्द नहीं हैं ए में ये दो शब्द 'कुँवर' के बाद आते हैं। ४ मा उपर्युक्त रा का पाठ स्पष्ट नहीं है।
(७) १ रा पूछै। २ ए अंत्र। ३ ए तैं। ४ मा पाउब। ५ रा मो मो मों कहु मा मा माहि कहु निज ए माहि कहु निज। ६ ए मंत।

अर्थ—(१) जब कुमार ने [इस प्रकार] कहा (साहसपूर्ण) वचन सुनाया, प्रेमा ने भी ने उसे सुनकर धैर्य प्राप्त किया। (२) दोनों रस की वार्ता में भूल गए और राक्षस [के आने] की वेला निकट आ गई। (३) पेमा ने कहा हे राजकुमार सुनो तुम (अब) सजग हो जाओ [क्योंकि] राक्षस (के आने) की वेला हो गई है। (४) [यह] सुनते ही [कुमार] चित्त में चकरा गया, [और उसने कहा] "अस्त्र है नहीं शत्रु को किससे मारूँगा?" (५) पेमा ने कहा "हे राजा (राजकुमार) तुम चकराओ मत; अस्त्र मैं दूँगी तुम पुरुषार्थ करो।"

(६) कुमारी से अस्त्र का नाम (शब्द) सुनकर कुमार हर्षित हो गया (७) और उसने पूछा, 'तुमने अस्त्र कहाँ पाए? वह अंत (वृत्तान्त) तुम मुझसे कहो।"

टिप्पणी—(२) बर < बेला। (३) बार < बेला। (४) अत्र < अस्त्र।

## [ २६१ ]

अत्र क[1] बात कहौं प तोही[2] । जो तुम्ह[3] निजु पूछा[4] ह मोही ।
जग मानुस हत[1] राकम गाए । तिन्ह क[2] अत्र पर म[3] पाए ।
अब कुँवर[1] आगें सब आन[2] । लीन्ह[3] जो रिउ कवरहि[4] मन मान ।
गाढ भल्ल औ कंत कटारी ।[1] कुँवर[2] लीन्ह[3] सब अत्र[4] समारा ।
सिभरम जीउ बिरह[1] कर[2] भूता । तहि पर[3] गाग्य भम अवपूता ।
काम रूप अस दोनहि[1] बिरह भभूति कमार[2] ।
राकम बपुरा कहि[1] मर[2] सा नौ[3] त्रिभवन मारि[4] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मंत्र की। २ ए तोही। ३ रा तुम ए तैं। ४ ए पूछेहि। ५ ए मे यह शब्द नहीं है।
(२) १ ए जते मानुष येह। २ ए ताके। ३ ए मह।
(३) १ ए मन कुँवरि। २ रा के आगें आने। ३ मा लिए ए लेहु। ४ ए कुँअर जो कछु। ५ रा माए।
(४) १ मा ए एहि अंतर लागी मैं (जो मौ भुइ—ए) भारी। २ रा में यह शब्द नहीं है। ३ मा केत। ४ ए जो भव।
(५) १ मा निभरम होइ पिरम ए निर्भम बीज मर्म। २ ए का। ३ ए तापर।
(६) १ ए भै देखि। २ मा बहुत कुँवार, ए बिभूत कुमार।
(७) १ मा यह बैराम। २ ए मो। ३ मा त। ४ ए मार।

अर्थ— (१) मन्त्र की बात मैं तुमसे कहती हूँ जो तुमने मुझसे आवश्यक रूप से पूछी है। (२) जितने मनुष्य इस राक्षस ने खाए, उनके अस्त्र पड़े हुए मैंने पाए।" (३) [यह कहकर] उसने वे समस्त अस्त्र कुमार के सामने प्रस्तुत किए, और कुमार ने उनमें से जो-कुछ को चाहे ले लिए। (४) कुमार ने खड्ग भाले बर्छे और कटार [आदि] समस्त अस्त्रों को सँभाल लिया। (५) उस विरह के मूल का बीज निर्भम (निर्मम) था हो तिस पर भी अवधूत गोरख का वेष [उसने धर रक्खा था]।

(६) विरह की विभूति में (लपटाए हुए) कुमार काल-जैसा दिखाई पड़ता था; (७) राक्षस बेचारा [भला] किस [गिनती] में था? तब (इस समय) वह त्रिभुवन को मार सकता था।

टिप्पणी—(१) मंत्र<मन्त्र। (२) जेत<जेत्तिय<यावत्=जितना। (४) खांडा<खड्ग। भल<भल्ल=भाला। (६) भभूति<विभूति=राख। (७) बपुरा<बप्पुड [दे]=बेचारा अनुकंपनीय।

## [ २६२]

बहुरि कुअर बहु दिसि जो[१] देखा। पच्छ[२] दखिन दिसि राकस[३] रेखा[३]।
सरग धरति बिच माउ[१] उड़ाना। आइ मंदिल ऊपर[२] ठहराना[३]।
रूप भयानक[१] बिपरित भाऊ। सरग माँथ[२] धरती दुइ पाऊ।
सावन घटा भोन जस[१] आवा। तस राकस मूरति दरसावा[२]।
पाँच माँथ दस भुज[१] बर भारे[२]। दसौ मम धमकहिं[३] जनु तारे।
दसन पाँति जनु कोहड़ा[१] जारि धरा[२] बगाइ।
बिरसुम[१] बरन[२] भयावन दसत जीउ[३] डेराइ॥

पाठान्तर—(१) १ मा फिरि चहुँ दिसि ए चहुँ दिस जो। २ ए देखा दखिन दिस। ३ मा पसा।
(२) १ ए भाव। २ मा. रा मंदिर। ३ ए महराना (<ठहराना फारसी लिपि)।

अर्थ—(१) [वह राक्षस] कुमार को [अपने] आगे खड़ा देखकर क्रोधाग्नि से सिर से पाँव तक जल उठा। (२) उसने कहा "तू कौन है और तेरा नाम क्या है तू काल के द्वारा पकड़ा जाकर इस स्थान पर आया है। (३) मृत्यु मानो आकर तेरे सिर पर चढ़ बैठी है यह तेरा अभाग्य है कि तू इस मढ़ी में आया है। (४) अथवा तू अपने जीव (प्राणों) पर रूठा हुआ है, अथवा काल ने आकर तेरे घर को मूस लिया है (तेरे घर की चोरी की है) ? (५) अथवा अंतिम रूप से तेरी आयु अपूर्ण हो गई है और तू यम (काल) के मुख से आवेश पा रहा है ?

(६) तू, ए मनुष्य मेरा भक्ष्य है और तुझे कर्तार [यहाँ] लाया है; (७) तेरी मृत्यु निकट आ गई है और [तेरे आने से] मेरे आहार की पूर्ति हो गई है।"

टिप्पणी—(३) मीचु < मृत्यु। (४) रूसा < रुष्ट। मूस < मुष् = चोरी करना। (६) भख < भक्ष्य। (७) अहार < आहार।

[२६४]

पमा मदिर[1] डंडवत परी । दुइ[2] कर जोरि मनाव हरी ।
सीस पुहुमि धरि[1] बिनव बाला । कुंवरहि सुइ[2] अ दहि[3] दयाला ।
तु[1] तिरभुवन कर सुख[2] दाता । कहि जाचौं तोहि छाड़ि[3] बिधाता ।
आस मोरि जनि ससि[1] अंजोरी । कुंवरहि सरन बिधाता तोरी ।
साहस बिरित[1] अहु[2] मोरि ताईं[3] । सिधि अब तोरें दिए गोसाईं[5] ।
मोंख मुकुति तुहि[1] दाता तुही निरासन्ह आस[2] ।
सबहि सिरिस्टि[1] तोहि जाच[2] महि पताल आगास[3] ॥

पाठान्तर—(१) १ मा मंदिर। २ मा ए दुई।
(२) १ मा ए पै। २ ए दै। ३ ए देहि।
(३) १ ए मे यह पंक्ति नहीं है। २ मा कर सुख दुख ए केर दुख सुख। ३ ए छाड़ि।
(४) १ ए आवति मारी सीम्ह।
(५) १ ए बरति। २ ए है। ३ ए ताई। ४ ए बिधि तो गहैं मैं देइ। ५ ए धरि माइ।
(६) १ ए मैं। २ मा तुही निरासन आस ए तू निरासन्ह की आस रा तुही आस निरास।
(७) १ मा सब सिरिष्ट ए सबै सिरिट। २ ए ताहि जोरे। ३ ए महि पाताल अकास।

अर्थ—(१) प्रेमा उस मंदिर (मढ़ी) में दंडवत पड़कर और दोनों हाथ जोड़कर हरि को मनाने लगी। (२) वह बाला सिर पृथ्वी पर रखकर विनती करने लगी "हे दयालु तू कुमार को जय दे। (३) तू त्रिभुवन को सुख देने वाला है [अतः] हे विधाता तुझे छोड़कर किससे याचना करूँ। (४) तू मेरी आशा अब अंजली में कर के दीन न ले; कुमार को, हे विधाता तेरा ही शरण

झपटि कहेसि जियतहि[१] धरि फारौं[२]। टूक टूक कै दहु दिसि[३] डारौं।
झपटत कुँवर सरग गौ[१] छूटी। एक मांथ बिबि भुज[२] गए[३] टूटी।
निठुरि मांथ भुज[१] लिहसि[२] उचाई[३]। कूक[४] मारि औ गएउ[५] पराई।
निमिख माह फिरि[१] आवा[२] भुज औ[३] मांथ लगाइ[४]।
बहुरि कुवर सउ[१] जूझ कहं[२] ठाढ़ भएउ[३] समुहाइ[४] ॥

पाठान्तर—(१) १ रा राकस सुनत कुँवर के ए सुना कुंवर तनी बिस। २ रा रिसन। ३ रा मएउ ए भी। ४ रा स्पष्ट नहीं है। ५ ए दौउ।
(२) १ रा सुनत सरवन ए सबन सुनत। २ ए रिसाना। ३ ए अंमर।
(३) १ मा ए झपटा कहेसि जियन। २ ए धै मारौं। ३ ए दह दिस।
(४) १ रा सरग भै ए मूठि गौ। २ रा बिबि कर, ए बीस भुज। ३ ए गौ।
(५) १ मा धुमि रा मन (<धुनि?)। २ ए लीन्ह। ३ मा उंचाई। ४ ए हुंक। ५ ए जो गौ।
(६) १ ए निमिख माझ भी। २ मा आएउ। ३ रा ए भुज औ मा भुजबर। ४ ए बसाइ।
(७) १ रा सौं ए सै। २ ए जूझि कर। ३ ए भौ उठी। ४ मा बहुराइ, ए फहराइ।

अर्थ—(१) कुमार के विष-वचनों को सुनते ही [राक्षस के] दसों नेत्र रोष से लाल हो गए। (२) श्रवणों में [उन] वचनों के पड़ते ही वह रुष्ट हुआ और इस प्रकार गरज उठा जैसे आकाश घहराया हो। (३) झपट कर उसने कहा, "मैं तुझे जीता ही पकड़कर फाड़ डालूँगा और टुकड़े कर दसो दिशाओं में डाल दूँगा।" (४) उसके झपटते ही कुमार का खड्ग भी छूट पड़ा, [जिसके परिणाम-स्वरूप उसके] एक मस्तक तथा दो बाहु टूट गए। (५) [राक्षस ने] मुड़ कर मस्तक और भुजाओं को उठा लिया और किलकारी मारकर भाग गया।
(६) पल भर में वह मस्तक तथा भुजाओं को लगाकर फिर (लौट) आया (७) और कुमार से युद्ध करने के लिए पुनः उसके सम्मुख आकर खड़ा हुआ।

टिप्पणी—(१) बैन<वयन<वचन। रात<रक्त=लाल। (२) सवन<श्रवण=कान। (३) दह<दश। (४) भुज<भुज। (५) निठुर<निठुर [दे]=भुकना।

[ २६७ ]

राकस बर सुनतहि[१] ससारा[२]। कुँवर सजग होइ धनुक समारा[३]।
बहुरि कुँवर जौ[१] निरखि निहारा। पांचो मांथ दसो भुज[२] मारा।
धनुक बान दनि नियर न आव। दूरि भए[१] माया दरसाव[२]।
माया[१] रूप धरि[२] राकस बाढ़ा। कहसि जियत धरि[३] निगरौं[४] ठाढ़ा।
मुह पसारि भयावन होइ धावा[१]। कुँवर फोंक सर धरि[२] छटपावा[३]।

जौ लहि आइ सो पहुंच बाम हिए[६] गौ लागि ।
लगतहिं गुपुत[१] रूप ध[२] कूक मारि कै भाग[३] ॥

पाठान्तर—उपर्युक्त अर्धालियाँ १ २ ३ ४ ५ रा में क्रमशः यथा अर्धालियाँ ५, १ २ ३ ४ हैं।

मा में उपर्युक्त तृतीय अर्धाली के दोनों चरण परस्पर स्थानांतरित हैं।

(१) १ ए राकस केर सुना। २ ए संभाला। ३ ए मैं धनुस सँभाला।

(२) १ ए, म यह शब्द नहीं है। २ ए भुज।

(३) १ ए दुइ भये। २ मा डरवावै।

(४) १ मा भया। २ ए हे। ३ मा तोहि ए जो। ४ ए निगलै।

(५) १ ए मैं धाऊ। २ मा वै ए बै। ३ ए मिछुटाऊ।

(६) १ मा ए जौ महि (जौं लगि—ए) आइ पहुचैं। २ मा हिएं।

(७) १ ए लागत गुप्त। २ मा धरि, ए धरि। ३ ए कुकुमारि मा मागि।

अर्थ—(१) राक्षस का संसार (मत-जीवन) सुनते ही कुमार ने सजग होकर धनुष सँभाला। (२) पुनः जो कुमार ने ध्यान से देखा तो [राक्षस पाँचों मस्तक और दसो भुजाएँ लगाए हुए था। (३) वह दूर रहकर ही माया दिखा रहा था धनुष-बाण देखकर [कुमार के] निकट नहीं आ रहा था। (४) माया-रूप धारण कर राक्षस [आकार में] बढ़ा और उसने कहा "मैं तुम्हें जीता पकड़ कर तथा निगल जाऊँगा।" (५) मुँह फैलाकर और भयावना होकर वह दौड़ा तो कुमार ने कोक (बिना फल का) बाण [धनुष पर] रखकर छोड़ (चला) दिया।

(६) जब तक [राक्षस] आकर [कुमार के निकट] पहुँचता बाण उसके हृदय में लग गया (७) [किंतु बाण के] लगते ही गुप्त रूप धारण कर वह किलकारें मारकर भाग गया।

टिप्पणी—(२) भुज<भुज। (३) नियर<निकट। (५) कोक<फुक्का [दे]= मिथ्या।

## [ २६८ ]

एहि बिधि रैनि[१] गा रमि[२] सुलानी । कुँवरहि[३] अ महि[४] राकस हानी ।
भुग निसाचर तस[१] अकुलाना । कहसि मोहि तोहि जूझ[२] बिहाना ।
रैनि निसाचर गएउ पराई[१] । पमा बहुरि कुँवर पहँ[२] आई ।
कहसि कुँवर म कहतु[१] बिचारी । अब सुनु जेहि राकस आइ मारी[२] ।
मैं तुम्ह सेउं[१] तब कहै[२] म पाए[३] । जानों राकस मारु उपाए[४] ।
तीसि लोक जो लाग[१] मारि सकै[२] महि कोइ ।
मरम दूब जो काढ़ै पुनि सजीवं सो[१] होइ ॥[५]

पाठान्तर—(१) १ ए मे यह शब्द नहीं है। २ मा मद। ३ रा मे यह शब्द नहीं है। ४ ए मा।

निमिख न पिंजरा[1] परिहर औ न काहु पतियाइ ।
हियँ[1] ऊपर निसि बासर पिंजरा[2] लिहें[3] रहाइ ॥

पाठान्तर—(१) १ मा पंछि फरी तब ए पछी बीम तौ। २ मा अधावे। ३ मा जीवत।
(२) १ ए कहेसि। २ ए मो। ३ ए उदित मो रा सूर उदे भनु।
(३) १ ए तामहँ पछी किन्हा। २ मा पाला।
(४) १ ए टारी। २ ए मान टारी ('टारी पिछले चरण में आ चुका है)।
(५) १ ए चाली। २ मा पखिन्हकर। ३ ए मा सबै। ४ रा में यह चरण नहीं है। ५ ए आगे।
(६) १ मा पिंजर।
(७) १ रा ए हिय। २ मा पिंजर। ३ ए लिये मा लिए।

अर्थ—(१) पक्षी फँस गई, तब व्याध आए, और जाल-सहित उसको जीवित ही [कुमार के पास] ले आए। (२) [उस पक्षी को] देख कर कुमार के मन में उल्लास हुआ जिस प्रकार सूर्य के उदय से कमल [के मन में उल्लास होता और वह] विकसित होता है। (३) वह एक सोने का पिंजड़ा लाया और उसमें पक्षी को [बंद] कर दिया तब उसका मन माना। (४) वह उसको अपनी दृष्टि से एक क्षण के लिए नहीं हटाता था और मणि तथा मुक्ताफल (मोती) [उसके खाने के लिए] उसके आगे डाला करता था। (५) जितने भी खाद्य पक्षियों के खाते हैं, उन सभी को कुमार ने उसके आगे ला रखा।

(६) एक पल के लिए वह पिंजड़े को नहीं छोड़ता था, और न वह [उस पक्षी के संबंध में] किसी का विश्वास करता था। (७) वह [अपने] हृदय पर रात-दिन उस पिंजड़े को लिए रहता था।

टिप्पणी—(१) तौ < तउ < तवा = तब। (२) हुलास < उल्लास। सूर < सूर्य। (४) मुकुताहल < मुक्ताफल = मोती। (५) खाजी < खाद्य। (६) निमिख < निमिस < निमिष = अक्षि-मीलन नेत्र-संकोच। पिंजरा < पञ्जर। पतियं < पतिअ < प्रति + इ = प्रतीति करना विश्वास करना।

[ ३६८ ]

तीनि दवस बीत एहि[1] भाँता । कुँवर पंखि दुहु किछौ[2] न खाता ।
पुनि उपजउ[1] खाला मन माहें[2] । यह[3] मोहि लागि मरै कोहि लाहें[4] ।
यह[1] सो[2] राज कुँवर सुकवारा । मर सौं[3] हत्या चढ़ अपारा ।
यह गुनि बोल[1] राज कुमारी । कौन[2] अरथ तुम्ह कुंवर[3] दुखारी ।
मोहि तोहि दहुँ[1] कहु[2] कसि पिरीती[3]। पछिहि[4] मानुस[5] कौन प[6] रीती[7] ।
मे पछी जिउ जोबन द करि[1] यह दुख लिएउ[2] बेसाहि ।
ते तो[1] राजकुँवर सुख भोगी दुख केहि मरण[2] सहाहि ॥

पाठान्तर— (१) १ ए बीता येहि। २ रा कुँवर पंखि दुहु मम ए कुँवर पछी तौ किछो ... ३ ए एहि। ४ ए कहि ला...
(२) १ ए उपजा। २ ए बालापन माहे।

(३) १ मा काम ए मिला। २ ए में यह मन्द नहीं है। ३ मा त ए ना।
(४) १ ए जो मरै मा पुछै। २ रा कौन। ३ ए तैं कुमार रा तुम्ह हार।
(५) १ ए मा माहि ताहि दहु।२ ए मा म यह दाम्द नहीं है। ३ ए मा कमी रीनी। ४ ए पछिहि। ५ मा मनुमहि। ६ ए मा प्रीनी।
(६) १ रा मैं पछी जिउ जाबन दै ए माप जीउ जीवन दै मा जिउ जोवन मन दै करि। २ रा यह दुग लिएउ ए यह दुग लिया मा यह दुग लिएउ।
(७) १ ए म य दो मन्द नहा है। २ रा काम।

अर्थ—(१) इस भाव में (इस प्रकार) तीन दिन बीत गए, और कुमार तथा पक्षी दोनों ने कुछ भी न खाया। (२) तदनंतर उस बाला (मधुमालती) के मन में यह [विचार] उत्पन्न हुआ "यह मेरे लिए किस काम से मर रहा है? (३) यह तो कुमार राजकुमार है यदि यह मरता है तो मेरे कपाल पर हत्या चढ़ती है। (४) यह सोचकर राजकुमारी कहती है "हे कुमार, तुम किस प्रयोजन से दुखी [हो रहे] हो? (५) भला, मुझसे-तुमसे तुम्हीं कहो कैसी प्रीति? पक्षी और मनुष्य में कौन-सी रीति [संभव है] ?

(६) मैं पक्षी हूँ जीव (प्राणों) और यौवन को [मूल्य में] देकर यह दुख मैंने मोल लिया है; (७) किंतु तुम तो राजकुमार और सुख भोग करने वाले हो; तुम किस प्रयोजन से दुख सहो?"

टिप्पणी—(२) काह < काम। (३) कपार < कपाल = सिर। (६) बेसाह < बिसाह < बि+साध = विशेष रूप से सिद्ध अथवा मन में करना मोल लेना।

[३६५]

बहुरि पछि[१] अखिन गुन खोला[२]। कहु बचन रस भर अमोला।
मैं पछी दुद[१] राजकवार[२]। मोहि तोहि कस[३] गम ववहार।
तुम्ह[१] तौ राजकुंवर सुख[२] भोगी। म बरागिनि पछि[३] बियोगी।
कौनि प्रीति आपनि[१] मोरि जानी। तौनि दवम छाइहि अनखानी।
पहिल रूप[१] जो देखहु[२] मोरा। सो जत बिछ करहु मन[३] थोरा।
रूप गाज हरि लीन्हा[१] पछि कीन्ह[२] करतार।
औ पनि भाग न जानों[१] दहु[२] का लिखा लिलार॥

पाठान्तर—(१) १ ए पुनि परी। २ ए खाला।
(२) १ ए मा मैं। २ रा कुमारा। ३ ए कैसे।
(३) १ ए तुह। २ ए म। ३ ए बैरागी पर्नी।
(४) १ रा जानी। २ ए छाडे।
(५) १ रा रूप। २ मा देखेहु ए देखसनि। ३ ए जा मन बरनस तस मन का तौ मन विछ करेहु मन।
(६) १ मा. हरि लै करि। २ मा पछि किए ए पनि किन्ह।

(७) १ ए औ पुनि और न जानै मा औ फुनि आन न जानौं रा औ पुनि आगू न जानौं। २ ए विधि।

अर्थ—(१) पक्षी ने फिर [अपना] अमृत [तुल्य वचन कहने वाला] मुख खोला और वह रस भरे अमूल्य वचन कहने लगी (२) "मैं पक्षी हूँ और तुम राजकुमार हो। मुझमें-तुममें प्रेम व्यवहार कैसा? (३) तुम तो राजकुमार और सुख-भोग करने वाले हो, [जब कि] मैं विरक्त और वियुक्त पक्षी हूँ। (४) तुमने अपनी और मेरी कौन-सी प्रीति समझी कि तीन दिन तक तुमने अन्न-पानी छोड़ दिया? (५) यदि तुम मेरा पहिले का रूप देखते तब [भले ही] जो कुछ करते वह थोड़ा था (होता)।

(६) कर्तार ने मेरा रूप और राज [-सुख] हर लिया और पक्षी कर दिया (७) और फिर आगे (इसके अनंतर) नहीं जानती कि उसने [मेरे] ललाट (भाग्य) में क्या लिखा है।

टिप्पणी—(१) अमोल < अमूल्य। (२) बेवहार < व्यवहार। (४) अन < अन्न। (७) लिलार < लिलाट < ललाट।

[ ३६६ ]

हरखित कुवर पखि[1] सुनि बर्ना। जिमि र[2] चकोर दखि[3] नर्ना।
पखि बचन सुनि राज कुमारा[1]। रहा चकित[2] मन[3] कर बिचारा।
बहुरि सपत द पूंछसि[1] बाता। कहु आपनि[2] सति बात निराता[3]।
सपत तोहि जौ फुर न रहाही[1]। पसु पखी[2] क मानुस आही[3]।
जौ मा पखि रूप जिमि तोही[1]। सपत तोहि[2] फुर भाखु न[3] मोही।
कौन नाउ औ ठाउ[1] कहाँ[2] तोर[3] बास कहि[4] देस।
कौने पाप केहि अपरस[1] भइसि पखि क भेस॥

पाठान्तर—(१) १ ए पखी। २ ए मे यह शब्द नहीं है। ३ ए चाद देखु।
(२) १ रा राजकुमारा। २ ए चकित। ३ मा होइ।
(३) १ ए पूछेसि। २ रा अपनी। ३ रा हिराता।
(४) १ ए ना कहही। मा अब पखि ए पसु पखी। ३ रा अहाही ए अहही।
(५) १ ए पखी रुप जा तोही मा पखि रूप केहि तोही। २ ए आह (आहि फारसी लिपि)। ३ ए भाख न मा भाखसि।
(६) १ रा मे ये दो शब्द नहीं हैं। २ ए मे यह शब्द नहीं है। ३ ए यहाँ 'मोर' और है। ४ ए कौन तोर है मा बास कहहु देहि।
(७) १ रा कारन। २ ए भैहु जो पखी।

अर्थ—(१) पक्षी के वचन सुनकर कुमार हर्षित हुआ जिस प्रकार चकोर चंद्रमा को नेत्रों से देखकर [होता है]। (२) पक्षी के वचन सुनकर राजकुमार चकित हो रहा और मन में विचार करने लगा। (३) तदनंतर शपथ देकर [उसने पक्षी से] वार्ता पूछी [उसने कहा] "तू अपनी

(६) मेरा नाम मधुमालती है और रावपुर में मेरा जन्म हुआ है; (७) (किन्तु), हे कुमार, विधाता ने जो कुछ कर्म (भाग्य) [का लेख] ललाट में लिख दिया है उसे कौन मिटा सकता है ?"

टिप्पणी—(१) रुहिर < रुधिर = रक्त। बैन < वयन < वचन। (२) सपत < सपथ। (३) बौसाउ < व्यवसाय = पुरुषार्थ। (४) छाव < छत्त < छत्र। पाट < पट्ट = सिंहासन। छाव < छद्म [दे] = शोभित होना चमकना। (७) लिलार < लिलाड < ललाट।

[ ३६८ ]

पुनि*[1] पाछिलि सब[2] बात जो अही । मधुमालती[3] कुँवर सउँ[4] कही ।
उतपति रैनि जो भएउ[1] मरावा । अस किछु अहा[2] कहा[3] सति भावा ।
औ जत दुख बिछुरें[1] पुनि*[2] सहा । सो सब[3] एक एक करि[4] कहा ।
औ पुनि[1] कहेसि जो[2] दोसरी बारी[3] । मिले दुवौ[4] पेम चितसारी[5] ।
औ सोवत जसें[1] बिछुराने । जब जागे तब दिसि दिसि[2] आन ।
औ जिमि जलनि नीर पड़ि छिरका[1] लोग कुटुंब क कानि[2] ।
सो सब[1] आदि अंत लहि[2] एक एक कुँवर सउँ[3] कहेसि[4] बखानि ।।

पाठान्तर—(१) १ मा रा ए पुनि। २ मा पाछिलि सब ए पछी सब। ३ रा में यह शब्द नहीं है। ४ ए कुँवर सौं मा सब कुँवरहि रा कुँवर पहँ।
(२) १ ए रैन जो भौ। २ ए कछु आह। ३ मा कहेसि।
(३) १ ए जत दुख बिछुरे। २ मा सहु, रा पुनि ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए मा सब। ४ मा रा कै।
(४) १ रा ए पुनि। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ मा दोसरी बारी। ४ रा मेरए दोउ। ५ रा पेम चित्रसारी।
(५) १ ए जैस। २ ए देस देस।
(६) १ ए पुनि जलनी पानी पड़ि छिरका मा औ जिमि जलनि नीर पड़ि छिरकेउ रा औ जिमि जलनि नीर सिर छिरका। २ मा कुटुंब लाज कुल कानि।
(७) १ ए मा सो सब रा ते सब। २ रा अत लगि रा आनी (?)। ३ ए कुँवर सौं कहा रा एक एक कहे मा एक एक कुँवरहि कहेसि।

अर्थ—(१) फिर पिछली समस्त बातों को जो थीं वह मधुमालती ने कुमार से कहीं। (२) उत्पत्ति (आदि में) रात्रि में जो [मनोहर से उसका] मिलाप हुआ था वह जैसा कुछ [हुआ] था, सत्य भाव से उसने बतलाया। (३) और फिर जितना दुःख [उससे] बिछुड़ने पर उसने सहा था वह सब उसने एक-एक करके बतलाया। (४) और फिर उसने यह बताया जो (जिस प्रकार) वे दूसरी बार प्रेम की चित्रसारी में मिले थे (५) और जिस प्रकार वे सोते हुए ही [एक-दूसरे से] अलग कर दिए गए थे और [जिस प्रकार] जब जागे थे तो उन्होंने देखा था कि वे भिन्न-भिन्न दिशाओं में ला दिए गए थे।

(६) फिर [जिस प्रकार] पेमा की चित्रसारी में विधाता ने लेकर हम दोनों को मिलाया था, (७) और [जिस प्रकार] एक क्षण के लिए नेत्रों के पलकों से लगते ही जो इस प्रकार का [दोनों में] बिछोह हुआ था।

टिप्पणी—(१) बाता < बता < वार्ता। निराता < निरत्त < निरस्त = निराकृत। (२) रैनि < रयणी < रजनी। (३) बार < द्वार। (४) बूड़ < बुड़ = डूबना। (५) राकस < राक्षस। अपाव < अर्पापन = अस्मरण अथवा हर्षसूचक भाव। मेरव < मेलम् = मिलाना।

[ ३७० ]

पाप न घटउ[1] कुँवर हम माहँ[2] । यह दुख परा न जानौं काहँ[3] ।
राज कुँवर कहु कहु ल[1] डारा । नहिं जानो हइ जियत क[3] मारा ।
भए, पाँख जब मो तन आई ।[1] रहि न सकिउ निसरिउ[2] बौराई ।
बूड़िहु[1] उद अस्त[2] सयसारा[3] । मिला न कितहू पम पियारा ।
पहिलिहि चाह[1] परा[2] दुख भारी । तब अचत अब[3] जोबन बारी ।
सकल सिस्टि म हेरी होइ पछि क[1] भेस ।
कोई एस नहिं[1] मोहि[2] मिला कहै जो कुँवर संदेस ॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए घटउ। २ ए माहे। ३ ए काहे।
(२) १ ए कै कहा कहु। २ ए कहु जीअत। ३ ए में यह शब्द नहीं है।
(३) १ ए भा पाँखी जब मा तन आई, रा भइउ पाखि जिउ रहा न जाई।
२ ए पेम अगिनि निसरी रा रहि न सकिउ निकसिउ।
(४) १ ए बूड़हि। २ भा आदि अंत रा पाठ स्पष्ट नहीं है। ३ ए ससारा।
(५) १ ए पहिले चाह, रा पहिलउ चाह। २ भा परेउ। ३ ए अब।
(६) १ ए पंखी के जो भा होइ पखि कै रा पखि कै।
(७) १ रा ए न ऐसा। २ ए मोहि।

अर्थ—"(१) हे कुमार, हम [दोनों] में पाप (व्यभिचार) नहीं घटित हुआ। [तब भी] यह दुख न जानें क्यों [हमारे सिर पर] पड़ गया। (२) पता नहीं [लोगों ने] राजकुमार को ले जाकर कहाँ छोड़ा और नहीं जानती कि वह जीवित है या मृत। (३) जब मेरे शरीर में पंख आ हुए (निकल आए) तब मैं रुक न सकी और पागल होकर निकल पड़ी। (४) उदयाचल से अस्ताचल तक संसार को ढूँढ डाला किंतु मेरा प्रेम-प्रिय कहीं नहीं मिला। (५) प्रथम अभिलाषा में ही भारी दुख [हमारे सिर पर आ] पड़ा था, [किंतु] तब मैं अचेत (अज्ञात-यौवना) और अब यौवनवर्ती (ज्ञात-यौवना) हूँ।

(६) सारी सृष्टि में मैंने पक्षी के वेष में होकर [उसे] ढूँढ डाला, (७) किंतु मुझे ऐसा नहीं मिला जो कुमार का संदेश (समाचार) कहता।

टिप्पणी—(१) पाँख < पक्ष = डैना।

धनि किछु करु चिंता चित[1] माही । ओटवौं[2] सोइ उद्धरसि जाहीं ।
अगम गहौं[1] बाला तोहि लागी । जिमि बुझाइ तो हिय उर[2] आगी ।
मोर बेवसाव भाग तोर बारा । मेरवन हार एक करतारा ।
राजपाट सभ[1] परिहरि दुख अगवौं[2] तोहि लागि ।
मकु[1] साहस सेउ[*2] हौं[3] सिधि पावउँ[4] बुझ हिय तोहि आगि ॥

पाठान्तर—(१) १ ब राह मा राव। २ ए पवित। ३ ए भर बार्व।
(२) १ ए कुँअर सुनी आपन जिउ रा कुँअर कहा सुनि रे जिय। २ ए मा सुनत।
(३) १ ए मे यह अर्द्ध नहीं है। २ ए चिंता करसि जिउ। ३ ए उठवौं।
(४) १ मा अगम करौं ए अब सबम मी। २ ए तोरे हीयर।
(५) १ ए मेरवमिहार।
(६) १ मा सुख ए सब। २ अंगरौं मा सहुउ।
(७) १ रा मकुच। २ रा मा सी। ३ रा ए होम। ४ रा ए मे यह अर्द्ध नहीं है। ५ ए बुझै हीयर मा बझै हियै तोरि।

अर्थ—(१) धनी के दुःख के वचन सुनते ही राजा (राजकुमार) के नयनों में दया के अश्रु भर आए। (२) कुमार ने कहा, "हे जीव (जीवन) का त्याग करने वाली तेरा दुःख सुनकर हृदय में आग जल रही है। (३) तू चित्त में कुछ भी चिन्ता मत कर; मैं वह करूँगा जिससे तू उद्धार पा जावे। (४) हे बाला, मैं तेरे लिए अगम्य [असंभव] को भी ग्रहण (समय) करूँगा जिससे तेरे हृदय की आग बुझे। (५) मेरा व्यवसाय (पुरुषार्थ) [होगा] और, हे बाला तेरा भाग्य [किन्तु तेरे प्रिय को तुझसे] मिलाने वाला तो एक [मात्र] कर्तार ही होगा।

(६) मैं राज्य तथा सिंहासन सब छोड़कर तेरे लिए दुःख को अंगों पर लूँगा (लादूँगा)। (७) संभव है कि साहस [करने] से मैं सिद्धि पा ही जाऊँ और तेरे हृदय की आग बुझे।"

टिप्पणी—(१) औटव < आवर्त्त < आ+वृत्=करना। (५) बेवसाव < व्यवसाय = पुरुषार्थ।

[ ३७३ ]

जइ लगि सकौं[1] जीउ मौं[2] जाती । मेरवौं[3] ताहि जाहि हुति राती ।
प्रथमहि[1] नगर महारस जाऊ । पुनि[*2] हेरौं गे[3] पिउ बिसराऊ ।
मकु मोहि अस दै धाल बिधाता । बहुरि मिलै[1] तोहि पम संघाता ।
मिलहि न जौं[1] लहि[2] प्रीतम तोही[3] । तौ लहि[4] छाति नाहि उर मोही[5] ।
जौ लहि[1] पहिल रूप नहि पावसि[2] । तौ लहि[3] कुँवर काज नहि आवसि[4] ।
नगर महारस जाइ कै पहिल रूप तुव[1] देइ ।
सोधि[2] कुँवर तोहि[3] मेरवौं जौं बिधि आउ न लेइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ना सकौं। २ रा और। ३ ए मेरवौं।
(२) १ ए प्रथमहि। २ रा ए मा पुनि। ३ ए गै।
(३) १ मा मिलहि।
(४) १ मा मिलै न जब। २ ए लगि। ३ ए ताहो। ४ ए तौ लगि मा तब लगि। ५ ए हाइ न मोही मा न हिय उर मोही।
(५) १ ए जौ लगि मा जब लगि। २ ए ना पावहि। ३ ए लगि। ४ ए मा आवहि।
(६) १ ए ताहि।
(७) १ मा ए मानि। २ ए तोहि, मा ताहि।

अर्थ—"(१) जहाँ तक अपने जीव तथा शक्ति से कर सकूँगा मैं उसको [तुझे] मिलाऊँगा जिससे तू अनुरक्त है। (२) [सोचता हूँ] पहले तो मैं महारस नगर जाऊँ, और फिर चित बिसराउ नगर जाकर [उसे] ढूँढूँ। (३) पता नहीं [कहीं] मुझे विधाता यश दे ही डाले और तेरा प्रेम का साथी मुझे फिर मिल जावे। (४) जब तक [तेरा] प्रियतम मुझे नहीं मिलता है तब तक मुझ हृदय में शांति नहीं है। (५) [किन्तु] जब तक तू अपना पहले का [नारी] रूप नहीं पाती है, तब तक तू कुमार (मनोहर) के पास नहीं जा सकती है।

(६) [इसलिए] महारस नगर जाकर तुझे पहले का रूप दे (दिला) कर (७) कुमार (मनोहर) को खोज कर मिलाऊँगा यदि विधाता [इस बीच] मेरी आयु न ले ले (न समाप्त कर दे)।"

टिप्पणी—(१) रात < रक्त = अनुरक्त। (७) मेरव < मेलव < मेलय् = मिलाना।

[ ३७४ ]

पर दुख हियें दुखम जहि होई। एहि[1] कलि माह सो विरला कोई।
साहस जीउ तहि[1] पर सम्हारी[2]। जो कमाउ पर आपु उजारी[3]।
ज्यग्ह तर भा ढोल जो मारी। ओहि ऊपर भा फल टपकारी[1]।
मोरहि दगि जगत[1] जा मांसा। तहि बह दइ मोंति भरि[2] हाथा।
जा र करावा[1] बचन रानी। साम दइ तहि बारह बानी।
ज्याहि मूँधी (?) चातुरी जो पर रूप[2] मुख[3] लागि।
गहहि कठिन दुख आप सिर हिय रगत मुख आगि[1] ॥

पाठान्तर—ना प्रति में यह छंद नहीं है और मा प्रति में यह अगले छंद के बाद है।
(१) रा एहि। मा ते बिरले।
(२) रा तेहि। २ रा अविचारी। ३ रा जा पर दुख लागि हाय दुखारी।
(३) रा में अर्धाली है
बनि भो जगत जियन तेहि केरा। पर दुख लागि मरै जो पीरा।

(४) १ रा सोरहु देह कलपि। २ रा एहि(।)।

(५) १ रा पाव काइ।

(६) १ रा बारि तु। २ रा परार। ३ रा दुख।

(७) १ रा कापि।

अर्थ—"(१) दूसरों के दुख से जिसके हृदय में दुख होता है वह इस कलि में बिरला ही कोई होता है। (२) उस पर [एक ही नहीं] सहस्र जीव बलिहार हैं जो अपने को उजाड़ (बिगाड़) कर दूसरे को बसाता (बनाता) है। (३) मूलों के नीचे होकर [मिट्टी के] ढेले जिसने मारा (जो मारता है) उसके ऊपर फलों की टपकान हुई (होती है)। (४) सीपों को देखकर अमृत जो उन पर मत्त [होता] है [वह इसलिए कि] वह उसे हाथ (अंजली) भर मोती देता है। (५) जो कंचन (सोने) की खाल को कुरेदता है, उसे वह बारह वर्न का (खरा) सोना देती है।

(६) मूँधी (?) बेचारी को देखो, जो पर के सुख के लिए (७) हृदय में रक्त और मुख में अग्नि [रखकर] अपने सिर पर कठिन दुख सहन करती है।"

टिप्पणी—(१) बिरला < बिरल। (३) रूख < रुक्ख < वृक्ष। ढील < ढल [दे ]=ढेला ढोम्ह ढेला। (४) सीप < सिप्पि < सुत्ति < शुक्ति = सीपी। मोति < मुत्तिअ < मौक्तिक = मोती। (५) कचन < काञ्चन = सुवर्ण सोना। बारहबानी < द्वादशवर्णिन् = खरा पहले सोने के खरेपन की सोलह कलाएँ मानी जाती थी (दे० नीलकंठ राय छन्द ४८—हिंदी परिषद् संस्करण) किन्तु मुस्लिम-शासन काल में बारह बर्नों की कसौटी का प्रचलन। हुआ। बारह बर्नों का सोना खरा माना जाता था और जितने ही वर्ण कम होते थे सोना उतना ही खोटा माना जाता था। खरेपन की कसौटी के लिए वर्णों के अनुसार शलाकाएँ बनवा कर रख ली जाती थी जिन्हें 'बनवारी' कहते थे [दे० पद्मावत छन्द ९ ५, १० ८ हिंदुस्तानी एकेडमी संस्करण तथा आईने-ए-अकबरी', आईन ६] (७) रतत < रक्त।

## [ ३७५ ]

कहि रस मधन पसि[१] सलोनी । स बिदेस निसरउ जिउ[३] जोनी ।
पर सुख लागि दुक्ख जिय[१] भावा । परिहरि सुख दुख अकम[२] लावा ।
राज[१] पाउ सम[२] सुख परिहरा । दुख कर छात रहसि[३] सिर धरा ।
म बलि बलि तिन्ह परसे परा[१] । पर दुख दुखी हिया[२] जिन्ह करा[३] ।
कारन आपु दुखी सम होई ।[१] पर दुख दुखी सो[२] बिरला कोई[३] ।
ताराचंद कुँवर[१] पर सुख लगि[२] लिएउ दुक्ख[३] सिर मार ।
पर सुख लागि ज दुख सहहि[१] गनिय ते जन[२] सयसार[३] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मरम। २ ए पंछी। ३ रा सै बिदेस निसरउँ सम ए कैउ बिदेस की आसिर।

(२) १ ए जीव। २ ए मन।

(५) १ ए कहै न भला आज कउ मारा भा कहीं न केउ जगत भल तोहीं। २ भा संग। ३ ए यहि ठाँ पै सग बैठ न तोरा।

(६) १ ए. भा तै। २ ए बन्धी हहि भा पै बन्धी।

(७) १ ए काजु, भा काज। २ भा एहि। ३ ए लावो न मापन मोर, रा काउ न आपुहि कोरि।

अर्थ—(१) फिर (तदनंतर) यह सुनकर [तारार्चंद का] एक बाल-सखा दौड़ पड़ा आधी रात को उसे कुमार (ताराचंद) ने मन्त्रणा के लिए बुलाया था। (२) [ताराचंद ने कहा,] "मेरे सिर पर एक बड़ा कार्य [आ] पड़ा है, [जिसके लिए] मैं राज्य छोड़कर परदेसी हूँगा (विदेश जाऊँगा)। (३) यदि तू मेरा बाल-सखा है और मुझ पर तेरा निहोरा (कृपापूर्ण स्नेह) है (४) तो तू इस प्रयोग में मेरे साथ आ, और बालपन की प्रीति को सिरे तक पहुँचा। (५) तुम्हें जगत् में कोई भला न कहेगा यदि तू इस स्थान पर [मेरा] साथ न देगा।

(६) एक तो तू [मेरा] बाल-सखा है और दूसरे तू मेरा बांधव है; (७) तू इस अवसर पर मेरे काम आ मैं तुझे अपना निहोरा लगा रहा हूँ (अपने स्नेह की दुहाई दे रहा हूँ)।

टिप्पणी—(१) राव < रावय् = पुकारना आह्वान करना। (४) परोग < प्रयाग। (५) ठा < स्थान। (६) बंधी < बान्धव।

## [ २७७ ]

कंवर सुहिरदौं सुनि यह[1] बाता । सिर पाँ हुत कापेउ सब[2] गाता ।
कहसि होहि[1] जौ[2] सो[3] जिय मोरें[4] । देउ सब[5] नेउछाउरि तोरें[6] ।
जौ न काजु[1] तोर सब[2] अहहू[3] । पुनि[4] कहि काज काल्हि[5] न अहहू[6] ।
जो जिउ नेग न लागिहि तोरें[1] । सो जिउ बहुरि काज कहि मोरें[2] ।
तुम्ह सब जौ[1] न आउ एहि[2] बेरा । इहाँ रहौं मै न[3] कोहि केरा ।
तुम्ह बिनु कहं गौनहु[1] छाड़ि राज कटकाइ[2] ।
मैं जो रहौं तुम्ह[1] परिहरि को भल मोहि[2] कहाइ ॥

पाठान्तर—(१) १ भा सुहृदउ सुनत यह ए सो हिरदै सुना सो। २ भा सिर पायहि कांपउ सब ए सिर पाँयहु ते काँपा।

(२) १ ए हो। २ ए. म यह शब्द नहीं है। ३ भा सै। ४ ए मोरा। ५ ए भा सबै। ६ ए. तोरा।

(३) १ ए काज। २ भा ए सब। ३ ए अहौं। ४ रा ए पुनि। ५ ए काल्हि। ६. ए एहौं।

(४) १ ए लागे तोरे। २ ए भा मोरे।

(५) १ ए तुह संग जौ भा तुम्ह संग जौ। २ ए यहि। ३ रा म यह शब्द नहीं है।

(६) १ ए. गौनब भा गौनत। २ ए भा समुदाइ।

(७) १ ए तुम। २ ए को मोहि भला रा मोहि भल कोइ न।

अर्थ—(१) कुँवर का सुहृद् (मित्र) यह बात सुनकर पैर से सिर तक समस्त गात्र से काँप उठा। (२) उसने कहा "यदि सौ जीव मेरे हों, तो मैं उन्हें भी तेरी न्यौछावर दे (कर) डालूँ। (३) यदि मैं आज तेरे साथ नहीं जाऊँगा तो कल मैं तेरे किस काम आऊँगा? (४) यदि मेरा जीव तेरी सेवा (भेंट) नहीं लगेगा (होगा) तो वह जीव फिर मेरे किस काम (आवेगा)? (५) यदि मैं इस बेला में तुम्हारे साथ न जाऊँगा तो मैं यहाँ किस का होकर रहूँगा?

(६) तुम राज्य तथा सेना को छोड़ कर विदेश जा रहे हो (७) तो मैं तुम्हें छोड़ कर यदि (यहाँ) रह जाऊँ तो मुझे कौन भला कहेगा?"

टिप्पणी—(१) सुहिरदी < सुहृदय = सुहृद मित्र। बात < वत्ता < वार्ता। (२) निछावरि < निवच्छ [दे०] + आवलि = उतारे (वारे) हुए पदार्थों का समूह।

## [ ३७८ ]

पुनि मवधि[१] राजा[२] मनवारा[३]। राजकुँवर अपिरानि हकारा[४]।
आयो[१] कुँवर परिछि[२] सिर[३] लीन्हा[४]। आइ[५] जोहार मागु होइ कीन्हा[६]।
कहा जाइ सो[१] तुर पलानहिं[२]। मासिहोब जिमु बह त आनहिं[३]।
बूझ भरथ[१] सम जानहिं[२] जही। सहस माहिं[३] म[४] आउ[५] जबही।
पाठि बाहिं[१] पाखर मानपानी। तुर मोल सब आए[२] पलानी।
मरत न पूज तज तिन्ह[१] चरन रन तुरियाँहि[२]।
चरहिं रीम प[१] भावत निरखि निकट परिछाँहि[२]॥

पाठान्तर—(१) १ का कवि ही बंध ए पुनीबध। २ रा राय। ३ ए मनधाम। ४ ए हंकार।
(२) १ रा ए आया। २ ए प्रछि। ३ ए ज रा में यह शब्द नहीं है। ४ ए लेइ, का लीन्हेउ। ५ ए आय (< का० फारसी लिपि)। ६ ए आय में कैइ का अपीन में कीन्हेउ।
(३) १ ए कहा कुमर ज रा करेसि जाइ सी। २ ए तुरै पलानु। ३ ए मास हाथ जो मम आनु का मासि होउ ज गए ते।
(४) १ रा बाक भर ए नाँव क भरथ का नाव भरथ। २ ए जो जानै का पंथ जानहि। ३ ए महलगह मा। ४ ए में यह शब्द नहीं है का मह। ५ ए का आनु।
(५) १ ए पाखि। २ ए तुरिन तुरगम आन।
(६) १ ए ते मन का तज निधि। २ ए चरन रैन तुरि जाहि रा चरन नज तुरियाइ।
(७) १ ग चरै जा रोम जिइ पावै ए चरहिं रीम कर्न पारखि। २ ए प्रगटि का निरह जोह (< छाँह)।

अर्थ—(१) पुष्प-मधवि [नामक] राजा का कोषेदार (या चौकीदार) था; राजकुमार ने उसे अपनी राज को बुलाया। (२) उसने कुमार की आज्ञा को ग्रहण कर उसे सिर पर धारण किया,

और सामने आकर उसने कुमार को नमस्कार किया। (३) [कुमार ने] कहा 'जाकर सौ घोड़े लाओ और जिसे (जिन्हें) शालिहोत्र (अश्व-शास्त्र) कहता (बतलाता) हो तुम उसे (उन्हें) ले आओ। (४) जो कूच (चाल) का समस्त मर्म जानते हों सहस्रों में से [ऐसे चुने हुए] घोड़ों को जान-समझ कर ले आओ।" (५) तब पीठों पर सोने के पर्त की पाखर डाले हुए सौ-एक घोड़े पलान (सुसज्जित) कर लाए गए।

(६) [वे ऐसे थे कि] उन घोड़ों के चरण-रेणु का तेज (की तेजी) हवा नहीं पाती थी (७) [वे ऐसे थे कि] जो दौड़ते समय [अपनी] परछाहीं को भी देखकर रोष करते थे [अपनी परछाहीं को भी अपने समकक्ष देखना नहीं सहन कर सकते थे।]

टिप्पणी—(१) थनवार < थानवाल < स्थानपाल = थानेदार या चौकीदार। परिछ < परिच्छ < प्रति + इष् = ग्रहण करना। (३), (६) तुरिय < तुरग = घोड़ा। (३) (५) पलान < पल्लाण < पर्याणय् = अश्वकवचादि से सुसज्जित करना। (४) कूच < कोचक [दे] = चाल आह्वान। उम्हह < उम्मेह < उद् + प्र + ईश् = जानना समझना। (५) पाखर < पक्खर = अश्व कवच। बानी < वर्णिन्। (७) परिछाह < प्रतिच्छाया।

[२७९]

दरब लादि गाडीं[१] दस लीन्हा[२] । सुदिन साधि पस्थानो कीन्हा[३] ।
लोग[१] कुटुंब परिहरि सहदेसी[२] । पर सुख दायक[३] भएउ[४] बिदेसी ।
जेते अहे इस्ट सँग बासी[१] । भए[२] साथ मिलि सभ[३] उदासी ।
पुनि[१] कुँवरनि कह परोहन बाँटे[२] । पौन बेग जिन्ह पाँस[३] न काटे ।
धावत चरन लखिय नहिं आए[१] । जनु मन मों हुहिं पाव कराए[२] ।
सुकल पच्छ[१] सनिवार सातवें[२] सुलतान[३] कीन्ह[४] पयान ।
मधुमालति कर पींजरा[१] सभ[२] छै[३] उतरे आइ मलान[४] ॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए बाढी। २ ए लीन्हा। ३ ए कीन्हा।
(२) १ ए मित। २ ए परिहरि सौसी। ३ ए दायि। ४ ए भौ।
(३) १ ए यहाँ पाठ संपबासी या अहे इस्ट संग बासी। २ ए भौ। ३ ए साथ भौ सबै या साथ मिलि सबै।
(४) १ रा ए पुनि। २ ए कुँवरन्ह कै बेराहन बाटे या पुनि कुँवरन्ह कहं परहन बाँटे। ३ रा जेहि पाय ए जो पंख।
(५) १ ए लखा ना जाई या लखे नहिं आए। २ ए मन मौ रौ हुइ पाँव हेराई या जनु मन महं यौं बहु बाहर जाए।
(६) १ मा पक्ख। २ ए छौ बरसातें रा सुभ साधि कै। ३ ए सुभकाल। ४ मा किएउ।
(७) १ मा कर पिंजर रा ए कै पिंजरा। २ ए मा संग। ३ ए मा ले उतरे और है। ४ ए आइ मेरान मा पाइ मेलान रा बमि मलान।

अर्थ—(१) उसने दस माने द्रव्य लाद लिया और अच्छा दिन निश्चित करके प्रस्थान कर दिया। (२) [अपने देश के] लोगों, और कुटुंबियों और देशवासियों को छोड़कर वह परमुख देनेवाला (परमुख के लिए) विदेशी हो गया। (३) उसके साथ जितने भी इष्ट और सगे थे वे सब उसके साथ जाकर उदासी बन गए। (४) फिर [कुमार ने] कुमारों को [ऐसे] प्ररोहण (सवारी के जानवर—घोड़े) बाँटे पवन वेग (तीव्र गति) में जिनके पक्ष नहीं काट सकता था —समकक्ष नहीं हो सकता था (५) दौड़ते समय जिनके चरण आप जाकर भी देख नहीं सकते थे मानो उन्होंने मन में ही पैर कराए (अथवा रक्खे) हों।

(६) शुक्ल पक्ष की सप्तमी को शनिवार के दिन अच्छी लग्न में [कुमार तथा उसके साथियों ने] प्रयाण किया (७) मधुमालती का पिंजड़ा साथ में लिए हुए वे मेलान (पड़ाव) करने के लिए आ उतरे।

टिप्पणी—(१) दरब < द्रव्य। पस्थान < प्रस्थान। (४) पराहन < प्ररोहण = सवारी का जानवर। (६) पयान < प्रयाण।

[३८०]

पूँछत[1] नगर महारस जाहीं। इह चित चिंतत चित माहाँ[2]।
पहिरे मकुन पाव[1] जो[2] एही। तौ[3] ढूंढौ ग[4] एहि क सनही।
मधुमालति पिंजरा[1] उर लायें[2]। चला जाइ चित चाय पराए[3]।
जेउ[*] जेउ[*1] पाव महारस चाहा। तउ[*] तउ[*2] हिय महँ होइ[3] उछाहा।
देखि महारस नगर सोहावा। जरत हिया जनु[1] अमिअ सिरावा[2]।
पुनि जौनी माल्सिनि क[1] बारी[2] उतरउ[3] राजकुमार[4]।
मालिनि पुहुप लिए भरि डालिइ[1] कीन्हेउ[2] आइ जोहार॥

पाठान्तर—(१) १ ए पूछत। २ ए चिंता मन भीतर जाही।
(२) १ मा पाव। २ ए जब। ३ ए तब। ४ ए जा।
(३) १ मा पिंजर। २ ए हिय लाएँ मा हियें लाएँ। ३ ए चल मोल पा दाई रा चला चाह पराएँ।
(४) १ रा ए मा जो जो। २ रा ए मा तो तो। ३ ए जिउ मा होत रा मन महँ हाइ।
(५) १ ए ज। २ ए सवारा।
(६) १ मा जानों मालिनि कें ए जौना मालिनि रा जौनी कें। २ मा बारी। ३ ए उतरे। ४ मा कुमार।
(७) १ ए पुहुप भरि डारी। २ ए कीन्हा।

अर्थ—(१) वे महारस नगर को पूछते चले जा रहे थे चित्त में [लगातार] यही चिंता कर रहा था, (२) "यदि यह दुर्लभ खबर पा जावे तो [तदनंतर] जा कर इसके स्नेही को ढूँढ़ूँ। (३) [कुमार] मधुमालती का पिंजड़ा हृदय से लगाए हुए और चित्त में पराए (के गुण) की चाव (उमंग) में चला जा रहा था। (४) जैसे जैसे वह महारस नगर का समाचार पाता था वैसे वैसे उसे हृदय

में उत्साह होता था। (५) कुमारने मदनारस नगर को देखकर उसने मानो जलते हुए हृदय को अमृत से शीतल किया।

(६) तदनंतर जौना मालिन की वाटिका में राजकुमार उतरा (७) और उस मालिन ने डाली भर पुष्प लिए हुए आकर [उसे] नमस्कार किया।

टिप्पणी—(४) उछाह < उच्छाह = उत्साह। (६) बारी < वाटिका। (७) पुहुप < पुष्प।

[३८१]

फुनि जौनां कह[1] पूछ[2] राऊ । बिसमौ[3] नगर कहहि[4] कहि[5] भाऊ ।
हरषवत कोउ[1] कतहु न दरसिय[2] । कारन कौन दुखी सभ परसिय[3] ।
जौन कहा[1] सुनहु नरनाहाँ[2] । बिसमौ[3] नगर बात मोहि पाहाँ[4] ।
बिक्रम राउ न्रिपति[1] एहि गाऊं । रानिहि रूपमंजरी नाऊं ।
बिक्रम[1] तेज अनल जनु बर । सुरुज[2] बंस जेहि कलि उधर ।
पुत्री एक अंत क तेहि कुल[1] आइ लीन्ह[2] अवतार ।
नाउ ताहि[1] मधुमालति त्रिभुवन कर[2] उजियार ॥

पाठान्तर—(१) १ रा पुनि ए जे। २ ए पूछै मा पूछै। ३ ए मा बिसमै। ४ ए कहौं। ५ मा केहि।
(२) १ मा केउ। २ ए कोइ काहु न देखी। ३ ए सब पखी मा सब पेखी।
(३) १ ए जौने। २ ए नर नाहा। ३ ए मा बिस्मै। ४ ए पाहा।
(४) १ ए राउ नृप। मा राय निपति। २ मा एहि।
(५) १ रा बिक्रम राउ। २ ए जो बरई। ३ मा सत रा सत मा। ४ ए मे मह सब्द नहीं है। ५ ए कुल उधरई।
(६) १ ए पुत्री एक अत कै तेही रा पुत्री एक है तेहि के। २ ए कुल लीन्हा, मा आइ किएउ।
(७) १ ए नाम तासु। २ ए तीनि भुवन।

अर्थ—(१) फिर जौना को (से) राजा (ताराचंद) पूछने लगा "किस भाव (कारण) से नगर में विस्मय (विषाद) है? (२) यहाँ कोई भी हर्षित नहीं दिखाई पड़ रहा है; क्या कारण कि सब दुखी दिखाई पड़ते हैं?" (३) जौना ने कहा, "ऐ नरनाथ नगर के विस्मय (विषाद) की वार्ता मुझसे सुनिए। (४) यह गाँव (नगर) विक्रमराय राजा का है [और यहाँ की] रानी का नाम रूपमंजरी है। (५) उनके विक्रम का तेज ऐसा है मानो अनल जलता हो; वे सूर्य वंश के हैं जिसने कलि (इस युग) का उद्धार किया है।

(६) उनके कुल में अंत में एक पुत्री ने आकर जन्म लिया, (७) उसका नाम मधुमालती है और वह त्रिभुवन का प्रकाश है।

टिप्पणी—(२) पेख < पेक्ख = प्र + ईक्ष् > देखना। (३) नाह < नाथ = स्वामी। बात < वत्ता < वार्ता। (५) बर < ज्वल = जलना।

[ ३८२ ]

बिधि¹ चरित्र बिरह² अस³ आई । ओहि कर हाथ रही⁴ बौराई ।
ताहि क माय मंतनि आहि¹ खोई । पंछि रूप कै कुटुंब बिछोई ।
तेहि दिन हुत¹ राजा औ रानी । बिसमौ तजा दुहू² अन पानी ।
नैन दिस्टि तस रोइ बहाए¹ । जगत हेरि हार नहिं पाए² ।
राजघरहिं* औ बिसमौ¹ होई । हरखवंत तेहि नगर न² कोई ।
सब घट कर¹ जीउ² जो³ आह⁴ मधुमालति एहि⁵ गाँउ ।
सो जिउ गयउ¹ सरीर तजि तेहि² सुन नगर बिराउ³ ॥

पाठांतर—(१) १ मा में 'क' और है। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए एस। ४ ए ओहि के हाथ भई।
(२) १ ए ओहि माय मंतनी ओहि। २ ए ते।
(३) १ ए तेहि दिन सों ए ता दिन ते। २ ए बिसमौ तजउ दुहं ए बिस्मै बहुत तजा मा बिस्मै दुहु तजा।
(४) १ ए जो रोए बिहाई मा दुइ रोइ गँवाए। २ ए जग सो हेरि हेरि ना आई।
(५) १ ए राजा सब बिस्मै अ मा राजकुंवर औ बिस्मै। २ ए मा में यह शब्द नहीं है। ३ ए नहि।
(६) १ ए सब घर घट मा सब घट कर। २ ए मा में यह शब्द नहीं है। ३ ए सा। ४ ए जो आहै मा जिउ आहै। ५ मा एहि।
(७) १ ए गौ। २ ए तेहु। ३ ए बिराव।

अर्थ—"(१) किंतु विधाता का चरित्र आकर कुछ ऐसा हुआ कि वह हाथ करके (स्वतः) पागल हो रही। (२) [तब] उसकी माता ने उसकी [आत्मीय] शक्ति को (समाप्त कर) दी और पक्षी-रूप में कर उसे कुटुंब से वियुक्त कर दिया। (३) उसी दिन से राजा और रानी दोनों ने विस्मय (विषाद) में अन्न-पानी छोड़ दिया। (४) नेत्रों की दृष्टि उन्होंने रो-रो कर बहा दी और वे उसे संसार भर में ढूंढ कर हार गए, किंतु उसे न पा सके। (५) और क्योंकि राजगृह में विस्मय (विषाद) है इसीलिए नगर में कोई भी हर्षवंत नहीं रहा।

(६) इस गाँव (नगर) में समस्त घटों (शरीरों) का जीव मधुमालती को है (७) वह जीव [इस] शरीर (नगर) को छोड़कर चला गया, इसी कारण इस नगर में विराम (कोलाहल से विराम) है।

टिप्पणी—(१) बौराई < वातुल्य = पागलपन। (५) जौ < यथा < यत = कारण कि। (७) बिराउ < विराम = विरति उपरम निवृत्ति।

[ ३८३ ]

जोगी कहा¹ सुनहु नरनाहा² । जेहि दिन हमें³ गई कहं⁴ बाहा ।

आनहु[1] नगर बिसूरा परा । सुख अनद घट घट कर हरा[2] ।
मता[1] पिता कर दुक्ख बिसंसा[2] । जस बिनु जीउ[3] कया कर लसा[4] ।
मैं तहि दिन हुत[1] फूल न गाँथ । फूल गाँथि बाँधौं केहि माथे[2] ।
केहि लगि माँडहु फूल क मारी[*1] । बिधि हरि लीन्हि सो[2] पहिरनिहारी ।
जौन वचन मुनि कामिनि[1] कुँवरहि[2] कहेउ[3] हकारि ।
जो तुम्ह[1] अग्या[2] पावौं एहि सेउ करौं[3] चिन्हारि ॥

पाठान्तर—(१) १ ए मा जौने नहीं। २ ए सुनहु मेह हाला। ३ भा हुत ए है।
३ ए गई बोह मा गई लगि सो।
४ ए तब से। २ ए ते रहा मा परिहरा।
(२) १ ए तब से। २ ए ज भी बिमसा मा मैं कै दुख मेला। १ रा
(३) १ रा ए माता। २ ए कया है सेसा।
जस ते मए। ४ ए कया है सेसा।
(४) १ ए ता दिन ते मैं रा मैं तेहि दिन सो। २ ए माथी के माथे मा
मसी केहि माथें।
(५) १ ए जेहि मिति गथै पुहुप कर माला मा केहि लगि गाँथौं पुहुप क मारी।
२ ए बिधि हरि लीन्हा मा बिधि हरि लई सो। ३ ए पहिरनहारा।
(६) १ ए जौना बचन सबद मुनि मा जौना बचन सबद कामिनि मुनि।
२ ए कुँवरी। ३ ए लीन्ह।
(७) १ ए मुह, रा तुम्ह। २ रा ए अग्या। ३ ए तो सौं करौं मा रा
एहि सो करौं।

(१) कोना कहने लगी "हे नरपाल सुनो, जिस दिन से यह बाला (मधुमालती) गई है (२) मानो नगर में खेद पड़ गया है, और प्रत्येक घट (जीवधारी) का सुख और आनंद हर उठा है। (३) माता-पिता का दुख [स्वभावत] विशद है जैसे बिना जीव के शरीर का हास होता है। (४) मैंने उस दिन से फूल नहीं गूँथे [क्योंकि] फूल गूँथकर किसके मस्तक पर उन्हें बाँधूँ? (५) किसके लिए मैं फूल की मालिका तैयार करूँ, [जब] विधाता ने उस पहिनने वाली को हर लिया?"

(६) कोना के वचन सुनकर कामिनी (मधुमालती) ने कुमार (ताराचंद) को बुलाकर कहा (७) यदि तुमसे आज्ञा पाऊँ तो इससे परिचय करूँ।

टिप्पणी—(२) बिसूरा < बिसूरण [दे ]= खेद पीड़ा। (४) गाँथ < गउ < ग्रन्थ् = गूँथना
(५) मारी < मालिका।

[३८४]

कुँवर कहा चीन्हति[1] हहि एही[2] । कहेसि मोरि यह बार[3] सनेही ।
मालिनि कुंवर निकट तब[1] आई । मधुमालति सेवं[*2] भेंट कराई ।

(४) १ ए भी मोर बासू। २ ए मापुस मा बर्राहि। ३ ए मोहि पठौ तुव पासू।

(५) १ ए कहेसि जननी से रा कहेन्हि आज सो। २ ए में यह प्रथम नहीं है, भा गै। ३ ए पुनि मा फुनि। ४ ए भा पीअ।

(६) १ रा ए अम्पा। २ ए दीन्ह ती आयउ भा दीन्हि ती आइउं। ३ ए उठि चलहु उबहु।

(७) १ ए ताहि की भा ताकी बारी। २ ए इवेहु मा हिएँ।

अर्थ—"(१) हे रानी, [यहाँ] राजकुमारी मधुमालती है और उसके साथ [उसके] सुर (स्वर) का जानने वाला एक कुमार है (२) यह [कुमार] अत्यंत भाग्यवान है और निर्मल शुक्ल सौन्दर्य का है जिस प्रकार पूर्णिमा की कला हो। (३) और [इस कुमार के] साथ उसके स्वजन तथा भृत्यादि बहुत-से हैं और अत्यधिक अर्थ-द्रव्य है जिसका मैं क्या वर्णन करूँ? (४) मेरे निवास पर उन्हें दूसरा दिन हुआ है, और आज उन्होंने मुझे तुम्हारे पास भेजा है। (५) उन्होंने कहा है 'तू जननी से जाकर कह, डाइन भी इस जगत् में [अपनी] सुता को नहीं खाती है।

(६) उन्होंने आज्ञा दी तो मैं चलकर आई तू [अब] विलाप छोड़कर उठ कर चल, (७) और जाकर उसकी गति देख को निरपराध थी।

टिप्पणी—(१) सुर<स्वर। (५) डाइनि<डाकिनी।

[ २८८ ]

सुनत बात रानी उठि धाई। पाय चली[१] मालिनि घर आई।
जो पाछ भा[१] बिक्रम राऊ। धाउ उन्ठि मांग दुव[२] पाऊ।
रानहिं[१] दखि कवर अगुसरा[२]। आदर कीन्ह आगें[३] पगु धरा।
पाछे रुप मजरी[१] आई। चह जिम ते[२] काया बगराई।
प्रान गए जस देखिय काया[१]। छाय रहु तसिय पुनि पाया[२]।
रोवत ओहि[१] क नगर सम[२] रोवा देखि उठा चित[३] चाहु।
कवरउ नैन नीर भरि[१] आए रूपमंजरी[२] मोहु॥

पाठान्तर—(१) १ ए पांव चलि।

(२) १ ए पाछे पुनि भा पाछे भै। २ ए रामे पठा कावेउ हुइ, भा धाएउ उठि लाग दुवौ।

(३) १ ए भा रामा। २ ए अगुसारा। ३ ए आदर सौं आगे।

(४) १ ए पाछे भी रूपमजरी चलि। २ ए जिम्ह जिसठे।

(५) १ ए जय जो देखी कया भा गये जस देखी कया। २ ए छाया पी जीउ उदि गया भा छाया रहै तैसे बिनु पया।

(६) १ ओहि। २ भा कै। ३ ए मैं यह प्रथम नहीं है। ४ ए भा चव। ५ ए उ ओ भा उठे चित ए उठा चत (<चित)।

(७) १ ए कुमर नैन गहवरि। २ ए में यहाँ 'के' और है।

(६) और अपना समस्त दुःख जो उसने मुझसे रोकर कहा (७) तो उसकी दुःख की वार्त्ता सुनकर मेरी सुधि-बुधि खो गई।

टिप्पणी—(१) सवन < भवन = काम। (७) बात < वत्ता < वार्त्ता।

# [ २९० ]

सुनि ओहि[1] दुख उपजी चित[2] दाया[3] । छाड़िउ[4] लोग कुटुंब[5] सम[6] माया[7] ।
कहिउ न अब[1] चित चिंता करहू । करउं सोइ जाहीं[2] उधरहू ।
छाड़ेउ[1] राज पाट सुख[2] काऊ । ओटएउं दया[3] लागि बौसाऊ ।
ओटएउ[1] धरम पंथ चढ़ि सोई । तुम्ह[2] उधार जाहि सउं[3] होई ।
बचन[1] बाधि पिंजर सिर धर[2] । निसरिउ[3] राजपाट परिहर[4] ।
पुनि[1] रानी के आगे[2] पिंजरा[3] धरेउ[4] कुमार ।
देखि डफार[1] छाड़ि[2] कै[3] रोई कोखि[4] अगिनि[5] कै झार[6] ॥

पाठान्तर—(१) १ ए ओही। २ ए मे यह शब्द नहीं है। ३ मा मया। ४ ए छांड़ा। ५ मा परम आपि। ६ ए मा सब। ७ मा धया।
(२) १ ए कहा न कछु मा कहिउं न मन। २ ए जासौं रा जाही।
(३) १ ए छांड़ा रा ओटएउं। २ ए सब। ३ ए उटवा दैय।
(४) १ ए उटवा। २ ए मा तुम। ३ ए ते रा सो, मा सुधि।
(५) १ ए मा बाचा। २ ए धरा। ३ ए निसरि। ४ ए परिहरा।
(६) १ ग ए पुनि। २ ए आवे। ३ मा पिंजर। ४ ए धरा।
(७) १ ए डफोरि, रा में यह शब्द नहीं है। २ मा छाकि ए मे यह शब्द नहीं है। ३ ए को। ४ ए अग्नि मा आगि। ५ रा मे यह शब्द नहीं है। ६ ए झार, रा बिचार।

अर्थ—"(१) उसका दुःख सुनकर चित्त में दया उत्पन्न हुई और मैंने लोग (स्वजन) कुटुम्ब तथा सब की माया छोड़ दी। (२) मैंने कहा, 'अब चित्त में चिंता न करो मैं वह करता हूँ जिससे तुम्हारा उद्धार हो जावे। (३) मैंने राज, सिंहासन तथा सुख-चाव छोड़ा और दया के लिए व्यवसाय (पुरुषार्थ) किया। (४) धर्म-पथ पर चढ़कर मैंने वह किया (करने का निश्चय कर लिया) है, जिससे तुम्हारा उद्धार हो। (५) [इस प्रकार] वचन-बद्ध होकर मैंने सिर पर [उसका] पिंजड़ा रक्खा और राज तथा सिंहासन छोड़ कर निकल पड़ा।"

(६) तदनंतर रानी के आगे कुमार ने पिंजड़ा रख दिया। (७) [उस पिंजड़े को] देखकर रानी अपनी कुक्षि (संतान) की अग्नि (ममता) की ज्वाला से डफार (पुकार) छोड़कर रो पड़ी।

टिप्पणी—(३) बौसाउ < व्यवसाय = पुरुषार्थ। (३) (४) ओटब < आवृ < आ + वृ = करना। (३) (५) पाट < पट्ट = सिंहासन। (७) कोखि < कुक्षि = उदर, पेट पर्याय।

[ ३९१ ]

फुनि[4] पिंजरा लाएसि[1] उर धाई । देखि[2] दुहिता[3] गति रही न जाई ।
छिन छिन नरि[4] निरख गति[1] बारा । नैन नीर नहिं रहहिं[2] पनारी ।
सखिन्ह कहा[1] तजु रानि उदासा । करहु हरख मन पूजी आसा ।
भई[1] जो दुख सें[2] दही निरासी । सूर उदै जनु[3] कवल बिगासी ।
दुख कराल तनु तरनि जो[1] भागा । सुक्ख मजूर[2] सिखर चढ़ि[3] गाजा ।
घर घर नगर बधाए[1] आनंद सभ[2] परिवार ।
मधुमालति कर बहुरि जनु[1] भा दोसर[2] औतार ॥

पाठान्तर—(१) १ रा पुनि पिंजरा लाएसि भा फनि पिंजर लाएसि ए लो पिंजरा लावा। २ ए लखी। ३ ए दुहित। ४ ए में यह शब्द नहीं है।
(२) १ भा छिन छिन निरखि निरखि ए राम तन नरे निरखै। २ ए मा रही भा नहिं रहहिं।
(३) १ ए सखी कहा भा सखी कहहिं।
(४) १ ए भयी। २ ए मा कै। ३ ए भा।
(५) १ ए दुख करार तरनि ज तनु ए. दुख जो भनि तनु तजि। २ मा मयूर। ३ ए तजि।
(६) १ ए बधावा। २ ए आनंदित मा आनन्दित सब।
(७) १ ए पुनि मधुमालती लौ कै भा मधुमालति कर बहुरे जनु। २ ए आ- मैंज मा मा दासरें।

अर्थ—(१) तदनंतर [रूपमंजरी ने] पिंजड़े को हृदय से लगा लिया और दुहिता की गति (दशा) देखकर [उससे] रहा तक न गया। (२) वह क्षण प्रति क्षण और गड़ा कर (ध्यान पूर्वक) देखती हुई दुहिता की गति (दशा) का निरीक्षण करती रही और उसके नेत्रों के जल (आँसुओं) की पनारियाँ रुक नहीं रही थीं। (३) सखियों ने कहा, "रानी उदास भाव को छोड़ो हर्ष करो क्योंकि मन की आशा पूर्ण हुई है।" (४) [क्रमशः] वह जो दुख से दग्ध और निराश थी, [इस प्रकार हर्षित हुई] मानो सूर्य के उदय से कमलिनी विकसित हुई हो। (५) उसके शरीर में दुख [रूपी ग्रीष्म] का जो कराल धूप था वह उसे छोड़ कर भाग गया और सुख [की वर्षा] का [सूचक] मयूर [उसके शरीर रूपी वृक्ष के] शिखरों पर चढ़ कर गर्जन कर उठा।

(६) नगर में घर-घर बधावे होने लगे और समस्त परिवारों में आनंद हुआ (७) मानो मधुमालती का पुनः दूसरा अवतार (जन्म) हुआ हो।

टिप्पणी—(२) नेर<निभार [दे ]=आँख गड़ाकर देखना। पनारी<प्रणाली। (३) पूज<पूजइ<पूर्य=पूरा होना। (५) मजूर<मयूर=मोर। (६) बधाए<बधावन<वर्धापन=अभ्युदय अथवा हर्ष-सूचक वाद्य।

[ ३९२ ]

घर घर पुर अस बाह[1] जनाई । गइ[2] जो[3] हुति मधुमालति पाई ।
हरसवंत सब[1] नगर उछाहा । पर आपन[2] जहवाँ लहि[3] आहा ।
नगर जो रहा सब दुख बौरा[1] । जस बसंत नौ रितु बन मौरा[2] ।
रानी कुँवर पाय[1] सिर लावै[2] । चरन रेनु लै[3] सीस चढ़ावै[4] ।
कहै कुँवर[1] पुरुषारथ तोरे । निसरत प्रान[2] रहा घट मोरे ।
बहुरि कुँवर कहँ[1] रानी सहित सब समुदाइ ।
तजि मालिनि कै बारी[1] अपने गिह[2] लै आइ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए घुर घुर बात। २ ए भई। ३ ए में यह शब्द नहीं है।
(२) १ ए सब। २ रा अपना। ३ ए जहाँ लगु।
(३) १ ए सबै दुख बौरा। २ ए जस बसंत बिहावन मौरा।
(४) १ ए पाँव। २ मा लावा। ३ ए को। ४ मा चढ़ावा।
(५) १ ए पूत। २ ए जीव।
(६) १ ए के। २ ए सबै।
(७) १ ए की मा कै। २ ए मा बारी। ३ ए राजा मन्द्र मा राय गिरिह।

अर्थ—(१) पुर में घर-घर ऐसी सूचना ज्ञात हुई (मिली) कि जो मधुमालती गई हुई थी वह प्राप्त हो गई। (२) समस्त नगर में जहाँ तक पराए और अपने (आत्मीय) थे वे हर्षित थे और उनमें उत्साह [हो रहा] था। (३) समस्त नगर, जो [किसी समय] दुःख से पागल था [ऐसा सुखी हुआ] जैसे वसंत में नवऋतु के आगमन से वन मुकुलित हो उठता है। (४) रानी कुमार के पैरों से [अपने] सिर को लगाती थी और उसके चरणों की रेणु लेकर सिर चढ़ाती थी। (५) वह कहती थी "हे कुमार तेरे पुरुषार्थ से [मेरे] निकलते हुए प्राण मेरे शरीर में रह गए।"

(६) तदनंतर रानी कुमार को [उसके] समस्त समुदाय के साथ (७) मालिन का घर छोड़कर अपने घर लाई।

टिप्पणी—(२) उछाह < उत्साह = उत्सव। (३) बाउर < बातुल < बातुल = पागल। मौर < मउल < मुकुल्य = मुकुलित होना। (७) बारी < वाटिका।

[ ३९३ ]

हरखित सब[1] कुटुम परिवारा । जानहु आज औतरी बारा ।
बसि चदन सभ[1] मंदिल[2] लिपावा । रास पटोर सबै लहु लावा[3] ।
आनि अनूप बसावन[1] डासे । सुरंग सुहाग सुबासित[2] बासे ।
कुँवर पाट बसारेउ[1] आनी । धारे चंवर ठाढ़ सिर रानी[2] ।
पुनि[1] मधुमालति राजदुलारी[2] । रानी आनि आगें[3] बसारी ।

पाठान्तर—(१) १ ए उबरे (<उबरी फारसी लिपि)। २ ए पंखी सौं रा पंखि सौं मा पंखि सों। ३ ए है।

(२) १ ए भौ। २ मा पाएउ। ३ ए हरि के मा हरि कहँ। ४ मा नाएउ।

(३) १ ए तब भी सखिन्ह तुरत नहवाई रा पुनि लै सखिन तुरित अन्हवाए। २ ए बस्तर। ३ ए पहिराई।

(४) १ ए तब रा में यह छन्द नहीं है। २ आ मा पहिराएउ। ३ रा समाइ। ४ ए जो मा तेहि।

(५) १ ए रा भरी। २ ए पानी। ३ ए बारी। ४ ए तथा रा में यह छन्द नहीं है (संभवतः आदर्श में प्रथम लिपि के बाद २ का अंक बना हुआ था जो प्रतिलिपि करने में छूट गया)। ५ ए सारी।

(६) १ ए रा पुनि। २ ए का। ३ ए बुझ मत मा बूझ मिलि सब मत।

(७) १ रा कुंवरहि। २ रा दीजिय ए दीजिए मा अरपउ (<आर्पिअउ)। ३ मा राजकुंवरि बरनारि।

अर्थ—(१) जब उस बाला ने पक्षी [-शरीर] से उद्धार पाया तब दर्पण लेकर [उसमें अपना] मुख देखा। (२) जब उसने अपना प्रथम रूप प्राप्त कर लिया हाथ जोड़कर उसने विधाता को सिर झुकाया। (३) फिर (तदनंतर) सखियों ने उसे ले जाकर तुरंत स्नान कराया और अनुपम वस्त्र लाकर [उसे] पहिनाए। (४) तदनंतर उन्होंने आभरण लाकर [उसे] पहिनाए; [अब] उसे देखकर रानी [हर्ष के] शरीर में समा नहीं रही थी। (५) वह घड़ी-घड़ी (थोड़ी-थोड़ी देर पर) उसके सिर पर आरती उतारती थी और क्षण-क्षण उसको पकड़कर आलिंगन करती थी।

(६) फिर (तदनंतर) राजा और रानी—दोनों—ने मिलकर विचार किया (७) "ताराचंद कुमार को राजकुमारी अर्पित कीजिए।

टिप्पणी—(१) पंखि<पक्षिन्। बारा<बाला। निहार<निहारु<निभाल<नि+भालय्=देखना निरीक्षण करना। (३) तुरित<त्वरित। (४) अभरन<आभरण। समा<सम्+आप्=व्याप्त होना। (५) खिन<क्षण। (७) अरप<अप्प<अर्पय=अर्पण करना भेंट करना।

[ ३९५ ]

तब रानी सब कुटुंब हकारा[1]। एकमत भए सब करहिं बिचारा[2]।  
कहा समझि जिय बयस[1] जो होई। पिता गिरिह भल कहइ[2] न कोई।  
दुहिता जौ संजोग होइ[1] आव। मता[2] पिता घर सोभ[3] न पावै।  
माथे बहुत कुए पिय के[1] नास[2]। पिय घर भली[3] कि जम के बास[4]।  
आठ बरिस महि दुहिता बारी। भवए रहै पिता कहँ गारी।  
सम[1] गुन कुँवर सपूरन औ कुलीन कुल केर।  
एहि सौं[1] करिय मगाई तुरित न लाइय[2] बेर॥

(५) १ ए मा संग। २ ए बात जन्म तो मा बात बाद जी। ३ मा न।

(६) १ ए जी मैं बाचा किय। २ ए तोहि से। ३ ए, मोहि प्रतिपारै मा मोहि पतिपारै।

(७) १ मा जैहि मिलै एहि कुंवर। २ ए तब हमके रा तो मोहि जिय भा तो मम जियं।

अर्थ—(१) तब रानी कुमार के निकट आई और उसने यह बात कही जो वह चित्त में ठान (स्थिर कर) चुकी थी। (२) उसने कहा "हे कुमार, मेरे जी में ऐसी लालसा है कि तुमको मैं बालिका मधुमालती को अर्पित करूँ।" (३) यह सुनकर कुमार ने कहा "हे माता सुनो। इसके और मेरे बीच विधाता को मध्यस्थ रखकर वचन-बद्धता [हो चुकी] है। (४) तुम्हारी दुहिता मेरी वचन की भगिनी है और [उसके अनुसार] जैसे तू उसकी जननी है, वैसे ही मेरी भी है। (५) भले पुरुषों का वचन उनके प्राणों के साथ जाता है [भले ही प्राण] जाएँ तो जाएँ और रहें तो रहें।

(६) जब मैंने इससे वचन कर लिया, तो अब इसको मुझे निभाना ही है (७) यदि इसे मनोहर मिल जावे तो मुझे जी में सुख हो।"

टिप्पणी—(२) आफ < अप्प < अर्पय् = अर्पण करना भेंट करना। बारी < बालिका।

[ ३९७ ]

मांता सो[१] किछ करहि[२] उपचारा। मिल महुरि एहि प्रान[३] पियारा।
वसि एत दुख[१] जहि म[२] ठाइ। बूडसि बिकट[३] विसम भर[३] ठाइँ।
जगत फिरी फाग[१] मदमाती। जो तहि मिलै सो मोहि जिय[४] साँती।
मग्यां कहू[१] सम परिजन राई। राजकुंवर कह हरहिं जाई[४]।
पुरुसनि[१] सुना[२] कथा असि आही[३]। कोजत मिल चाहु कोइ आही[४]।
मांता सो किछु ओटमहु कुंवर मिल जहि भांति।
इह दुख तपत सिराइ हिय हम हिय होस सांति॥

पाठान्तर—(१) १ ए सो। २ ए कर। ३ ए पेम।

(२) १ ए, देखा दुख अति। २ ए जेहि की मा जहि कें। ३ ए बूड़ बहुत। ३ ए बिकट बन।

(३) १ ए जाकी। २ ए, २ ए बोइ जो। ३ ए म यह पद्य नहीं है। ४ ए मोरे मन रा मांहि जिय।

(४) १ रा मग्या कर ए मम्या कै। २ ए, रा सब। ३ ए राये। ४ ए ढूँढन जाये।

(६) १ ए रैनि। २ ए मिहारि भा निहारी। ३ ए जाइस।
(७) १ रा स्याम। २ भा रोवत। ३ भा बिरात।

अर्थ—(१) ताराचंद का उत्तर सुनकर रानी ने व्याख्यापूर्वक प्रारंभ की वार्ता कही (२) [उसने कहा] जिस दिन चित्त विश्राम [नगर] की वाटिका में दोनों थे और वसो विसामों में वह वासियाँ थीं (३) उसी दिन से हम दोनों प्राणियों ने वसो विश्रामों को जी में अपना जान लिया (यह जान लिया कि मनोहर के लिए मधुमालती को और उसके कारण हम दोनों को इसी विसामों में भटकना होगा)। (४) रोष वश ही मैंने [कुछ] कहा, [क्योंकि] मन तमोभिभूत था, [यद्यपि] बुद्धि खोने पर [अब] ज्ञात हुआ है। (५) और बालिका को देखकर मेरा रोष नहीं गया, [इसलिए] उसे घर पर और इसे (मधुमालती को) यहाँ डाल दिया।

(६) यह [तब से] दिन भर खड़ी-खड़ी आकाश की ओर नैनों को लगाए हुए देखती रहती थी (७) और [मनोहर की] उन्हारि का स्मरण कर सारी रात निराश पड़ी हुई रोती रहती थी।"

टिप्पणी—(१) बखान < बक्खाण < व्याख्यानम् = व्याख्यापूर्वक कहना। (२) बिसराउं < विश्राम। बारी < वाटिका। (४) तम < तम् = तमोभिभूत होना। बारी < बालिका। (७) उन्हारि < अनुहार < अनुकार = अनुकृति आकृति।

## [ ३९९ ]

सो[१] दुख कुंवर परा[२] मोहि[३] आई। कहौं लौं[४] सुनि पाथर बिहराई[५]।
अपनें करत[१] कुंवर दुख पाइउ[२]। अपक सीस दुख ठाकर लाइउ[३]।
म सो किछु कीन्हा निरमोही[१]। जो न कर एहि कलि[२] महु कोई[३]।
हाथ हुतें जो[१] रतन अडाइय[२]। बूडिय[३] बहुत[४] कहाँ सो पाइय[५]।
अब पेमा पह काहु पठावौं[१]। ओहि कै[२] खोज कसहु मकु [३]पावौं[४]।
ताराचंद कुंवर सुनि[१] बोला तुरित[२] पठावहु काहु[३]।
मकु वह[१] बिरह ममुता मिलि आ हो[२] निरबाहु॥

पाठान्तर—(१) १ ए सब। २ भा परेउ। ३ ए जो। ४ भा तेहि। ५ ए बेगराई।
(२) २ ए भा अपनें करम। २ ए पावा। ३ रा अस दुख ठाकर बाइउ ए बानु बिधि टक्कर खाया भा सीस दुख ठाकर बाइउ।
(३) १ ए मो सौं कछु कीन्हा निरमाई भा मैं कुंवर अस कीन्हा निरमोही। २ ए जो म करै इमहु कलि। ३ भा को लोई, ए मो काई।
(४) १ भा जौं। २ ए भंडाई। ३ ए भा बूडत। ४ भा बहुरि। ५ ए पाई।
(५) १ रा काहि पठाइम। २ ए ओहि कौ भा ओहि कै। ३ भा मुकत कहीं। ४ रा पाइब।
(६) १ ए जा। २ ए तुरत। ३ ए काहि।
(७) १ ए ओह। २ रा मिलें होइ।

के साथ यह महारस [सागर] आई (५) और उसके अनंतर कुमार (ताराचंद) की वह हृदयाकुलता लिखी जिस प्रकार (जिसके कारण) वह राजकुमारी मिली।

(६) जो कुछ वार्ता वहाँ की थी, वह सब उसने विचार कर लिखी, (७) और पेमां को [अपना] साभिज्ञान (चिह्न) दे (भेज) कर बारियों को उसने तुरंत रवाना किया।

टिप्पणी—(२) बेत < वेतिम < यावत् = जितने। कागर < कागज [फ़ा ]। (३) बारा < बासा। (४) बमा < बगमा < बग्म् = बाँधना पँवाना। (५) हियारी < हृदयाकुलता = सौहार्द। (६) बात < बत्ता < वार्ता। (७) सहिदानी < साभिज्ञान ( ? ) = चिह्न।

[ ४०१ ]

पुनि¹ मधुमालति मांतु क² चोरी । बारिन्ह सउँ³ बिनवा³ कर जोरी ।
पेमां सउँ¹ अस कहसि² बुझाई । यह³ मोरे हियँ⁴ आनि तोरि लाई ।
फिरिउँ¹ जगत सखि म पिय लागी । प न बुतानी हियँ क² आगी ।
मकु कतहूँ तुव खोज कुमारी । मिल तौ मरौ जोगी⁴ मोहि मारी¹ ।
पाछिल दुख आपन सम¹ कहा । अउ किछु¹ कुँवर बिरह दुत³ सहा ।
पछि¹ रूप में² बरिस दिन फिरिउँ कुँवर के³ आरि ।
ते सम तोहि सउँ¹ एक एक सुनि सखि² कहौं उपारि ॥

पाठान्तर—(१) १ रा ए पुनि। २ ए माता की, मा मता कै। ३ ए मा बारिन्ह सौं बिनवै रा बारिन्ह सो बिनवा।
(२) १ रा ए सो। २ ए कहा मा कहहि। ३ ए में यह शब्द नहीं है। ४ रा बीय ए हिये।
(३) १ ए फिरी। २ ए मा मे यह शब्द नहीं है। ३ ए बुझानी हीवर, रा बुतानी हिय कै।
(४) १ ए तो मिलै जोम (<जोगि फारसी लिपि) मनवारी मा तेहि मेरउ जोगा (<जोगी नागरी बाचर्ह) मोहि मारी।
(५) १ ए जो मा सब। २ ए अउ दुख। ३ ए ते।
(६) १ ए पछी। २ ए मे यह शब्द नहीं है। ३ ए फिरी कुंवर की।
(७) १ मा ते सब तेहि सेउ ए सो मन तो सौं रा ते सम तोहि सो। २ ए हे सखी।

अर्थ—(१) तदनंतर मधुमालती ने माता की चोरी (माता को बिना बताए) बारियों से हाथ जोड़ कर [इस प्रकार] निवेदन किया (२) "पेमां से इस प्रकार समझा कर कहना 'मेरे हृदय में यह (इस प्रकार की) आग तेरी लगाई हुई है। (३) हे सखी, मैं प्रिय के लिए जगत् भर में फिरी, किन्तु हृदय की (यह) आग [उसके न मिलने से] बुझी नहीं। (४) संभव है ऐ कुमारी तेरी खोज में (तेरे खोजने पर) वह मिल जावे तो ऐ बालिका तू बस योगी को मुझे मिला। (५) [इसके अनंतर] उसने अपना वह सब पिछला दुःख [उससे कहने के लिए] कहा, जितना कुछ उसने कुमार के विरह में सहन किया था।

(१) ओनव < अवनम् = नीचे की ओर आना, झुकना। (२) गांग-जौन < गंगा-यमुना। (४) रवन < रमण = प्रिय। उछाह < उच्छाह < उत्साह। (५) बारी < वाटिका। (६) छपा < क्षपा = रात्रि। (७) कंत < कान्त = प्रिय पति।

[ ४०३ ]

भादों भरम भयावनि[1] राती। बिरह दवा मोहिं[2] सेज सँघाती।
सिंघ मघा[1] पावस[2] झकझोरी[3]। प्रेम सलिल दुहुँ लोयन ओरी[4]।
आठौं भाउ मदन कै जागे[1]। सातौं सरग ओनइ भुइँ[2] लागे[3]।
चहुँ दिसि घुमरि घोर घहराने[1]। मैं जिउ प्रान गौन किए[2] जाने।
भादों निसि जेहि[1] पीउ न पासा। सखी कौन तेहि जीवन आसा।

मैं आरन[1] बन एकसरि बिरह अधिक जिय पीर।
निलज प्रान अति पापी तजत जो नहिं सरीर॥

पाठान्तर—(१) १ ए भयावन। २ रा ए दौन मोंहि (मोहि—रा)।
(२) १ रा माघ सिंघा। २ ए वारि सों झकझोरी। ३ ए दुइ लायेन ओरी।
(३) १ ए जागे २ ए सातौ सर्ग ओनै कै भा सातौ सरग आमि भुइ। ३ ए लाग।
(४) १ भा घहराना। २ ए गौन कै भा गौन किय।
(५) १ ए जेहि भा मोंहि।
(६) १ ए आरन। २ ए तन भा जिउ।

अर्थ— (१) भाद्रपद मास की भ्रम (भय) से भयावनी बनी हुई रातों में मेरी शय्या में विरह की दावाग्नि ही मेरे संग थी। (२) सिंह और मघा नक्षत्र पावस में मुझे झकझोर रहे थे। [जिस प्रकार वे वृक्षादि को झकझोर रहे थे], और मेरे नेत्रों से प्रेम का जल ओरी (ओलती) [बनकर टपक रहा] था। (३) मदन (काम) आठों [सात्त्विक] भाव [उत्पन्न] कर जाग रहा था और सातों आकाश अवनमित हो कर भूमि से लग (मिल) रहे थे। (४) [ऐसे समय में बादलों के] चारों ओर घुमड़कर घोर (भयानक रूप में) घहराने से मैंने भली भाँति जान लिया कि मेरे प्राण गमन कर चुके। (५) भाद्रपद में हे सखी जिसका प्रिय पास न हो उसके जीवन की क्या (कौन सी) आशा (की जाए)?

(६) मैं अरण्यों-वनों में अकेली थी और मेरे जी में विरह की पीड़ा अधिक थी; (७) फिर भी मेरे पापी प्राण अत्यंत निर्लज्ज थे जो (मेरे) शरीर को नहीं छोड़ रहे थे।"

टिप्पणी—(१) दवा < दव = दावाग्नि। सेज < शय्या। (२) पावस < प्रावृष < वर्षा ऋतु। (२) लोयन < लोचन। (३) अष्ट सात्त्विक भाव स्तम्भ, स्वेद, रोमाञ्च, स्वर-विकार, वेपथु, वर्ण-विकार, अश्रु, प्रलय। सरग < स्वर्ग = आकाश। (४) घुमर < घुम्म < घूर्ण = घूमना, चक्कादार फिरना। (६) आरन < अरण्य।

विगसहिं कवल भाँति त बारा[1] । मनहु[2] कुमुदिनी ससि उजियारा[3] ।
सरद रैनि सीतरि[1] तेहि भाव । जो[2] प्रीतम कंठ लागि बिहाव ।
मोहिं[1] तन विरह अगिनि[2] परजारा । सरद चांद मोहिं[3] सेज अगारा ।
* तइ[1] बरसहि से[2] देवस अमोल । जिन्ह[3] सब[4] सेज रवन्ह[5] मिठबोल ।
सरद रैनि सीतरि[1] तहि जेहि पिउ कंठ नेवास ।
सब कहं[1] परब देवारी मोहिं[2] सखी बनवास ॥

पाठान्तर—(१) १ ए सताई । २ ए बरिसै ।
(२) १ ए भाँति है । २ रा मा बाला । ३ ए जनि (<जानि) । ४ रा मा उजियाला ।
(३) १ रा सीतलि ए सीतल । २ ए जहि ।
(४) १ ए मोहि । २ ए आगि । ३ ए मोहि ।
(५) १ ए ते बरसहि । २ ए यह मा मे । ३ ए जहि । ४ मा सधि । ५ ए रौन ।
(६) १ ए सीतल रा सीतलि ।
(७) १ ए सब के । २ ए मोहि ।

अर्थ—"(१) कार्तिक में मैं बाला शरद से संतापित थी इसलिए [उस ऋतु की] अमृत वर्षा भी [मेरे लिए] विष की धारा गिरा रही थी । (२) हे बाला कमल इस भाँति विकसित हो रहे थे कि मानो शशि के प्रकाश में कुमुदिनियाँ विकसित हो रही हों । (३) शरद की शीतल रजनी उस [नारी] को भाती है जो उस ऋतु को प्रियतम के गले लगकर व्यतीत करती है । (४) [किन्तु] मेरे तन में विरह अग्नि प्रज्वलित कर रहा था और शरद का चन्द्रमा मुझे अंगारों की सेज [हो रहा] था । (५) वे [स्त्रियाँ] ही [शरद के] उन अमूल्य दिनों का भोग करती हैं जिनकी सुख-शय्या पर मिठबोली रमण (प्रिय) होते हैं ।

(६) शरद की रजनी उसे शीतल (सुखदायक) होती है जिसका प्रियतम के कंठ (पार्श्व) में निवास होता है (७) सब के लिए दिवाली का पर्व था, किन्तु मुझे तो हे सखी वनवास था ।

टिप्पणी—(१) सताई < सताविय < सतापित = सतप्त किया हुआ । अमिअ < अमृत । बुंद < बिन्दु । (३) (६) सीतरि < शीतल । (३) बिहाव < विहा (वि + हा) = परित्याग करना । (४) अगारा < अंगारक । (५) रवन < रमण = प्रिय । (७) देवारी < दीपावली ।

[ ४०६ ]

अगहन मग जोबन अग सीऊ । भइ[1] पावक हित काँप जीऊ ।
सुख दिन भाँति घटत नित[1] जाई । दुख मौं[2] निसि तिल तिल अधिकाई ।
औ तहि पर जुग सम निसि परी[1] । मैं धन जारि जारि एकसरी[2] ।
कठिन पीर यह[1] जानै सोई । पेम बिछोह परा जहि होई ।
यह जड़ि जोरि सखी मोहि[1] मई । पिय बिछोह तें[2] मरि किन गई ।

(४) १ ए बेरूंडी माहा। २ ए. की।
(५) १ ए दौराये। २ ए आवे पछताये।
(६) १ ए फिरा ना फेरेउ। २ ए नाहि।
(७) १ ए मातरि। २ ए परिहरै। ३ ए इस भा एहि। ४ ए भा मे यह
शब्द नहीं है। ५ ए भा माहि।

अर्थ— (१) पौष की रजनी अत्यंत अधिक दूभर हुई मैं अबला थी [इसलिए] वह [मुझसे] सही और सँभाली नहीं जा रही थी। (२) युवती की कान्ति किस प्रकार निर्वाह करे जब कि [उसके लिए] चार पहरों की रात्रि चार युगों की हो रही थी? (३) [जब कि] सब [युवतियों के] चित्त में प्रियतम [के मिलन] का चाव (उत्साह) था मैं अरण्य और वनों में वृक्षों पर निवास कर रही थी। (४) पौष आया तो पति-वन उस ऋतु का विलास (भोग) करने लगे [क्योंकि] धन और यौवन दुपहरी की छाया होती है [जो शीघ्र ही सरकने लगती है], (५) और यौवन का घोड़ा [जीव को] दौड़ाए हुए लिए जाता है तथा वह फिर पछताने पर लौट कर नहीं आता है।

(६) क्योंकि मेरे भाग फिरे हुए थे इसलिए मेरे नाथ ने मुझसे मुख फेर लिया था; (७) नहीं तो वह क्या (क्यों) मुझे इस लहरें लेते हुए (उमंग में आए हुए) और भरे यौवन में छोड़ देते?"

टिप्पणी—(१) रैनि < रयणी < रजनी। दूभर < दुर्भर = कष्टकारक भार वाला। (३) आरंभ < आरम्भ। बिरिख < वृक्ष। (५) तुरै < तुरय < तुरग = घोड़ा। बहुर < बाहुड < व्याघुट = वापस आना। (६) जौ < यओ < यत = कारण कि। तौ < तओ < ततस् = इसलिए।

[ ४०८ ]

दूभर माघ सखी सुनु आता। पिउ बिदम मोहि[1] बिरह समाता।
चिमि निरवाहौ दुसह सियाला[1]। पिउ न सत्र न जोबन[2] बाला।
बिरह डारि[1] पर बसौ[2] बाला। रैनि गमै[3] सिर धरिसै पाला।
माघ रैनि पिय बिनु का[1] आही। मरन भला तहि जीवन[2] चाही।
किमि करि[1] दुसह माघ मधु काढ। बिरह देवस[2] वढ तिल छिए वाढ।
सखि सुख साजन साथ गा[1] दुक्ख रहा मोहि[2] पासु॥
सहि पर कासी बिरह ना[1] सिन हाडहि खिन[2] मांसु॥

पाठान्तर—भा ए. में उपर्युक्त तीसरी चौथी तथा पाँचवीं अर्धालियों का क्रम है ५, ३ ४।
(१) १ ए को ए म यह शब्द नहीं है।
(२) १ भा निरवाहौं दूभर सियाला ए निरवहै दूभर न ज्वाला। २ ए म दूभर ('दूभर' ए म पूर्ववर्ती चरण के भी पाठ मे भी है) भा मोहि जोबन।
(३) १ ए डार। २ ए बैठी। ३ ए गँवावै भा गँवै।
(४) १ ए को। २ ए मरना भला न जिवना।
(५) १ ए कै। २ ए दुबर। ३ ए जो।

हो (मा) चुका था और समस्त पुष्प-वाटिकाएँ ललह (बिना पत्तों की) हो गई थीं। (४) सभी पक्षी [इस कारण] वनों में विरक्त हो गए जब उन्होंने दाव (बलाग्नि) के सिर पर [उसके लाल फूलों के रूप में] आग लगती देखी। (५) जगत् में वह (ऐसा) कोई वृक्ष न था जिसकी डालों से लगकर मैं न रोई होऊँ।

(६) [किन्तु] हे सखी [मेरा] प्रिय आज [अब] भी नहीं मिला और मैं उस पर जोर करती-करती मर गई; (७) [यद्यपि] यौवन मेरे शरीर में लहलहाया (हरा-भरा हुआ), [किन्तु] मैं सूख (संतप्त हो) कर झंखाड़ हो रही।"

टिप्पणी—(१) होरी < होलिका। (२) दाऊ < दाव = दावाग्नि। (३) बारी < वाटिका। (३) खाखर < कक्खड = भस्त्रि-खेप पत्र-हीन तरु। (५) बिरिख < बिरिक्ख < वृक्ष। (६) झाखर < झखर [दे०] = शुष्क तरु। झूर < झि झिसूर < झिसूर [दे ] = झर करना। (७) झाखर < झखर [दे०] = शुष्क तरु । (?) = क्षीण होना सूखना।

[ ४१० ]

चैत मरह निसर बन बारी । बनसपती पहिरी[1] नव[2] सारी ।
चहु दिसि भा[1] मधुकर गुंजारा[2] । पाखुरि[3] फूल डारिन्ह[3] अनुसारा[4] ।
कुसुम[1] सीस डारिन्ह सउ[2] काढ़ । तरिवर नौ[3] साखा म[4] बाढ़ ।
फागुन हुते जे[1] तरु पतझारे । ते सब[2] भए पात हरियारे ।
मोहि[1] पतझार जो[2] भा[3] बिनु साईं । सा न सखी मौला अब ताईं[4] ।
दुखु व प्रीतम छाड़ि गा[1] जननि दीन्ह[2] बनवास ।
जौ रबि आठौं म तपा क[2] मोहि[3] सिर परगास ॥

पाठान्तर—ए मे उपर्युक्त अर्द्धालियों ३ ४ ५ का क्रम है ५, ३ ४।
(१) १ ए पहिरी। २ मा नै।
(२) १ ए भै। २ रा गुंजारे। ३ ए पखुरी डार फूल मा पाखर फूल डारिन्ह रा पखुरिन्ह फूल पात। ४ रा अनुसारे (?) मा असवारा।
(३) १ रा कुसुम। २ ए डारन है मा डारिन्ह से रा डारिन सहु ३ ए नौ। ४ रा होइ।
(४) १ मा जो। २ मा सब।
(५) १ ए मोहि। २ ए में यह शब्द नहीं है। ३ ए भौ। ४ ए अँबराई।
(६) १ ए दुख दै गये जो पीतम मा दुख दै गएउ पिरीतम। २ मा दिएउ।
(७) १ रा जौ रबि आठी मा है ए और पिया ती भी तपा। २ रा में यह शब्द नहीं है। ३ ए मम।

अर्थ— (१) चैत्र मास में वन-वाटिकाओं में कल्ले (नए पत्ते) निकल आए, और [समस्त] वनस्पति ने नई साड़ी पहिन ली। (२) चारों ओर भ्रमरों का गुंजार हो गया, और डालों ने पत्ते और फूल बाहर निकाल दिए। (३) कुसुमों ने डालों से सिर बाहर किए और तरुवर नव-शाखाओं

के होने से पुष्टि को प्राप्त हुए। (४) फाल्गुन में जो वृक्ष पत्ते झाड़ हुए थे वे सब चैत्र में हरे-भरे हो गए। (५) [किन्तु] बिना स्वामी के मुझे (मेरे जीवन-वृक्ष के लिए) जो पतझड़ हुआ (आया) वह, हे सखी अभी तक मुकुलित नहीं हुआ।

(६) [मेरा] प्रियतम [विरह का] दुःख देकर चला गया था जननी ने बनवास दे ही दिया था (७) और (पुनः) सूर्य आठवाँ [सात्त्विक भाव-प्रलय] होकर मेरे सिर पर प्रकाश करता हुआ तप रहा था।"

टिप्पणी—(१) निसर < निस्सर < निर् < सृ + बाहर = निकलना। (२) पांगुरि < पंगुडी < पंख < पत्त = पत्र। (३) कुसुम < कुसुम। (५) साईं < स्वामी। मौल < मउल < मुकुलम् = मुकुलित होना। माठौं = अष्टम सात्त्विक भाव—प्रलय।

# [ ४११ ]

गुनु बसाख सखी दुख¹ भारी। बन हरियर मोहि तन दौं² जारी।
जिन्ह¹ सुख भल सखी² है कन्तू। तिन्ह³ मनव बसाख बसन्तू।
पहिर पुहुप चाहे बन बारी¹। मोहि बसंत पिय बाझु उजारी।
बिरहा पलुहि पलुहि जिउ जार¹। किमि करि² मधु बसाख निसार³।
बरन बरन निकस¹ तरु पाता। कोइ पीत कोइ हरियर राता।
मोर जोबन फर¹ सुनु सखी² बासु³ पियार नांह।
फूल त धरती झरि पर¹ जउ मालति बस मांह॥

पाठान्तर—(१) १ ए बैसाख सखि दूभर। २ ए मोहि तन दौ।
(२) १ ए जहि। २ मा सखि सज रवन। ३ ए तहि।
(३) १ ए पहिरि पुहुप जो रची रा आवहि जावहि सबहि पियारी। २ रा मो बसंत पिय बाझु उजारी ए मैं बन डार डार सीस सारी भा माहि बसत बास पिय प्यारी।
(४) १ ए बिरह दाहै। २ ए मा कै। ३ ए निरवाहै मा निबाहै।
(५) १ ए भा निसरे।
(६) १ मा ए में यहाँ 'मत' (मत—भा) और है। २ ए सुन सखि। ३ रा ए बाजु।
(७) १ ए चूरी (<फल ते फ़ारसी लिपि) परनी झरि परी (<पर फ़ारसी लिपि)।

अर्थ—"(१) हे सखी सुनो: बैसाख मास में [मुझे] भारी दुःख था [क्योंकि] हरा [-भरा] बन मेरे शरीर को दावाग्नि से दग्ध कर रहा था। (२) जिसको सुख शय्या पर [उसके] कान्त होते हैं उनके लिए बैसाख में बसन्त में आनंद होता है। (३) बन और वाटिका पुष्प [के आभरण] पहिनना चाहते थे [किन्तु] प्रिय के बिना मुझे (मेरे लिए) बसन्त उजाड़ था। (४) विरह अधिकाधिक अंकुरित (हरा-भरा) होकर [मेरे] जी को जलाता था, [इसलिए] किस प्रकार मैं मधुमासी बैसाख का निवारण करती? (५) तरुओं ने वर्ण-वर्ण के पत्र निकले हुए थे कोई पीला कोई हरा और कोई लाल था।

(६) मेरा यौवन हे सखी प्यारे नाथ (स्वामी) के बिना फल रहा (फलने पर आ गया) था, (७) उस [यौवन-तरु के] फूल धरती पर झड़ पड़े थे जिस प्रकार वन में मालती के।"

टिप्पणी—(१), (५) हरियर < हरित्र + क < हरित = हरा। (१) दौं < दाव। (२) सुख-सेज < सुख-शय्या। कंत < कान्त = प्रिय। (३) (६) बाझ < वज्झ < वर्ज = बिना। (४) पलुह < प्ररुह = अंकुरित होना पल्लवित होना। (५) बरन < वर्ण = रंग। रात < रक्त = लाल। (७) झर < झड < क्षर् = झड़ना पके फल-फलादि का गिरना।

[४१२]

जेठ सखी जिउ[1] पिउ पिउ रुपा[2] । सविता सहस तेज भ तपा[3] ।
बिरहा गुपुत हिए दौं[1] लाव । परगट आगि धूप[2] बरिसाव ।
गुपुत बिरह परगट रवि दहै[1] । किमि दुहु दगध नारि निरबहै[2] ।
जठ सखी मोहि निसि दिन दहना । सीतरि[1] सेज साइ कहँ[2] लहना ।
छिन बिसराउ कर[1] जहँ धारा । बिरह आगि तहँ उठै दवारा ।
एक बियोग दोसर[1] बनबासा तिसरें[2] कोइ न साथ ।
चौथ[1] रूप बिहूनी मर[2] तौ मिरितु न हाथ ।।

पाठान्तर—मा में उपर्युक्त अर्द्धालियों २ ३ ४ का क्रम है ४ २ ३।

(१) १ ए जठ घीम ससि मा जेठ जेठ सखी। २ ए जपा (तुक पूर्ववर्ती चरण का ए का तुक)।
(२) १ ए हिय दौ। २ ए प्रगटि आगि रवि खिर मा परगट आगि सरव।
(३) १ ए दहई। २ ए दहु दगिध राति निरबहई।
(४) १ ए सीतल या सीतलि। २ ए जेहि।
(५) १ ए बिसराउ कीन्ह, मा किएउ।
(६) १ ए एक बियोग दुसरे। २ ए तिसरे।
(७) १ ए चौथे। २ ए मरौं।

अर्थ— (१) ज्येष्ठ मास में हे सखी [मेरा] जीव 'प्रिय' 'प्रिय' कहता (रटता) रहा, [जब] सूर्य सहस्र तेज [युक्त] हो कर तप्त हो रहा था। (२) विरह प्रच्छन्न रूप से हृदय में दावाग्नि लगा रहा था और धूप प्रकट रूप से [बाहर] अग्नि की वर्षा कर रही थी। (३) [इस प्रकार] गुप्त (प्रच्छन्न) रूप में विरह और प्रकट रूप में सूर्य [मुझे] दग्ध कर रहा था [तब] भला किस प्रकार मैं नारी दोनों दाहों (दग्धों) को झेलती। (४) ज्येष्ठ में हे सखी मुझे रात-दिन दग्ध होना हुआ, [क्योंकि] शीतल शय्या पर स्वामी को मैं कहाँ पाती? (५) एक क्षण जहाँ पर (जैसे ही) मैं जाकर विश्राम करती, वहाँ पर (वैसे ही) विरह की दावाग्नि उठ (लग) पड़ती।

(६) एक तो वियोग था दूसरे वनवास था, तीसरे कोई भी साथ नहीं था (७) और चौथे मैं रूप-विहीन थी [इसलिए] मरती (मरना चाहती) थी, तो मृत्यु हाथ नहीं आ रही थी।"

टिप्पणी—(१) रुप < रूप् = रहना। (२) दौं < दव = दावाग्नि (४) सीतर < शीतल। सेज < शय्या। साइ < स्वामी। (५) बिसराउ < विश्राम। दवार < दव = दावाग्नि।

आगें[1] भ सम बारा[2] पर्महि कीन्ह जोहार ।
पाती दीन्ह कहा[1] मुख आखर जहाँ क जस[1] ब्यवहार ॥

पाठान्तर—(१) १ मा आफेउ ए आफा। २ ए सगु।
(२) १ ए कीन्हा मा कही। २ ए आयेस। ३ रा ग यारी। ४ ए दीन्ह मा दिही।
(३) १ ए मा। २ ए ठाढ़ि।
(५) १ ए पुनि। २ ए राज। ३ मा उठि चलि आई बार पामारी ए उठि चलि आई जहा होती बारी।
(६) १ ए आगे। २ ए मा बारिन्ह। ३ ए किया रा कीन्ह।
(७) १ ए पुनि पाती दै मा पुनि पानी दै। २ ए पेमा जो कस मा जहा क सब।

अर्थ—(१) उसने वहाँ तक भी [उसका] पुत्र था [पत्र के रूप में] लिखकर [बारियों के हाथ पेमा के लिए] अर्पित किया और कुशल-कुछ मुख के अक्षरों द्वारा भी उसने कहा। (२) मधुमालती ने [पेमा के] पैरों लग कर विनती की और फिर बारियों को [प्रस्थान का] आदेश दिया। (३) वे बारी चार दिनों में पहुँचे और पेमा के द्वार पर जाकर खड़े हुए। (४) प्रतिहार ने जाकर पेमा से बताया कि मधुमालती का बारी आया है। (५) कुमारी (पेमा) मधुमालती का नाम सुनकर द्वार पर चली आई जहाँ बारी था।

(६) तब बारी ने आगे हो (आ) कर पेमा को जुहार (नमस्कार) किया (७) और पत्रिका देकर मुख के अक्षरों द्वारा वहाँ का जैसा व्यवहार (कुशल-समाचार) था, कहा।

टिप्पणी—(१) आफ<अप्प<अर्पय्=देना भेट करना। (१) (७) आखर<अक्षर। (३) (५) बार<दार<द्वार। (७) पाती<पत्रिका।

[ ४१९ ]

पाती पढ़ि पेमा तस[1] रोई । कीन्हसि[2] सत स्याम जनु[3] धोई ।
बहुरि कहु बारीं सउं[1] बाता । कहि[2] दिन हुत[3] उन्ह कुँवर मरारा[4]।
ठहि दिन हुत[1] न कोउ न पावा[2] । कहु[3] ह जियत कि मारि अड़ावा[4] ।
मधुमालती[1] कोकिल कै[2] आई । तहि बनबासत[3] मोह न आई ।
कइ न कीन्ह[1] कुहिता पर छोहू । पर जिउ धपत ताहि[3] किस[4] मोहू ।

जौ तहि दिन होइहि जिउ उबरा[1] ओहि सउं[2] राजकुमार ।
जिन्ही माइहि मनोहर[1] जो न परा अस धार[2] ॥

पाठान्तर—(१) १ मा पढ़ि पेमा अति ए पढ़त पेमा अति। २ ए कीतेसि (<कीनेसि ?) ३ ए अस।
(२) १ रा बारी सौं ए मा बारिन्ह सौं। २ मा औहि। ३ ए हुती प सौं। ४ ए मे यह चरण नहीं है। ५ ए अंजारा।

(४) १ मा एहि मई ए मोहसहि। २ ए आवा तोर रा तुम्ह आवै।

(५) १ ए में यहाँ है और है। २ ए आउर भै। ३ ए चीन्हसि।

(६) १ रा दै देखे ए एक देना। २ ए आई आइ तुम रा दी आइउं तुम्हं।

(७) १ ए. निस्चै मारहि, मा निर्स्चै माइ। २ ए फिउ रे भेद रा काहें मम।

अर्थ—"(१) उन्होंने उसके मुझसे क्या पुछ भेजा है? पूछना उन्हीं से चाहिए कि उन्होंने [मनोहर को के] जाकर कहाँ डाला। (२) यदि वह [इस] संसार में जीता होता तो वह बिना मेरे पास आए न रहेगा।" (३) कुमार (पेमा) शरीर से जीव (प्राणों) को निकाल (छोड़) कर रो रही थी और खड़ी-खड़ी यारी से बात कर रही थी। (४) वैसे ही (इतने ही में) [उसकी] एक सखी दौड़ी आई और उससे कहा 'हे कुमारी तुम्हारा भाई आया है। एक योगी उस कुमार की अनुकृति का आया है, उसे द्वार पर हो (आ) कर पहिचानो।

(६) मैं [उस] कुमार की अनुकृति का [उसे] देख कर तुम्हारे पास दौड़कर आई (७) वह निश्चय ही मनोहर है [जो] उदासीन (विरक्त) का वेष धारण किए हुए है।

टिप्पणी—(२) जियत < जीवित। (५) (१) उनहारी < अनुहार < अनुकार = अनुकृति आकृति।

[ ४२१ ]

कुंवर नाउ सुनतहिं¹ उठि² धाई । मया गही³ चलि बारहिं⁴ आई ।
फुनि¹ जो डीठि² कुंवर पर परी । हिय उर³ मोह आगि⁴ परजरी ।
धर्मा धाइ कुंवर गिय¹ लागी । छातिहि यरी मोह क² आगी ।
वया चित तहि दस्तल होई । परिछाती बिनु साथ न कोई ।
मांसु न रहा कया महं राती¹ । लागी² आइ हाड़ दुख काती³ ।
दुक्ख गहा विरह बहा¹ जिउ रहा मिलन अधार ।
पम बिछोह होइ जनि काहू¹ जनम² एहि³ सयसार⁴ ॥

पाठान्तर—(१) १ ए नाम सुनतै। २ मा म१। ३ ए गुरित। ४ ए बाहर रा बाहिर।

(२) १ रा ए पुनि। २ ए डीठ। ३ ए हीयर, रा हियरै। ४ मा अगिनि।

(३) १ ए धौं। २ ए मा छाती (छाती—मा) परी पेम की।

(५) १ ए सबि रही रा महुरई। २ ए मानी। ३ रा दुख गई, ए दुख भाँती।

(६) १ ए दुख बाबे बिरहे जरा। २ ए भट मा भई मिलन अधार, मा जीउ मिलन आधार।

(७) १ मा होइ बिधि रा देइ जनि काइ। २ ए जनम रा जीवन। ३ मा बाइ। ४ ए संसार।

अर्थ—(१) कुमार (मनोहर) का नाम सुनते ही (पेमा) उठ दौड़ी और ममता ग्रहण किए हुए वह द्वार पर चली आई। (२) तदनंतर उसकी दृष्टि जो कुमार पर पड़ी तो उसके हृदय

